# आभारांगीकार

मैं सौजन्यमूर्ति, विद्यावृद्ध श्रीकरुणापति जी त्रिपाठी ( कुलपति सम्पूर्णानन्द-संस्कृतविश्वविद्यालय तथा अध्यक्ष उत्तर प्रदेश संस्कृत अकादमी ) का कृतज्ञ हूँ जिन्होंने अतिशय समयाभाव में भी मेरे ग्रन्थ को पढ़ कर भूमिका और अपनी संमति लिखी है।

मैं विनयावतार, ब्रह्मर्षि श्री रामप्रसाद जी त्रिपाठी ( वेदवेदांगसंकायाध्यक्ष सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय ) का कृतज्ञ हूँ जिन्होंने मुझे प्रोत्साहित किया और ग्रन्थ को आद्योपान्त पढ़ कर आशीर्वादरूप दो शब्द लिखे हैं।

मैं प्राच्य और पाश्चात्य, दोनों साहित्यों के मर्मज्ञ आदरणीय श्री रामजी उपाध्याय ( संस्कृत विभागाध्यक्ष सागरविश्वविद्यालय ) और श्रद्धेय श्री विश्वनाथ जी भट्टाचार्य ( संस्कृतपालीविभागाध्यक्ष काशी हिन्दू विश्वविद्यालय ) का अति आभारी हूँ जिन्होंने ग्रन्थ को विचित्रत् पढ़ कर संस्कृत अकादमी को अपनी शुभ संस्तुतियाँ भेजी हैं।

मैं उत्तर प्रदेश संस्कृत अकादमी का आभारी हूँ जिसने ग्रन्थ के प्रकाशनार्थ मुझे पाँच सहस्र रुपयों का अनुदान दिया है। अकादमी के सहायक निदेशक श्री चन्द्रकान्त जी द्विवेदी ने ग्रन्थ के प्रकाशन में मेरी अविस्मरणीय सहायता की है तथा डा० अवधनारायण जी द्विवेदी अध्ययनार्थ पुस्तकालयों से ग्रन्थ ला ला कर देते रहे हैं। मैं इन दोनों विनीत युवकों के अभ्युदयार्थ श्रीअन्नपूर्णाविश्वनाथ से भूयो-भूयः प्रार्थना करता हूँ।

मैं भगवान् राघवेन्द्र के वंशज डोभी ( जोनपुर ) के अपने उन यजमानों का सर्वाधिक आभारी हूँ जिनके सौहार्द से ग्रन्थ का लेखन और मुद्रण कार्य सम्पन्न हो सका है।

हरिहर पाण्डेय

( दुर्गाकुण्ड, वाराणसी )

# विषय सूची

# समर्पणम्

शंकरप्रिय हे नाथ राघवेन्द्र समर्पये ।
पुरोधा रघुवंशस्य तुभ्यमेतामुमाकथाम् ॥

## वन्दनम्

वागर्थाविव सम्पृक्तौ सूक्ष्मौ स्थूलौ कृपास्पृहः ।
जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ ॥

अंजनाकेसरीसूनुं महोविद्यासहोनिधिम् ।
वायुवेगं नरं वन्दे साक्षाद् योगीश्वरं शिवम् ॥

सवसिष्ठं भजे रामं योगविज्ञानतत्परम् ।
जानकीं लक्ष्मणं वन्दे भरतं शत्रुसूदनम् ॥

अवतीर्णं क्षितौ साधून् धर्मं त्रातुं जनार्दनम् ।
नौमि योगेश्वरं कृष्णं मर्यादापुरुषोत्तमम् ॥

धर्मज्ञानतपोमूर्तिं दयासिन्धुं जितेन्द्रियम् ।
योगीशं नौमि धीशुद्ध्यै महावीरं मुनिं जिनम् ॥

स्थितं पद्मासने ध्याने योगिराजं जितानिलम् ।
बुद्धरूपं भजे विष्णुं नास्तिकैरास्तिकैर्नुतम् ॥

विष्णोरंशावतारांस्तान्नौमि भूयो महाशयान् ।
सहित्वापि व्यथा रीढाः सत्यं धर्मं न ये जहुः ॥

शिवोऽस्मान् पातु काव्येभ्यस्तेभ्यो यैः सन्ति दूषिताः ।
ब्रह्मविष्णुशिवेन्द्रादेः पूर्वजानां कथाः शिवाः ॥

सत्त्वोदयकराण्येषामृषिदेवमहात्मनाम् ।
लिखितानि चरित्राणि यैः कवीन्नौमि तान् मुहुः ॥

नौमि श्रीतुलसीदासं कालिदासं महाकविम् ।
अलिखं प्रेरितो याभ्यामुमोद्वाहं मुदे सताम् ॥

—

# उमोद्वाहमहाकाव्यम्

## प्रथमः सर्गः

अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा हिमालयो नाम नगाधिराजः ।
विज्ञातुमात्मप्रकृतीश्वरादीन्निषेवतेऽमुं यमिनां समाजः ॥ १ ॥
भातीश्वरो नीलशरीरकण्ठः सान्द्रैरयं मेघतमालसालैः ।
सिन्दूरताम्राभ्रकगैरिकाद्यैः शोणः पलाशैः ससुमै रसालैः ॥ २ ॥
हिमार्कभाश्वेतघनाश्मगौरो गङ्गाधरः सुन्दर उच्चकायः ।
पञ्चाननः प्रोन्नतशृङ्गहस्तैराशीःप्रदो नः सततं सहायः ॥ ३ ॥

---

हमारे देश की उत्तर दिशा में संसार का सबसे ऊँचा देवस्वरूप हिमालय नामक पर्वत है। आत्मा, प्रकृति, ईश्वर आदि के स्वरूपों को भली भाँति जानने की अभिलाषा से संयमियों का समाज सदा इसका आश्रित रहता है। धारणा, ध्यान और समाधि को संयम कहते हैं। यह पर्वत संयम का महाविद्यालय है ॥ १ ॥

शास्त्रों में शंकर भगवान् के शरीर के कई वर्णों का वर्णन है। उनमें नील, रक्त और गौर मुख्य हैं। वे नीलकण्ठ भी कहे जाते हैं। हिमालय भी इन तीनों से समन्वित है। यह घने मेघों, तमाल वृक्षों, साल वनों और घनो लताओं से नोलकण्ठ एवं नीलकाय प्रतीत होता है तथा सिन्दूर, तांबा, अभ्रक गेरु आदि से और कुसुमित वृक्षों से लाल दिखाई देता है ॥ २ ॥

हिमालय में शंकर भगवान् के गंगाधर, सुन्दर, उच्चकाय, पंचानन, सुगन्धि, पुष्टिप्रद, मृत्युंजय, वैद्यनाथ, मीढुष्टम, पशुपति, आर्द्रहृदय, मयस्कर, श्रीकण्ठ, मृड आदि अनेक अन्य विशेषण भी सुसंगत हैं। यह हिम, सूर्यप्रभा, श्वेतघन और श्वेत पाषाणों से गौर है। गंगाधर है, सुन्दर है, उच्चकाय है एवं पंचानन है क्योंकि ऊपर और चारो दिशाओं की ओर देख रहा है। यह शंकर की भाँति सब प्रकार से हमारा सदा सहायक है और ऊँचे-ऊँचे श्वेत शिखर रूपी हाथों को उठाकर आशीर्वाद दे रहा है ॥ ३ ॥

सोमप्रभाभस्मपरिष्कृताङ्गः सोमावतंसो निशि भर्ग ईशः।
संदृश्यते शंकरसोमनाथो योगीश्वरो व्योमकचो गिरीशः॥ ४॥

त्रिविष्टपेनोदधिनापरीतः सरोवरैर्मानसराक्षसाद्यैः।
जलप्रियः स्थाणुरघोरशंभुर्भात्यन्वितः शक्रजलाधिपाद्यैः॥ ५॥

कस्तूरिकाचन्दनदेवदारुप्रफुल्लवृक्षैः प्रचुरौषधीभिः।
सुगन्धिपुष्टिप्रदवैद्यनाथो मीढुष्टमो मेघझरैर्नदीभिः॥ ६॥

पतिः पशूनां सगणो नटेशो गजैः प्लवंगैर्गवयैः कुरंगैः।
मयूरहंसैः शुककोकिलाद्यैः सुरूपसुध्वानयुतैः पतंगैः॥ ७॥

---

शंकर भगवान् भस्म और चन्द्रमा को धारण करते हैं। भर्ग (तेजस्वी), शंकर (कल्याणप्रद), योगीश्वर, सोमनाथ और गिरीश हैं। आकाश ही उनका केश है इसलिये व्योमकेश कहे जाते हैं। रात में चन्द्रमा जब हिमालय के मस्तक पर आ जाता है तब वह गिरीश चन्द्रप्रभारूपी भस्म से परिष्कृत होकर चन्द्रशेखर, भस्मधर, सोमनाथ और योगीश्वर सा प्रतीत होता है। व्योमकेश और कल्याणप्रद तो है ही॥ ४॥

शंकर भगवान् परम शान्त (अघोर) हैं, निश्चल योगी (स्थाणु) हैं, कल्याण के मूल (शंभु) हैं, उन्हें जल बहुत प्रिय है और वे जल के स्वामी इन्द्र एवं वरुण देवों के मित्र तथा पूज्य हैं। हिमालय के भी उत्तर में देवभूमि त्रिविष्टप (तिब्बत) है, पूर्व पश्चिम में समुद्रों से घिरा है और शिखर पर गंगा, यमुना, अलकनन्दा, मानस सरोवर, गौरीकुण्ड, हेमकुण्ड, राक्षसताल आदि जलाशयों से सुशोभित है अतः शंकर की ही भांति दयार्द्र, शीतलहृदय और देवमित्र आदि है॥ ५॥

हिमालय शंकर की ही भाँति कस्तूरी मृगों से, चन्दन और देवदारु के वनों से, प्रफुल्ल वृक्षों से और अनेक औषधियों से सुगन्धि, पुष्टिप्रद और वैद्यनाथ है तथा मेघों, झरनों एवं नदियों से मीढुष्टम है॥ ६॥

शंकर भगवान् पशुपति, अनेक गणों से युत और नटराज कहे जाते हैं। हिमालय भी सुन्दर रूप एवं ध्वनि वाले गज, वानर, नीलगाय, मृग, मयूर, हंस, शुक, कोकिल आदि पशुपक्षियों द्वारा इन तीनों विशेषणों से युत प्रतीत होता है॥ ७॥ यह नभ वायु जल और पृथ्वी की विशुद्धता से

मृत्युञ्जयस्तापहरो मयोभूः शुद्धया नभोवातजलक्षितीनाम् ।
विभूतिभृच्छ्रीशकुबेरमित्रः श्रीकण्ठ आभाति चयैः खनीनाम् ॥ ८ ॥

पञ्चप्रयागोत्तरगुप्तकाशीश्रीकीर्तिचन्द्रापुरपाण्डुकेशैः ।
वागीशगोपेश्वरसोमतीर्थैः कैलासकोटेश्वरभैरवेशैः ॥ ९ ॥

तपःस्थलैरस्ति च पाण्डवानां व्यासस्य रामस्य हनूमदादेः ।
मृकण्डुजागस्त्यवसिष्ठवासैः पत्पांशुभिः पूत उमाशिवादेः ॥१०॥

नारायणं चात्र नरेण लक्ष्म्या गरुत्मतोपेतमधित्यकायाम् ।
उपासते नारदवित्तपाद्याः स्थितो हृषीकेश उपत्यकायाम् ॥११॥

यथा यशः क्षेमरमाः कदापि त्यजन्ति नो धर्मरतं नरेशम् ।
तथा सुराः शंभुशिवायतीशा जहत्यमुं नौषधयो नगेशम् ॥१२॥

---

मृत्युंजय, त्रितापहारी और मुक्तिभूमि है। शंकर श्रीकण्ठ हैं, विभूति (ऐश्वर्य) धारी हैं तथा श्रीपति (विष्णु) और धनाधीश (कुबेर) के मित्र हैं। हिमालय भी अनेक बहुमूल्य खानों से युत होने के कारण श्रीपति और धनेश आदि है ॥ ८ ॥ यह देवप्रयाग, रुद्रप्रयाग, विष्णुप्रयाग, करणप्रयाग, नन्दप्रयाग, उत्तरकाशी, गुप्तकाशी, श्रीनगर, कीर्तिनगर, चन्द्रापुरी, पाण्डुकेश्वर, वागीश्वर, गोपेश्वर, सोमद्वारा, कैलास, कोटेश्वर, भैरवघाटी ॥ ९ ॥ इन्द्रकील, भीमचट्टी, व्यासगुहा, रामनगर, रामबाड़ा, हनुमानचट्टी, मार्कण्डेय, अगस्त्यस्थान, वसिष्ठगुफा, कल्याणी, त्रियुगीनारायण, लक्ष्मणझूला, वृद्धकेदार, पीपलकोटि, शिवानन्दी, गिरिगाँव, गरुड़चट्टी, बद्रीधाम, धरासू, भैरवचट्टी, कनखल, हरद्वार, बिल्वकेश्वर, पशुपतिधाम, (नेपाल) आदि अनेक तपःस्थलों, मुनि निवासों एवं उमाशंकर आदि के चरणरजों से परम पुनीत है ॥ १० ॥ यहाँ पर्वत की ऊर्ध्वभूमि में नर, लक्ष्मी और गरुड़ से युत नारायण की उपासना में नारद और कुबेर आदि रत हैं। यहीं कुबेर की अलकापुरी है और नीचे की उपत्यका में भगवान् हृषीकेश की तपोभूमि है ॥ ११ ॥ जैसे यश, क्षेम और लक्ष्मी से धर्मशील राजा का कभी वियोग नहीं होता उसी प्रकार देवगण, शंकर, पार्वती, योगी और औषधियों के समूह इस नगेश को कभी नहीं छोड़ते ॥ १२ ॥ यह भारतमाता का मस्तक है। यह जैसे मेघों को लौटा

ददात्ययं भारतमातृमूर्धा मेघान्निवर्त्यान्नफलादि यद्वत् ।
उदीच्यचौरारिहिमानिलेभ्यः संरक्षकोऽप्यस्ति मृडश्च तद्वत् ॥१३॥

केदारनाथेन धृतापि मूर्ध्ना गंगा स्थिताऽप्यत्र सुतानुरागात् ।
भूत्वोरुदेहा ददती पयोऽच्छं क्षारार्णवं वेगरवाऽधिकाऽगात् ॥१४॥

सरांसि सौगन्धिकपुण्डरीकैरिन्दीवरैः कोकनदैर्युतानि ।
क्रौंचैर्बकैः सारसराजहंसैर्विलोक्य भृंगैश्च सुशोभितानि ॥१५॥

मुनीशसङ्कावसुसंस्कृतानि धरानभोमारुतमण्डलानि ।
अवेक्ष्य पुष्पौषधहोमगन्धैरामोदपूर्णानि तपोवनानि ॥१६॥

भवन्ति हृन्त्यत्र नगस्य शान्त्या तमोऽधिकानामपि सात्त्विकानि ।
कान्त्या च कान्तोपवनानि पुर्या रोचिष्णुवेश्मान्यपि विस्मृतानि ॥१७॥

नगात्मजानां सरितां नगांके गानं हसं कूर्दननर्तनानि ।
दृष्ट्वोष्णशीतांगझरानुजानां युतानि ताभिश्च कदम्बकानि ॥१८॥

---

कर पानी बरसाता है और अन्न फल आदि देता है उसी प्रकार उत्तर के तस्करों, शत्रुओं और हिमसंपृक्त वायु आदि से हमारा संरक्षक है और सुखप्रद है ॥ १३ ॥ गंगोत्री केदारनाथ के ठीक ऊपर है अर्थात् यहाँ शंकर भगवान् ने गंगा को सिर पर धारण कर रखा है परन्तु वे यहाँ रहती हुई भी पुत्रों के प्रेम वश वेग से दौड़ती हुई, बोलती हुई, तथा दूध के समान तुष्टिप्रद और निर्मल जल देती हुई क्षारसागर तक चली आई ॥ १४ ॥ सुगन्धित पुण्डरीकों (श्वेत कमलों), इन्दीवरों, (नीले कमलों) कोकनदों (लाल कमलों), क्रौंचों, बकों, सारसों, राजहंसों और भ्रमरों से सुशोभित यहाँ के सरोवरों को देखकर ॥ १५ ॥ तथा मुनीश्वरों के पवित्र मनोभाव से सुसंस्कृत भूमि आकाश वायुमण्डल का एवं पुष्पों औषधियों और होम के सुगन्ध से परिपूर्ण तपोवनों का अवलोकन कर ॥ १६ ॥ तथा पर्वत की शान्ति से यहाँ तामस नरों के हृदय भी हठात् सात्त्विक हो जाते हैं और इनकी कान्ति देख कर नगरों के कान्त उपवन एवं मनोहर भवन विस्मृत हो जाते हैं ॥ १७ ॥ पर्वतों की कन्यायें नदियाँ पिता की गोद में गा रही हैं, हँस रही हैं, कूद रही हैं, नाच रही हैं और उष्ण तथा शीतल शरीर वाले उनके अनुजों निर्झरों के समूह प्रेमपूर्वक उनसे मिल रहे हैं ॥ १८ ॥

काशस्य तासां सितपुष्पकांचीः सितान्यधस्तात् सिकतांशुकानि ।
वृक्षावलीनां हरिदुत्तरीयैः सदोत्तमांगानि समावृतानि ॥१९॥

क्रीडारतानां वयसां मृगाणां प्रसन्नयुग्मानि सशावकानि ।
दृष्ट्वा मुनीनामपि मानसानि भवन्ति संसारसुखोत्सुकानि ॥२०॥

नराः समे संयमिनां प्रभावात् सन्त्यत्र सौम्याः सहना अचौराः ।
परिश्रमादाप्तधनाश्च तन्वा महेशवंश्या इव भान्ति गौराः ॥२१॥

---

काश के श्वेतपुष्पों की पंक्तियाँ नदियों की करधनियाँ हैं, नीचे की श्वेत सिकतायें (बालू) उनकी उज्ज्वल साड़ियाँ हैं और हरित वृक्षों की सघन पंक्तियाँ चादरें हैं । वे उनसे अपने उत्तमांगों को सदा ढके रहती हैं ॥ १९ ॥
पक्षियों और पशुओं के प्रसन्न जोड़े क्रीड़ा में रत हैं तथा उनके शिशु पास में उछल कूद रहे हैं । इन दृश्यों को देख कर कभी कभी यहाँ के विरागी मुनियों के चित्त भी सांसारिक सुख के प्रति उत्सुक हो जाते हैं ॥ २० ॥
तपस्वियों के प्रभाव से यहाँ के सारे मानव सौम्य, सहिष्णु और अचौर हो गये हैं । वे परिश्रम से अपनी जीविका चलाते हैं और उनके सुन्दर गौर शरीर को देखने से ऐसा लगता है कि ये भगवान् शंकर के वंशज हैं ॥ २१ ॥

## द्वितीयः सर्गः

नाम्ना गिरेरेव पुराऽत्र राजा हिमालयोऽच्चभूच्छ्रुतवानतीव।
तस्यौषधिप्रस्थपुरी समृद्धावासीत् सुराणाममरावतीव ॥ १ ॥
विद्याकलायोगमखेषु भक्तौ रतैः सुधीभिर्जगति प्रसिद्धान्।
दृष्ट्वा स कांश्चित् परतन्त्रदेशाञ्छस्त्रास्त्रकोशान् कृतवान् समृद्धान् ॥ २॥
शास्त्रेषु यज्ञा बहवो निरुक्ताः स्वाध्यायदानव्रतसंयमाद्याः।
कलासु शास्त्रेषु परिश्रमोऽथो सेवा सतां युद्धतपःशमाद्याः ॥ ३ ॥
अतोऽत्र योगाध्वरदर्शनज्ञैः साकं प्रभूता रणयज्ञविज्ञाः।
रक्षणार्थमासन् धनधर्मनृणां धनुर्धरा गुप्तचरा नयज्ञाः ॥ ४ ॥

---

प्राचीनकाल में हिमालय प्रदेश के राजा को भी लोग हिमालय ही कहते थे। वे बड़े ही विद्वान्, शीलवान् और पराक्रमी थे तथा उनकी राजधानी औषधिप्रस्थ नाम की नगरी समृद्धि में इन्द्र की अमरावती के समान थी ॥ १ ॥ राजा ने देखा था कि संसार के कई देश विद्या, कला, योग, यज्ञ और भक्ति में निरत अपने महापुरुषों के कारण विश्वविख्यात होने पर भी बहुत दिनों तक पराधीन रहे अतः उन्होंने इन सबों के साथ साथ अपने शस्त्र अस्त्र के कोषों को भी समृद्ध किया ॥ २ ॥ शास्त्रों में द्रव्यों (घी तिल आदि) द्वारा किये जाने वाले यज्ञों के अतिरिक्त अन्य भी अनेक यज्ञों के वर्णन हैं। अपने आप को जानने का प्रयत्न (स्वाध्याय), विद्यादान, भूदान, अभयदान, अहिंसा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्य आदि व्रत, धारणा, ध्यान, समाधि (संयम), विविध प्रकार की विद्याओं और कलाओं की उपलब्धि में परिश्रम, सज्जनों की सेवा, अत्याचारियों से संग्राम, मानस शारीरिक और वाचिक तप तथा अहिंसा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्य आदि यमों एवं नियमों का पालन, ये सब यज्ञ हैं ॥ ३ ॥

श्रोत्रादीनीन्द्रियाण्यन्ये संयमाग्निषु जुह्वति।
शब्दादीन् विषयानन्ये इन्द्रियाग्निषु जुह्वति।
द्रव्ययज्ञास्तपोयज्ञा योगयज्ञास्तथा परे।
स्वाध्यायज्ञानयज्ञाश्च यतयः संशितव्रताः ॥
सर्वेऽप्येते यज्ञविदो यज्ञक्षपितकल्मषाः ॥ (गीता)
युद्धयज्ञे स्वयं शुंभं निशुंभं च हनिष्यसि (दुर्गासप्तशती) ॥

वैज्ञानिकान् युद्धकलाप्रवीणान् पुरस्कृतान् यन्त्रधनुर्मखेषु ।
सदा करोति स्म नृपो विदित्वा द्रव्यध्वरात् पुण्यमनल्पमेषु ॥ ५ ॥

भक्ताः स्मरन्ति स्म सशंखचक्रं मालागदापद्मयुतं मुरारिम् ।
सदाशिवं शंकरमुग्ररुद्रं पिनाकिनं शूलधरं पुरारिम् ॥ ६ ॥

सरस्वतीं पुस्तकमाल्यवीणाहलासिघण्टामुसलाद्युपेताम् ।
लक्ष्मीं च दण्डासिगदेषुवज्रैः शक्त्यक्षमालाकमलैः समेताम् ॥ ७ ॥

ईजुर्द्विजा वृत्रहणं च जिष्णुं वृद्धश्रवोवज्रकरं सुरेशम् ।
प्रभञ्जनं भूरिबलं समीरं प्रचेतसं पाशधरं जलेशम् ॥ ८ ॥

---

अतः धर्म धन और प्रजा की रक्षा के लिये यहाँ योगीश्वरों, दार्शनिकों और याजकों के साथ साथ अनेक युद्धविशेषज्ञ, गुप्तचर और नीतिज्ञ भी रहते थे ॥ ४ ॥

यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः ।
तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम ॥ (गीता)

राजा यन्त्रयज्ञों और धनुष यज्ञों में वैज्ञानिकों और शूरों को सदा पुरस्कृत किया करते थे क्योंकि वे जानते थे कि इनमें होमात्मक द्रव्ययज्ञों से न्यून पुण्य नहीं है ॥ ५ ॥

भक्त गण उनके राज्य में उन विष्णु भगवान् का स्मरण करते थे जो शंख, पद्म और वनमाला के साथ साथ चक्र, गदा और धनुष बाण भी लिये रहते हैं। उन शंकर की पूजा करते थे जो सदाशिव, आशुतोष आदि होते हुए उग्र, रुद्र, पिनाकी, शूलधर और पुरारि आदि भी हैं ॥ ६ ॥ चण्डी की बात छोड़ें, वे उन सरस्वती का ध्यान करते थे जो पुस्तक, माला और वीणा के साथ हल, खड्ग, मुसल आदि भी लिये रहती हैं और उन महालक्ष्मी को पूजते थे जो अक्षमाला, कमल आदि के साथ दण्ड असि गदा, बाण, वज्र, शक्ति आदि भी धारण करती हैं ( देखिये दुर्गा-सप्तशती ) ॥ ७ ॥ द्विजगण यज्ञों में उन इन्द्र को आहुतियाँ देते थे जो सुरेश, वृद्धश्रवा आदि के साथ साथ वृत्रहन्ता, विजेता और वज्री हैं, जो मरुत्देव प्रभंजन और महाबली हैं तथा जो जलेश वरुण और प्रचेता के साथ पाशी भी हैं ॥ ८ ॥ जो अग्निदेव पावक, बुध, शुक्र, पुरोहित, शुचि,

बुधं शुचिं पावकशुक्रसंज्ञं धनञ्जयं शक्तिसुतं कृशानुम् ।
सप्ताश्ववत्स्वर्णरथाधिरूढं त्रयीशरीरं तपनं च भानुम् ॥ ९ ॥

नास्ते बहूनां हृदयेषु भीतिर्विधेश्च नो दुष्कृतदुष्फलानाम् ।
शृण्वन्ति ते नैव च दीनयाञ्चा न चोपदेशान् सुहृदां बुधानाम् ॥१०॥

आसीद् धृतस्तेन नृपेण तस्माद् बलान्मनो धर्मपथे विनेता ।
दण्डः करे श्यामललोहिताक्षो भीमो नृणां दूषितभावजेता ॥११॥

दयासमुद्रोऽपि स दूरदर्शी कुमार्गगे नो करुणामकार्षीत् ।
भयादतस्तस्य कदापि कश्चिन्न कस्यचित् प्राणधनाद्यहार्षीत् ॥१२॥

भूत्वा कठोरो निजघान पापान् दुःखानि सर्वाणि सतां जहार ।
चिन्तामतः कामपि तस्य राज्ये न शक्तिहीनोऽपि नरश्चकार ॥१३॥

---

कान्त आदि के साथ रोहिताश्व, धनंजय, शक्तिमान् आदि भी हैं और जो सूर्य वेदमूर्ति, तेजोनिधि आदि के साथ साथ सात अश्वों वाले स्वर्णमय रथ पर आरूढ़ महावीर भी हैं ॥ ९ ॥

अनेक आस्तिकों के हृदय में भी विधाता और अपने दुष्कर्मों के दुष्फलों का भय नहीं रहता है। वे निर्दयता से दूसरों को लूटते हैं। न दीनों की प्रार्थना सुनते हैं न मित्रों और सज्जनों का उपदेश ॥ १० ॥ इस कारण हिमाचलनरेश अत्यन्त भयावह, काले कलूटे और लाल लाल आँखों वाले उस दण्ड को सर्वदा हाथ में लिये रहते थे जो दूषित भावों को समाप्त कर मनों को बलपूर्वक धर्ममार्ग में ले जाता है ॥ ११ ॥

यत्र श्यामो लोहिताक्षो दण्डश्चरति पापहा ।
प्रजास्तत्र न मुह्यन्ति नेता चेत् साधु वर्तते ॥ (मनुस्मृति)

वे दूरदर्शी महाराज दया के सागर होते हुए भी कुमार्गियों पर कभी दया नहीं करते थे और उन्हें घोर दण्ड देते थे अतः उनके भय से कभी भी, कोई भी, किसी के प्राण, धन आदि का अपहरण नहीं करता था ॥ १२ ॥ वे पापियों को निर्दयता पूर्वक फांसी देते थे और धर्मशीलों के संकटों को प्रयास पूर्वक समाप्त करते थे, इस कारण वहाँ दुर्बल लोग भी निश्चिन्त थे ॥ १३ ॥ उन्होंने न तो कभी भिन्न मत वालों के उपासना

बभञ्ज नो देवगृहान् परेषां न सन्मतानामकृतोपहासम् ।
क्षमोऽपि सन्त्यज्य बलप्रयोगं मुदे समेषामकरोत् प्रयासम् ॥१४॥

स्वप्नेऽपि नैयेष धनं परेषां नापीडयद् दिग्विजयेन देशान् ।
अतो नृपा माल्यमिवास्य मूर्ध्ना गुणानुरागा अदधुर्निदेशान् ॥१५॥

ददर्श दासानपि मित्रदृष्ट्या स निर्मदः कारुणिकः सहस्वान् ।
तुतोद पुत्रानपि सापराधानदण्डयद् बन्धुजनानपि स्वान् ॥१६॥

राज्ञोऽथवा मंत्रिण आत्मजत्वान्नासीत् खलेषूच्चपदप्रतिष्ठा ।
नृणामतोऽवर्धत मातृभूमावीशे नृपे मंत्रिगणे च निष्ठा ॥१७॥

राजाऽथवा कश्चन कर्मचारी राष्ट्रस्य कोशाश्वरथादिकानाम् ।
स्वार्थे प्रयोगं न कदाप्यकार्षीन्न चाग्रहीद्द्रव्यमुपायनानाम् ॥१८॥

---

गृहों को तोड़ा और न उनके तर्कसंगत भले मतों और मुनियों का उपहास किया। समर्थ होते हुए भी वे बलप्रयोग के सर्वथा विरोधी रहे। वे सबके कल्याण का प्रयत्न करते थे और अपने सौजन्य से सबको जीत लेते थे॥ १२॥

उन्होंने स्वप्न में भी परधन की कामना नहीं की। धर्म और यज्ञ के नाम पर की जाने वाली दिग्विजय से कभी अन्य देशों को कष्ट नहीं दिया। अतः सब भूप गुणों में अनुरक्त होकर उनके आदेशों को नतमस्तक होकर माला की भाँति धारण करते थे॥ १५॥ वे दासों से भी मित्रवत् व्यवहार करते थे और अपराधी पुत्रों एवं बन्धुओं को भी कठोर दण्ड देते थे। बल, धर्म और सज्जनता के तो साक्षात् अवतार थे॥ १६॥

राज्य की दुर्व्यवस्था देख कर बहुत से लोग नास्तिक हो जाते हैं। वे कहने लगते है कि यदि परमेश्वर होता तो उसे यह भ्रष्टाचार सह्य नहीं होता। यहाँ राजा, मंत्री, नेता, कुलपति आदि की सन्तान होने के कारण किसी मूर्ख या खल को उच्च पद नहीं मिलता था। इसलिये मातृभूमि, ईश्वर, राजा और मंत्रियों में जनता की श्रद्धा बढ़ती जा रही थी॥ १७॥ राजा या कोई कर्मचारी राज्य के कोश वाहन आदि का न तो। स्वार्थ में प्रयोग करता था न उपहार में कोई वस्तु लेता था॥ १८॥ चूंकि वहाँ के

सत्यार्थशौचश्रमतत्पराणां भिषग्वणिङ्मंत्रिचरद्विजानाम् ।
सेनाधिपानां च कृतौ कुशंका कदापि नाभून्मनसि प्रजानाम् ॥१९॥

नासीत् क्वचिद् राज्यकरापवादो न ग्रामणीर्न्यायपतिः प्रमादे ।
ततो विलम्बो न विनिर्णयेऽभूत् कदापि कुत्रापि मिथो विवादे ॥२०॥

नापव्ययं राष्ट्रधनस्य चक्रे कोऽप्यम्बुविद्यु द्धरणीवनादेः ।
नैवात्मनो व्यर्थकृतौ च नाशं चकार कालप्रतिभाधनादेः ॥२१॥

नोपेक्षिताः शिक्षितशूरकार्मा नाज्ञाः शठा आसत सत्पदेषु ।
दृष्टः क्वचिन्नैव ततोऽनुतापो नोत्साहभङ्गश्च विचक्षणेषु ॥२२॥

न सालसा याचनकाश्च दृष्टाः श्रुतं न पारिश्रमिकस्य चौर्यम् ।
प्रबोधसेवाश्रमदानमासीन्न चान्नपात्राम्बरदानशौर्यम् ॥२३॥

प्रष्टा नृपोऽर्थोऽस्ति कुतोऽयमाप्तो भियाऽनयाऽभून्न हि कोट्यधीशः ।
कोऽप्यत्र नेता कुलपश्च मन्त्री विधायको भूरिगृहक्षितीशः ॥२४॥

---

वैद्य, व्यापारी, मन्त्री, गुप्तचर, सेनापति, पुरोहित, पुजारी आदि सब अधिकारी सत्य, अर्थशौच और श्रम में तत्पर थे इसलिए प्रजा के मन में उनके प्रति कुशंका कभी होती ही नहीं थी ॥ १९ ॥

राज्य में कर और वस्तुओं के मूल्य बढ़ गये हैं, यह अपवाद कहीं भी सुनने को नहीं मिलता था। गाँवों के मुखिया और न्यायाधीशों के अप्रमादी होने से वादों के निर्णय में कभी विलम्ब नहीं होता था ॥ २० ॥ जनता जल, बिजली, भूमि, वन आदि राष्ट्रीय संपत्तियों का अपव्यय नहीं करती थी और उत्पादनहीन निरर्थक कार्यों में अपने धन, समय तथा प्रतिभा का नाश नहीं करती थी ॥ २१ ॥ शिक्षितों, कर्मठ व्यक्तियों और शूरों की कभी उपेक्षा नहीं होती थी और न बुद्धिहीनों तथा शठों को उच्चपद दिये जाते थे। इस कारण मेधावियों में कहीं भी पश्चात्ताप और उत्साहभंग दिखाई नहीं देता था ॥ २२ ॥ वहाँ न तो आलसी, अकर्मण्य और भिखमंगे दिखाई देते थे न पारिश्रमिक की चोरी होती थी। लोग स्वेच्छा से ज्ञानदान, सेवायें और श्रमदान तो करते थे परन्तु अन्नदान, पात्रदान, वस्त्रदान आदि का न तो कोई शौर्य दिखाने वाला था न कोई दान लेने वाला था। लोग दान लेने को पापकर्म मानते थे ॥ २३ ॥

महाराज पूछेंगे कि आप के पास इतना धन कहाँ से आया। इस भय

विज्ञाय ते वित्तमनर्थमूलं पापस्य हेतुं च न तत्र मोहम् ।
चक्रुर्न सौधेषु बृहत्सु वासं सदा स्मरन्तो जनशिक्षकोऽहम् ॥२५॥

छिन्दन्ति मर्माणि बलाच्छलाद् ये प्राणान् बहूनां द्रविणं हरन्ते ।
हृदा च नो बिभ्यति विश्वनाथात् त एव वित्तं प्रचुरं लभन्ते ॥२६॥

ज्ञात्वेति भूपालमतं परेषां न कोपि शान्तिं च धनं जहार ।
प्रभूतसौधार्थसुखोपलब्ध्यै न मानसं चाप्यनयं चकार ॥२७॥

धर्मार्थकामा अपहाय वैरं मित्राण्यभूवन् स्वपदे प्रयुक्ताः ।
आसन् सदा त्यागिन एव पूज्या न भूरिवित्तालयकान्तियुक्ताः ॥२८॥

---

से यहाँ कोई भी नेता, महाविद्यालय का कुलपति, मन्त्री, विधायक या अन्य पदाधिकारी करोड़पति या प्रभूत गृह और भूमि का स्वामी न हो सका ॥ २४ ॥

अर्थ को अनर्थ का मूल और पापों का हेतु जान कर वे सब उसमें मोह नहीं करते थे और इस बात का सदा स्मरण करते हुए कि हम समाज के शिक्षक हैं, विशाल सौधों में वास नहीं करते थे ॥ २५ ॥ राजा अपने गुरुजनों के इस मत को सदा सुनाया करते थे कि जो निर्दय मनुष्य बल और छलपूर्वक दूसरों का मर्मच्छेद करते हैं, बहुतों के प्राण और धन का अपहरण करते हैं तथा जिनके हृदय में विश्वनाथ का भय नहीं रहता उन्हीं के पास प्रचुर धन एकत्रित हो पाता है ॥ २६ ॥ इसलिये वहाँ प्रभूत धन, प्रभूत सुख और ऊँचे ऊँचे महलों की प्राप्ति के लिये कोई न तो किसी की शान्ति और सम्पत्ति का अपहरण करता था न मन से ही कोई धर्मविरुद्ध बात सोचता था ॥ २७ ॥

नाच्छित्वा परमर्माणि नाकृत्वा कर्म दुष्करम् ।
नाहत्वा मत्स्यघातीव प्राप्नोति महतीं श्रियम् ॥

—महाभारत

सामान्यतः लोग अर्थ और काम को धर्मविरुद्ध मानते हैं पर समुचित स्थानों में प्रयुक्त होने के कारण वहाँ तीनों वैर छोड़ कर मित्र हो गये थे, अर्थ और काम धर्मानुकूल थे तथा लोग धनवानों, महलवालों और सुन्दरों की नहीं अपि तु त्यागियों की पूजा करते थे ॥ २८ ॥

आसन्न कुत्रापि तपस्विनो वा दिगम्बरा ग्रामपुरीनिवासाः ।
न कौलिकाः पञ्चमकारवन्तो न घोरकर्माकृतिदेवदासाः ॥२९॥

देवालयेषु प्रतिमाः कलाढ्या भित्तिस्थचित्राणि सतां सुराणाम् ।
स्तवाः कथागीतशुभोपदेशा हठात् पुनन्ति स्म मनो नराणाम् ॥३०॥

निशम्य तेषां चरितं पवित्रं नृणां मनः स्वागत एष भावः ।
सत्कर्मयोगोक्तयमादिकानां देवार्थनाभ्योऽस्त्यधिकः प्रभावः ॥३१॥

क्षेमार्थमर्चन्ति नराः सुरान् यानेकोऽस्त्यमीषामधिपो विधाता ।
दत्ते फलं कर्मण एव सोऽस्मात् कर्मैव नुर्दैवतमस्ति धाता ॥३२॥

आसन् यतो नो विबुधाः प्रसक्ता वित्तेऽथवा भव्यनिकेतनेषु ।
भूरिव्ययोऽतो धनसंग्रहो वा भक्तैः कृतो नो सुरमन्दिरेषु ॥३३॥

---

धर्माविरुद्धः कामोऽस्मि (गीता)

वहाँ के तपस्वी और दिगम्बर योगी नगरों और गावों से दूर एकान्त में रहते थे। मद्य मांस मीन मैथुन और मुद्रा नामक पाँच मकार वाले कौलिकों का सर्वथा अभाव था और लोग घोर कर्म तथा घोर आकृति वाले किसी देव की पूजा नहीं करते थे ॥ २९ ॥ वहाँ के मन्दिर सन्तों और देवों की सात्त्विक कलापूर्ण मूर्तियों से, दीवार पर खुदे चित्रों से, भावपूर्ण सुस्वर स्तोत्रों से, उपदेशप्रद कथाओं से, गीतों से और सुभाषितों से मन को हठात् पवित्र कर देते थे ॥ ३० ॥ महापुरुषों के पवित्र चरितों के श्रवण से श्रोताओं के मन में यह विचार घर कर लेता था कि देवों से विविध पदार्थ माँगते रहने की अपेक्षा सत्कर्म और योग शास्त्र में कथित अहिंसा, सत्य, अस्तेय, शौच, स्वाध्याय आदि यमों और नियमों का अभ्यास अधिक महत्त्वपूर्ण है ॥ ३१ ॥ मनुष्य अभीष्टसिद्धि के लिए यज्ञादिकों में जिन अनेक देवों की पूजा करते हैं उन सबों का स्वामी एक विधाता है और वह माँगने से नहीं देता अपि तु केवल कर्मों का फल देता है। अतः कर्म ही हमारा विधाता है ॥ ३२ ॥

नमस्यामो देवान्ननु हतविधेस्तेऽपि वशगाः
विधिर्वन्द्यः सोऽपि प्रतिनियतकर्मैकफलदः ।

नैद् विस्मयस्यावसरोऽत्र एषामुत्सेधतो वा विभवेन कान्त्या ।
सौम्या भवन्ति स्म परं च सर्वे नूनं नरा देवगृहस्य शान्त्या ।।३४।।

भक्त्या व्रजन्ति स्म समेऽपि वर्णाः साकं पदे तत्र पुरोहितानाम् ।
निःश्रेयसस्याभ्युदयस्य शिक्षामाप्तुं तपस्त्यागयशोधनानाम् ।।३५।।

नासीद् बलिर्नो विजया न गंजा श्राद्धं न मांसैर्न समद्ययागः ।
जारोऽभिसारश्च न तस्य राज्ये न धूमपानाक्षमृगव्यरागः ।।३६।।

---

फलं कर्मायत्तं किममरगणैः किं च विधिना
नमस्तत् कर्मभ्यो विधिरपि न येभ्यः प्रभवति ।।
—योगिराज भर्तृहरि

कर्मणा जायते जन्तुः कर्मणैव विलीयते ।
सुखं दुःखं भयं क्षेमं कर्मणैवाभिपद्यते ।। भागवत

स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धि विन्दति मानवः ।। गीता

चूंकि त्यागी और दूरदर्शी देवों को धन और भव्य भवन के प्रति आसक्ति नहीं होती इसलिये भक्तों ने देवमन्दिरों में न तो बहुत व्यय किया न धनसंग्रह ।। ३३ ।। इस कारण मन्दिरों की विशालता, ऊँचाई, वैभव और कान्ति को देख कर विस्मित होने का अवसर नहीं आता था किन्तु देवगृहों की शान्ति निश्चित रूप से सबको सौम्य बना देती थी । वहाँ पहुँचने पर मन सात्त्विक हो जाता था ।। ३४ ।। वहाँ के पुजारी महान् पुरुष होते थे । तप, ज्ञान और यश ही उनका धन था । ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, अन्त्यज और विधर्मी भी धर्म तथा लौकिक अभ्युदय आदि की शिक्षा प्राप्त करने के लिये श्रद्धा पूर्वक उन पुरोहितों के स्थानों (चरणों) में जाया करते थे ।। ३५ ।। उस राज्य में पशुबलि, गंजा (मधुशाला), भाँग, गाँजा, मांसयुक्त श्राद्ध, मदिरायुत याग, जार, अभिसार, धूमपान, जुआ और मृगया आदि का नाम तक नहीं था ।। ३६ ।।

ज्ञात्याऽथवा जीविकया न कश्चित् कनिष्ठयाऽभून्मनुजः कनिष्ठः।
न जन्मना मंजुलभाषया वा न भव्यवेषादभवद् वरिष्ठः ॥३७॥

द्यूतेषु खेलासु च कन्दुकादेर्न किंचिदुत्पादनमस्ति यस्मात्।
जयोऽपि वैरं तनुते हि तेषामासीदवज्ञा परितोऽत्र तस्मात् ॥३८॥

विद्याकलानां श्रमतोऽर्जितानां प्रयोजनं पाठनमेव यासाम्।
क्रीडासु वादेषु जयः कथा वा कुत्रापि दृष्टं पठनं न तासाम् ॥३९॥

---

परायी स्त्री में रत पुरुष को जार और उनके व्यभिचार स्थान को अभिसार कहते हैं। हमारे अनेक काव्यों में इनकी स्तुति है। महाकवि जयदेव का कथन है कि चन्द्रमा की ज्योति रात में कुलटाओं के लिये बाधक हो जाती है इसी से वह कलंकी हो गया है। उनके मत से राधाकृष्ण के अभिसार स्थल महातीर्थ हैं, सिद्धि- स्थान हैं और उस समय के शब्द मन्त्र हैं।

कुलटाकुलवर्त्मपातसंजातपातकः। सिद्धयस्तस्मिन् महातीर्थे।

आलापमन्त्रावलिम् (गीतगोविन्द)

महाकवि कालिदास के कथनानुसार राजमार्ग रात में अभिसारिकाओं की पायल की झंकार से मुखरित हो जाते थे।

निशासु भास्वत्कलनूपुराणां यः संचरोऽभूदभिसारिकाणाम्

रघुवंश ( १६।१२ )॥

यहाँ निम्न जीविका या जाति के कारण न तो कोई कनिष्ठ समझा जाता था न उच्चकुल में जन्म, प्रांजल भाषा और भव्य वेष आदि से श्रेष्ठ ॥ ३७ ॥ ताश कैरम क्रिकेट पतंग शतरंज फुटबाल टेनिस और जुआ आदि से कोई उत्पादन नहीं होता। जय जुआ सी रहती है, अन्तर्विरोध बढ़ता है और धन, श्रम आदि का अपव्यय होता है इसलिये लोग इन्हें हेय समझते थे ॥ ३८ ॥ कुछ विद्यायें बड़े श्रम से सीखी जाती हैं किन्तु व्यवहार में उनका इतना ही उपयोग रहता है कि पढ़कर पढ़ावें, शास्त्रार्थ करें या किसी को हरा दें। यहाँ इनका प्रसार नहीं था ॥ ३९ ॥

आसन्नवीना अपि भूरिविद्या भेदाश्चतुःषष्ट्यधिकाः कलानाम् ।
न किन्तु भक्तेर्बहुसम्प्रदाया न राजनीतेर्न च दर्शनानाम् ॥४०॥

विद्यार्थिनश्चाल्पसमानवस्त्राः सदा परीक्ष्या गुरुभक्तियुक्ताः ।
आसन् विनीताः श्रमिणोऽङ्गनाभ्यो दूरं स्थिताः शिक्षणशुल्कमुक्ताः ॥४१॥

परीक्ष्य बुद्धीर्गुरवः शिशूनां नानासु विद्यासु कलासु सर्वान् ।
संयुज्य चक्रुः प्रथितैः समानानुत्साहसंमानधनेष्वखर्वान् ॥४२॥

अशिक्षिता नो वनिताः पुमांसो नाश्लीलश्रृंगाररसे प्रसक्ताः ।
नासन् प्रभूतात्मजदारखिन्ना न कल्पिताचेतनदेवभक्ताः ॥४३॥

पुत्र्योऽपि पिण्डं ददिरे पितृभ्यो नासीत् सुतायां च सुते विभेदः ।
तस्मादभावे तनयस्य नाभूत् कन्यापितॄणां हृदयेषु खेदः ॥४४॥

---

प्राचीनकाल में १४ विद्यायें और ६४ कलायें मानी जाती थीं किन्तु यहाँ अनेक अन्य नूतन विद्यायें और कलायें प्रचलित थीं किन्तु भक्ति, राजनीति और दर्शनशास्त्र में केवल एक एक सम्प्रदाय थे। अनुभूति त्याग और सौमनस्य के कारण उनमें मतभेद समाप्त हो गया था ॥ ४० ॥ विद्यार्थी अल्प और समान वस्त्र धारण करते थे। उनकी परीक्षा प्रत्येक पक्ष में होती थी। वे गुरुजनों के भक्त, विनीत और शिक्षण शुल्क से मुक्त थे। परिश्रम बहुत करते थे और नारियों से दूर रहते थे। कन्याओं के गुरुकुल वहाँ से दूर थे ॥ ४१ ॥

गुरुजन शिशुओं की बुद्धि का परीक्षण कर उन्हें भिन्न-भिन्न कलायें और विद्यायें सिखाते थे, सबको एक ही नहीं। अतः आगे चल कर अपने विषयों में सब प्रख्यात हो जाते थे। उत्साह, सम्मान और धन आदि में कोई किसी से छोटा नहीं रहता था ॥ ४२ ॥ वहाँ कोई पुरुष न अशिक्षित था, न अश्लील श्रृंगाररस में आसक्त था, न अनेक पत्नियों और सन्तानों से खिन्न था, न काल्पनिक और जड़ देवों का भक्त था। स्त्रियों की भी ठीक यही स्थिति थी। वे सुशिक्षिता थीं और शिष्ट श्रृंगार, अल्पसन्तान तथा निर्दोष देवों में रुचि रखती थीं ॥ ४३ ॥

पुत्र और पुत्री में अन्तर नहीं माना जाता था। पुत्रियाँ भी माता-पिता को पिण्डदान करती थीं। अतः पुत्र के अभाव में कन्याओं के पिता दुखी नहीं होते थे ॥ ४४ ॥

आसन् रतेष्वेव मृषाप्रलापाः कचग्रहच्छद्मकलिक्षतानि ।
रौढाबलात्कारकुवादपाशाश्चाटूक्तयो निर्दयपीडनानि ॥ ४५ ॥
कार्श्यं कटौ वक्षसि कर्कशत्वं मदो गजेष्वेव तमो निशासु ।
स्त्रीष्वेव पुष्पेषु रजस्तथासीदधोगमः केवलमापगासु ॥ ४६ ॥
सन्ध्याक्रियावद्धृदयस्थहोलीं दग्ध्वाब्दसंधौ पुरुषा मुदित्वा ।
जग्मुर्द्वितीये दिवसे सुगन्धा वर्तीः सुवर्णं पिशुनं गृहीत्वा ॥ ४७ ॥
अभ्यज्य तैः पूज्यवयस्यरुष्टान् संस्नाप्य भाले तिलकं च दत्त्वा ।
सस्नेहमालिंग्य मनांसि तेषां चक्रुर्वशे सान्त्ववचांस्युदित्वा ॥ ४८ ॥

---

मिथ्या प्रलाप, केशग्रहण, छल, कलह, दन्तक्षत, नखक्षत, अवज्ञा, बलात्कार, कुवाद, पाशबन्ध, चाटूक्ति और निर्दयपीडन आदि दोष केवल रतिकाल में ही सुने जाते थे ॥ ४५ ॥ कृशता केवल कटि में, कर्कशता केवल वक्षस्थल में, मद केवल गजमस्तक में, तम केवल रात्रि में, रज केवल स्त्रियों तथा पुष्पों में और अधोगमन केवल नदियों में था ॥ ४६ ॥ द्विजगण प्रातःकालीन और सायंकालीन सन्ध्योपासन में सम्यक् ध्यान और विमर्श द्वारा रात और दिन में मन से, वचन से, हाथ से, पैर से तथा शिश्न आदि से किये गये पापों को सूर्य और सत्य रूपी ज्योतियों में प्रतिदिन जला दिया करते हैं ।

मनसा वाचा हस्ताभ्यां पद्भ्यामुदरेण शिश्ना ।
यद्रात्र्या पापमकार्षं, यत् किंचिद्दुरितं मयि ।
अमृतयोनौ सूर्ये ज्योतिषि जुहोमि स्वाहा ॥

ठीक इसी प्रकार प्रत्येक वर्ष की सन्धि में चारो वर्णों के पुरुष अपने हृदयों में स्थित दुरितों को अर्थात् होली को अश्लील गालियाँ दे दे कर जला देते थे और सन्ध्योपासन की ही भाँति उसके बाद एक शान्ति और मोद का अनुभव करते थे । तब वे कस्तूरी कुंकुम, चन्दन, अबीर, गुलाल आदि सुगन्धित और सुवर्ण द्रव्यों को लेकर दूसरे दिन घर से निकल कर ॥ ४७ ॥ अपने पूज्यों, मित्रों तथा रुष्ट लोगों के पास जाते थे । वहाँ इन मांगलिक और स्वास्थ्य सम्वर्धक पदार्थों को उनके शरीर में लगा कर, सुगन्धित जल आदि से नहला कर, उनके भाल में तिलक लगा कर श्रद्धा और स्नेह से गले मिल कर और मीठे वचन बोल कर उन्हें अपने वश में कर लेते थे परन्तु कोई किसी की इच्छा के विपरीत उसके वस्त्र, शरीर और मन को मलिन नहीं करता था ॥ ४८ ॥ हमारे देश में इस समय गाँवों के

आसन्न संज्ञाः क्वचिदर्थहीना न कुत्सिता ग्राममहापुराणाम् ।
न वर्त्मनां नो पुरुषांगनानां न ज्ञातिदेवीतटिनीसुराणाम् ॥ ४९ ॥

सवाटिकाः स्वच्छसमानरूपाः प्रायो गृहा निर्मनुजाश्च काराः ।
निर्णीतमूल्या निखिलाः पदार्था आसन् समन्तान्मधुगव्यधाराः ॥ ५० ॥

विनिर्णयं कोऽपि न शुष्कवादैरव्याकृतानामकरोद् विपश्चित् ।
स्वपूर्वजेशानमुनीतिहासानदूषयत्तत्र कविर्न कश्चित् ॥ ५१ ॥

मनीषिणामास्तिकनास्तिकानां प्रेम्णा प्रवृत्तं समितौ विवादम् ।
बोधाय सत्यस्य निशम्यसभ्यास्तत्वं गृहीत्वा मुमुचुः प्रमादम् ॥ ५२ ॥

पुनर्जनौ कर्मफले बहूनां प्रतीतिरासीदपि नास्तिकानाम् ।
सर्वाणि दुःखानि सुखान्यवोचंस्ते कर्मणामेव फलं निजानाम् ॥ ५३ ॥

---

९० प्रतिशत नाम अर्थहीन या कुत्सित हैं। नदियों, पर्वतों, नगरों, नगरों के मार्गों, अनेक जातियों के भी अधिकांश नाम इस दोष से समन्वित हैं पर वहाँ किसी का भी नाम अर्थहीन, कुत्सित या दीन नहीं था ॥ ४९ ॥ सबके गृह स्वच्छ, वाटिकाओं से सुशोभित और प्रायः समान थे। वहाँ की शिक्षित और धार्मिक जनता को वैषम्य असह्य था। सारी कारायें सूनी पड़ी थीं, क्योंकि कोई अपराधी नहीं था। सब पदार्थों के मूल्य निर्णीत थे, दूकानों पर उनकी सूची टँगी रहती थी और मधु, घी, दूध, दही आदि की तो चारो ओर जैसे धारायें बह रही थीं ॥ ५० ॥ कोई भी विद्वान् सूक्ष्म विषयों का केवल शुष्क वादों के आधार पर निर्णय नहीं करता था और न कोई कवि कल्पनाओं द्वारा अपने पूर्वजों, मुनियों और परमात्मा के इतिहास को दूषित करता था ॥ ५१ ॥ प्रत्येक सिद्धान्त के रहस्य के बोध के लिये वहाँ आस्तिक और नास्तिक विद्वान् आपस में प्रेम से विवेचन करते थे और सभासद् निष्पक्ष होकर तत्त्व का ग्रहण एवं प्रमाद का परित्याग करते थे ॥ ५२ ॥ अधिकांश नास्तिकों को भी अनुभूतियों द्वारा पुनर्जन्म और कर्मफल में दृढ़ विश्वास था। वे कहा करते थे कि हमें छोटे बड़े जितने दुःख सुख प्राप्त हो रहे हैं वे सब अपने ही कर्मों के फल हैं ॥ ५३ ॥ वहाँ के अवैदिक मुनियों को भी वैदिकों के योगशास्त्र और

अवैदिका अप्यलभन्त बोधं वेदोदितैरेव तपःशमाद्यैः ।
सिद्धिं च योगोपनिषत्सु गीतैः शीलैर्यमैरिन्द्रियसंयमाद्यैः ॥ ५४ ॥

आसीन्नृपः कर्मठतां सुशीलं ज्ञानं च तेषामवलोक्य तुष्टः ।
गुणानुरागी गण आस्तिकानामपि क्वचित्तेष्वभवन्न रुष्टः ॥ ५५ ॥

न भाग्यवादस्य महत्त्वमासीन्न हृद्बलद्विट्शकुनादिकानाम् ।
न वा तिरस्कृत्य बुधानुभूतीः समादरः केवलपुस्तकानाम् ॥ ५६ ॥

पुराणमित्येव न साधु सर्वं सर्वेषु नास्त्याधुनिकेष्वशुद्धिः ।
सन्तः परीक्ष्यान्यतरद् भजन्ते मूढः परप्रत्ययनेयबुद्धिः ॥ ५७ ॥

ज्ञात्वेति विज्ञाः विविधप्रयोगैर्मुहुर्मुहुर्वीक्ष्य गुणानदृष्टान् ।
देहाग्निभूवायुसुरादिकानामीशात्मनोश्चाप्यवदन् सुमृष्टान् ॥ ५८ ॥

---

उपनिषदों में कथित तप शम अहिंसा सत्य अस्तेय शौच सन्तोष सदाचार सत् आहार सत्संगति आदि के द्वारा ही बोध और शान्ति की प्राप्ति हुई थी। इन यमों और नियमों को वे शील तथा रत्न आदि कहते थे पर व्यवहार में मतभेद नहीं था ॥ ५४ ॥

महाराज उनके सुशील, ज्ञान, कर्मठता आदि से बहुत सन्तुष्ट थे और गुणानुरागी आस्तिक वर्ग भी उनसे कभी रुष्ट नहीं देखा गया ॥ ५४ ॥ ब्रह्मा ने जो लिख दिया है वही होगा, इस मान्यता का तथा मनोबल के महान् शत्रु शुभाशुभ शकुनादिकों का महत्त्व नहीं था, न तो विद्वानों की प्रत्यक्ष अनुभूतियों की अवहेलना कर कोई पुराने ग्रन्थों की कल्पनाओं का आदर करता था। महत्व पुरुषार्थ का और अनुभूतियों का था ॥ ५६ ॥ कोई सिद्धान्त न तो अति प्राचीन होने से प्रामाणिक होता है न नवीन होने से अप्रामाणिक। सन्त लोग परीक्षा करके सत्य का ग्रहण करते हैं परन्तु मूढ़ आँख मूंद कर सुनी सुनाई बातों का अनुसरण करते हैं ॥ ५७ ॥ इस बात को जानकर वहाँ के विद्वान् शरीर, अग्नि, पृथ्वी, वायु, देव, आत्मा, और उनसे उत्पन्न पदार्थों के अज्ञात गुणों का विविध प्रयोगों द्वारा निश्चित ज्ञान प्राप्त कर लेने के बाद ही उन्हें प्रकाशित करते थे ॥ ५८ ॥ यद्यपि

वैज्ञानिकानां श्रमधीप्रभावाज्जडा अपीलार्कजलाग्निवाताः।
यथेष्टशाकान्नफलादि दत्वा प्रियंकराश्चेतनवद् विजाताः॥ ५९॥
वातापगार्कातपगोमया नृन् स्वगूढशक्त्या मुदितानकार्षुः।
प्रकाशवाताग्निजलाद्यभावान् संचालयन् यन्त्रचयानहार्षुः॥ ६०॥
नासीदनावृष्ट्यतिवृष्टिचिन्ता पुरे पुरे पादपराजिसत्त्वात्।
जलाभिनिर्याणनिरोधकानामरण्यकुल्यासरसां बहुत्त्वात्॥ ६१॥
सूक्ष्मातिसूक्ष्मैः पृथुलैरनेकैर्यन्त्रैर्युता ज्यौतिषवेधशाला।
आसीन्महीध्रे जगति प्रसिद्धा निरीक्षिता सद्गणकैर्विशाला॥ ६२॥
तथैव शैलस्थमहौषधीभिर्भिषग्वरैरत्र विनिर्मितानि।
गुणैर्बभूवुः प्रथितानि लोके नानाविधान्युत्तमभेषजानि॥ ६३॥
तथापि रुग्णा अलभन्त पुष्टिं व्यायामयोगासनसद्विचारैः।
शास्त्रीयसंगीतरविप्रभाद्यैर्विनौषधं प्राकृतिकोपचारैः॥ ६४॥

---

पृथ्वी, सूर्य, जल, अग्नि, वायु आदि पदार्थ चेतन नहीं अपि तु जड़ हैं, इनसे मानव या देव उत्पन्न नहीं होते फिर भी वैज्ञानिकों के श्रम और प्रतिभा के प्रभाव से वे सब यथेष्ट शाक, अन्न, फल आदि देकर चेतन की भाँति हितावह हो गये थे॥ ५९॥ वायु, नदियाँ, सूर्यातप, गोमय आदि पदार्थ अपनी गुप्त शक्ति द्वारा नाना प्रकार के यन्त्रों का संचालन कर सेवा में रत थे और भक्ति पूर्वक प्रकाश, वायु, अग्नि और जल आदि दे रहे थे॥ ६०॥ गाँवों में सर्वत्र वृक्षों की लम्बी पंक्तियाँ दिखाई देती थीं, पानी निकलने और रोकने के अनेक साधन थे और वनों तथा नहरों का जाल बिछा था। अतः जनता अति वृष्टि और सूखे की चिन्ता से मुक्त थी॥ ६१॥ पर्वत के ऊँचे समतल शिखर पर ज्योतिष की एक विश्व-विख्यात वेधशाला थी। उसमें अतिशय सूक्ष्म और विशाल यन्त्र रखे थे। उनके द्वारा महान् गणक आकाशस्थ ज्योतियों का सदा निरीक्षण करते थे और उन्हीं के आधार पर विशुद्ध दृश्यपंचाग बनाते थे॥ ५६॥ पर्वत में उत्पन्न जड़ी बूटियों से अनुभवी वैद्यों द्वारा बनाई वहाँ की निर्दोष औषधियाँ अपने गुणों के कारण विश्वविख्यात थीं॥ ६३॥ फिर भी जनता औषधों का सेवन न कर हितावह आहार, विहार, व्यायाम, योगा-सन, प्राणायाम, पवित्र विचार, शास्त्रीय संगीत, सूर्यरश्मि, शुद्धवायुसेवन आदि प्राकृतिक उपचारों से ही स्वस्थ थी॥ ६४॥ सारा समाज हित

आसीद्धिताहारविहारसेवी समीक्ष्यकारी विषयेष्वसक्तः ।
स्वस्थः क्षमावान् सकलो नृसंघः समः क्रियासत्यशिवाप्तभक्तः ॥ ६५ ॥

शस्त्रास्त्रनिर्मातृविविक्तपुर्यां व्योमाम्बुभूयानविदां प्रधानाः ।
अस्थुः कणार्कांशुरहस्यविज्ञा वैज्ञानिकाः सन्ततसावधानाः ॥ ६६ ॥

अरण्यनामानि निशम्य पौरा धर्मादिसच्छब्दसमन्वितानि ।
ज्ञात्वा महत्त्वं फलवायुशुद्ध्योर्नूत्नान्यतन्वन्नगरे वनानि ॥ ६७ ॥

सम्यक् पुराणाभिनवांश्च योगान् कृषेरकार्षुर्जनतासमृद्ध्यै ।
चक्रुः समग्रावकरप्रयोगं क्षेत्रेषु शाकान्नफलादिवृद्ध्यै ॥ ६८ ॥

---

आहार और विहारसेवी, परिणाम पर ध्यान रखने वाला, विषयों में अनासक्त, स्वस्थ, क्षमाशील, सबके सुखदुःख से सम्बन्धित तथा कर्मठता, सत्य, शिव और आप्त पुरुषों का भक्त था ॥ ६५ ॥

नरोहिताहारविहारसेवीसमीक्ष्यकारी विषयेष्वक्तः ।
दाता समः सत्यपरः क्षमावानाप्तोपसेवी च भवत्यरोग ॥

—चरकसंहिता

विविध शस्त्रों और अस्त्रों का निर्माण करने वाली गुप्तपुरी में व्योमयान जलयान, भूयान, परमाणु, सूर्यरश्मि आदि के रहस्यवेत्ता मुख्य वैज्ञानिक बड़ी सावधानी से रहते थे ॥ ६६ ॥ पुरवासियों ने देखा कि हमारे पूर्वजों ने अपने देश के अनेक प्रान्तों को विशाल अरण्यों से जोड़ दिया है और उनके नाम सद्भाव एवं सत् शब्दों से समन्वित रखे हैं। इसलिये फल, वायुशुद्धि आदि की महिमा को समझते हुये उन्होंने अपने पुरों में नूतन वनों का निर्माण किया। प्राचीन नाम हैं—धर्मारण्य, पुण्यारण्य, वृन्दारण्य, बदरिकारण्य, नहुषारण्य, नैमिषारण्य, दण्डकारण्य, चम्पकारण्य, अर्बुदारण्य, पद्मारण्य, विन्ध्यारण्य, गुह्यारण्य, द्राक्षारण्य, द्वैतारण्य, काम्यकवन, जम्बूवन आदि ॥ ६७ ॥ पुरवासी जनता की समृद्धि के लिये कृषि के पुराने और नये सब उपायों का प्रयोग करते थे तथा शाक, अन्न, फल आदि की वृद्धि के लिये देश के सारे मलों को केवल खेतों में डालते थे, नदियों में नहीं जाने देते थे ॥ ६८ ॥

गृहाग्निना बन्धुयुताः पुरे स्वे दग्ध्वा विधानेन मृतस्य गात्रम् ।
किंचित् क्षिपन्ति स्म सुगत्यवाप्त्यै पवित्रगंगांभसि भस्ममात्रम् ॥ ६९ ॥

आसीत् समाजे स नरोऽतिनिन्द्यश्चकार गंगायमुनादितीरम् ।
यः कच्चरं मूत्रपुरीषकुल्यैर्निष्ठीवनाद्यैर्मलिनं सुनीरम् ॥ ७० ॥

भागीरथीशानजटाखगंगा विष्णवंघ्रिजासूर्यसुताकथनाम् ।
इन्द्रादिकानां विषये बहूनामासीदिदं तत्र मतं बुधानाम् ॥ ७१ ॥

वेदेऽस्ति भानुर्भगवांश्च विष्णुः श्रीशो भगी तस्य पदं खमुक्तम् ।
लक्ष्मीपतेस्तस्य करैरसंख्यैः पानीयदैरम्बरमस्ति युक्तम् ॥ ७२ ॥

---

हिमाचल नरेश के राज्य में जनता विवाह और मृत्यु के समय अपने धनिकत्व के प्रदर्शन में वित्त से अधिक व्यय नहीं करती थी। लोग बन्धु बान्धवों के साथ गाँव की सीमा के भीतर गृह की पवित्र अग्नि से शास्त्रीय विधान के अनुसार मृतक के शरीर को जलाकर सुगति प्राप्ति के लिये पवित्र गङ्गाजल में थोड़ा सा भस्म मात्र डालते थे ॥ ६९ ॥ और गङ्गा यमुना आदि नदियों के पवित्र तटों को तथा जल को मूत्र, पुरीष, हड्डी, थूंक आदि से प्रदूषित करने वाला व्यक्ति समाज में अति निन्दित समझा जाता था ॥ ७० ॥

मूत्रं वाथ पुरीषं वा गंगातीरे करोति यः।
न दृष्टा निष्कृतिस्तस्य कल्पकोटिशतैरपि ॥
श्लेष्माणं वापि निष्ठीवं दूषिकां वाश्रु वा मलम् ।
गंगातीरे त्यजेद्यस्तु स नूनं नारकी भवेत् ॥
उच्छिष्टं च कफं पित्तं गंगागर्भे तु यस्त्यजेत् ।
स याति नरकं घोरं ब्रह्महत्यां च विन्दति ॥

( पद्मपुराण क्रियायोगसार )

भागीरथी, शंकर की जटा, आकाशगङ्गा, विष्णुपाद, सूर्यकन्या (यमुना) तथा इन्द्र आदि देव वस्तुतः क्या हैं, इस विषय में वहाँ के अधिकांश विद्वानों का यह मत था ॥ ७१ ॥

पुराणों में आकाशगङ्गा के पृथ्वी पर अवतरण की कई कथायें हैं। शिवपुराण के अनुसार अत्रि मुनि गङ्गा को धरती पर ले आए किन्तु वहीं अनावृष्टिजन्य संकट को दूर करने के लिये गौतम मुनि द्वारा गङ्गानयन

की कथा भी लिखी है। स्कन्दपुराण के अनुसार गङ्गा को अत्रि ही ले आये। पद्मपुराण का कथन है कि गङ्गा को कश्यप ले आये परन्तु वहीं यह भी लिखा है कि वामनरूपधारी विष्णु ने अपना पैर आकाश में ऊपर उठाया तो ब्रह्मा ने उसे धोकर अपने कमण्डलु में रख लिया और सुमेरु पर्वत पर गिरने से उसकी चार धारायें हो गईं। वे चार दिशाओं में गईं और वहाँ उनके भिन्न-भिन्न नाम हो गये। भारत में अलकनन्दा आईं।

सीताख्या भद्राश्वं साऽलकनन्दा च भारतं वर्षम्।
चक्षुश्च केतुमालं भद्राख्या चोत्तरान् कुरुन् याता॥

(सिद्धान्तशिरोमणि-भुवनकोश)

इन चार गङ्गाओं के अतिरिक्त भारत के भिन्न-भिन्न प्रान्तों में अत्रि, गौतम, कश्यप और अगस्त्य द्वारा लाई गई चार गङ्गायें हैं। सबसे प्रसिद्ध है भगीरथ द्वारा लाई गई भागीरथी। गर्गसंहिता के अनुसार वह यमुना में विलीन हो गई।

द्वे नद्यौ यमुनायां तु सम्प्रलीने बभूवतुः

किन्तु गङ्गा और भगीरथ शब्द विचारणीय हैं। महाराज हरिश्चन्द्र भागवत पुराण के अनुसार भगीरथ से १४ पीढ़ी पूर्व हैं किन्तु वे गङ्गातट पर कुछ दिनों तक श्मशान में रहे थे। वामन अवतार और मणिकर्णिका गङ्गा से सम्बन्धित हैं पर दोनों भगीरथ से प्राचीन हैं और इन सबों से बहुत प्राचीन वेदों में इस धरती की गङ्गा का वर्णन है। भूगर्भशास्त्री कहते हैं कि गङ्गा पहले पूर्व में नहीं बहती थीं। योगियों की गंगा (इडा) इनसे भिन्न हैं। आजकल गङ्गा शिव की पत्नी मानी जाती हैं किन्तु पुराणों में विष्णु पत्नी भी हैं। आकाश की गङ्गायें दो हैं। एक है उत्तरदक्षिण लम्बा तारकाओं से भरा वह मण्डल जिसे पच्छिम वाले मिल्की वे कहते हैं। दूसरा है, सूक्ष्मजल का वह विशाल भण्डार जो स्थूल होकर जल और उपल के रूप में बरसता है।

वेदों में सूर्य को भगवान्, विष्णु, श्रीपति, लक्ष्मीपति और भगी आदि कहा गया है। आकाश को विष्णुपद कहा है और श्रीपति भानु की पानी देने वाली असंख्य किरणों से आकाश भरा पड़ा है। उससे मेघ बनते हैं। अतः सूर्य भगी है और मेघ उसके रथ हैं अर्थात् मेघ भगीरथ है॥ ७२॥

शिवस्य केशो वरुणस्य सौधः कमण्डलुश्चास्ति खमेव धातुः ।
व्योम्नः सुता शब्दगुणस्य वाणी स्वसास्ति शंभोर्महिषी विधातुः ॥ ७३ ॥

व्योमास्ति रत्नाकरसिन्धुरस्मिन्नुत्सा मधूनां मणयोऽमृतानि ।
वसन्ति शंखाश्वतरूडुमेघाः श्रीवारुणीधेनुगजा विषाणि ॥ ७४ ॥

---

शङ्कर का एक नाम व्योमकेश है अर्थात् आकाश उनका केश है, जटाजूट है। उसमें जलरूपी और तारारूपी दोनों आकाशगङ्गायें विद्यमान हैं। वह आकाश विष्णु का पद (स्थान) है। आकाश क्षीरसागर है और उसमें अपनी श्री और लक्ष्मी नाम्नी पत्नियों के साथ विष्णु (सूर्य) विहार करते हैं। आकाश ही ब्रह्मा का कमण्डलु और वरुण का धाम है। आकाश का गुण शब्द है और शब्द या वाणी आकाश की कन्या है। आकाश से शब्दतन्मात्रा उत्पन्न होती है। वह शिव की भगिनी और ब्रह्मा की पत्नी है ॥ ७३ ॥

ऐश्वर्य धर्म यश आदि को भग कहते हैं। भगवान् ही भगी हैं।
भगं श्रीकाममाहात्म्यवीर्ययत्नार्ककीर्तिषु ॥ अमरकोष
ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसःश्रियः ।
ज्ञानवैराग्ययोश्चापि षण्णां भग इतीरणा ॥
इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधानिदधे पदम् ।
श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च ते पत्न्यौ अहोरात्रे पार्श्वे (वाज० सं०)
वियद् विष्णुपदं (अमरकोष) ।

आजकल समुद्र वरुणालय माना जाता है पर वेद में आकाश ही वरुणालय है और उसी में विष्णु रहते हैं देखिये ऋग्वेद १।२४।८, १।२४।१०, १।२५।७, ५।६२।३, १।१६१।१४, ५।६९।२, ७।६४।२ इत्यादि ॥

(पुराणों का कथन है कि समुद्रमन्थन के बाद उससे १४ रत्न निकले परन्तु क्षीरसमुद्र धरती पर कहीं है नहीं और क्षीरसागर में धन्वन्तरिवैद्य, गाय, गज, कल्पद्रुम तथा करोड़ों अप्सराओं का जीवित रहना असंभव है) वस्तुतः आकाश ही वरुणालय है, क्षीरसागर है ओर इसमें अनेक रत्न हैं। आकाश के चमकते सुन्दर तारे ही रत्न हैं, मणियाँ हैं, शंख हैं, लाखों अप्सरायें हैं, ऋषि हैं और धन्वन्तरि वैद्य हैं। आकाश के तारों और मेघों से गज, अश्व, कल्पद्रुम, धेनु इत्यादि की आकृतियाँ बनती हैं तथा इसमें

**गायन्ति गन्धर्वगणाः सदाऽस्मिन् ध्रुवाभिजिद्वायुनिशाकराद्याः ।**
**पुरूरवो लुब्धकवह्निहाहा अगस्त्यविश्वावसुभास्कराद्याः ॥ ७५ ॥**

---

रहने वाले सूर्य, चन्द्र, अन्य ग्रह, तारे, पवन, मेघ, संध्या, उषा आदि अनेक ऐसे स्रोत हैं जो सर्वदा मधु प्रवाहित करते रहते हैं। वेद कहते हैं—

मधु वाता ऋतायते मधुक्षरन्ति सिन्धवः।
मधु नक्तमुतोषसो मधु द्यौरस्तु नः पिता ॥
मधुमानस्तु सूर्यः…॥

आकाशीय जल ही वारुणी है। इसी में विष्णु (सूर्य) अपनी पत्नियों के साथ रहते हैं और आकाश में विष भी हैं ॥ ७४ ॥

विष्णोः परमे पदे मध्व उत्सः (१।१५४।५)। यत्र गावो भूरिश्रृंगाः (१।१५४।६)। वाश्रा इव धेनवः स्यन्दमाना अञ्जः समुद्रमवजग्मुरापः (१।३२।२)। निरुद्धा आपः पणिनेव गावः (१।३२।१२)। दिवस्पुत्रासः अङ्गिरसः (१०।६७।३)। अङ्गिरसः सूनवस्ते (१०।६२।५)। अङ्गिरस्तम इन्द्रः (१।१३०।३)। सप्त ऋषयस्तपसे ये निषेदुः (१७।१०९।४)। हिमेनाग्निं घ्रंसमवारयेथां अत्रिमुन्निन्यथुः (१।११६।८)। क्षरन्नापो तृष्यते गोतमस्य (१।११६।९)॥

ऋग्वेद के अन्य भी अनेक मंत्रों में इन चौदह रत्नों के संकेत विद्यमान हैं। यजुर्वेद में भी आकाश को मधुओं का आलय और सूर्य को अमृतवर्षक कहा है ॥ ७४ ॥

सागररूपी इस आकाश में ध्रुव, अभिजित्, लुब्धक, अग्नि, अगस्त्य (बड़े बड़े तारे), वायु, चन्द्रमा, सूर्य, पुरूरवा, विश्वावसु, चित्ररथ, हाहा आदि गन्धर्व सदा गाया करते हैं ॥ ७५ ॥

विश्वावसुं सोमगन्धर्वमापो……(ऋ० १०।१३९।४)।
विश्वावसुरभि तन्नो गृणातु……(ऋ० १०।१३९।५)।
नदीनामपावृणोद…गन्धर्वः……(ऋ० १०।१३९।६)।

अर्थात् विश्वावसु गन्धर्व को देख जल बहा। जल के रचयिता वे दिव्य लोक में रहते हैं। वे मेघ नदियों की ओर गये।

साकञ्च तैरप्सरसोऽप्सु जाताश्चरन्त्युषामंजुरवानुराधाः।
रंभोर्वशीभाद्रपदाघृताचीर्तडित्सुकेशीविधुदीप्तिराधाः ॥ ७६ ॥

सिंचन्ति लक्ष्मीं स्वकरैर्नभः स्थां पयोधराः कृष्णगजस्वरूपाः।
वसन्ति नीडे च पयोदरूपे मरीचयोऽर्कस्य विहंगरूपाः॥ ७७ ॥

---

अग्नये सहसः सूनवे अपां नपाद्यो (ऋ० १।१४३।१)।
अयं वेनश्चोदयत् अपां संगमे (ऋ० १०।१२३।१)।
समुद्रात्.....वेनो नभोजाः (ऋ० १०।१२३।२)।
मृगस्य घोष विदद् गन्धर्वो अमृतानि (ऋ० १०।१२३।४)।
नाके सुपर्णं हिरण्यपक्षं वरुणस्य दूतंमूर्ध्वो गन्धर्वो
द्रप्सः समुद्रम् (ऋ७ १०।१२३।६)।

अर्थात् अग्नि बल और जल का पुत्र है। सूर्य का शिशु यह वेन जल संगम में उत्पन्न हुआ। वेन समुद्र (आकाश) से जल को प्रेरित करता है। इसका शब्द मृग और महिष सदृश है। वेन गन्धर्व है, हिरण्यपक्ष से युत आकाश का पक्षी है और वरुण का दूत है। आकाश समुद्र है ॥ ७५ ॥

अप्सरायें समुद्र (आकाश) के अप् (जल) से उत्पन्न होने के कारण अप्सरायें कहीं जाती हैं। पुरूरवा, वायु, अग्नि आदि गन्धर्वों के साथ उषा, मंजुघोषा, अनुराधा, रम्भा, उर्वशी, भाद्रपदा, राधा (विशाखा), घृताची, बिजली, सुकेशी और चन्द्रिका आदि अप्सरायें भी घूमती रहती हैं॥ ७६ ॥

[वेदों में तारों और विद्युत् आदि को अप्सरा कहा है। उषा और सन्ध्या के रक्त प्रकाश भी अप्सरायें हैं। अथर्ववेद ( २।२।३, ४।३७।१२ ) का कथन है कि अप्सरायें आकाश के जल में रहती हैं और वहाँ से एक क्षण में यहाँ आ जाती हैं। वाजसनेयि संहिता ( १८।४२ ) का कथन है कि सूर्य, चन्द्रमा और वात गन्धर्व हैं तथा मरीचियाँ, नक्षत्र और जल क्रमशः उनकी अप्सरायें हैं। उसके १५ वें अध्याय में पुंजिकस्थला, क्रतु-स्थला, विश्वाची, घृताची और उर्वशी आदि जो नाम आये हैं वे विचार-णीय हैं। ऋग्वेद का कथन है कि उर्वशी नदियों के साथ आवे ( ऋ. ५।४१।१९ )। वह जल को प्रकट करने वाली है (ऋ. १०।९५।१७) उर्वशी ने पुरूरवा (सूर्य) को नंगा देखा। ऋषियों के विषय में ऋग्वेद का

ते प्रेषयन्तीह वसुन्धरायामाकाशगंगामपि दुग्धधाराः।
पयोधरा एव सशब्दगावः सन्त्यद्रयश्चामृतमध्वगाराः ॥ ७८ ॥

इन्द्रोऽस्ति भानुश्च भगैः सहस्रैर्युतो भगी तस्य रथो घनोऽयम्।
इराजमैरावतमाहुरेके महागजं कृष्णकलेवरं तम् ॥ ७९ ॥

इन्द्रो भगी मेघरथेऽधिरूढस्तारापथे गच्छति यत्र यत्र।
बलान्नयत्यम्बुदराशिरूपामाकाशगंगामपि तत्र तत्र ॥ ८० ॥

---

कथन है कि वे पीत वल्कल धारण करते हैं, देवों के साथ आकाश में उड़ते हैं, अश्व रूप होकर वायुमार्ग पर नाचते हैं, समुद्रों में और अप्सराओं में रहते हैं तथा वसिष्ठ अप्सरा से उत्पन्न हैं (७।३३।१२, ९।७८।३, १०।१३६।४ आदि]

पुराणों के अनुसार गजलक्ष्मी को काले हाथी अपने कर (सूंड़) से नहलाते हैं। वस्तुतः वह आकाशीय लक्ष्मी को काले मेघों द्वारा नहलाने का वर्णन है। वेद का कथन है कि मेघरूपी घोसलों में सूर्यकिरण रूपी पक्षी वास करते हैं ॥ ७७ ॥ और वे पृथ्वी पर आकाश गंगा को तथा दूध की धाराओं को भेजते हैं। ये मेघ ही रम्भाती हुई गायें हैं, पर्वत हैं, गज हैं ओर अमृत तथा मधु के अगार हैं ॥ ७८ ॥

कृष्णं नियानं हरयः सुवर्णा अपो वसाना दिवमुत्पतन्ति।
त आववृत्रन् घृतेन पृथिवी व्युद्यते (ऋ. १।१६४।४७) ॥
समानमेतदुदकमुच्चैत्यव""भूमिम् (ऋ. १।१६४।५१)।
गन्धर्वो अप्स्वप्या च योषा (ऋ. १०।१०।४) ॥
अप्सरा जारमुपसिष्मियाणा योषा परमे व्योमन् (ऋ. १०।१२३।५) ॥

वेद का कथन है कि सूर्य सविता है, अपनी ज्योति से काले तम को भगाता है और वही इन्द्र है। वह सहस्रों भगों (किरणों) से युत होने के कारण भगी है और मेघ ही उसका रथ है अतः मेघ ही भगीरथ है। जल को इरा भी कहते हैं। उससे उत्पन्न यह मेघ ही इन्द्र का काला ऐरावत नाम का गज है ॥ ७९ ॥

स सूर्यः कृष्णा तमांसि त्विष्या जघान (ऋ. १०।८९।२)।
ऋतं देवाय कृण्वते सवित्र इन्द्रायाहिघ्ने (ऋ. २।३०।१)।
अमूर्या उपसूर्ये याभिर्वा सूर्यः सह (ऋ. १।२३।१७)।

भगीरथस्यास्ति स शंखनादो यो वारिदानां तडितां विरावः ।
शंभोर्जटायामुदरेऽस्ति जह्नोर्गंगापहारो भुवि वृष्ट्यभावः ॥ ८१ ॥

भुव्यागता शैलवनेषु शंभोः केशोपमेष्वत्र चिरं भ्रमन्ती ।
आकाशगंगा सगरात्मजेभ्यो दत्ते सुधां सर्वविषं हरन्ती ॥ ८२ ॥

स्नानाच्च पानादुदकस्य रोगान् समाप्य सर्वान् प्रमदं ददाति ।
संस्पर्शतो दर्शनतोऽपि देवी मृत्युंजयेयं धिषणां पुनाति ॥ ८३ ॥

यतीश्वरा आहुरिमा विषघ्नीं सुधामयीं दुर्जलशुद्धिकर्त्रीम् ।
श्वेताम्बरां सुन्दरशुक्लवर्णामुमासखीं सर्वरुगाधिहर्त्रीम् ॥ ८४ ॥

सीतां पवित्रां वरदां शरण्यां शिवप्रियां लोचनमोददात्रीम् ।
सचेतनां भूरिगुणां हिमाद्रेः सुतां हितां भारतभूमिधात्रीम् ॥ ८५ ॥

---

अहन्नहिं····वाश्रा इवधेनवः स्यन्दमानाः ( ऋ. १।३२।२ ) ।
निरुद्धा आपः पणिनेव गावः ( ऋ. १।३२।१२ ) ।

भगी इन्द्र भगीरथ (मेघ) पर बैठ कर आकाश में जहाँ जहाँ जाता है, मेघराशिरूप आकाशगंगा को लिये रहता है ॥ ८० ॥ मेघों और बिजली की गर्जना ही भगीरथ की शंखध्वनि है और पृथ्वी पर वर्षा का अभाव ही शंभु की जटा में अथवा जह्नु के उदर में गंगा का अवरोध है ॥ ८१ ॥

आकाशगंगा पहले मेघों के रूप में पर्वतों पर उतरती हैं । पर्वत उन्हें रोकते हैं । तत्पश्चात् शिवजटासदृश पर्वतीय घने वनों में भटकती रहती हैं और वहाँ से निकलने पर अपने सगर (क्लेशरूपी विषों से युत) आत्मजों को सुधा रूपी जल देकर सब विषों को हर लेती हैं ॥ ८२ ॥ ये स्नान और जलपान करने वाले भक्तों के सब रोगों को समाप्त कर प्रसन्नता देती हैं तथा चिन्ता, रोग, बुद्धिहीनता, दुर्व्यसन आदि मृत्युओं को जीतने वाली ये देवी स्पर्श और दर्शन से भी बुद्धि को पवित्र कर देती हैं ॥ ८३ ॥

योगीश्वर इन्हें विषघ्नी, सुधामयी, दुर्जलशुद्ध कारिणी, श्वेताम्बरा, सुन्दरशुक्लवर्णा, उमासखी, सकलरोग चिन्ता हारिणी ॥८४॥ सीतानाम्नी, पवित्रा वरदा, शरणागतवत्सला, शिवप्रिया, नेत्रानन्द दात्री, सचेतना, बहुगुणा, पर्वतपुत्री और भारतभूमि को परम हितकारिणी धात्री कहते हैं ॥ ८५ ॥

स्तुवन्ति ते हे सुखन्द्यगंगे महद्यशस्ते निगमेऽस्ति गीतम् ।
तवामलं येन जलं निपीतं ध्रुवं पदं तेन परं गृहीतम् ॥ ८६ ॥
त्वमिष्टदा कल्पलतासि लोके त्वां सेवमाना न पतन्ति शोके ।
तवास्ति भागीरथि यो हि भक्तस्तच्छासने नास्ति यमोपिशक्तः ॥ ८७ ॥
मृडानि शीघ्रं हर मे त्रितापं धियो विकारांश्च रुजां कलापम् ।
ममाशु दूरी कुरु पापभारं नयस्व मातर्भवसिन्धुपारम् ॥ ८८ ॥
तवाम्बुशुद्ध्यादिकृते प्रयासा मत्पूर्वजैर्जह्नुभगीरथाद्यैः ।
कृता भृशन्त्वां न ततः करिष्ये प्रदूषितां गर्ह्यपयःपथाद्यैः ॥ ८९ ॥
भागीरथीभारतभूवयस्यां यमानुजां हे यमुनेऽघहर्त्रीम् ।
नौम्याप्लवाद्दर्शनतोऽम्बुपानाच्छरीरचित्तामयनाशकर्त्रीम् ॥ ९० ॥
छित्वार्कजे नूत्नतरूंस्तटस्थान्न ते दुकूलं सुषमां हरिष्ये ।
त्वामम्ब नीलां घनविष्णुरूपां मलैश्शवैर्नो मलिनां करिष्ये ॥ ९१ ॥

---

वे प्रार्थना करते हैं कि देववन्द्य गंगे ! वेद आप के महान यश का गान करते हैं और आप के जल का पान करने वाले परम पद पाते हैं ॥ ८६ ॥ आप अपने सेवकों के सारे शोकों को समाप्त कर देती हैं और उनके मनोरथों को पूर्ण करने वाली कल्पलता बन जाती हैं। माँ भागीरथि ! आप के भक्तों पर यमराज का भी शासन नहीं चलता ॥ ८७ ॥

हे मृडानि ! आप मेरे बुद्धिविकार, रोगसमूह और त्रिविध तापों को हर लें, पापभार को दूर करें और भवसागर से शीघ्र पार करें ( ये चार श्लोक श्री शंकराचार्य के गंगास्तोत्र से सम्बन्धित हैं ) ॥ ८८ ॥ हे माता ! आप का जल अशुद्ध न हो, तीर के वृक्ष समाप्त न हों, घाट सुरक्षित रहें, इन बातों के लिए हमारे जह्नु भगीरथ आदि पूर्वजों ने बहुत परिश्रम किया था अतः हम भी दूषित जलप्रणालियों एवं शवादिकों से आप को प्रदूषित नहीं करेंगे ॥ ८९ ॥ भागीरथी और भारतमाता की सखी, यमदेव की भगिनी, स्नान, दर्शन और जलपान से सारे अघों एवं शरीर और चित्त के रोगों को नाश करने वाली माता यमुना, आप को नमस्कार है ॥ ९० ॥ हे माता ! सजल मेघ और विष्णु भगवान के शरीर की भाँति आप की सुन्दर काया को मैं कभी भी मलों से और शवों से मलिन नहीं करूँगा तथा किनारे के नूतन तरुओं को काट कर आप के हरे दुकूल एवं सुषमा का अपहरण नहीं करूँगा। सूर्यपुत्री यमुना आप को पुनः पुनः नमस्कार है ॥ ९१ ॥

सरस्वतीसिन्धुपरुष्ण्यसिक्न्यो मरुद्वृधे गोमति हे वितस्ते।
नौम्यार्जिकीये सरयूशुतुद्री कुभे सुषोमे तमसे नमस्ते ॥ ९२ ॥

राज्ये ततोऽस्मिन् सुधियां प्रयासात् क्षेत्रेष्वभूत् सर्वमलप्रयोगः।
लोहेक्षुचर्माम्बरयन्त्रवारामभून्न गंगादिनदीषु योगः ॥ ९३ ॥

सत्यश्रमज्ञानरताः प्रसन्ना दृष्ट्वा प्रजा धर्मपरं नरेशम्।
ज्ञानार्थगव्यान्नफलाधिकत्वं परे विदुः स्वर्गममुंप्रदेशम् ॥ ९४ ॥

न कोऽपि कालो युगमस्त्यसत् सत् राजैव नीतौ युगमस्ति यस्मात्।
विदुः समे सत्यदयादिभक्तं कृतं युगं तं नृपमेव तस्मात् ॥ ९५ ॥

---

हे सरस्वती सिन्धु परुष्णी असिक्नी मरुद्वृधा गोमती वितस्ता आर्जिकीया सरयू शुतुद्री कुभा सुषोमा और तमसा माताओ! आप को नमस्कार है ॥ ९२ ॥

साधुओं सन्यासियों की इन कामनाओं को जानकर हिमाचल नरेश के राज्य में मेधावियों के प्रयास से मनुष्यों और पश्वादिकों के सारे मलों का प्रयोग खेतों में होता था, लोहा, गन्ना, चमड़ा, सूत आदि की मिलों में यन्त्रों से उत्पन्न सारे प्रदूषित जल आदि की खाद बनाई जाती थी और उसे गंगा यमुना आदि में नहीं जाने दिया जाता था ॥ ९३ ॥ राजा को धर्म में तथा प्रजा को सत्य परिश्रम और ज्ञान में रत एवं प्रसन्न देख कर तथा देश में सर्वत्र ज्ञान, विज्ञान, धन, अन्न, फल, आदि का बाहुल्य देख कर दूसरे लोग इस प्रदेश को स्वर्ग कहा करते थे ॥ ९४ ॥

कोई काल असत् या सत् युग नहीं होता। नीतिशास्त्र में राजा को ही युग कहा गया है। इसलिये सत्य दया आदि धर्म के चारो पादों के परम भक्त हिमाचल नरेश को लोग कृतयुग कहते थे ॥ ९५ ॥

कलिः शयानो भवति संजिहानस्तु द्वापरः।
उत्तिष्ठंस्त्रेता भवति कृतं सम्पद्यते चरन् ॥
कृतं त्रेतायुगं चैव द्वापरं कलिरेव च।
राज्ञो वृत्तानि सर्वाणि राजा हि युगमुच्यते ॥ (मनुस्मृति)

राजा कृतयुगस्रष्टा त्रेताया द्वापरस्य च।
युगस्य च चतुर्थस्य राजा भवति कारणम् ॥
दण्डनीत्यां यदाराजा सम्यक् कार्त्स्न्येन वर्तते।
तदा कृतयुगं नाम कालसृष्टं प्रवर्तते ॥ (महाभारत)

कृते प्रवर्तते धर्मश्चतुष्पात्तज्जनैर्धृतः।
सत्यं दया तपो दानमिति पादा विभोर्नृप ॥
प्रभवन्ति यदा सत्त्वे मनो बुद्धीन्द्रियाणि च।
तदा कृत युगं ज्ञेयं ज्ञाने तपसि यद् रुचिः ॥ (भागवत)

शुद्ध सत्त्व समता विज्ञाना कृत प्रभाव हर्षित मन जाना।
तामस अधिक रजो गुण थोरा कलि प्रभाव विग्रह चहुं ओरा ॥

—तुलसीदास

## तृतीयः सर्गः

मैनाकनामानमसूत सूनुं मेनाभिधाना महिषी नृपस्य।
उवास पत्न्या सह नागपुत्र्या याम्योपवेशे स तटेऽर्णवस्य॥ १॥

पक्षे सिते मासि मधौ निशीथे जाताऽनुजा तस्य तिथौ नवम्याम्।
स्वभावकान्तामृतुराजलक्ष्मीं स्वजन्मना सा विदधेऽतिरम्याम्॥ २॥

शुद्धया नभोभूमरुतां तदानीं दुराशया अप्यभवन् सुवृत्ताः।
विहाय कर्माण्यवराण्यकस्मात् परोपकारादिषु सम्प्रवृत्ताः॥ ३॥

बभूव नानाविधमङ्गलाढचो निराधिरानन्दमयः स देशः।
पूतस्तया संस्कृतया गिरेव विभूषितो मंगलया नरेशः॥ ४॥

अनेकजन्मार्जितपुण्ययोगाद् बालाऽपि साऽभूद्विषये विरागा।
स्वाध्यायसन्तोषतपःसु शौचे ध्याने विधातुर्बहुलानुरागा॥ ५॥

---

हिमाचल नरेश को मेना नाम्नी एक ही पत्नी थीं और उनके पुत्र मैनाक ने नागवंशीय क्षत्रिय कन्या से केवल एक विवाह किया था। वे उसके साथ दक्षिण सागर के तट पर अपने उपनिवेश में रहते थे॥ १॥ चैत्र शुक्ल नवमी को आधी रात के समय मैनाक की छोटी भगिनी पार्वती का जन्म हुआ। ऋतुराज वसन्त की लक्ष्मी स्वभावतः ही सुन्दर होती है किन्तु पार्वती के जन्म से वह और भी रमणीय हो गई॥ २॥ उस समय आकाश, पृथ्वी और वायुमण्डल के पवित्र हो जाने से पापी भी सदाचारी बन गये और वे नीच कृत्यों का परित्याग कर परोपकारादि सत्कर्मों में प्रवृत्त हो गये॥ ३॥ सारा देश नाना प्रकार के मंगलों से परिपूर्ण, चिन्ताओं से विमुक्त और आनन्दमय हो गया तथा राजा उस कन्या द्वारा उसी प्रकार पवित्र और विभूषित हुए जैसे मनुष्य संस्कार सम्पन्न वाणी से होता है॥ ४॥

अनेक जन्मों के अर्जित पुण्य के प्रभाव से वह बाल्यावस्था में ही विषयों से विरक्त तथा स्वाध्याय, सन्तोष, तप शौच और परमेश्वर के ध्यान आदि में अनुरक्त हो गई थी॥ ५॥ इसके बाद गुणों की उत्तरोत्तर

अनन्तरं च क्रमशो गुणानां वृद्धया समन्तादभवत् प्रसिद्धा।
समाधये वेश्म विहातुमैषीदुमेति मात्रा कृपया निषिद्धा॥ ६॥

अस्मिन्नुमानाम्नि यतो वरेण्यास्त्रयोऽपि वर्णाः प्रणवस्य सन्ति।
रसाधिकत्वात् प्रणवाद् विशिष्टं भक्तास्ततः केचिदिदं विदन्ति॥ ७॥

अदृश्यबोधार्थमतिस्पृहां तां विज्ञाय राजा न नियन्तुमैच्छत्।
अतः प्रकृत्या विजनप्रिया सा गुरून् प्रणम्योर्ध्वगुहामगच्छत्॥ ८॥

तपोवनं तत्र मनोज्ञमासीत् युतं सपुष्पैः सफलैः प्रभूतैः।
महीरुहैः श्रीफलभद्रपर्णीशमींगुदीकेसरकोलचूतैः॥ ९॥

लतान्विताम्रातकसालजम्बूकदम्बशोभाञ्जनचन्दनाद्यैः।
अशोकनिम्बार्जुनलोध्रभूर्जैः सुपर्णराजादनरोचनाद्यैः॥ १०॥

---

अभिवृद्धि के कारण सुप्रसिद्ध हो गई थी। उसने समाधि साधना के लिये जब गृह छोड़ना चाहा तो दयामयी माता ने भयभीत होकर 'उमा' ( ऐसा नहीं ) कह कर निषेध किया। तब से गौरी का दूसरा नाम उमा हो गया॥ ६॥ सन्तों का कथन है कि उमा नाम में प्रणव के 'अ उ म' तीनों महत्त्वपूर्ण वर्ण विद्यमान हैं इसलिये कुछ भक्त इसको प्रणव की अपेक्षा विशिष्ट मानते हैं। प्रणव केवल शब्द है किन्तु उमा शब्द में ध्वनिवैशिष्ट्य के साथ साथ रस से परिपूर्ण उपदेशप्रद चरित्र भी विद्यमान है॥ ७॥ राजा ने देखा कि गौरी को गृह का वातावरण अच्छा नहीं लग रहा है। वह अदृश्य और अज्ञात तत्त्वों को जानने के लिये अधीर है अतः यह निश्चय कर लिया कि नियन्त्रण उचित नहीं है। उन्होंने आज्ञा दे दी। तब स्वभाव से एकान्त प्रिया उमा गुरुजनों को प्रणाम कर योगाभ्यास के लिये राजसदन से बहुत ऊपर वाले उपवन की गुहा की ओर चल पड़ीं॥ ८॥

वहाँ पुष्पों और फलों से लदे हुये बेल, गम्भार, शमी, इंगुदी, केसर, बेर, आम आदि वृक्षों से सुशोभित मनोहर तपोवन था॥ ९॥ वहाँ के अमड़ा, साखू, जामुन, कदम्ब, सहिजन, चन्दन, अशोक, नीम, अर्जुन, लोध, भोजपत्र, अमलतास, खिरनी, चिरौंजी, और सेमर आदि वृक्ष पुष्पवती लताओं से आवेष्टित थे॥ १०॥ चम्पा, जूही, गुलाब, दुपहरिया, कनैल,

सषट्पदैश्चम्पकहेमपुष्पा सपाटला रक्तकर्णिकारैः ।
लवङ्गतुल्यामधुरावचैलाशिवालतापुण्ड्रककोविदारैः ॥ ११ ॥

मृगैःशशैश्चातकखञ्जरीटैः शुकैः कपोतैवरटाबलाकैः ।
प्रहृष्टहारीतपिकैर्मयूरैश्चकोरकारण्डववारिकाकैः ॥ १२ ॥

महीपतिस्तत्र चकार सर्वां भक्त्या सुताया नियमव्यवस्थाम् ।
समानशीलव्यसना वयस्याः सिषेविरे तां सततं तपःस्थाम् ॥ १३ ॥

अलंकृता श्रेष्ठगुणैरनेकैरुमाऽऽर्जवत्याग दयाक्षमाद्यैः ।
अलंक्रियां बाल्यत एव नैषीत् सुवर्णमुक्तामणिविद्रुमाद्यैः ॥ १४ ॥

अतः स्वभावात् सुकृताधिकाया गुणप्रियस्त्रीभिरतिस्तुतायाः ।
विसर्जनोपक्रम एव नाभूद्विभूषणानां तपसि स्थितायाः ॥ १५ ॥

---

लवंग, इलायची, अंगूर, वचा, बड़ी लाची, हर्रं, माधवी, मल्लिका, कचनार आदि पुष्प भ्रमरों से गुंजायमान थे ॥ ११ ॥ वह तपोवन मृगों, खरगोशों, चातकों, खंजनों शुकों, कपोतों, हंस-हंसिनियों, बगुलों तथा नाचते कूजते हारीत, पिक, मयूर, चकोर, कारण्डव, जलकाक आदि पक्षियों से और भी आकर्षक हो गया था ॥ १२ ॥

राजा को विश्वास था कि किसी दिव्य शक्ति ने मेरे गृह में पदार्पण किया है अतः पार्वती के प्रति उनके हृदय में स्नेह की अपेक्षा भक्ति अधिक थी । तपोवन में उन्होंने उनके नियमों के लिये समुचित व्यवस्था कर दी । साथ ही साथ समान शील और समान व्यसन वाली पार्वती की सखियाँ भी निरन्तर उनकी सेवा में लगी रहती थीं ॥ १३ ॥ उमा जन्म से ही नम्रता, त्याग, दया, क्षमा आदि श्रेष्ठ गुणों से अलंकृत थीं । उन्होंने सोना, मोती, मणि, मूँगा और रत्नों के अलंकारों की तथा बहुमूल्य वस्त्रों की कभी कामना नहीं की ॥ १४ ॥ योगाभ्यास में प्रवृत्त साधक बहुमूल्य वस्त्राभरण उतार देते हैं परन्तु स्वभाव से सत्त्ववती, पुण्यवती और गुणप्रिय स्त्रियों द्वारा प्रशंसिता उमा के सामने यह प्रश्न ही नहीं आया क्योंकि वे जन्म से ही योगिनी थीं ॥ १५ ॥ अपने आप को जानने के लिये उन्होंने

स्थातुं स्वरूपे मनसः कुवृत्तीर्निरुध्य रात्रौ समये शयाना।
बभूव देवी निरता यमादौ युक्तं जलं भोजनमाददाना ॥ १६ ॥

आप्तुं पृथिव्या विविधप्रभावान्छिष्ये क्षितावेव भुजोपधाना।
योगेश्वरी रात्रिचतुर्थयामादभूत् क्रियायोगपरैकताना ॥ १७ ॥

जितेन्द्रियप्राणमनोऽन्तराया नियम्य वाणीं स्थितधीः प्रशान्ता।
अक्लिष्टवृत्तिर्जितसङ्गदोषा त्रिसंयमेऽभूत् प्रसिताऽतिदान्ता ॥ १८ ॥

भूतात्मदेवेशमनोरहस्यं विज्ञातुमत्युत्सुकमानसा सा।
विस्मृत्य वासोऽङ्गजलान्ननिद्रा अभूत् समाधावधिकप्रयासा ॥ १९ ॥

---

पहले क्लिष्ट चित्तवृत्तियों का निरोध किया। यम नियम आदि आठो योगांगों का अभ्यास करते हुये वे समय पर सोती थीं और समुचित मात्रा में अन्न जल का सेवन करती थीं ॥ १६ ॥

[ योगश्चित्तवृत्ति निरोधः। तदा द्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानं। वृत्तिसारूप्य-मितरत्र। वृत्तयः पंचतय्यः। क्लिष्टाक्लिष्टाः। पातंजलयोगसूत्र ]

वे योगेश्वरी पृथ्वी का विपुल प्रभाव प्राप्त करने के लिये प्रायः भुजा को तकिया बना कर पृथ्वी पर ही सोती थीं और रात्रि के चतुर्थ प्रहर से दिन के प्रथम प्रहर तक प्रायः एकाग्रचित्त होकर क्रियायोग में रत रहती थीं। (तप, स्वाध्याय और ईश्वर प्रणिधान को क्रियायोग कहते हैं) ॥१७॥

अतिशय दान्ता ( तपक्लेश को श्रद्धा से सहन करने वाली ) पार्वती इन्द्रियों को, प्राणों को, मन को, संगजन्यदोषों को, योग में आने वाले विघ्नों को और क्लिष्ट वृत्तियों को जीत कर, वाणी को नियमित कर, स्थितधी और प्रशान्त हो कर तीनों संयमों ( धारणा, ध्यान, समाधि ) में तत्पर हुईं ॥ १८ ॥ पृथ्वी जल अग्नि वायु आकाश आत्मा देव परमेश्वर और मन आदि का रहस्य जानने के लिये अति उत्सुक होने के कारण वे समाधि में अधिक परिश्रम करने लगीं। उन्हें अपने शरीर, वस्त्र, भोजन, निद्रा आदि की सुधि भूल जाती थी ( ये पदार्थ छोड़े नहीं जाते अपि तु उद्देश्य में पूर्ण अनुराग होने पर अपने आप छूट जाते हैं ) ॥ १९ ॥

शस्त्रास्त्रतन्त्रैरपि मन्त्रवृन्दैर्द्विषां नराः केचिदसून् हरन्ति।
ग्राह्याणि सर्वाणि तथापि तानि पुण्यानि भूपा मुनयो वदन्ति ॥ २० ॥

निःश्रेयसस्याभ्युदयस्य दात्रीर्योगस्य निन्दन्ति त एव सिद्धीः।
तपो विना ये विबलाश्च कुण्ठा वाञ्छन्ति बोधोच्चपदप्रसिद्धीः ॥ २१ ॥

अतोऽत्र कैश्चित् पिशुनैः कदाचित् कृतं विलोक्यानुचितं प्रयोगम्।
न योगसिद्धिष्वखिलासु सन्तो विवेकशीला ददतेऽभियोगम् ॥ २२ ॥

ता ईश्वरे कर्मफले प्रतीतिं तन्वन्ति बोधं ददते च यस्मात्।
सिद्धिष्वनेकासु समुत्सुका सा बभूव लोकात्महिताय तस्मात् ॥ २३ ॥

विज्ञातुमैच्छत् परिचित्तभावान् गतिं स्थितिं भूध्रुवखेटभानाम्।
देहस्थषट्चक्रदशानिलानां पूर्वाणि जन्मानि नरादिकानाम् ॥ २४ ॥

---

योगसिद्धियां अपार श्रम और संयम से उपलब्ध होती हैं। कुछ लोग इनकी प्राप्ति के प्रयास का विरोध करते हैं। उनमें से अधिकांश ऐसे हैं जो सस्ता सौदा ढूंढते हैं और योगसिद्धिरूपी अंगूरों को खट्टा कहते हैं। दूसरे मनीषियों का कथन है कि वे माया में फंसा देती हैं परन्तु यह बात वृत्ति से सम्बन्धित है।

हमारे वेदों और तन्त्र ग्रन्थों में दुष्ट शत्रुओं के नाशार्थ अनेक प्रार्थनायें हैं, मारण के प्रयोग हैं और विश्व के प्रत्येक देश का बहुत सा धन शस्त्रास्त्र और सेना में व्यय होता है किन्तु मुनियों और भूपों ने इन्हें त्याज्य नहीं अपि तु ग्राह्य और पवित्र माना है ॥ २० ॥ अतः योगशास्त्र में कही सिद्धियां निन्दित नही हैं। वे मरने पर शुभगति और जीवन में अभ्युदय देती हैं अतः उनकी निन्दा वे बलहीन और मन्द बुद्धि लोग ही करते हैं जो तप के विना बोध, उच्चपद और प्रसिद्धि पाना चाहते हैं ॥ २१ ॥ इसलिये विवेकशीऌ मनुष्य कुछ अविवेकियों द्वारा किये गये अनुचित प्रयोगों को देख कर सारी योगसिद्धियों पर आक्षेप नहीं करते ॥ २२ ॥ चूंकि योगसिद्धियों द्वारा अनेक अविज्ञात सूक्ष्म तत्त्वों का बोध प्राप्त होता है और ईश्वर तथा कर्मफल में दृढ़ विश्वास हो जाता है इसलिये उमा समाज के और अपने कल्याण के लिये उनमें उत्सुक हुईं ॥२३॥ उन्होंने पृथ्वी, ध्रुव, ग्रहों और नक्षत्रों की गति स्थिति को, दूसरों के विचारों को, पिछले जन्म को, देह में स्थित मूलाधार स्वाधिष्ठान आदि चक्रों को, एवं प्राण अपान आदि दस वायुओं की स्थितियों को जानना चाहा ॥ २४ ॥ वे भूतों देवों

द्रष्टुं च भूतामरसिद्धसङ्घान् निधीन् धरासिन्धुनगोदरस्थान् ।
दूरस्थितान् सूक्ष्मतमान् पदार्थान् श्रोतुं च शब्दान् विविधान्नभःस्थान् ।२५।

सर्वज्ञतां खेगमशक्तिमैच्छन् मनोजवित्त्वं पवितुल्यकायम् ।
अदृश्यतामन्यतनुप्रवेशं सुरेभसिंहादिबलाप्त्युपायम् ॥ २६ ॥

प्रबोधमैषीदणिमाद्यवाप्त्यै क्षुत्तृट्क्षयोदानमनोजयाय ।
आलस्यसन्देहगदाधिशान्त्यै मनःप्रकाशावरणक्षयाय ॥ २७ ॥

प्रतिष्ठिताः सन्ति समेऽपि वेदा भूतं भविष्यं भुवनं च यस्मिन् ।
पश्यन्ति योगे निरताः समेषां सा मानसे वेष्टुमियेष तस्मिन् ॥ २८ ॥

---

एवं सिद्धों के संघों को, पृथ्वी समुद्र और पर्वतों के उदर में स्थित निधियों को तथा दूरस्थित सूक्ष्म पदार्थों को देखना चाहती थीं और आकाशस्थित विविध शब्दों को सुनना चाहती थीं ॥ २५ ॥ वे सर्वज्ञता, आकाशगमन की शक्ति, मनोजवत्व, वज्रतुल्य तेजस्वी और दृढ़ काय, अदृश्यत्व और परकाय प्रवेश की शक्ति को तथा देव गज एवं सिंह तुल्य बलों को प्राप्त करना चाहती थीं ॥ २६ ॥ वे अणिमा महिमा आदि आठ सिद्धियों की, उदानवायु और मन के जय की, भूख प्यास के क्षय की, आलस्य सन्देह, रोग और चिन्ता की शान्ति की तथा मनःप्रकाश के आवरणों के विनाश की प्राप्ति का प्रबोध चाहती थीं ॥ २७ ॥

तज्जयात् प्रज्ञालोकः । अतीतानागतज्ञानम् । सर्वभूतरुतज्ञानम् । पूर्वजातिज्ञानम् । परचित्तज्ञानम् । अन्तर्धानं, अपरान्तज्ञानं, हस्तिबलादीनि, सूक्ष्मविप्रकृष्टज्ञानम् । भुवनज्ञानं सूर्ये संयमात् । चन्द्रे ताराव्यूहज्ञानम् । ध्रुवे तद्गतिज्ञानम् । नाभिचक्रे कायव्यूहज्ञानम् । कण्ठकूपे क्षुत्पिपासानिवृत्तिः । मूर्धज्योतिषि सिद्धदर्शनम् । परशरीरावेशः । उदानजयाज्जलपंककंटकादिष्वसंग उत्क्रान्तिश्च । आकाशगमनं, प्रकाशावरणक्षयो भूतजयः कायसम्पत् सर्वज्ञातृत्वम् ॥

पातंजलयोगदर्शन विभूतिपाद

वे उस मन में प्रविष्ट होना चाहती थीं जो ज्योतिस्वरूप है, जिसमें सारे वेद प्रतिष्ठित हैं और योगीगण जिसमें अपना और सारे विश्व का भूत, वर्तमान और भविष्य देखा करते हैं ॥ २८ ॥

दीपं निवातस्थमिव स्वचेतो निष्कम्पमभ्यासबलाद् विधाय ।
विरागतस्तस्य जिगाय दोषान् परिश्रमादात्मनि तन्निनाय ॥ २९ ॥

लेभे मुदं तत्र नवान् नवान् सा गुणाननेकानवलोकयन्ती ।
श्रुत्वा निदानान् विविधान् सुगन्धान् घ्रात्वा विभुं विश्वसृजं स्मरन्ती ।३०।

सदा स्वपत्न्या सहितं प्रकृत्या बुधा वदन्त्यात्मनि यं वसन्तम् ।
ज्ञातुं तमीशानमभूदधीरा त्रिलोकधातारमनाद्यनन्तम् ॥ ३१ ॥

वनेचराणामपि चित्तवृत्तौ नीत्वा स्वकीयान् प्रयतान् विचारान् ।
तपोवनं तत् प्रयतं चकार निरस्य तेषां मनसां विकारान् ॥ ३२ ॥

---

यतप्रज्ञानमुत चेतोधृतिश्च यज्ज्योतिरन्तरमृतम्प्रजासु ।
येनेदं भूतं भुवनं भविष्यत् परिगृहीतममृतेन सर्वम् ॥
यस्मिन्नृचः सामयजूंषि यस्मिन्प्रतिष्ठिता रथनाभाविवाराः ।
यस्मिंश्चित्तं सर्वमोतं प्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥

वाजसनेयिसंहिता अध्याय ३४

अर्थात् हमारा मन प्रज्ञा स्वरूप, ज्योतियों की ज्योति, अमृत ज्योति और धृति स्वरूप है। उसमें तीनों वेद, सारे ज्ञान, तीनों काल ओर सबके मन उसी प्रकार प्रतिष्ठित हैं जैसे रथ की नाभि में अरे लगे रहते हैं ॥२८॥

अभ्यास और वैराग्य से चित्तवृत्तियों का निरोध होता है। उमा ने दोनों द्वारा चित्त को ऐसा स्थिर किया जैसे वात से रहित स्थान में दीप शिखा रहती है। उन्होंने दोषों पर विजय प्राप्त कर चित्त को आत्मा में संलग्न किया और ॥ २९ ॥ वहाँ अनेक नूतन अलौकिक नादों को सुन कर, गंधों को सूंघ कर तथा गुणों का अनुभव कर सर्वव्यापी विश्वनाथ का स्मरण करते हुये अपार आनन्द प्राप्त किया ॥ ३० ॥ फिर भी वे अभी उस अनादि, अनन्त; त्रिलोकनाथ परमेश्वर को भली भाँति जानने के लिये अधीर थीं जिनके विषय में विद्वान् कहते हैं कि वह अपनी पत्नी प्रकृति देवी के साथ सदा सबकी आत्मा में स्थित है ॥ ३१ ॥

ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेर्जुन तिष्ठति ( गीता १८।६१ )
एतज् ज्ञेयं नित्यमेवात्मसंस्थं १।१२, सर्वभूतगुहाशयः ३।११
सदा जनानां हृदये निविष्टः ३।१३। ( श्वेत० उप० )

प्राप्तेऽवकाशे करुणामयो सा तपोवनस्थप्लवगद्विजानाम् ।
चकार सेवां प्रियतोपलब्ध्यै मृगादिकानां लघुपादनाम् ॥ ३३ ॥

ददौ सखोभिस्सहिता जरद्भ्यस्तेषां शिशुभ्यः कृपया लताभ्यः ।
खाद्यानि नीरं कुसुमौषधोभ्यो मन्त्रेण तत्र स्थितदेवताभ्यः ॥ ३४ ॥

ययाच या बोधितरौ वटादौ वसन्ति देव्यो विबुधाश्च पूताः ।
मुञ्चन्तु मां लुञ्चनपापत्तस्तास्ते चेन्दुगुर्वर्ककरप्रसूताः ॥ ३५ ॥

सोमप्रिया नौम्यफला अपुष्पाः प्रसूवरीः स्तोतृशिवंकरीश्च ।
नमामि देवीः सफलाः सपुष्पाः सुवीरुधः सङ्कटजित्वरीश्च ।॥ ३६ ॥

---

वन में रहने वाले मनुष्यों पशुओं पक्षियों में भी अपने पवित्र विचारों को पहुँचा कर उन्होंने उनके मनोविकारों को समाप्त कर दिया। इससे तपोवन संयमित हो गया ॥ ३२ ॥ योगाभ्यास के बाद अवकाश प्राप्त होने पर करुणामयी उमा तपोवन में स्थित वानरों, पक्षियों, छोटे वृक्षों और मृगादिकों का स्नेह पाने की अभिलाषा से उनकी सेवा में लग जाती थीं ॥ ३३ ॥ वे सखियों के साथ खगों, हरिणों और वानरादिकों के वृद्धों तथा शिशुओं को भोजन तथा लताओं, पुष्पों और औषधियों को कृपया मन्त्र पढ़ पढ़ कर खाद्य और जल देती थीं ॥ ३४ ॥ और प्रार्थना करती थीं कि पीपल वट निम्ब बिल्व आदि वृक्षों में स्थित तथा चन्द्र गुरु सूर्य आदि की किरणों से पोषित देव देवियाँ मुझे उस पाप से मुक्त करें जो मैंने अज्ञान वश उनकी शाखा आदि को तोड़ कर किया है ॥ ३५ ॥

या ओषधीः पूर्वा जाताः ॥ ७५ ॥ शतं वो अम्ब धामानि अगदं कृत ॥ ७६ ॥ ओषधीः प्रतिमोदध्वं पुष्पवतीः प्रसूवरीः । अश्वा इव सजित्वरी-र्वीरुधः पारयिष्णवः ॥ ७७ ॥ ओषधोरिति मातरस्तद्वो देवीरुपब्रुवे ॥ ७८ ॥ अश्वत्थे वो निषदनं पर्णे वो वसतिष्कृता ॥ ७९ ॥ यत्रौषधीविप्रः स उच्यते भिषग्रक्षोहा ॥ ८० ॥ यदिमा अहमोषधीर्हस्त आदधे आत्मा यक्ष्मस्य नश्यति ॥ ८५ ॥ बृहस्पतिप्रसूतास्तानो मुंचन्त्वंहसः ॥ ८९ ॥ (वाजस-नेयिसंहिता १२) ॥

सोमदेव की प्रिय, स्तोता के संकटों को दूर करने वाली और मंगल-दात्री अफला अपुष्पा सफला सपुष्पा औषधियों को मेरा नमस्कार है॥३६॥

भृशं प्रसन्ना भवति स्म दृष्ट्वा फलानि पुष्पाणि महीरुहाणाम् ।
विलोक्य ताञ्चापि मनांस्यभूवंस्तथाविधान्येव चराचराणाम् ॥ ३७ ॥

चिचाय नो सा कलिकाः कदापि न बिल्वपत्राणि शिवार्चनाय ।
दलानि चिच्छेद च नो तुलस्याः कदापि नारायणपूजनाय ॥ ३८ ॥

अतो बुधास्तामगदन्नपर्णां किन्तु व्रतेऽन्नग्रहणादिवादान् ।
तेषा महिंसातिशये च शङ्काः श्रुत्वाऽवदत् सूनृतया गिरा तान् ॥ ३९ ॥

विज्ञातमस्मिन् विषयेप्रयोगैर्वैज्ञानिकैर्योगिवरैः पुरा यत् ।
अङ्गीकृतं यच्च विमृश्य भूयस्तातेन श्रृण्वन्तु सतां मतं तत् ॥ ४० ॥

उत्पाद्य शाकान्नफलादि रक्षां कुर्वन्ति ये वै कृषिकाः समेषाम् ।
तैरल्पहिंसा सुधिया तृणादेः कृतापि पुण्यं हरते न तेषाम् ॥ ४१ ॥

---

पार्वती वृक्षों के फलों और पुष्पों को देखकर बहुत प्रसन्न होती थीं और ठीक उसी प्रकार उनके दर्शन से सारे चराचरों के मन भी गद्गद हो जाते थे ॥ ३७ ॥

वे शिवपूजन में न तो कभी पुष्पों की कलियाँ और बेलपत्र तोड़ती थीं न नारायण की पूजा के लिये तुलसीदल ॥ ३८ ॥ इस कारण लोग उन्हें श्रद्धापूर्वक अपर्णा कहने लगे परन्तु वे आपस में यह चर्चा भी करते थे कि ऐसा करने पर तो कृषिकर्म ही समाप्त हो जायगा। अहिंसा की एक सीमा होती है। कुछ लोगों को व्रत और योगसाधना काल में उमा का अन्नभक्षण और शयन आदि भी विचित्र लगता था, क्योंकि उन्होंने सुना था कि महान् योगी शीत और धूप को सहन करते हैं, पैर के अंगूठे के बल पर खड़े होते हैं ओर अन्न जल निद्रा आदि का परित्याग कर देते हैं। इन शङ्काओं को सुनकर उमा ने ये हितकारी बातें कहीं ॥ ३९ ॥ इन दोनों के विषयों में वैज्ञानिकों और योगियों ने प्रयोग द्वारा जो जाना है तथा पिता जी ने सन्तों से बार बार परामर्श कर जो समझा है उसे सुनें ॥ ४० ॥ जो कृषक शाक अन्न फल आदि उत्पन्न कर सबकी रक्षा करते हैं, उनके द्वारा बाध्य होकर सुबुद्धि से की हुई तृणादिकों की थोड़ी हिंसा पुण्य का अपहरण नहीं करती ॥ ४१ ॥ जिन घास वृक्ष

लवेऽपि वृद्धिर्भवतीह येषां घासद्रुमस्तम्बलतौषधीनाम् ।
नच्छेदनं दुष्कृतमस्ति तेषां शाकक्षुपव्रातवनस्पतीनाम् ॥ ४२ ॥

परन्तु येच्छेदनतो म्रियन्ते रुदन्ति वा लुञ्चनतो दलादेः ।
तुष्ट्यै सुराणामितरत्र चैषां ग्रहोऽस्त्ययुक्तश्छदवल्कलादेः ॥ ४३ ॥

सूक्ष्मेन्द्रिया दूरदृशश्च वृक्षाः पश्यन्ति भावं मनसः समेषाम् ।
वाञ्छति नोच्छेदकदर्शनं ते भीता भवन्तीक्षणतोऽपि तेषाम् ॥ ४४ ॥

आयान्तमालोक्य कुठारपाणिं खिद्यन्ति शुष्यन्ति भिया रुदन्ति ।
वनस्पतिज्ञा मुनयोऽनुभूत्या तेषां मनोभावमिमं वदन्ति ॥ ४५ ॥

दृष्ट्वा जनान् स्नेहयुतान् पयोदान् पितेव पश्यन्ति सुतान् प्रसन्नाः ।
मनोव्यथां रोगमवेक्ष्य तेषां भवन्ति देहक्षततोऽतिखिन्नाः ॥ ४६ ॥

निशम्य ते सुस्वरवाद्यगीतं नन्दन्ति नृत्यन्ति भवन्ति पुष्टाः ।
हरन्ति खेदं परिचारकाणां स्वच्छायया तेषु भवन्ति तुष्टाः ॥ ४७ ॥

---

स्तम्ब लता औषधि शाक क्षुप वनस्पति आदिकों की काटने पर भी वृद्धि होती है उनके छेदन में पाप नहीं लगता ॥ ४२ ॥ परन्तु जो काटने पर समाप्त हो जाते हैं और जो पत्ता छाल आदि के छेद्न पर रोते हैं, देवताओं की पूजा किंवा अन्य कार्यों में उनकी छाल पत्ती डाल आदि का ग्रहण अनुचित है ॥ ४३ ॥

वृक्षों की इन्द्रिया बड़ी सूक्ष्म होती हैं और वे आगन्तुक के मनोभावों को दूर से ही परख लेते हैं। वे शाखा काटने वालों को देखना नहीं चाहते और देखने पर डरते हैं ॥ ४४ ॥ हाथ में कुठार ले कर आते हुए मनुष्य को देख कर वे खिन्न होते हैं, सूखने लगते हैं और रोते हैं। वनस्पति वेत्ता वैज्ञानिकों ने अनुभव द्वारा उनके इन मनोभावों को जाना है ॥ ४५ ॥ वे स्नेहपूर्वक जल देने वालों को देखकर वैसे ही प्रसन्न होते हैं जैसे पुत्र को देखकर पिता और उनकी मनोव्यथा, रोग तथा शरीरक्षत को देख कर दुःखी होते हैं ॥ ४६ ॥ वे सुस्वर वाद्य और गीत सुनकर प्रसन्न होते हैं, नाचते हैं, झूमते हैं, पुष्ट होते हैं तथा अपने सेवकों के खेद को अपनी छाया, दृष्टि आदि से दूर करते हैं ॥ ४७ ॥ नारी के मुखमद से सिक्त,

आलोडिताः स्त्रीमुखसीधुसिक्ता आश्लेषमापोनुतिमाददानाः ।
भवन्त्यशोकास्तरवः प्रफुल्ला नारोक्षितास्तत्पदहन्यमानाः ॥ ४८ ॥

श्वासैरिमेऽश्नन्ति नराहितानि विषाणि भूमौ गगने स्थितानि ।
उच्छ्वासतो भानुमरोचितप्ता मुखैः प्रयच्छन्ति दिवाऽमृतानि ॥ ४९ ॥

ये श्रद्धया श्रीफलमिन्दिराया निवासमीशस्य च रोपयन्ति ।
निर्माणतो मन्दिरयोस्तयोस्ते शृणोमि नाल्पं फलमाप्नुवन्ति ॥ ५० ॥

तत्रान्नदानं सजलालवालं दृष्ट्वा रमेशौ भवतः सुतुष्टौ ।
छेत्तुस्तथा तस्य तनूरुहाणां लक्ष्मीं शुभं नाशयतोऽतिरुष्टौ ॥ ५१ ॥

अहर्निशं जीवनशक्तिदात्र्या सामोदया ये च विभूषयन्ति ।
निम्बस्य वोथ्या भवनं तुलस्या निरामयास्ते सुखिनो भवन्ति ॥ ५२ ॥

---

उनके चरण से आहत, उनसे आलोडित, आलिंगित, सिंचित, संस्तुत और अवलोकित होने पर वे विशेष प्रसन्न होते हैं और उनमें फूल आने लगते हैं ॥ ४८ ॥

सनूपुरखेण स्त्रीचरणेनाभिताडनम् ।
दोहदं यदशोकस्य ततः पुष्पोद्गमो भवेत् ॥

पादाहतः प्रमदया विकसत्यशोकः शोकं जहाति बकुलो मुखसीधुसिक्तः ।
आलोडितः कुरुबकः कुरुते विकासं आलोकितस्तिलक उत्कलिको विभाति ॥

वे श्वास द्वारा भूमि और आकाश में स्थित विषों और मनुष्यों के अहितकर पदार्थों को खाते हैं तथा सूर्य की किरणों से तप्त होकर दिन में अपने उच्छ्वास से अमृत की वर्षा करते हैं ॥ ४९ ॥

श्रीफल (बेल) श्री का और शिव का निवास स्थान है। मैंने सुना है कि बेलवृक्ष लगाने वाले को शंकर का और लक्ष्मी का मन्दिर बनवाने से कम पुण्य नहीं मिलता ॥ ५० ॥ वहाँ अन्न दान करवे हुये तथा बेल के थाले को जल से भरा हुआ देखकर रमा और शंकर बहुत प्रसन्न होते हैं। वे दोनों उन लोगों से अतिशय रुष्ट होते हैं जो शरीर के रोम तुल्य उनके पत्तों को तोड़ते हैं ॥ ५१ ॥

महादेवस्वरूपोऽयं बिल्ववृक्ष उदीरितः ।
एतस्य बिल्वमूलस्य चालवालमनुत्तमम् ॥

धात्र्यां तुलस्यां वटपिप्पलादौ तीर्थानि देव्यो विबुधा वसन्ति ।
अतो बुधा रोपणरक्षणाभ्यामेषां सुरानुग्रहमाप्नुवन्ति ॥ ५३ ॥

ततस्तरूणां च वनस्पतीनामन्तेऽपि देहस्य बहुप्रदानाम् ।
छिन्दन्ति पत्राण्यपि नैव विज्ञा निःस्वार्थवाचंयमतापसानाम् ॥ ५४ ॥

मत्वा वपुः कुत्सितमन्नमम्भो विहाय तत् केचन पीडयन्ति ।
तत्कायकष्टं च तपोव्रताख्यं पुण्यप्रदं पापहरं ब्रुवन्ति ॥ ५५ ॥

---

जलाकुलं महादेवो दृष्ट्वा तुष्टो भवत्यलम् ।
भोजयेद् बिल्वमूले यः फलं कोटिगुणं लभेत् ॥—शिवपुराण

गेहं मे छेदयन्ति प्रतिदिवसमुमाकान्तपूजानिमित्तम् ॥

तुलसी और निम्बवृक्ष दिनरात जीवनशक्ति (आक्सिजन) देते हैं और दोनों से एक मांगलिक सुगन्ध निकलता रहता है। ये दोनों तुलसी और शीतला माता के गृह हैं। अतः इनकी वीथी से गृह को भूषित करने वाले सदा नीरोग और सुखी रहते हैं ॥ ५२ ॥

आँवले में, तुलसी में तथा वट पीपल रसाल उदुम्बर आदि वृक्षों में अनेक देवियों और देवों का निवास है। अतः दूरदर्शी मनुष्य इनके रोपण और संरक्षण से देवों का अनुग्रह प्राप्त करते हैं ॥ ५३ ॥ वृक्ष जीवित अवस्था में पुष्प, फल, छाया, शुद्धवायु और मरने पर इंधन आसन आदि देते हैं, औषधियाँ इन्हीं से बनती हैं अतः बुद्धिमान् मनुष्य इन निःस्वार्थ मौन तपस्वियों का अकारण पत्ता आदि तोड़कर पाप नहीं बटोरते ॥ ५४ ॥

गृहे तस्मिन्न दारिद्र्यं तुलसी यत्र तिष्ठति ।
तद्गृहं तीर्थरूपं हि न यान्ति यमकिंकराः ॥
गोभ्यः श्वभ्यः शिशुभ्यश्च रक्षयेत्पादपान् सदा ॥

—पद्मपुराण

शीतवातातपक्लेशं छेदनं भेदनं तथा ।
सहन्ते सततं वृक्षास्तत्तु तेषां महत्तपः ॥
पत्रैः पुष्पैः फलैर्नित्यं छायया च महीरुहाः ।
परेषामुपयुज्यन्ते तद्धि तेषां महत्तपः ॥
तेषु यो भक्तिमान्नित्यं ते तस्मै वनदेवताः ॥

—विष्णुधर्मोत्तरपुराण

परन्त्वनिन्द्यं मुनिभिः पवित्रं नारायणेशानविधातृयुक्तम् ।
भोगापवर्गार्थमिदं शरीरं क्रियाप्रकाशस्थितिशीलमुक्तम् ॥ ५६ ॥

ज्योतिष्मती वेदवती च काशी मते श्रुतेरस्ति नवग्रहाणाम् ।
पुरी नवद्वारयुताऽष्टचक्रा तनूरयोध्या मधुरा सुराणाम् ॥ ५७ ॥

सा पुष्यतेऽन्नेन नराश्च पुष्टास्तृप्ताश्च तेनैव भवन्ति यस्मात् ।
सर्वौषधं ज्येष्ठमुदीरितं तद् वेदेषु सर्वोपनिषत्सु तस्मात् ॥ ५८ ॥

---

कुछ लोग शरीर को कुत्सित और अधम आदि कहते हैं तथा अन्न जल छोड़कर उसके पीड़न की क्रिया को तप, व्रत, पापहर और पुण्यप्रद आदि मानते हैं ॥ ५५ ॥ परन्तु श्रुतियों और योगियों का कथन है कि शरीरस्थ इन्द्रियों से शब्द स्पर्श रूप रस और गन्ध का प्रकाश होता है तथा उनकी प्राप्ति होती है। परमेश्वर ने इस क्रियाशील और स्थितिशील शरीर को भोगों और मुक्ति की प्राप्ति के लिये बनाया है। इसमें ब्रह्मा विष्णु शिव, तीनों देवों का निवास है अतः इसे अपवित्र कहना अनुचित है ॥ ५६ ॥

प्रकाशक्रियास्थितिशीलं भूतेन्द्रियात्मकं
भोगापवर्गार्थं दृश्यम् (पातंजलयोगसूत्र २।१८)।
ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति (गीता १८।६१)

वेदों का कथन है कि यह तनु आठ चक्रों एवं नव द्वारों से युत तथा ज्योति से आवृत देवों की अयोध्या नाम्नी पुरी है। यह मधुरा (मथुरा) है, काशी है, द्वारका है और अवन्ती है। शिवसंहिता और अनेक पुराणों का कथन है कि शरीर पूरे ब्रह्माण्ड का प्रतीक है और इसमें सारे ग्रह, तीर्थ आदि सूक्ष्म रूप में बैठे हैं ॥ ५७ ॥

अष्टाचक्रा नव द्वारा देवानां पूरयोध्या
यस्यां हिरण्मयः कोषः स्वर्गो ज्योतिषावृतः (अथर्ववेद)
भुवनानि तु सर्वाणि पर्वतद्वीपसागराः
आदित्याद्या ग्रहाः सन्ति शरीरे पारमार्थिके
ब्रह्माण्डे ये गुणाः प्रोक्तास्तेप्यस्मिन्नेवसंस्थिताः
नादचक्रे स्थितः सूर्यः शरीरे ग्रहमण्डलम् (गरुडपुराण)

स्वादो मधो पाहि पितस्त्वमस्मान् सर्वे सुरा अन्नमिति स्तुवन्ति ।
इन्द्रो जघानान्नबलेन वृत्रं वेदा बलाधारमिदं वदन्ति ॥ ५९ ॥

---

इस पवित्र तनु की रक्षा अन्न से ही होती है। मनुष्य अन्न से ही पुष्ट और तृप्त होते हैं। इस कारण वेदों उपनिषदों और पुराणों ने अन्न को सर्वौषध, ज्येष्ठ और श्रेष्ठ आदि कहा है ॥ ५८ ॥

अन्नात् प्राणो मनः सत्यं लोकाः कर्मसु चामृतम् १।१।८ ब्रह्म नाम रूपमन्नम् १।१।९ प्राणापानौ व्रीहियवौ २।१।६ (मुण्डकोपनिषद्) ॥

अन्नात्पुरुषोऽन्नरसमयः २।१।१ अन्नात् प्रजाः प्रजायन्ते याः काश्च पृथिवीं श्रिताः। अन्नेनैव जीवन्ति अन्नं यन्त्यन्ततः। अन्नं हि भूतानां ज्येष्ठं तस्मात् सर्वौषधमुच्यते। सर्वं वै तेऽन्नमाप्नुवन्ति येऽन्नं ब्रह्मोपासते २।२ अन्नं न निन्द्यात्। तद् व्रतं प्राणो वान्नम्। शरीरमन्नादम्। य एतद् वेद अन्नवान् भवति। प्रजया पशुभिः ब्रह्मवर्चसेन कीर्त्या महान् भवति। अन्नं न परिचक्षीत। अन्नं बहु कुर्यात् ३।७ (तैत्तिरीय उपनिषद्) ॥

**भावार्थ**—सृष्टि रचना के सयय ब्रह्मदेव सर्वप्रथम अन्न बनाते हैं। उसके बाद अन्न से ही क्रमशः प्राणों, मन, सत्य (पंच महाभूत), लोकों, कर्मों और अमृत आदि का निर्माण करते हैं अतः सबका जीवन अन्न पर अवलम्बित है। ब्रह्मा ने पहले धान और जव बनाये। उसके बाद तप आदि की रचना की। पुरुष अन्नरसमय है और अन्न से ही उत्पन्न हुआ है। मनुष्य का जन्म अन्न के बाद हुआ है। पृथ्वी के सारे प्राणी अन्न से उत्पन्न हैं, अन्न से जीते हैं और अन्त में अन्न में ही विलीन होते हैं। अन्न सब भूतों से ज्येष्ठ है, श्रेष्ठ है और सर्वौषध है। अन्न को ब्रह्म मानकर उसकी उपासना करने वाले अन्न पाते हैं अतः अन्न की निन्दा मत करो। वह व्रत और प्राण है। जो यह मानता है कि अन्न से शरीर और प्राणों की रक्षा होती है वह अन्नवान् होता है तथा प्रजा, पशु, ब्रह्मतेज और कीर्ति से सम्पन्न होकर महान् बन जाता है। अतः अन्न को बढ़ाओ और उसकी उपेक्षा या निन्दा मत करो।

वाजसेनयिसंहिता का प्रारम्भ अन्न (इष) शब्द से होता है और वहाँ (११।८३ में) परमेश्वर को अन्नपति कह कर उनसे अन्न माँगा गया है।

वनस्पतिष्वर्कसुधांशुदीप्त्योर्दुग्धे गवां सन्ति मधूनि यानि ।
धराणुवारिश्वसनेषु वेदैरन्नात् कनिष्ठान्युदितानि तानि ॥ ६० ॥

न जीवनाख्यं जलमस्ति निन्द्यं तद् ब्रह्म मत्वा श्रुतयः स्तुवन्ति ।
जलीयलोकाग्निमुपासनातो जुगुप्सया ब्रह्मरुषं विदन्ति ॥ ६१ ॥

---

पुराण कहते हैं कि प्राण, अपान, जीवन, ब्रह्म, प्रजाप्रद, बलप्रद, पुष्टिप्रद, और आत्मा आदि सब कुछ अन्न ही है।

अन्नं प्राणस्तथापानं मृत्युर्जीवितमेव च।
अन्नं ब्रह्म च विज्ञेयं प्रजानां प्रसवस्तथा (वायुपुराण १५।११)
अन्नं बलाय मे भूमेरपामग्न्यनिलस्य च
अन्नं पुष्टिकरं तत्र ममाप्यव्याहतं सुखम् (विष्णुपुराण ३।११।९१)
तस्मादन्नमात्मा (शतपथब्राह्मण १२।४।१।२)

सब देव अन्न से प्रार्थना करते हैं कि आप स्वादिष्ट, मधुर और पिता की भाँति पोषक हैं अतः हमारी रक्षा करें। वेद कहते हैं कि अन्न बल का मूलाधार है। इन्द्र ने वृत्रासुर को अन्न के ही बल से मारा ॥ ५९ ॥

यस्य त्रितो व्योजसा वृत्रं विमर्दयत् ॥ १ ॥ स्वादो पितो मधो पितो वयं त्वा ववृमहे। अस्माकं अविता भव ॥ २ ॥ त्वे पितो महानां देवानां मनो हितम् ॥ ६ ॥ (ऋग्वेद १।१८७)

वेदों का कथन हैं कि वनस्पतियों में, सूर्य चन्द्र आदि की किरणों में, गायों के दूध में, पृथ्वी के कणों में, जल में और पवन आदि में जो मधु ( अमृत ) हैं वे सब अन्न के मधु से कनिष्ठ हैं। अन्न मधु का उत्कृष्टतम रूप है और पवित्र है ॥ ६० ॥

मधुवाता ऋतायते मधु क्षरन्ति सिन्धवः
माध्वीनः सन्त्वोषधीः मधुनक्तमुतोषसो
मधुमत् पार्थिवं रजः मधु द्यौरस्तु नः पिता।
मधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमानस्तु सूर्यो
माध्वीर्गावो भवन्तु नः ॥

यन्मधुनो मधव्यं परमं रूपमन्नाद्यम्। तेनाहं मधुनो मधव्येन परमेण रूपेणान्नाद्येन परमो मधव्योऽन्नादोऽसानि ( यजुर्वेद ) ॥

वदन्ति तेजोऽमृतदं मुनीशा अन्नप्रदं चाधिगदान्तकं तत् ।
रसेशमायुर्बलदं समेषां पितेव मातेव च रक्षकं तत् ॥ ६२ ॥
अन्नेऽन्नपूर्णा वसतीशशक्तिर्जलेऽष्टमूर्तेर्वरुणस्य वासः ।
त्यागात्तयोरस्थिरमानसानामसंभवो देहधियोर्विकासः ॥ ६३ ॥

---

जल का नाम ही जीवन है। श्रुतियाँ जल को ब्रह्म मानकर उसकी स्तुति करती हैं। उनके मत में जल की उपासना से पवित्र जलीय लोक की प्राप्ति होती है और निन्दा से परब्रह्म रुष्ट होते हैं ॥ ६१ ॥

छान्दोग्य उपनिषद् का कथन है कि वृष्टि न होने पर प्राण सूखने लगते हैं और सुवृष्टि देख कर इसलिये आनन्दित होते हैं कि अब बहुत अन्न होगा। पृथ्वी से लेकर चींटी तक सारे जड़ और चेतन जलमय हैं, जल से जीते हैं अतः जल उपास्य है। जल को ब्रह्मवत् पवित्र समझने वाला तृप्त और पूर्णकाम होता है और वह वहाँ तक जाता है जहाँ तक जल की गति है।

> यदा सुवृष्टिर्न भवति व्याधीयन्ते प्राणाः अन्नं कनीयो भविष्यतीति। अथ यदा सुवृष्टिर्भवति आनन्दिनः प्राणा भवन्ति। अन्नं बहु भविष्यतीति। आप एवेमा मूर्ताः पृथिवी अन्तरिक्षं द्यौः पर्वता देवा मनुष्याः पशवो वयांसि तृणवनस्पतयः श्वापदान्याकीटपतंगपिपीलिकान्तम्। योऽपो ब्रह्मेत्युपास्त आप्नोति सर्वान् कामान् तृप्तिमान् भवति। यावदपां गतं तत्रास्य कामचारो भवति।
>
> —छान्दोग्य उपनिषद् ७।१०

वेद के 'आपो हिष्ठा मयोभुवः शिवतमोरसः उशतीरिव मातरः, आदि अनेकों मन्त्रों में जल को स्वास्थ्य अमृत अन्न शान्ति आनन्द तेज आदि का दाता, रोगहारी, शिवतम रस और पिता माता की भाँति सबका कल्याणकारी कहा है ॥ ६२ ॥

अन्न में शिव ( कल्याण ) की शक्ति अन्नपूर्णा का और जल में अष्टमूर्ति शिव तथा वरुण का वास है। इन दोनों के त्याग से मनुष्य का मानस अस्थिर हो जाता है। न तो उसकी बुद्धि ( चेतन ) का विकास हो पाता है न वह कभी शिव के पास पहुँच सकता है। उपवास शब्द का अन्न जल के त्याग से कोई सम्बन्ध नहीं है ॥ ६३ ॥

त्यक्ते जलेऽन्ने दशभिर्निशाभिः क्रमेण शक्ति जहतीन्द्रियाणि ।
प्राणा यतीनामपि वत्सरेण क्लेशाद् विमुञ्चन्ति कलेवराणि ॥ ६४ ॥

योगेश्वरैरप्युदितं पुराणैर्न योग एकान्तमनश्नतोऽस्ति ।
नात्यश्नतो भोजनलोलुपस्य न स्वप्नशीलस्य न जाग्रतोऽस्ति ॥ ६५ ॥

घोरेष्वशास्त्रीयतपःसु लीना अचेतसो येऽन्नजलं त्यजन्ति ।
मुधैव ते हृत्कमलस्थमीशं देहस्थभूतानि च कर्षयन्ति ॥ ६६ ॥

अनेकवाञ्छाभयदर्पदंभैर्मूढग्रहैर्भ्रामितमानसानाम् ।
क्लेशा न नश्यन्ति तपोभिरेषां योगैर्व्रतैरासुरनिश्चयानाम् ॥ ६७ ॥

---

अन्न जल छोड़ने पर दस रात्रि बीतते बीतते सब इन्द्रियाँ क्रमशः शक्ति छोड़ देती हैं और महान् यतियों के प्राण भी वर्ष के भीतर कष्ट से शरीर को छोड़ देते हैं ॥ ६४ ॥

दशरात्रीर्नाश्नीयात् यदि जीवेत् अद्रष्टा अश्रोता अमन्ता अबोद्धा अकर्ता अविज्ञाता भवति । अन्नस्याये द्रष्टा श्रोता मन्ता बोद्धा कर्ता विज्ञाता भवति । योन्नं ब्रह्मेत्युपास्ते अन्नवतो लोकानाप्नोति ( छान्दोग्य उपनिषद् ७।९ ) ।

अर्थात् मनुष्य दस रात तक लगातार भोजन न करने पर जीवित रह जाय तो अन्धा, बहरा, ज्ञानहीन, कर्महीन आदि हो जाता है और अन्न पाने पर वही पुनः द्रष्टा, श्रोता और सशक्त आदि हो जाता है अतः अन्न को ब्रह्म समझो ॥ ६४ ॥

प्राचीन योगेश्वरों ने भी बताया है कि बिलकुल भोजन न करने वाले, भोजन लोलुप, बहुत सोने वाले और बहुत जागने वाले योगी या कर्मयोगी नहीं हो सकते ॥ ६५ ॥

नात्यश्नतस्तु योगोस्ति न चैकान्तमनश्नतः ।
न चातिस्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन ( गीता ६।१६ )

जो अविवेकी लोग अन्न जल छोड़ कर शास्त्रविरुद्ध घोर तपों में लीन होते हैं वे शरीर में स्थित पञ्च महाभूतों और हृदस्थ परमेश्वर को निष्कारण कष्ट देते हैं ॥ ६६ ॥ अनेक कामनाओं, भयों, मूढ़ धारणाओं और पाखण्डों में भ्रामित आसुर भाव वाले उन अहंकारियों के दुःखों को ये योग, व्रत और तप दूर नहीं कर पाते । ये व्रत तप आदि शब्दों का अर्थ ही नहीं जानते ॥ ६७ ॥

क्षुत्तृण्निरोधं सरिदाप्लवं वा स्वर्गस्य पुण्यस्य विदुः सृतिं ये ।
विदुर्बिलस्थस्य महोरगस्य वल्मीकसन्ताडनतो मृतिन्ते ॥ ६८ ॥

उक्ता मुनीशैर्नियमा यमा ये त एव देशादिविकल्पहीनाः ।
भवन्ति कालेन महाव्रताख्याः क्लमा न निद्रान्नजलैर्विहीनाः ॥ ६९ ॥

तपांसि वाग्देहहृदां त ऊचुर्वाक्यानि सत्यानि हितप्रियाणि ।
मनीषिवृद्धातुरसाधुसेवामैत्रीमनःशुद्ध्यभयादिकानि ॥ ७० ॥

---

अशास्त्रविहितं घोरं तप्यन्ते ये तपो जनाः ।
दंभाहंकारसंयुक्ताः कामरागबलान्विताः ॥ ५ ॥
कर्षयन्तः शरीरस्थं भूतग्राममचेतसः ।
मां चैवान्तः शरीरस्थं तान् विद्धि आसुरनिश्चयान् ॥ ६ ॥
मूढग्राहेणात्मनो यत् पीडया क्रियते तपः ।
परस्योत्सादनार्थं वा तत् तामसमुदाहृतम् ॥ १९ ॥
( गीता १७ )

भूख प्यास के दमन को और नदियों में स्नान आदि को स्वर्ग और पुण्य का साधन समझने वाले लोग बिल पर लाठी मार कर उसके भीतर बैठे भीषण सर्प को मारना चाहते हैं ॥ ६८ ॥

एकभुक्तोपवासाद्यैः नियमैः कायशोषणैः ।
मूढाः विमुक्तिमिच्छन्ति हरिमायाविमोहिताः ॥
देहदण्डनमात्रेण का मुक्तिरविवेकिनाम् ।
वल्मीकताडनादेव मृतः कुत्र महोरगः ॥ (गरुडपुराणसार)

अहिंसा, सत्य, बह्मचर्य, चोरी न करना आदि पाँच यम हैं तथा शौच सन्तोष आदि पाँच नियम हैं। कुछ ग्रन्थों में इन दोनों की संख्यायें बारह बारह बताई गई हैं। कुछ लोग कुछ विशिष्ट स्थानों, विशिष्ट परिस्थितियों और समयों में ही इनके पालन की सम्मति देते हैं। पतंजलि मुनि का कथन है कि जो इनका सर्वदा पालन करते हैं वे महाव्रती हैं। अन्न जल और निद्रा का परित्याग कर शरीर को सताना कोई व्रत नहीं है ॥ ६९ ॥

सत्य, प्रिय और हित भाषण वाणी का तप है। दरिद्र, विद्वान्, रोगी और साधु की सेवा शारीरिक तप है तथा दया, चित्तशुद्धि, अभय आदि मन के तप हैं परन्तु अन्न जल और निद्रा को छोड़ कर शरीर को पीड़ित करना कोई तप नहीं है ॥ ७० ॥

कायक्लमैर्यस्तु तपोऽभिधानैर्निवृत्तिमाकांक्षति कामलीनः ।
दुःखेन सोऽन्विच्छति दुःखमेव संसारदोषानपरीक्ष्य दीनः ॥ ७१ ॥

शरीरपीडा तु यदीह धर्मः सुखं शरीरस्य भवत्यधर्मः ।
धर्मेण चाप्नोति सुखं परत्र तस्मादधर्मं फलतीह धर्मः ॥ ७२ ॥

प्रियान् स्वबंधून् विषयांश्च हित्वा ये स्वर्गहेतोर्नियमं चरन्ति ।
महत्तमं बन्धननेत्र भूयस्ते विप्रयुक्ता ध्रुवमाप्नुवन्ति ॥ ७३ ॥

प्रवर्तते चापि निवर्तते च कलेवरं हृद्वशगं हि यस्मात् ।
चित्तादृते काष्ठसमं शरीरं युक्तो दमश्चेतस्य एव तस्मात् ॥ ७४ ॥

---

जातिदेशकालसमयानवच्छिन्नाः सार्वभौमा महाव्रतम् । (पतंजलि)

देवद्विजगुरुप्राज्ञपूजनं शौचमार्जवम् ।
ब्रह्मचर्यमहिंसा च शारीरं तप उच्यते ॥

अनुद्वेगकरं वाक्यं सत्यं प्रियहितं च यत् ।
स्वाध्यायाभ्यसनं चेव वाङ्मयं तप उच्यते ॥

मनःप्रसादः सौम्यत्वं मौनमात्मविनिग्रहः ।
भावसंशुद्धिरित्येतत् तपो मानसमुच्यते ॥ (गीता १७)

जो मनुष्य गुणों और दोषों की परीक्षा किये विना शरीरपीड़ा को ही तप मान बैठे हैं और उसके द्वारा अनेक कामनाओं की पूर्ति के इच्छुक हैं वे कष्ट द्वारा कष्ट प्राप्त करना चाहते हैं ॥ ७१ ॥ शरीर को कष्ट देना यदि धर्म है तो शरीर सुख अधर्म हुआ किन्तु स्वर्ग में वही मिलता है अतः धर्म से अधर्म की प्राप्ति हुई ॥ ७२ ॥ अतः अपने प्रिय बन्धुओं और उपयुक्त विषयों को छोड़ स्वर्गप्राप्ति के लिये शरीर सुखाने वाले भ्रमिष्ट निश्चित रूप से महत्तम बन्धनों को ही पा रहे हैं ॥ ७३ ॥ सत्य यह है कि चित ही मनुष्य को शुभाशुभ कर्मों में प्रवृत्त करता है और चित्तहीन देह काष्ठ तुल्य है अतः शरीर का नहीं अपितु चित्त का दमन करना चाहिये ॥७४ ॥ ( ये चार श्लोक महाकवि अश्वघोष के बुद्ध चरित के हैं ) ।

त्यजाम्यहं नैव ततः पयोऽन्नं व्रतेऽपि हृद्यान् मधुरान् महोदान् ।
भुञ्जामि रस्यांश्च तपस्विमान्यानायुःसुखप्रीतिसुधीसहोदान् ॥ ७५ ॥

अश्नामि नो पर्युषितानमेध्यान् नोच्छिष्टपूत्यम्लकटून् मदन्दान् ।
नात्युष्णरूक्षोग्रविदाहि तिक्तांस्तमोरजोवृद्धिकरान् गदन्दान् ॥ ७६ ॥

निपीय तां ज्ञानसुधामपर्णामुपासितां सर्पमयूरकीशैः ।
महाजनो भक्त्यधिको ननाम स्तुतां विषण्णापसदैर्यतीशैः ॥ ७७ ॥

---

इसलिये मैं व्रत में भी अन्न जल नहीं छोड़ती अपितु तपस्वियों द्वारा मान्य हृद्य, मधुर, तेजः प्रद, सुरस्य तथा आयु सुखप्रीति सद्‌बुद्धि और बल आदि के सम्वर्धक पदार्थों का सेवन करती हूँ ॥ ७५ ॥ तथा बासी, अपवित्र, उच्छिष्ट, दुर्गन्ध, आम्ल, कटु, मादक, अति उष्ण, रूक्ष, उग्र, दाहक, तिक्त, तमोरजसंवर्धक और रोगप्रद पदार्थों को छूती भी नहीं ॥ ७६ ॥

आयुःसत्त्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्धनाः ।
रस्याः स्निग्धाः स्थिरा हृद्या आहाराः सात्त्विकप्रियाः ॥
कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्णरूक्षविदाहिनः ।
आहारा राजसस्येष्टा दुःखशोकामयप्रदाः ॥
यातयामं गतरसं पूति पर्युंषितञ्च यत् ।
उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम् ॥

( गीता १८ )

वहाँ उपस्थित शिष्ट जन अपर्णा की इस ज्ञानसुधा को पीकर तृप्त हो गये। उन्होंने देखा कि वे आपस में द्वेष रखने वाले जन्तुओं सर्पों, मयूरों और वानरों से घिरी हैं तथा यतियों के साथ कुछ दुःखी नीच लोग भी हाथ जोड़े स्तुति कर रहे हैं। देवी के दर्शन से उनके दूषित भाव समाप्त हो गये हैं अतः उनकी भक्ति और भी बढ़ गई है। तब सबने एक साथ साष्टांग नमस्कार किया ॥ ७७ ॥

इति हिन्दीव्याख्यायुतउमोद्वाहमहाकाव्ये तृतीयः सर्गः ।

## चतुर्थः सर्गः

विद्वान् परिव्राट् सुकृती महेच्छः परिभ्रमन् कारुणिको गिरीशम् ।
कुतुहलान्नारद आजगाम देवर्षिराकर्ण्य गुणानुमायाः ॥ १ ॥

राजा निरीहस्य मुनेः स्वपुर्यां श्रुत्वाचरैरागमनं प्रहृष्टः ।
मत्वोदयं पुण्यचयस्य चक्रे सुस्वागतं तस्य बुधैरुपेतः ॥ २ ॥

नीत्वा गृहं पुष्यरथेन भक्त्या सिंहासनस्थस्य सरोमहर्षः ।
प्रक्षाल्य पादौ स्वयमातिथेयस्तैरम्बुभिः सर्वगृहाण्यसिंचत् ॥ ३ ॥

स सत्कृतः प्रीतमना अपृच्छत् क्षेमं तदा साञ्जलिराह भूपः ।
दयानिधे सम्प्रति सप्रजोऽस्मि प्रसादतोऽहं कुशली मुनीनाम् ॥ ४ ॥

पुण्याब्धयस्त्यागधना भवन्तो भवन्ति यस्मिन् मनुजेऽनुकूलाः ।
नायान्ति तापास्त्रिविधाः कदापि तस्यान्तिकेऽस्तीति मम प्रतीतिः ॥ ५ ॥

---

विद्वान्, संन्यासी, पुण्यवान्, महाशय और दयालु देवर्षि नारद उमा के गुणों को सुनकर घूमते फिरते कुतूहल वश हिमाचल नरेश के पास आये ॥ १ ॥ चरों द्वारा महान् त्यागी मुनि के पुरी में आगमन का समाचार सुन कर राजा को अपार हर्ष हुआ। उन्हें ऐसा प्रतीत हुआ मानो आज मेरे सारे पुण्यों का उदय हो गया है। तब उन्होंने विद्वानों और साधुओं के साथ उनका स्वागत किया ॥ २ ॥ अतिथि सत्कार में निपुण महाराज उन्हें उत्सव वाले रथ में बैठाकर घर ले आये, राजसिंहासन पर बैठाया, अपने हाथ से उनके पैर धोये और जल का सब गृहों में छिड़काव कराया। पैर धोते समय उनका शरीर पुलकित हो गया था ॥ ३ ॥ उस हार्दिक स्वागत से देवर्षि बहुत प्रसन्न हुये और कुशल समाचार पूछने लगे तो राजा ने हाथ जोड़कर कहा कि हे दयानिधे ! मुनियों की कृपा से मेरी सारी प्रजा सकुशल है, इसलिये मैं भी प्रसन्न हूँ ॥ ४ ॥ मेरे हृदय में इस बात का दृढ़ विश्वास है कि ज्ञान और पुण्य के सागर तथा त्याग को अपना श्रेष्ठ धन मानने वाले मुनि ही पृथ्वी के देवता हैं और जिस प्रदेश में उनका वास रहता है वहाँ दैहिक, दैविक भौतिक ताप कभो नहीं आते ॥ ५ ॥ मेरे विचार में मुनियों के कोप और शाप से बढ़कर संसार

पश्यामि नाहं गरलं च दुःखं कोपेन शापेन समं मुनीनाम् ।
भवादृशानां शुभकामनाशीःसमं न कुत्राप्यमृतं जगत्याम् ॥ ६ ॥

मुनिः पुनर्मन्त्रिहितैश्च राज्ञः पत्न्यार्ऽचितः संकुचितो जगाद ।
राजन्नहं निर्धन आशिषोऽन्यत् संपूर्णकामाय ददानि किं ते ॥ ७ ॥

तमाह भूपो धनमस्ति भूमौ न त्यागविद्यासुकृतैः समानम् ।
त्रिभिः समृद्धं धनिकं भवन्तं याचे महात्मन्नहमेव तस्मात् ॥ ८ ॥

अस्ति प्रकृत्यैव सुता मदीया गौरी गभीरा विनता सुशीला ।
ज्ञानोत्सुका जीवजगच्छिवादेः प्रियंवदा सुप्रतिभा गुणाब्धिः ॥ ९ ॥

विभाति सर्वा अपि दक्षकन्याः सतीदयार्द्रोन्नतिशान्तिराधाः ।
ह्रीतुष्टिमैत्रीभरणीक्रियाद्या अस्याः स्थिताः सन्ति सहैव देहे ॥ १० ॥

शृणोति शान्ता नियमात् सभायां समागतानां विदुषां विमर्शम् ।
निशम्य तर्कान् कठिनांश्च तेऽस्या आश्चर्यमाश्चर्यमिति ब्रुवन्ति ॥ ११ ॥

---

में न तो कोई दुःख या विष है न आप सदृश योगियों की शुभकामना और आशीस् सदृश कोई अमृत है ॥ ६ ॥ इसके बाद राजा के मंत्रियों और मित्रों ने तथा रानी ने पुनः पूजा की तो मुनि ने संकुचित होकर कहा कि राजन् ! मैं निर्धन मनुष्य आप सदृश पूर्णकाम को आशीर्वाद के अतिरिक्त और क्या दे सकता हूँ ॥ ७ ॥ राजा ने कहा कि मुनिराज ! संसार में त्याग, विद्या और सत्कर्म से बड़ा कोई अन्य धन नहीं है और आप इन तीनों से समृद्ध महाधनी हैं इसीलिये मैं ही आप से माँग रहा हूँ कि ॥ ८ ॥ मेरी पुत्री गौरी स्वभाव से ही गंभीर, विनीत, सुशीला, प्रियंवदा, प्रतिभाशालिनी एवं अन्य अनेक गुणों की सागर है। वह जीव, जगत्, परमात्मा और आत्मा आदि के स्वरूपों को जानने के लिये अत्यन्त उत्सुक है ॥ ९ ॥ उसके दैनन्दिन व्यवहार को देखने से ऐसा प्रतीत होता है कि सती दया आर्द्रा उन्नति शान्ति राधा लज्जा तुष्टि मैत्री भरणी क्रिया आदि दक्ष प्रजापति की सारी कन्यायें आकर इसके शरीर में एक साथ बैठ गई हैं ॥ १० ॥

( पुराणों के अनुसार दक्ष को ६० कन्यायें थीं। उनमें से उन्होंने सती का विवाह शंकर भगवान से किया था। अश्विनी, भरणी, राधा, अनु-

बिर्भति नेयं बहुमूल्यवस्त्रं न हेममुक्तामणिभूषणानि।
विस्मृत्य निद्रामशनं च देहं विचारमग्ना बहुधा ब्रवीति॥ १२॥

किं कारणं ब्रह्म कुतोऽस्मि जाता जीवामि केन क्व च संप्रतिष्ठा।
अधिष्ठिता केन सुखेतरेषु वर्ते सदा ब्रह्मविदो व्यवस्थाम्॥ १३॥

विवाहवार्ताश्रवणादशान्ता भवत्यतः शिक्षय तां च कश्चित्।
वरं यतीशोपदिशानुरूपं जानासि सर्वान् प्रथितान् गुणाग्रचान्॥ १४॥

स्मरंस्ततः शङ्करमिष्टदेवं मुनीश आश्वास्य नृपं च सम्यक्।
तपोवनं तेन समं त्वरावानुमांघ्रिसन्दर्शनलालसोऽगात्॥ १५॥

---

राधा, आर्द्रा आदि २७ कन्यायें चन्द्रमा को तथा श्रद्धा मैत्री आदि तेरह धर्म को दी थीं।

श्रद्धा मैत्री दया शान्तिस्तुष्टिः पुष्टिः क्रियोन्नतिः।
वुद्धिर्मेधातितिक्षा ह्रीर्मूर्तिर्धर्मस्य पत्नयः॥ )

यह मेरी सभा में आये विद्वानों के विमर्श को शान्त होकर नियम पूर्वक सदा सुनती है और वे इसके गूढ़ प्रश्नों को सुनकर चकित हो जाते हैं॥ ११॥ यह बहुमूल्य वस्त्रों एवं सोना मुक्तामणि आदि के आभूषणों को कभी नहीं छूती और विचारों में निमग्न होकर प्रायः कहने लगती है कि॥ १२॥ हे ब्रह्मवेत्ताओ! विश्व का कारण कहा जाने वाला ब्रह्म क्या है, कैसा है और मैं कहाँ से आई हूँ। मेरा मूल कहाँ है, कहाँ स्थित हूँ, कहाँ थी और कहाँ जावूँगी। मुझे दुःख सुख कौन देता है और संसार में जो व्यवस्था चल रही है उसका विधायक कौन है (श्वेताश्वर उपनिषद्)॥ १३॥

विवाह की वार्ता सुनने पर अशान्त हो जाती है। अतः समझावें और हे यतीश! गुणों के धनी संसार के सभी महापुरुषों को आप जानते हैं अतः कृपया इसके अनुरूप वर को मुझे बतावें॥ १४॥ तब मुनीश ने अपने इष्टदेव आदिनाथ भगवान् कामेश्वर को स्मरण करते हुये राजा को भली भाँति आश्वासन दिया तथा जगदम्बा उमा के चरणदर्शन की उत्कट अभिलाषा से उनके साथ शीघ्रता पूर्वक तपोवन की ओर चल पड़े॥ १५॥

विलोक्य दूरात्तपसा कृशाङ्गीं क्रियातितिक्षाधृतिशान्तिमूर्तिम् ।
तां श्रद्धयानर्च हृदा महात्मा ज्ञात्वादिदेवस्य सदेहशक्तिम् ॥ १६ ॥

समाधिनिर्धूतमनोमलाया मनो निवेश्यात्मनि हर्षितायाः ।
विज्ञानसत्त्वोदयमञ्जुलायास्तस्या अभूद्दर्शनतः स हृष्टः ॥ १७ ॥

उमापि नत्वा यतिनं च तातं युक्तासने तावुपवेश्य पादान् ।
तयोः प्रसूनाञ्जलिना समर्च्य शिष्ट्यावनौ बद्धकरोपविष्टा ॥ १८ ॥

उवाच विज्ञानतपोनिधान परोपकारव्रत लोकमान्य ।
चिराय दृष्टस्य दयानिधेऽद्य जातास्मि ते दर्शनतः कृतार्था ॥ १९ ॥

या कामिनी या प्रमदा सकोपा या मानिनी या रमणी च वामा ।
प्रतीपदर्शिन्यबलास्ति भीरुर्मातुः पितुर्जन्मत आधिहेतुः ॥ २० ॥

---

वहाँ उन्होंने दूर से ही देखा कि पार्वती तपस्या से कृश हो गई हैं और क्रियायोग, तितिक्षा, धृति, शान्ति आदि की साक्षात् मूर्ति प्रतीत हो रही हैं । महात्मा ने अपनी दिव्यदृष्टि से जान लिया कि ये आदिदेव मृत्युंजय की ही देहधारिणी शक्ति हैं अतः उन्होंने अत्यन्त श्रद्धापूर्वक उनकी मानस पूजा की ॥ १६ ॥ नारद ने देखा कि समाधि द्वारा वे अपने सारे मनोमलों को समाप्त कर मन को आत्मा में संलग्न कर प्रसन्न हैं तथा विज्ञान और सत्त्व के उदय से मंजुल एवं दर्शनीय हो गई हैं । उनके दर्शन से मुनीश्वर आनन्दसागर में निमग्न हो गये ॥ १७ ॥ उमा ने भी यतीश और पिता को प्रणाम किया, उन्हें समुचित आसन पर बैठाया, उनके चरणों पर पुष्पांजलि अर्पित की और उनके आदेश से धरती पर बैठ जाने के कुछ देर बाद करबद्ध प्रार्थना करने लगीं कि ॥ १८ ॥ विज्ञान और तप के निधान, परोपकार को सर्वश्रेष्ठ व्रत मानने वाले, लोकमान्य, दयासागर महर्षे ! आप ने इधर बहुत देर से दर्शन दिया है फिर भी मैं आज कृतार्थ हूँ ॥ १९ ॥ हमारे पुराने कवियों ने नारी को स्वभावतः कामिनी, प्रमदा, कोपना, मानिनी, रमण की सामग्री विपरीतमति, विपरीत करने वाली, अबला और भीरु आदि कहा है । ये उसके विशेषण हैं और वह जन्म से ही माता पिता की चिन्ता तथा संकट का विषय बन जाती है ॥ २० ॥

पारुष्यचाञ्चल्यजडत्वलोभैरशौचमायाऽनृतसाहसाद्यैः ।
या स्त्री प्रभूतैरपरैश्च युक्ता स्वभावदोषैः कथिता पुराणैः ॥ २१ ॥

साहं सशङ्का निगमानभिज्ञा द्वन्द्वैरुपेता सुखदुःखसंज्ञैः ।
विज्ञातुमिच्छामि गुणान् महर्षे भूतप्रकृत्यात्मसुरेश्वराणाम् ॥ २२ ॥

वामेक्षणाया अपि निर्बलायाः पूर्वाजितं किञ्चिदवेक्ष्य पुण्यम् ।
मन्ये जनार्तिघ्न ममव्रतानां क्लेशान्निराकर्तुमिहागतोऽसि ॥ २३ ॥

श्रुतं मया तात बहूत्सुकानां गृहान् मनःस्पन्दनविज्ञसिद्धाः ।
यान्ति स्वयं वा स्वपदे ह्वयन्ति तानेव जातं तु तदद्य सत्यम् ॥ २४ ॥

मुने मया भौतिकतत्त्वविज्ञा दृष्टाः प्रभूताः क्लिशिता अशान्ताः ।
बोधं विनात्मेश्वरयोर्न तस्माद् विभाति पूर्णोऽर्द्धिभूतबोधः ॥ २५ ॥

---

अपवित्रता, कपट, मिथ्याभाषण, दुस्साहस, क्रूरता, अस्थिरता, मूर्खता, अति लोभ आदि उसके सैकड़ों जन्मजात दोष हैं ॥ २१ ॥

अनृतं साहसं माया मूर्खत्वमतिलोभता ।
अशौचं निर्दयत्वं च स्त्रीणां दोषाः स्वभावजाः ॥

हे मुनिराज ! शास्त्रों ने ज्ञान का अधिकारी उसे बताया है जो मान मोह आदि से विहीन, संगदोष से अप्रभावित, अध्यात्मप्रेमी, अकाम और मेधावी हो ( गीता १५।५ ) परन्तु मैं शंकालु, वेदशास्त्रानभिज्ञा और अनेक द्वन्द्वों से युत हूँ फिर भी पंच महाभूतों, प्रकृति, आत्मा, देवों और ईश्वर के गुणों को जानना चाहती हूँ ॥ २२ ॥

मैं भी वही नारी हूँ जिसे कविगण वामेक्षणा ( विपरीतदर्शिनी ) कहते हैं किन्तु मुझे विश्वास है कि मेरे पूर्वजन्म के कुछ पुण्यों को दिव्य दृष्टि से देख कर और अबला समझ कर दयालु होने के कारण मेरे व्रत सम्बन्धी क्लेशों का निराकरण करने के लिये ही आप यहाँ पधारे हैं ॥२३॥ हे तात ! मैं ने सुना है कि अति उत्सुक भक्तों के मनोभावों को सिद्ध पुरुष जान लेते हैं और वे या तो उनके घर स्वयं जाते हैं अथवा उन्हें ही अपने चरणों में बुला लेते हैं । वह बात आज सत्य हो गई ॥ २४ ॥ मुनिराज ! आत्मा और ईश्वर के ज्ञान के अभाव में मुझे सारा भौतिक बोध अपूर्ण प्रतीत होता है क्योंकि मैंने अनेक भौतिकशास्त्र के विशेषज्ञों को दुःखी और अशान्त देखा है ॥ २५ ॥ किन्तु यह भी देख रही हूँ कि अपने को मन,

परन्त्वनेके यतयोऽपि सोऽहं शिवोऽहमस्मीत्यसकृद् ब्रुवन्तः।
सन्त्यत्र तप्तास्तनुचित्तरोगैर्मनोमहेशात्मरहस्यविज्ञाः॥ २६॥

आत्मेशयोरस्ति तनौ निवासः सा निर्मिताऽस्त्यम्बुधरादिभूतैः।
आत्मेशयोर्बोधकृतेऽस्ति तस्मादावश्यको भूततनुप्रबोधः॥ २७॥

मुनीश मां ब्रूहि किमेष आत्मा महेश्वरांशोऽस्त्यमरो विभुर्वा।
देहेन साकं म्रियतेऽस्त्यनित्यः संयोगजोऽन्यम्बुधरानिलानाम्॥ २८॥

चेत् सन्ति जीवाः सकलाः शिवांशाः कथं बभूवुर्व्यथिता विमूढाः।
अंशात्मका एकशिवस्य जीवाः कथं भवन्ति प्रकृतौ विभिन्नाः॥ २९॥

चेत् सन्ति भिन्नाः सति विश्वनाथे कथं प्रवृत्ताः कुसृतौ भवन्ति।
ईशात्मभूवायुजलादिकानां ज्ञास्ये कथं सूक्ष्मगुणानदृश्यान्॥ ३०॥

गौर्या उपालम्भयुतां विनीतां निशम्य पृच्छामवदन् मुनीशः।
कल्याणि यत् स्त्रीविषये त्वयोक्तं मतं कवीना न तदस्त्यसत्यम्॥ ३१॥

---

ईश्वर और आत्मा का रहस्य वेत्ता मानने वाले, अपने को ही परमात्मा कहने वाले, बार बार सोऽहं शिवोऽहं का उद्घोष करने वाले अनेक संन्यासी भी मानस एवं शारीरिक रोगों से सन्तप्त हैं॥ २६॥ आत्मा और परत्मात्मा दोनों का निवास इसी शरीर में बताया जाता है और शरीर जल पृथ्वी अग्नि आदि भूतों से बना है अतः मुझे ईश्वर और आत्मा के बोध के लिये शरीर और भूतों का बोध भी आवश्यक प्रतीत होता है॥ २७॥ मुनीश्वर! मुझे कृपया समझा दें कि यह आत्मा साक्षात् परमात्मा है, या परमात्मा का अंश है। अमर है, अजर है, सर्वव्यापी है अथवा भूतों के संयोग से बना है, अनित्य है और देह के साथ मर जाता है॥ २८॥ यदि सारी आत्मायें, सारे जीव, परमात्मा के अंश हैं तो वे व्यथित और मूढ़ क्यों हैं? एक ईश्वर का अंश होने पर भी उनकी प्रकृतियां और योग्यतायें भिन्न भिन्न क्यों हो गई हैं॥ २९॥ यदि सारे जीव भिन्न भिन्न हैं तो परमेश्वर सदृश विधायक के रहते कुमार्गगामी कैसे हो जाते हैं? परमेश्वर व्यवस्था क्यों नहीं करता? हे तात! मैं ईश्वर, आत्मा, पृथ्वी, आदि के अदृश्य सूक्ष्म गुणों को कैसे जान सकूँगी॥ ३०॥

· उलाहने से समन्वित गौरी के विनीत प्रश्न को सुन कर मुनीश ने कहा कि हे कल्याणि! स्त्रियों के विषय में कवियों के जिस मत की आप ने चर्चा की वह असत्य नहीं है॥ ३१॥ किन्तु मैंने मुनियों से सुना है कि

श्रुतं मया किन्तु मते मुनीनां पूज्यास्ति नारी जननी नराणाम् ।
कुक्षौ स्त्रियास्तद्रजसैव पुष्टा भवन्ति यस्मात् पुरुषाश्च पूर्णाः ॥ ३२ ॥

यां कामिनीं जन्मत एव वामां यां वावदूकाः प्रमदां वदन्ति ।
सैव प्रसूते विमदानकामान् महाशयान् शीलनिधानसाधून् ॥ ३३ ॥

वैज्ञानिका भूरिकलाप्रवीणा जितेन्द्रियाः शास्त्रविदश्च धीराः ।
नारीभवा एव भवन्ति नृणामुद्धारका मान्यवदान्यवीराः ॥ ३४ ॥

अर्चन्ति यागेष्वदितिं श्रुतिज्ञाः श्रियं च लक्ष्मीविजयाजयाद्याः ।
शचीं जयन्तीं धृतिकीर्तिमेधाः स्वाहास्वधाषोडशसप्तमातॄः ॥ ३५ ॥

स्मरन्ति लोकेऽभ्युदयाय यागे तिलोत्तमामञ्जुरवाघृताचीः ।
अन्नोपलब्ध्यै भुवमन्नपूर्णां गङ्गां विमुक्त्यै च गिरं सुबुद्ध्यै ॥ ३६ ॥

न धर्मपत्न्या रहितस्य तेषां मतेऽस्ति पुंसां यजनेऽधिकारः ।
अर्धाङ्गिनी तां गृहिणीं च जायां वदन्ति रामां भवनस्य देवीम् ॥ ३७ ॥

---

जननी होने से नारी पुरुषों की पूज्य है। पुरुष उसी के उदर में उसके रज से ही पुष्ट होते हैं और पूर्ण पुरुष बन पाते हैं ॥ ३२ ॥ जो वाचाल नारी को जन्म से वामा, कामिनी, प्रमदा आदि कहते हैं वे यह भूल जाते हैं कि नारी से ही विमद, अकाम, महाशय, शीलवान् और साधु पुरुष पैदा होते हैं ॥ ३३ ॥ संसार के सारे वैज्ञानिक, कलाकार, जितेन्द्रिय, शास्त्रज्ञ, धीर, मान्य, वदान्य ( उदार ), वीर और मनुष्यों के उद्धारक पुरुष नारी की ही सन्तान हैं ॥ ३४ ॥ वैदिक ब्राह्मण यज्ञों में श्री लक्ष्मी विजया इन्द्राणी जयन्ती धृति कीर्ति मेधा स्वाहा स्वधा षोडशमातृका, सप्तमातृका आदि की पूजा करते हैं ॥३५॥ वे इस लोक में अभ्युदयार्थ यज्ञों में तिलोत्तमा, मंजुखा, घृताची आदि अप्सराओं की, अन्न के लिये पृथ्वी और अन्नपूर्णा की, मुक्ति के लिये गंगा की और सुबुद्धि के लिये सरस्वती की पूजा करते हैं ॥ ३६ ॥ वे कहते हैं कि धर्मपत्नी से विहीन पुरुषों को यज्ञ करने का अधिकार नहीं है तथा उसे अर्धांगिनी, रामा, गृहिणी और गृहदेवी मानते हैं। इतना ही नहीं जाया (जिसमें पति पुनः पैदा होता है) भी कहते हैं ॥ ३७ ॥

प्रत्यङ्गशोभास्तुतिमङ्गनानां काव्येषु ये विस्तरतो लिखन्ति ।
शृगालवत्तद्विरहे रुदन्ति निन्दन्ति नारीं कवयस्त एव ॥ ३८ ॥

मदिष्णुभिस्तैर्मुखरैः स्वतन्त्रैरारोपिता ये वनितासु दोषाः ।
अशौचमायाऽनृतसाहसाद्या भवन्ति नो तैः पुरुषा विहीनाः ॥ ३९ ॥

तेषां मते ते पुरुषा अपापाः सन्ति प्रियाश्चेश्वरवासवादेः ।
कुर्वन्ति ये संग्रहमत्र तासां प्रभूतदोषान्वितकामिनीनाम् ॥ ४० ॥

न किन्तु निन्दन्ति बुधा उमे तां नारीं विना यां पुरुषा अपूर्णाः ।
भवन्त्यनाथाः शिशवश्च वृद्धाः श्मशानवद् भान्ति गृहाश्च घोराः ॥ ४१ ॥

भद्रे विकासे मनुजस्य नारी नूनं नरादस्त्यधिकोपयुक्ता ।
भोगाय दास्याय परन्तु नृणां न केवलं सा रचितास्ति धात्रा ॥ ४२ ॥

---

तज्जाया जाया भवति यदस्यां जायते पुनः ॥
न गृहं गृहमित्याहुर्गृहिणी गृहमुच्यते ।
गृहं हि गृहिणीहीनमरण्यसदृशं मतम् ॥

वे अपने काव्यों में विस्तार से नारी के एक एक अंग की शोभा का वर्णन करते हैं, उसके वियोग में सियार की भाँति रोते हैं और बार बार उसकी निन्दा भी करते हैं ( पार्वती, सीता, दमयन्ती और इन्दुमती आदि के वियोग में शिव, राम, नल और अज आदि के विलापों का कवियों द्वारा लिखित वर्णन मनन करने योग्य है ) ॥ ३८ ॥ उन मदिष्णु, मुखर और स्वतन्त्र कवियों ने वनिताओं में जिन अशौच, माया, मिथ्या और दुस्साहस आदि का आरोप किया है, पुरुष उनसे विहीन नहीं होते ॥ ३९ ॥

आश्चर्य है, जिन्होंने कामिनियों को अनेक दोषों की खान कहा है उन कवियों के मत में वे पुरुष पापी नहीं हैं, अपितु परमेश्वर और इन्द्रादि देवों के प्रिय हैं जो ऐसी अनेकों स्त्रियों के पति हैं ॥४०॥ किन्तु उमादेवी ! दूरदर्शी पुरुष उस नारी की कभी निन्दा नहीं करते जिसके अभाव में पुरुष अपूर्ण रहते हैं, शिशु और वृद्ध अनाथ हो जाते हैं तथा गृह श्मशान की भाँति घोर हो जाता है ॥ ४१ ॥ भद्रे ! पुरुषों के विकास में नारी नर की अपेक्षा अधिक उपयोगी होती है किन्तु ब्रह्मा ने उसे पुरुषों के केवल भोग और दासीत्व के लिये नहीं रचा है ॥ ४२ ॥ उनमें सहिष्णुता, कर्मठता,

सहिष्णुता कर्मठतासुमेधाकारुण्यसेवाप्रियताधिकानाम् ।
योगेऽधिकारोऽस्त्यधिकोऽङ्गनानां सौभाग्यतोऽस्मिंस्त्वमसि प्रवृत्ता ॥ ४३ ॥

अपूर्ण एवास्ति ममापि बोधो देहप्रकृत्यात्मसुरेश्वरादेः ।
वक्ष्यामि तेषां विषये च किञ्चिद् ब्रूह्यत्र ते देवि कथं स्पृहाऽभूत् ॥ ४४ ॥

---

प्रतिभा, दया, सेवाभाव और स्नेह आदि गुण पुरुष की अपेक्षा अधिक मात्रा में रहते हैं अतः योग में भी उन्हें अधिक अधिकार है और आप सौभाग्य से इसमें प्रवृत्त हुई हैं ॥४३॥ देवि ! शरीर, प्रकृति, आत्मा, देवगण और परमात्मा आदि के विषय में मेरा बोध भी अपूर्ण है और इनकी अपनी कुछ अनुभूतियाँ बाद में बताऊँगा, अभी मुझे यह बताइये कि इसमें आप का इतना अनुराग कैसे हुआ ॥ ४४ ॥

इति हिन्दीव्याख्यायुत उमोद्वाहमहाकाव्ये चतुर्थः सर्गः ।

## पञ्चमः सर्गः

सा प्राह सर्वज्ञ मया श्रुतानि पितुः सभायां बहुभाषणानि ।
योगे रतानां मखतत्पराणां संन्यासिभक्तास्तिकनास्तिकानाम् ।। १ ।।

ते मत्कृते यद्यपि सन्ति पूज्याः समेऽपि वृद्धश्रवसो महान्तः ।
तथाप्यशान्तास्मि निशम्य तेषां मिथो विरुद्धानि मुने मतानि ।। २ ।।

मखप्रिया बन्धनमात्रमाहुः सांसारिकं कर्म मखातिरिक्तम् ।
तेषां मतेऽस्त्यध्वर एव विष्णुः प्रतिष्ठितं ब्रह्म सदास्ति तस्मिन् ।। ३ ।।

वदन्ति ते यागत एव वृष्टिर्वृष्टेर्भवत्यन्नफलादिसृष्टिः ।
तस्मात् फलान्नोदकसेविनां नो मुक्तिः सुराणामृणतो विनेष्टिम् ।। ४ ।।

आभुज्य भोगानमरैः प्रदत्ताञ्छीतोष्णताद्योतजलानिलादीन् ।
तेभ्यो न ये जुह्वति तस्करास्ते तेषां समं जीवितमस्ति मोघम् ।। ५ ।।

---

उमा ने कहा कि सर्वज्ञ मुनिराज ! मैंने पिताजी की सभा में आये अनेक योगियों, याजकों, संन्यासियों, भक्तों, आस्तिकों और नास्तिकों के भाषण सुने ।। १ ।। ज्ञानी, विद्वान्, वृद्ध और महान् होने के कारण मेरे लिये वे सब यद्यपि पूज्य हैं तथापि मैं उनके परस्पर विरुद्ध मतों को सुन कर अशान्त हूँ ।। २ ।। याज्ञिकों के मत में यज्ञों को छोड़ संसार के अन्य सारे कर्म बन्धनमात्र अर्थात् निरर्थक हैं। वे कहते हैं कि—यज्ञो वै विष्णुः। अर्थात् यज्ञ में ब्रह्म प्रतिष्ठित है और वह साक्षात् विष्णु है ।। ३ ।।

> यज्ञार्थात् कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः ३।९
> तस्मात् सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ३।१५ (गीता)

वे कहते हैं कि देवों को यज्ञ में जो आहुतियाँ दी जाती हैं उन्हीं से वृष्टि होती है और वृष्टि से हो अन्न फल आदि उत्पन्न होते हैं अतः यज्ञ किये विना अन्न जल और फल का सेवन करने वाले मनुष्य देवऋण से कभी मुक्त नहीं हो सकते ।। ४ ।। देवों के दिये शीत, उष्णता, प्रकाश, जल, वायु का उपभोग कर उन्हें आहुति न देने वाले तस्कर हैं और उनका सारा जीवन निरर्थक है ।। ५ ।।

प्रजापतिः प्राह पुरा सयज्ञाः सृष्ट्वा प्रजा युष्मदभीष्टदोऽयम् ।
सम्भाविता इष्टिभिरत्र देवाः श्रेयः प्रयच्छन्ति परं नृलोके ।। ६ ।।

आराधयन्त्याहुतिभिः सुरांस्तान् ये सोमपा इष्टिषु धूतपापाः ।
अश्नन्ति पश्चाद्दिवि देवभोगांस्ते पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोकम् ।। ७ ।।

यज्ञावशेषामृतभोजनानां नश्यन्ति सर्वाण्यपि किल्बिषाणि ।
पचन्ति ये केवलमात्महेतोस्ते भुञ्जतेऽघानि हृषीकदासाः ।। ८ ।।

नात्रास्त्यतो दिग्विजये नृघाते पापं बलादर्थहृतौ च मद्ये ।
सृष्टा विधात्रा पशवो मखार्थं नातः पशोरालभनेऽस्ति हिंसा ।। ९ ।।

---

अन्नाद् भवन्ति भूतानि पर्जन्यादन्नसंभवः ।
यज्ञाद् भवति पर्जन्यो यज्ञः कर्म समुद्भवः ३।१४ ॥
इष्टान् भोगान् हि वो देवा दास्यन्ते यज्ञभाविताः ।
तैर्दत्तान् अप्रदायैभ्यो यो भुंक्ते स्तेन एव सः ३।१२ ॥
एवं प्रवर्तितं चक्रं नानुवर्तयतीह यः ।
अघायुरिन्द्रियारामो मोघं पार्थं स जीवति ३।१६ ॥ (गीता)

प्रजापति ने सृष्टि के आरम्भ में प्रजाओं के साथ यज्ञों की रचना की और पुत्रों से कहा कि यज्ञ तुम्हारी कामनायें पूर्ण करगें। यज्ञ में पूजित देव इस लोक में कल्याणकारक होते हैं ॥ ६ ॥ यज्ञ में सोमपान से सारे पाप समाप्त हो जाते हैं और यज्ञकर्ता मरणोपरान्त स्वर्ग में दिव्य भोग भोगते हैं ॥ ७ ॥ यज्ञ में आहुति देने के बाद जो बचता है वह अमृत है। उसे खाने से पाप समाप्त हो जाते हैं। यज्ञ न कर केवल अपने लिये भोजन पकाने वाले लोग इन्द्रियों के दास हैं और पाप खाते हैं ॥ ८ ॥

सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः ।
अनेन प्रसविष्यध्वं एष वोऽस्त्विष्टकामधुक् ॥ ३।१०॥
देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः ।
परस्परं भावयन्तः श्रेय परमवाप्स्यथ ॥ ३।११ ॥
त्रैविद्या मां सीमपाः पूतपापाः स्वर्गति ९।२० ॥
यज्ञशिष्टाशिनः सन्तो मुच्यन्ते सर्वकिल्बिषैः ।
भुंजते ते त्वघं पापा ये पचन्त्यात्मकारणात् ॥३।१३॥ (गीता)

मते च तेषाममरा अदेहा अप्यत्र गृह्णन्ति बलिं पशूनाम् ।
वेदस्य भागोऽस्ति निरर्थकोऽसौ प्रयोजनं नास्ति मखेषु यस्य ।। १० ।।

काली कराली च मनोजवा च सुलोहिताख्या च सुधूम्रवर्णा ।
स्फुलिङ्गिनी विश्वरुची च वह्नेर्लेलीयमानेति च सन्ति जिह्वाः ।। ११ ।।

एतासु दीप्तासु जुहोति यस्तं वाचं प्रियामाहुतयो वदन्ति ।
भूत्वा खेः कान्तमरीचयस्ता अर्चन्ति पुण्यं च दिवं नयन्ति ।। १२ ।।

---

इसलिये यज्ञ सम्बन्धी दिग्विजय में मनुष्यों तथा पशुओं की जो हत्यायें होती हैं, बलपूर्वक जो धन का अपहरण किया जाता है, यज्ञ में जो मद्य-पान किया जाता है और बलि के लिये जो अनेक पशु काटे जाते हैं उसमें पाप नहीं लगता क्योंकि वे सब स्वर्ग चले जाते हैं और ब्रह्मा ने यज्ञ के लिये ही पशु बनाये हैं ।। ९ ।।

वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति ।
सौत्रामण्यां सुरां पिबेत् (मीमांसक)
लोके व्यवायामिषमद्यसेवा नित्या (भागवत ११।५।११)
यज्ञार्थं पशवः सृष्टाः स्वयमेव स्वयंभुवा (मनुस्मृति)

महर्षि जैमिनि के मत से देवों को शरीर नहीं होता । वे शब्दरूप होते हैं । वेदमन्त्र ही देवों के शरीर हैं और वेद के जिस भाग का यज्ञ से सम्बन्ध नहीं है वह व्यर्थ है ।

आम्नायस्य क्रियार्थत्वादानर्थक्यमतदर्थानाम् । जैमिनिसूत्र (१।२।१) ।।९।।

मुण्डकोपनिषद् (१।२।४) का कथन है कि—काली कराली मनोजवा लोहिता धूमवर्णा स्फुलिंगिनी और विश्वरुची, ये अग्नि की सात प्रज्वलित जीभें हैं । ये देवियाँ हैं ।।११।। इनमें जो आहुतियाँ दी जाती हैं वे सूर्य की रश्मियों में मिलकर, उन्हें सुन्दर बना कर हवन कर्ता से मीठी-मीठी बातें करती हैं, उसको पूजा करती हैं, उसे बुलाती हैं और साथ में लेकर पुण्य से परिपूर्ण ब्रह्मलोक में जाती हैं ।। १२ ।।

गन्धप्रियो नन्दति देवसङ्घो घृतान्नभूयौंषधहोमगन्धैः ।
तेषां कणाः सूक्ष्मतमा विशुद्धिं कुर्वन्ति भूव्योमसमीरणानाम् ।। १३ ।।

तान्नास्तिका आहुरियं न युक्ता मखप्रशंसा न च कर्मनिन्दा ।
बध्नाति नो कर्म तदस्ति हेतुः क्लेशाद् विमुक्तेरपि जीविकाप्तेः ।। १४ ।।

न संभवा कर्मविनोपलब्धिर्मखस्य नानाविधसाधनानाम् ।
गोऽन्नाज्यदासीपशुदक्षिणेरादासेयविप्रामरभोजनानाम् ।। १५ ।।

कुर्वन्ति यज्ञे कलशेषु विप्राः प्रतिष्ठितान् द्वीपसरित्समुद्रान् ।
विष्णुं शिवं तीर्थचयांश्च वेदान् साङ्गाननेकानमरांश्च शैलान् ।। १६ ।।

शक्या स्थितिः किन्तु न भूरियज्ञे तेषां जडानां कलशेषु साकम् ।
न दृश्यते खे च घटे सुराणामुपस्थितेर्वा किमपि प्रमाणम् ।। १७ ।।

---

एह्येहीति तमाहुतयः सुवर्चसः सूर्यस्य रश्मिभिर्यजमानं वहन्ति । प्रियां वाचमभिवदन्त्योऽर्चयन्त्यः । एष वः पुण्यो ब्रह्मलोकः (मुण्डकोपनिषद् १।२।६) ।।

देवों को गन्ध बहुत प्रिय है । वे घृत, अन्न और औषधियों के होम-जन्य गन्ध से प्रसन्न होते हैं तथा हुत द्रव्यों के सूक्ष्म कण पृथ्वी, आकाश और वायु को विशुद्ध करते हैं ।। १३ ।।

नास्तिकों का कथन है कि यज्ञ की यह प्रशंसा और कर्म की निन्दा उचित नहीं है । लौकिक कर्म मनुष्यों के लिये बन्धन स्वरूप नहीं है अपि तु वे क्लेशों से मुक्ति के और जीविका की प्राप्ति के साधन हैं ।। १४ ।।

कर्मों विना यज्ञों के साधनों गाय, अन्न, घी, दासी, बलिके पशु, ब्राह्मणों और देवों की दक्षिणा सुरा तथा दासों ब्राह्मणों और देवों के भोजनों की प्राप्ति असम्भव है ।। १५ ।। छोटे बड़े सब यज्ञों में ब्राह्मण कलश रखते हैं और उनमें अनेकों द्वीपों, नदियों समुद्रों, तीर्थों, वेदों, वेदांगों, शास्त्रों और पर्वतों को तथा विष्णु, शिव, ब्रह्मा, इन्द्र आदि देवों को मन्त्रों द्वारा प्रतिष्ठित करते हैं ।। १६ ।।

सर्वे समुद्राः सरितस्तीर्थानि जलदा नदाः ।
आयान्तु मम शान्त्यर्थं दुरितक्षयकारकाः ।।
कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्रः समाश्रितः ।
मूले तस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मातृगणाः स्मृताः ।।

तथैव नो यन्ति मखेषु देवा निमन्त्रिता मूर्तिफलाक्षतादौ ।
अतः प्रपञ्चोऽस्ति मखो द्विजानां धेन्वर्थदास्याद्यभिलाषुकाणाम् ।। १८ ।।

---

कुक्षौ तु सागराः सर्वे सप्तद्वीपा वसुन्धरा ।
पृथिव्यां यानि तीर्थानि कलशस्थानि तानि वै ।।
ऋग्वेदोऽथ यजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वणः ।
अंगैश्च सहिताः सर्वे कलशन्तु समाश्रिताः ।।

परन्तु ये जड़ समुद्र, शैल, वेद, तीर्थ और द्वीप आदि एक साथ सम्पन्न होने वाले अनेक यज्ञों के अनेक कलशों में अनेक रूप धारण कर उपस्थित नहीं हो सकते । सूक्ष्म शरीर धारण कर एक कलश में बैठ नहीं सकते और आवाहन के बाद कलशों में या आकाश में इनकी उपस्थिति का कोई प्रमाण दिखाई नहीं देता । ये परोसे हुये अन्न, फल और बलि आदि को ग्रहण करते दिखाई नहीं देते ।। १७ ।।

ठीक इसी प्रकार यज्ञों में वेदियों पर रखी सोने, चाँदी, पाषाण, कलश, सुपारी आदि की मूर्तियों में तथा लाल पीले काले आदि रंगो के अक्षतपुंजों में देव नहीं आते । अतः गाय, दक्षिणा, अन्न, गृह, दासी आदि के प्रति लोलुप विप्रों का यज्ञ एक प्रपंच है ।। १८ ।।

महाभारत ( सभापर्व ४।४, ३३।१९ ) का कथन है कि धर्मराज ने उपायनों द्वारा प्राप्त अपार धन द्विजों को बाँटना चाहा । ब्राह्मण सोने की थालियों में भोजन करते थे, मनोविनोदार्थ नटनर्तकों का खेल देखते थे और शास्त्रार्थ करते थे । जैसे बाज मांस छीन लेता है उसी प्रकार वे दूसरों की बात लूट लेते थे । एक लाख ब्राह्मण भोजन के बाद मेघध्वनि वाली दुन्दुभी बजाई जाती थी । उन्होंने राजा को बताया था कि ब्रह्मा ने यज्ञ में बलि के लिये ही पशु और अण्डज बनाये हैं । अनन्त होने से वहाँ के विविध स्वादिष्ट खाद्यों की गणना अशक्य थी । एक साथ तीन अश्वमेधों का फल पाने के लिये धर्मराज ने ब्राह्मणों के आदेश से उनकी दक्षिणा तीन गुनी कर दी और दान में लाखों गायें, स्वर्णमुद्रायें, सोपकरण शय्यायें और दासियाँ दीं । इसके लिये द्रुपद आदि भूपों ने लाखों मनोहारिणी दासियाँ भेजी थीं । लम्बे काले बालों और श्वेत दातों वाली, श्यामवर्णा, कृशांगी बिल्वस्तनी और सुवर्ण भूषणों से विभूषित एक लाख दासियाँ तो केवल

मीमांसकानां च मते चतुर्थ्या युता विभक्त्येन्द्रयमादिशब्दाः ।
भवन्ति देवा विविधा जगत्यां शब्दादितिरिक्तोऽस्ति न कोऽपि देवः ॥१९॥

शरीरवन्तोऽपि न तेऽर्हणार्हा रताः परस्त्रीषु सतां तपोघ्नाः ।
गुर्विन्दुसूर्येन्द्रपितामहाद्याः सत्त्वेन हीनाश्च हृषीकदासाः ॥ २० ॥

दृष्टा न केनापि यमेन्द्रनाका न देवदेव्यो नरका न दैत्याः ।
दृष्टं न यज्ञस्य फलं ततोऽयं विप्रप्रलापोऽस्ति सुरर्णवादः ॥ २१ ॥

---

कार्पासिक नरेश ने भेजी थीं । प्रत्येक ब्राह्मण को तीस तीस दासियाँ दी गईं । तब उन्होंने आशीर्वाद दिया कि धर्मराज ! आप के शत्रुओं का सर्वनाश हो और ये प्रदत्त पदार्थ कई गुना होकर स्वर्ग में प्राप्त हों ॥ १८ ॥

भुंजते रुक्मपात्रीभिः ते सर्वे (सभापर्व ५२।४७) ॥
पूर्णे शतसहस्रे तु विप्राणां तत्र भुंजताम् ।
दुन्दुभिर्मेघनिर्घोषो मुहुर्मुहुरताडयत् ( आश्व. पर्व ) ॥
पशूंश्चैव तथा मेध्यान् यज्ञार्थमसृजत् विधिः ( शांति १२।२१ ) ॥
भक्ष्यखाण्डवरागाणां क्रियतां भुज्यतां तथा ।
पशूनां बध्यतां चैव नान्तं ददृशिरे जनाः ( आश्वमेधिक ) ॥
कोटिकोटिकृतां प्रादात् दक्षिणां त्रिगुणां ततः ।
शतं दासीसहस्राणां कार्पासिकनिवासिनाम् ॥
त्रिंशद् दासीक एकैकः ( सभापर्व ५२।४५ ) ॥ १७ ॥

मीमांसक यज्ञ के सबसे बड़े पक्षपाती हैं परन्तु उनके मत में देव देहधारी प्राणी नहीं हैं । प्रजापतये स्वाहा, इन्द्राय स्वाहा आदि वाक्यों में चतुर्थी विभक्ति से युत जो प्रजापति इन्द्र आदि शब्द हैं वे ही देवता हैं । शब्दों के अतिरिक्त देव और कुछ नहीं हैं, तो ये शब्द हमें क्या देंगे ॥ १९ ॥ यदि देव शरीरधारी हैं तो भी प्राचीन ग्रन्थों के अनुसार बृहस्पति, सूर्य, चन्द्र, ब्रह्मा, इन्द्र, मित्र, वरुण आदि देव परस्त्रीगामी हैं, ईर्ष्यालु हैं, दूसरों के तप, यज्ञ और उत्कर्ष को देख कर जलते हैं और ऊँच निवास नीच करतूती हैं अतः पूजा करने योग्य नहीं हैं ॥ २० ॥ आज तक किसी मनुष्य ने यमराज, इन्द्र, स्वर्ग, देव, देवी, नरक, दैत्य और यज्ञ का फल प्रत्यक्ष देखा नहीं है अतः देवों के ऋण वाली बात विप्रों का प्रलाप है ॥ २१ ॥ यदि शापों में आशीर्वादों में, मन्त्रों में और यज्ञों में शक्ति है तो

शापेषु मन्त्रेषु मखेषु शक्तिश्चेदस्ति काऽऽवश्यकतारणानाम् ।
कुर्वन्ति तैरेव कथं न विप्रा नाशं रिपूणां कृपया सुराणाम् ॥ २२ ॥

होमं विना वर्षत इन्द्रमेघौ शीतं ददात्यम्बु रविः प्रकाशम् ।
स्वभावतो वाति मरुच्चला भूरुष्णोऽस्ति चाग्निर्न मखार्थनाभ्याम् ॥ २३ ॥

विज्ञानतोऽनेकगुणाप्तिरेभ्यः शक्यास्ति नो प्रार्थनया न होमैः ।
व्यर्थास्ति यज्ञेषु ततोऽर्थनार्चा प्रसादलाभार्थमचेतनानाम् ॥ २४ ॥

यागं विना म्लेच्छपदे नगेऽब्धौ वर्षन्ति मेघा न मरौ सयागे ।
न चोर्वराभूत् क्रतुभिर्मरोर्भूः सिद्धं ततो नास्ति मखेषु शक्तिः ॥ २५ ॥

कुर्वन्त्यनावृष्ट्यतिवृष्टिमज्ञाः सर्वत्र मेघा हिमिकाश्मपातम् ।
पश्यन्ति ते नैव शठान्न साधूंस्तथैव नोऽब्ध्यग्निसमीरणाद्याः ॥ २६ ॥

---

युद्धों में स्वजनों का नाश और धन का अपव्यय क्यों किया जाता है ?' विप्रगण यज्ञों द्वारा देवों की कृपा से ही शत्रुओं सर्वनाश क्यों नहीं कर देते ॥ २२ ॥ सत्य यह है कि विना होम किये, स्वभाव से ही इन्द्र और मेघ पानी बरसाते हैं, जल शीतलता देता है, रवि प्रकाश और उष्णता देता है तथा स्वभाव से ही वायु चलता है, पृथ्वी चलती है और अग्नि उष्ण है । यज्ञ या प्रार्थना के कारण नहीं ॥ २३ ॥ विज्ञान द्वारा इन सबों से अन्य भी अनेकों गुण प्राप्त किये जा सकते है किन्तु होम और प्रार्थना से नहीं । इसलिये यज्ञों में सूर्य, चन्द्र, जल, पृथ्वी, मरुत् आदि देवों की पूजा और प्रार्थना व्यर्थ है ॥ २४ ॥ सबसे अधिक जल समुद्रों में और पर्वतों पर बरसता है । म्लेच्छों के देशों में भी पर्याप्त पानी बरसता है किन्तु इन तीनों में कभी यज्ञ नहीं होते और बहुत यज्ञ करने पर भी मरुस्थल में वर्षा नहीं होती । पृथ्वी का बहुत बड़ा भाग मरुस्थल है किन्तु वह यज्ञों द्वारा उर्वर नहीं बनाया जा सका । अतः सिद्ध है कि यज्ञों में कोई शक्ति नहीं है ॥ २५ ॥ मेघ जड़ और अज्ञ हैं । वे साधुओं और शठों को नहीं पहचानते अतः अतिवृष्टि, सूखे हिम और उपल पात से सबका एक साथ विनाश करते हैं । यही स्थिति समुद्र, अग्नि और वायु आदि की भी है । वे सबको एक साथ डुबोते, जलाते और उड़ाते हैं अतः उनकी पूजा प्रार्थना व्यर्थ है ॥ २६ ॥ भूवायु पृथ्वी से लगभग बारह योजन दूर तक घूमता है ।

भूमेर्बहिर्द्वादशयोजनेभ्यो दूरं न गच्छत्यवनीसमीरः ।
नातो रवीन्द्रेन्दुयमादिलोके कदापि गन्ता क्रतुधूमगन्धः ॥ २७ ॥

एकस्य जन्तोः स्थितिरेककाले देहेष्वनेकेषु यथास्त्यशक्या ।
अनेकयज्ञेषु तथैककाले क्षमोऽस्ति कश्चिन्न सुरोऽपि गन्तुम् ॥ २८ ॥

स्वर्गस्थितानां यदि देवतानां तृप्तिर्भवत्यत्र मखेषु होमात् ।
विमानगास्तर्हि धरास्थभोगान् प्रेम्णा प्रदत्तान्न कथं लभन्ते ॥ २९ ॥

यातीन्द्रलोकं निहतः पशुश्चेत् किं तत्र नो गच्छति यायजूकः ।
किं नास्ति तस्याभिरुचिः सुधायां किंवाऽप्सरोनन्दनवारुणीषु ॥ ३० ॥

मन्त्रान् पठन् जुह्वति मांसमग्नौ खादन्ति तद् ये च पिबन्ति मद्यम् ।
विषाशिनो राक्षसभण्डधूर्ता न ते द्विजाः सन्ति सुधास्पृहा नो ॥३१॥

उत्पादयन्त्यन्नघृतादि यत्नाद्ये कर्मठाः सन्ति न तस्करास्ते ।
ते तस्करा दिग्विजयेषु येऽसून् हरन्ति वित्तं च मखापदेशात् ॥ ३२ ॥

---

उसके बाहर नहीं जाता, अतः सूर्य, चन्द्र, इन्द्र, यम आदि को दी हुई आहुतियों के गन्ध दूरस्थित होने से उन देवों के लोकों में नहीं पहुँच सकते ॥ २७ ॥ यदि कहें कि मन्त्रबल से वे देव ही यहाँ चले आते हैं तो यह सम्भव नहीं है। जैसे कोई देहधारी एक काल में अनेक स्थानों में उपस्थित नहीं हो सकता उसी प्रकार एक साथ अनेक यज्ञों और विवाहादिको में देव सर्वत्र नहीं पहुँच सकते ॥ २८ ॥ यदि यहाँ के होम से स्वर्गस्थ देव तृप्त हो जाते हैं तो विमान में बैठे लोगों को स्वजनों द्वारा प्रेम से दिये भोग क्यों नहीं मिल जाते। वे यात्रा में भोजन बाँधकर क्यों ले जाते हैं ॥ २९ ॥ यज्ञ में मारा पशु यदि स्वर्ग में पहुँच जाता है तो यजमान यज्ञकुण्ड में स्वयं क्यों नहीं कूद पड़ते। क्या उन्हें स्वर्ग की सुधा, अप्सरायें नन्दनवन और सुरायें अच्छी नहीं लगतीं ॥ ३० ॥ जो याजक मन्त्र पढ़ कर मांस का हवन करते हैं, उसे देवों को खिलाते हैं, स्वयं खाते हैं और मन्त्र पढ़कर मदिरा पीते हैं वे अमृत के अभिलाषी ब्राह्मण नहीं अपि तु विषभक्षक राक्षस, भांड़ और धूर्त हैं ॥ ३१ ॥

पशुश्चेन्निहतः स्वर्गं ज्योतिष्टोमे गमिष्यति ।
स्वपिता यजमानेन तत्र कस्मान्न हिंस्यते ॥

दग्धौषधीनामणुभिर्मरुद्गै रुजां विनाशाय पुरा मुनीशैः ।
सृष्टा मखा नातिबुभुक्षितानां दिवौकसां तृप्तिकृते विधात्रा ॥ ३३ ॥

जीवो मरुद्वह्निधराम्बुयोगादुत्पद्यते नश्यति तद्वियोगात् ।
एषां कमप्येकमपास्य मासैः किंवैकवर्षेण भवत्यदृश्यः ॥ ३४ ॥

नायाति बन्ध्वात्मजवित्तजायास्नेहाकुलश्चात्र यतः स्वगेहम् ।
स्वर्गे विहारोऽस्य ततोऽप्सरोभिर्यज्ञस्य शक्त्यास्ति विनोद एव ॥ ३५ ॥

---

स्वर्गस्थिता यदा तृप्तिं गच्छेयुश्चात्र दानतः ।
प्रासादस्योपरिस्थानामत्र कस्मान्न दीयते ॥
मृतानामपि जन्तूनां श्राद्धं चेत् तृप्तिकारणम् ।
गच्छतामिह जन्तूनां व्यर्थं पाथेयकल्पनम् ॥
ततश्च जीवनोपायो ब्राह्मणैर्विहितस्त्विह ।
त्रयो वेदस्य कर्तारो भण्डधूर्तनिशाचराः ॥
यदि गच्छेत् परं लोकं देहादेव विनिर्गतः ।
कस्माद् भूयो न चायाति बन्धुस्नेहसमाकुलः ( चार्वाक ) ॥

यज्ञ न करने वालों को याज्ञिक लोग चोर कहते हैं किन्तु जो कर्मठ व्यक्ति परिश्रम से अन्न घृत आदि का उत्पादन करते हैं वे चोर नहीं हैं। चोर वे हैं जो यज्ञ के बहाने दिग्विजय में दूसरों का प्राण और धन लेते हैं तथा यज्ञों में पशुओं का प्राण एवं दान लेते हैं॥ ३२ ॥ प्राचीन मुनियों ने औषधियों को जलाकर उनके सूक्ष्म कणों को वायु में विकीर्ण कर रोगनाश के लिये होम की प्रथा चलाई। ब्रह्मा ने अतिशय भूखे देवों को तृप्ति के लिये यज्ञों की रचना नहीं की ॥ ३३ ॥ पृथ्वी जल अग्नि और वायु के संयोग से चेतन उत्पन्न होता है। वह इन चारो में से किसी एक का अभाव होने पर एक मास या एक वर्ष में अदृश्य हो जाता है और चारो के वियोग में समाप्त हो जाता है ॥ ३४ ॥ कहीं रहता तो अपने बन्धुओं, पुत्रों, धन, पत्नी आदि के स्नेह से व्याकुल होकर अवश्य आता अथवा कोई सूचना देता। चूंकि वह है ही नहीं अतः यज्ञ के प्रभाव से स्वर्ग में अप्सराओं के साथ उसके विहार का वर्णन मनोविनोद मात्र है ॥ ३५ ॥ अग्नि में डाली

यष्टारमर्चन्ति वदन्ति सान्त्वं नाकं नयन्त्याहुतयः सुरूपाः ।
साकं खेरंशुभिरुक्तिरेषा स्तुतिर्मखस्यास्ति मृषा च पाशः ।। ३६ ।।

शक्ता न दातुं प्रचुराज्यकुम्भा एकस्य फुल्लस्य तरोः सुगन्धम् ।
वसन्तहेमन्तजपुष्पगन्धो न लभ्यतेऽन्नस्य निखर्वकुण्डैः ।। ३७ ।।

तस्मान्नभःशुद्धिकृते कृशानौ दाहोऽस्त्ययुक्तो यवतण्डुलानाम् ।
पुष्टिप्रदाज्यस्य सितातिलार्दोर्हित्वा लतापादपपुष्पसेवाम् ।। ३८ ।।

विज्ञानयज्ञैरुपकारयज्ञैः स्वाध्याययज्ञैः शुभकर्मयज्ञैः ।
समा इमे सन्ति न होमयज्ञाः याच्ञासु सक्ता जडदेवतानाम् ।। ३९ ।।

अनाथवृद्धातुरसाधुसेवा विद्याकलाप्राप्तिकृते प्रयासः ।
खलै रणोऽप्यस्ति मखो मयेदं श्रुतं मतं संसदि नास्तिकानाम् ।। ४० ।।

---

आहुतियाँ सूर्यरश्मियों में मिल जाती हैं, सुन्दरियाँ हो जाती है, मीठी बातें करती हैं और होता को स्वर्ग में पहुँचा देती हैं, यह उक्ति यज्ञ की मिथ्यास्तुति और शब्द जाल है ।। ३६ ।। मेंहदी, रातरानी, नीम, गुलाब, केवड़ा आदि एक वृक्ष से जितनी सुगन्धि प्राप्त होती है उतनी घृत के अनेकों कलशों से नहीं मिलती । वसन्त और हेमन्त में उत्पन्न पुष्पों से जितना गन्ध मिलता है उतना कई खरब कुण्ड अन्न को जलाने से प्राप्त नहीं हो सकता ।। ३७ ।। अतः लता, वृक्ष और पुष्पों के सम्वर्धन को महत्त्व न देकर वायु शुद्धि के लिये पुष्टिप्रद घृत, चीनी, यव, तिल और चावल आदि को अग्नि में जलाना अनुचित है ।। ३८ ।। ज्ञान विज्ञान का सम्पादन, शुभकर्मों में परिश्रम, स्वाध्याय, परोपकार आदि भी महान् यज्ञ हैं । जड़ देवों के उपासक होमयज्ञ इनके समान कभी हो नहीं सकते ।। ३९ ।। अनाथों, वृद्धों रोगियों और विद्वानों की सेवा तथा विद्या और कला की प्राप्ति के लिये घोर प्रयास यज्ञ है तथा जिन खलों की चेष्टा से संसार में अशान्ति फैलती है उनसे युद्ध करना भी एक महान् यज्ञ है । हे देवर्षे ! मैंने पिताजी द्वारा आयोजित विद्वानों की संसद में यज्ञ के विरोधी नास्तिकों के ये विचार सुने हैं ।। ४० ।।

अप्यास्तिका ऊचुरिमेऽम्बुवाहा इन्द्रस्यदेहा अपि सन्ति वाहाः ।
न किन्तु वर्षन्ति मखे सुराणामिन्द्रस्य तेऽर्चाहुतिभिः प्रसन्नाः ।। ४१ ।।

क्षेमं भयं दुःखसुखानि जन्तुः स्वकर्मणाऽऽप्नोति ततो विरुद्धम् ।
दातुं समर्थोऽस्ति न वारिवाहो न देवराजः स्वयमीश्वरो वा ।। ४२ ।।

उच्चावचान् कर्मभिरेव देहान् पुत्रार्थगेहान् मनुजा लभन्ते ।
सम्पूजयेत् कर्म ततो मनीषी कर्मैव देवोऽस्ति नृणां सखेशः ।। ४३ ।।

जारान् बहून् यात्यसती यथा स्त्री हित्वा पतिं यज्ञपरास्तथैव ।
हित्वैकमीशं विबुधाननेकानर्चन्ति नो शर्म ततो लभन्ते ।। ४४ ।।

योगेश्वरा द्रव्यमखाद् वरेण्यं शान्तिप्रदं ज्ञानमखं विदन्ति ।
पापार्णवात् तारकपुण्यपोतं दुःखौघदार्वग्निमिमं वदन्ति ।। ४५ ।।

---

अस्तिकों का भी कथन है कि कवियों ने मेघों को इन्द्र का शरीर और वाहन कहा है परन्तु मेघ यज्ञों में देवों और इन्द्र को दी हुई आहुतियों से या पूजा से प्रसन्न हो कर नहीं बरसते ।। ४१ ।। मनुष्यों को कर्मों द्वारा ही क्षेम, भय, सुख और दुःख आदि प्राप्त होते हैं। उनके विपरीत फल देने में मेघ, देवराज और स्वयं परमेश्वर भी समर्थ नहीं हैं ।। ४२ ।। मनुष्य अपने कर्मों द्वारा ही भले बुरे शरीर, पुत्र, धन और गृह आदि पाते हैं। इसलिये दूरदर्शियों को कर्म की ही पूजा करनी चाहिये क्योंकि वही मनुष्यों का वास्तविक देव, मित्र और ईश्वर है ।। ४३ ।। कर्मरूपी ईश्वर को भूल कर यज्ञों में अनेक देवों की पूजा करनेवाले मनुष्य उस व्यभिचारिणी नारी के तुल्य हैं जो अपने पति को छोड़ अनेक जारों के पास दौड़ती है। इसी से वे शान्ति नहीं पाते ।। ४४ ।।

पर्जन्यो भगवानिन्द्रो मेघास्तस्यात्ममूर्तयः ।
तेऽभिवर्षन्ति भूतानां प्रीणनं जीवनं पयः ।। ८ ।।

कर्मणा जायते जन्तुः कर्मणैव विलीयते ।
सुखं दुःखं भयं क्षेमं कर्मणैवाभिपद्यते ।। १३ ।।

अस्ति चेदीश्वरः कश्चित् फलरूप्यन्यकर्मणाम् ।
कर्तारं भजते सोऽपि न ह्यकर्तुः प्रभुर्हि सः ।। १४ ।।

**वदन्ति केचिच्छ्रुतितत्त्वविज्ञा असंभवानामनुपस्थितानाम् ।**
**अस्तित्वसिद्ध्यै बहुदेवतानां नास्तिच्छ्रुतावेकमपि प्रमाणम् ।। ४६ ।।**

---

किमिन्द्रेणेह भूतानां स्वस्वकर्मानुवर्तिनाम् ।
स्वभावस्थमिदं सर्वं सदेवासुरमानुषम् ॥ १६ ॥
देहानुच्चावचान् जन्तुः प्राप्योत्सृजति कर्मणा ।
शत्रुर्मित्रमुदासीनः कर्मैव गुरुरीश्वरः ॥ १७ ॥
आजीव्यैकतरं भावं यस्त्वन्यमुपजीवति ।
न तस्माद् विन्दते क्षेमं जारं नार्यसती यथा ।। १९ ॥
रजसा चोदिता मेघा वर्षन्त्यम्बूनि सर्वतः ।
प्रजास्तैरेव सिद्ध्यन्ति महेन्द्रः किं करिष्यति ।। २३ ॥
तस्मात् सम्पूजयेत् कर्म ( भागवत १०।२४ ) ।

अर्थात् नन्दबाबा का विश्वास था कि मेघ इन्द्र के शरीर हैं और वे कृपा करके पानी बरसा कर हमें जीवन दान देते हैं अतः इन्द्रयाग करना चाहिये किन्तु कृष्ण भगवान ने बताया कि "जीव अपने कर्मों का फल पाते हैं और उसे परमेश्वर भी टाल नहीं सकते। मेघों को बाध्य होकर बरसना पड़ता है। उसमें इन्द्र का कोई वश नहीं है। हमें इन्द्र की नहीं, कर्म की पूजा करनी चाहिये क्यों कि कर्म ही भगवान है।"

योगेश्वरों का आदेश है कि घृत, अन्न आदि से किये जाने वाले यज्ञों की अपेक्षा ज्ञानयज्ञ श्रेष्ठ है। वह पापों के महासागर से पार करने वाली पुण्य नौका तथा दुःखचय रूपी काष्ठ को जलाने वाली प्रदीप्त अग्नि है ।। ४५ ।।

कांक्षन्तः कर्मणां सिद्धिं यजन्त इह देवताः ।
क्षिप्रं हि मानुषे लोके सिद्धिर्भवति कर्मजा ॥१२॥
एवं ज्ञात्वा कृतं कर्म पूर्वैरपि मुमुक्षुभिः ।
कुरु कर्मैव तस्मात्त्वं पूर्वैः पूर्वतरं कृतम् ॥१५॥
श्रेयान् द्रव्यमयाद्यज्ञाज् ज्ञानयज्ञः परन्तप ।
न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते ॥३८ गीता ४॥

वेदों के कुछ विशेषज्ञों का मत है कि देव अनेक नहीं हैं। वेदों में अनेक देवों के अस्तित्व का एक भी प्रमाण नहीं है ॥ ४६ ॥ अतः अनेकों को छोड़

अतः स एको भगवान् भगेशो ब्रह्मैव देवो द्युतिमानुपास्यः ।
विष्णुः प्रभाधाम हिरण्यगर्भो दीव्यन्ति भासा दिवि यस्य ताराः ।। ४७ ।।

प्रकाशविज्ञानयुतोऽग्निसंज्ञो बृहस्पतिर्यो बृहतां पतित्वात् ।
विराजते राजयतीति विप्रैरुक्तो विराट् चन्दति चन्द्रनामा ।। ४८ ।।

आर्योऽर्यमा न्यायपतिश्च मित्रो जिष्णुर्यमो विक्रमिमातरिश्वा ।
ऐश्वर्यवान् व्यापक ईश इन्द्रो ब्रह्मा बृहत्वाद्वरुणो वृणोति ।। ४९ ।।

---

केवल उस एक की उपासना करनी चाहिये जो ऐश्वर्य, धर्म ज्ञान आदि भगों का स्वामी होने से भगवान् कहा जाता है । जो ज्योति और प्रभा का धाम है, व्यापक होने से विष्णु है, बृहत् होने से ब्रह्म है और जिसके दिये हुये प्रकाश से आकाश में देवस्वरूप अगणित तारे चमक रहे हैं ॥ ४७ ॥ ( सत्यार्थप्रकाश-महर्षिदयानन्द ) ॥

हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् ।
सदाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम २५।१०
तदेवाग्निस्तदादित्यः तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः ।
तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म ता आपः स प्रजापतिः ।। ३२।१ ।।
विश्वतश्चक्षुरुत····देव एकः ।। १७।२७ ।।
पादोस्य विश्वाभूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ।। ३१।३ ।।
प्रजापतिश्चरति गर्भे तस्मिन् तस्थुर्भुवनानि विश्वा ।।३१।१९।।

( वाजसनेयि संहिता के इन मन्त्रों के अतिरिक्त इस विषय में उसका पूरा ३२वां अध्याय पठनीय है ) ।

इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गरुत्मान् ।
एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः ।।
ऋग्वेद १।१६४।४६ ।।

वह प्रकाश और विज्ञान से युत होने के कारण अग्नि, आकाशादि का स्वामी होने से बृहस्पति, विराजक होने से विराट् और आनन्दप्रद होने से चन्द्रमा है ॥ ४८ ॥ आर्य होने से अर्यमा, न्यायी होने से मित्र, जेता होने से जिष्णु, नियामक होने से यम, पराक्रमी होने से मातरिश्वा, शासक होने से ईश, दुखहारी होने से इन्द्र, बड़ा होने से ब्रह्मा और वरणीय होने से वरुण है ॥ ४९ ॥ सर्वत्र वासी होने से वसु, गतिमान् होने से वायु,

वसुर्जगद्वासयति स्वदेहे वातीति वायुः सविता स सूते ।
शिवः शठान् रोदयतीति रुद्रो दिव्यः सुपर्णश्च गुरुर्गरुत्मान् ।। ५० ।।

सूर्यो जगत्स्थावरयोः स आत्मा नारायणो विष्णुरुरुक्रमोऽजः ।
पुष्णाति पूषा च पतिः प्रजानां सरस्वतीश्रीरदितिः स लक्ष्मीः ।। ५१ ।।

ह्वयन्ति यज्ञेषु तमेकमेव बुधा महादेवमनेकसंज्ञम् ।
पूज्यास्ततो नैव जडा रथाद्या ग्राह्या न तर्का अपि नास्तिकानाम् ।। ५२ ।।

---

पिता होने से सविता, मंगलकारी होने से शिव, शुभकर्मा होने से सुपर्ण, गुरु होने से गरुत्मान् और शठों को रुलाने से रुद्र है ॥ ५० ॥ वह सारे स्थावर जंगम का आत्मा सूर्य है, आनन्द का अयन नारायण है, पराक्रमी विष्णु है, प्रजाओं का पति है और पोषक होने से पूषा, ज्ञानी होने से सरस्वती, सुलक्षण होने से लक्ष्मी, सेव्य होने से श्री और नाशहीन होने से अदिति है।। ५१ ॥ विद्वान् पुरुष यज्ञों में अनेक नाम वाले उस एक ही देवदेव महादेव की आराधना करते हैं। अतः यज्ञों में न तो मांस मदिरा का प्रयोग करना चाहिये, न जड़पदार्थ रथ, बाण, धनुष, स्तंभ आदि की पूजा करना चाहिये, न नास्तिकों के तर्कों के आधार पर उन्हें छोड़ना चाहिये ॥ ५२ ॥

इति हिन्दीव्याख्यायुत उमोद्वाहमहाकाव्ये पञ्चमः सर्गः ।

## षष्ठसर्गः

संन्यासिनः प्राहुरतीव सूक्ष्मं ब्रह्म क्रियागात्रगुणैर्विहीनम् ।
अखण्डमेकं रहितं विकारैर्नोपासनायोग्यमतीन्द्रियत्वात् ।। १ ।।

मायावृतं तद्भवतीश्वराख्यं गुणक्रियोपेतमुपासनार्हम् ।
परन्तु सत्यं परमार्थतो नो न युक्तिभिः सिद्ध्यति तस्य सत्ता ।। २ ।।

ईशोऽस्ति सत्यः श्रुतिषूदितत्वात्तथा च लोकव्यवहारदृष्ट्या ।
ज्ञानोदये किन्तु भवत्यसत्यस्तस्मादुपास्यो न हि स प्रबुद्धैः ।। ३ ।।

नाट्यस्य यद्वद्भवति प्रभावो यथा नटे नैव तथैव माया ।
मिथ्याऽस्ति सा ब्रह्मणि निष्प्रभावा मिथ्या तथा ब्रह्मविवर्तविभ्रम् ।। ४ ।।

निरीह आकारविकारहीनो ब्रह्मस्वरूपोऽपि विशुद्ध आत्मा ।
अविद्यया संयुत एक एव भवत्यनेको बहुजीवरूपः ।। ५ ।।

---

संन्यासियों (शंकराचार्य) का कथन है कि क्रिया शरीर, गुण और विकारों से विहीन अतिशय सूक्ष्म एवं इन्द्रियों से अग्राह्य ब्रह्म उपासना के योग्य नही है ।। १ ।। वह माया से युत होने पर ईश्वर कहा जाता है और तब गुण क्रिया आदि से युत होने के कारण उपासना योग्य हो जाता है परन्तु ईश्वर वस्तुतः असत्य है और केवल मायाविहीन ब्रह्म सत्य है। युक्तियों द्वारा ईश्वर की सत्ता सिद्ध नहीं होती ।। २ ।। वेदोक्त होने से और लोकव्यवहार की दृष्टि से ईश्वर सत्य है परन्तु ज्ञान का उदय होने पर असत्य सिद्ध हो हो जाता है। इसलिये ज्ञानी उसकी उपासना नहीं करते ।। ३ ।। जैसे नट अपनी माया से स्वयं प्रभावित नहीं होता उसी प्रकार ब्रह्म पर उसकी माया का प्रभाव नहीं पड़ता पर वस्तुतः माया मिथ्या है, ज्ञानेन्द्रियों के सारे विषय मिथ्या हैं और ब्रह्म का आभास यह जगत् भी मिथ्या है ।। ४ ।। हमारा आत्मा ब्रह्म है, इच्छा आकार विकार आदि से विहीन है, विशुद्ध है परन्तु एक ही आत्मा माया से युत होने पर अनेक जीवों का रूप धारण कर लेता है। फिर भी वस्तुतः सारे जीव एक ही ब्रह्म या आत्मा हैं ।। ५ ।। जैसे घट में स्थित आकाश महाकाश का अंश या विकार

नभो घटस्दं न यथा विकारो नांशोऽम्बरस्यास्ति पृथोस्तथैव ।
खण्डैर्विकारै रहितस्य जीवो न ब्रह्मणोंऽशोऽस्ति न तद्विकारः ॥ ६ ॥

आत्मानमात्मा मलिनं विदित्वा धूमादियुक्ताम्बरवद् विमोहात् ।
ब्रह्मापि धातापि शिवोऽपि जातो दासोऽस्ति दीनो बहुदेवतानाम् ॥ ७ ॥

घटेषु नष्टेषु तदम्बराणि भवन्ति लीनानि यथान्तरिक्षे ।
हित्वा शरीराणि समेपि जीवा लीना भवन्त्यात्मनि तद्वदेव ॥ ८ ॥

ते नामकर्माकृतिभिर्विभिन्ना घटा यथा व्योम्नि भवन्त्यभिन्नाः ।
तथैव नामकृतिकर्मभिन्ना अनेकजीवा अपि सन्त्यभिन्नाः ॥ ९ ॥

उपासकोपासितयोर्विभेदो हीनाश्रमाणामुपकारबुद्धया ।
प्रकल्पितः सत्पुरुषैः परञ्च कस्यापि नायं मनुजोऽस्ति दासः ॥ १० ॥

---

नहीं होता उसी प्रकार जीव ब्रह्म का अंश और विकार नहीं है क्योंकि ब्रह्म अखण्ड और निर्विकार है ।। ६ ।। हमारा आत्मा मोहवश धूलि और धूम आदि से युत अम्बर की भाँति अपने को मलिन समझ रहा है । इस कारण वह ब्रह्म ब्रह्मा और शिव आदि सब कुछ होते हुये भी इस समय अनेक देवों का दीन दास हो गया है ।। ७ ।। जैसे घटों के फूटने पर उनमें स्थित सब आकाश महाकाश में मिल जाते हैं उसी प्रकार शरीर छोड़ने पर सारे जीव परमात्मा ( ब्रह्म ) में विलीन हो जाते हैं ॥ ८ ॥ घटों के रूप, कार्य और नाम तो यहां भिन्न भिन्न हैं परन्तु आकाश में मिलने पर वे एक हो जाते हैं । उसी प्रकार भिन्न भिन्न शरीरों में स्थित आत्माओं के रूप, कार्य और नाम तो भिन्न हैं किन्तु वे सब वस्तुतः अभिन्न हैं ।। ९ ॥

नाकाशस्य घटाकाशो विकारावयवौ यथा ।
नैवात्मनः सदा जीवो विकारावयवौ तथा ।। ३।१७ ।।
यथा भवति बालानां गगनं मलिनं मलैः ।
तथा भवत्यबुद्धानामात्मापि मलिनो मलैः ।। ३।१८ ॥
घटादिषु प्रलीनेषु घटाकाशादयो यथा ।
आकाशे सम्प्रलीयन्ते तद्वज्जीवा इहात्मनि ॥ ३।१४ ॥
रूपकार्यसमाख्याश्च भिद्यन्ते तत्र तत्र वै ।
आकाशस्य न भेदोस्ति तद्वज्जीवेषु निर्णयः ॥ ३।१६ ॥
( गौड़ पाद की माण्डूक्य कारिका )

यच्चेतनं यच्च जडं जगत्यां ब्रह्मैव तत्सर्वमथो शिवोऽहम् ।
करोम्यतो नो यजनं न पूजां न वैदिकं कर्म न लौकिकं च ॥ ११ ॥

तेजोबलायूंषि ददाति यत्तद् यज्ञोपवीतं परमं पवित्रम् ।
हित्वा त्रिदण्डग्रहणादिदानीं जातोऽस्मि नारायण ईश्वरोऽहम् ॥ १२ ॥

मन्त्राग्निदेवाज्यहविष्यहोतृहोमादिसर्वाकृतिभासमानम् ।
ब्रह्मास्मि तस्मान्न शिखी न होता ददे न देहं शिखिने मृतोऽपि ॥ १३ ॥

ज्ञानप्रदीप्तात्मविनिग्रहाग्नौ प्राणेन्द्रियाणां विषयान् समस्तान् ।
कर्माणि सर्वाणि जुहोमि हत्वा स मेऽध्वरो नैव बलिर्न होमः ॥ १४ ॥

---

सत्पुरुषों ने दया करके हीनबुद्धि वालों के लिये उपास्य और उपासक का भेद बताया है परन्तु तत्वविदों के मत से वह निरर्थक है क्योंकि जीव स्वयं ब्रह्म है। वह याचक या किसी का दास नहीं है ॥ १० ॥

निःस्तुतिर्निर्नमस्कारो निःस्वधाकार एव च ।
चलाचलनिकेतश्च यतिर्यादृच्छिको भवेत् २।३७ ॥
आश्रमास्त्रिविधा हीनमध्यमोत्कृष्टदृष्टयः ।
उपासनोपदिष्टेयं तदर्थमनुकम्पया ३।१६ ।
उपासनाश्रितो धर्मः कृपणः (माण्डूक्यकारिका) ॥

संसार के सारे जड़ और चेतन ब्रह्म हैं, हम भी ब्रह्म और शिव हैं अतः ईश्वरपूजा, पूजा और अन्य वैदिक तथा लौकिक कर्म नहीं करते ॥११॥ इसीलिये परमपवित्र तथा तेज बल और आयु के संवर्धक यज्ञ के उपवीत को छोड़कर हमने त्रिदण्ड धारण कर लिया है और अब नर से नारायण हो गये हैं ॥ १२ ॥ वेदमंत्र, अग्नि, वैदिक देव, हविष्य, होता और होमक्रिया आदि के रूप में वह एक ब्रह्म ही सर्वत्र भासमान हो रहा है। हम भी वही हैं अतः न हवन करते हैं, न शिखी (अग्निदेव) की भांति शिखा रखते हैं, न मरने पर शरीर को अग्नि में जलाते हैं ॥ १३ ॥ ज्ञान प्रदीप्त आत्मनिग्रहरूपी अग्नि में हम दसों प्राणों और सब इन्द्रियों के विषयों को मार कर डाल देते हैं और उसी में सारे कर्मों की आहुति देते हैं। यही हमारा यज्ञ है। बलि और होम नहीं ॥ १४ ॥

ज्ञानाध्वरैरेव बुधा रहस्यं जानन्ति यागेशसुरादिकानाम् ।
न विद्यते ज्ञानसमं पवित्रं ततोऽस्ति तत् सर्वमखप्रधानम् ॥ १५ ॥

उक्तानि कर्माण्यवराणि भूत्यै स्वर्गार्थमष्टादश येषु मूढैः ।
प्लवा न ते सन्ति दृढास्तरीतुं यज्ञाभिधा दुःखमहासमुद्रात् ॥ १६ ॥

अविद्यया ग्रस्तधियोऽत्र मोहज्जङ्घ्न्यमानाः परियन्ति तद्वत् ।
वयं कृतार्था इति मन्यमाना अन्धेन नीता विपथे यथान्धाः ॥ १७ ॥

यो भूरिसम्भारमनुष्यसाध्यो बहुक्रियो भूरिपरिग्रहेहः ।
हन्त्यल्पवित्तो यजमानवंशं पुरोहितं हन्ति विधानहीनः ॥ १८ ॥

---

ब्रह्मार्पणं ब्रह्महविर्ब्रह्माग्नौ ब्रह्मणा हुतम् ४।२४
सर्वाणीन्द्रियकर्माणि प्राणकर्माणि चापरे
आत्मसंयमयोगाग्नौ जुह्वति ज्ञानदीपिते ४।१७ (गीता)

ज्ञानयज्ञ द्वारा ही मनुष्य पंचमहाभूतों, देवों और परमेश्वर का रहस्य जान पाते हैं, ज्ञान से पवित्र दूसरा पदार्थ है ही नहीं इसलिये ज्ञानार्जन सब यज्ञों से श्रेष्ठ है ।। १५ ।।

श्रेयान् द्रव्यमया द्यज्ञाद् ज्ञानयज्ञः परन्तप ।
सर्वं कर्माखिलं पार्थं ज्ञाने परिसमाप्यते ४।३३ ॥
सर्वं ज्ञानप्लवेनैव वृजिनं संतरिष्यसि ४।३६।
ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात् कुरुते तथा ४।३७ ॥
नहि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते ४।३८।
ज्ञानं लब्ध्वा परां शान्तिमचिरेणधिगच्छति ४।३९ (गीता) ॥

इस लोक में ऐश्वर्य और बाद में स्वर्ग पाने के लिये यज्ञों में अठारह प्रकार के अवर (अश्रेष्ठ) कर्म बताये गये हैं ॥ इस दुर्बल नौका (यज्ञ) से संसार सागर को पार नहीं किया जा सकता ।। १६ ।। अविद्या से ग्रस्त मन्दबुद्धि याजक विविध फलों की प्राप्ति के मोहवश यज्ञों में प्रवृत्त होते हैं, अपने को धीर और पण्डित समझते हैं किन्तु बाद में उसी प्रकार पीड़ित होते हैं जैसे अन्धे द्वारा कुमार्ग में ले जाये जाने वाले अन्धे ।। १७ ।।

प्लवा एते अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म ।
एतच्छ्रेयो येभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापि यान्ति ॥ ७ ॥

तस्मिन् रताः पुष्पितवाक्यदक्षा ये स्वर्गभोगादिक भूरिकामाः।
न याति तेषां चलधोः समाधौ भवन्ति मुक्ताश्च न ते विपद्भ्यः ॥ १९ ॥

वेदान्तवाक्याब्धिं विचिन्तयन्तो भिक्षान्नमात्रेण च तुष्टिमन्तः।
मूलं तरोः केवलमाश्रयन्तः कन्थामपि स्त्रीमिव कुत्सयन्तः ॥ २० ॥

देहाभिमानं परिहृत्य दूरादात्मानमात्मन्यवलोकयन्तः।
स्वानन्दभावे परितुष्टिमन्तः कौपीनवन्तः खलु भाग्यवन्तः ॥ २१ ॥

---

अविद्यायामन्तरे वर्तमानाः स्वयं धीराः पण्डितं मन्यमानाः।
जंघन्यमानाः परियन्ति मूढा अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः ॥ ८ ॥
मुण्डकोपनिषद् (१।२)

यज्ञों में बहुत मनुष्यों और सामग्रियों की आवश्यकता पड़ती है। यज्ञों की क्रियायें जटिल होती हैं, उनमें बहुत कामनायें होती हैं और बहुत धन एकत्रित किया जाता है। दक्षिणा में कृपणता करने पर यजमान के वंश का नाश होता है और मन्त्रोच्चारण आदि विधानों में त्रुटि होने पर पुरोहितों का नाश होता हैं ॥१८॥ उनमें आसक्त पुरुष बड़ी प्रांजल भाषा में यज्ञों की प्रशंसा करते हैं और स्वर्ग तथा नाना प्रकार के भोगों की कामना रखते हैं। उनकी अस्थिर बुद्धि न कभी समाधिनिष्ठ हो सकती है, न तो विपत्तियों से कभी मुक्त हो सकते हैं ॥ १९ ॥

यामिमां पुष्पितां वाचं प्रवदन्त्यविपश्चितः।
वेदवादरताः पार्थ नान्यदस्तीति वादिनः ॥ २।४२ ॥
कामात्मानः स्वर्गपराः जन्मकर्मफलप्रदाम्।
क्रियाविशेषबहुलांभोगैश्वर्यगतिं प्रति ॥ २।४३ ॥
भोगैश्वर्यप्रसक्तानां तयापहृतचेतसाम्।
व्यवसायात्मिका बुद्धिः समाधौ न विधीयते ॥ २।४४ ॥ (गीता)

जो सर्वदा वेदान्तवाक्यों में रमते हैं, करतलभिक्षा और तरुतलवास से सन्तुष्ट हैं, गुदड़ी को भी स्त्री की भाँति कुत्सित समझते हैं ॥ २० ॥ देहाभिमान को छोड़ आत्मस्थ रहते हैं, अपने आनन्द में सन्तुष्ट हैं और कौपीन पहनते हैं वे सन्यासी धन्य हैं ॥ २१ ॥ आत्मतृप्त मनुष्य का दूसरों के सुख

नास्त्यात्मतृप्तस्य नरस्य किंचित् प्रयोजनं दुःखसुखैः परेषाम् ।
भ्रात्रा न मात्रा गुरुणा न पित्रा दीप्ते पुरेऽप्यस्य न नश्यतीषत् ॥ २२ ॥

निर्मानमोहा जितसङ्गदोषा अध्यात्मनित्या विनिवृत्तकामाः ।
द्वन्द्वैर्विमुक्ताः सुखदुःखसंज्ञैर्गच्छन्त्यमूढाः पदमव्ययं तत् ॥ २३ ॥

विरोधिनस्त्वाहुरिदं पुरःस्थं पञ्चेन्द्रियग्राह्यजगन्न मिथ्या ।
मनुष्यधीकर्मसु सन्ति भेदाः सर्वेष्वतस्तिष्ठति नैक आत्मा ॥ २४ ॥

स्वतन्त्र आनन्दघनो य ईशो विश्वेश्वरोऽजश्च विभुर्विदेहः ।
स एव नास्त्येष सदेहजीवो जन्मी बहुक्लेशयुतोऽन्यतन्त्रः ॥ २५ ॥

---

दुःख से कोई सम्बन्ध नही रहता । वह भाई माता गुरु पिता आदि को नहीं जानता । गाँव के जलने पर भी उसका कुछ नहीं जलता ॥ २२ ॥

न माता पिता वा न देवा न लोका न वेदा न यज्ञा न तीर्थं ब्रुवन्ति ।
न वर्णा न वर्णाश्रमाचारधर्मास्तदेकोऽवशिष्टः शिवः केवलोऽहम् ॥

यह श्लोक और ऊपर के २०, २१ श्लोक श्रीशंकराचार्य के हैं । राजर्षि जनक का कथन है कि मिथिला के जलने से मेरा कुछ नहीं जलता ।

मिथिलायां प्रदग्धायां न मे दहति किंचन ।

मान से, मोह से कामनाओं से तथा द्वन्द्वों से विहीन एवं आत्मरत और संगदोष से अस्पृष्ट महापुरुष ही परम पद पाते हैं । उनका संसार से और कर्म से कोई नाता नहीं रहता ( गीता १५।५ ) ॥

यस्त्वात्मरतिरेव स्यादात्मतृप्तश्च मानवः ।
आत्मन्येव च सन्तुष्टस्तस्य कार्यं न विद्यते ॥ ३।१७ ॥
नैव तस्य कृतेनार्थो नाकृतेनेह कश्चन ।
न चास्य सर्वभूतेषु कश्चिदर्थव्यपाश्रयः ॥ ३।१८ ॥ (गीता)

अद्वैतवाद के विरोधियों में आस्तिक और नास्तिक दोनों हैं । उनका कथन है कि जिस जगत् का पाँचो ज्ञानेन्द्रियों से प्रत्यक्ष अनुभव हो रहा है वह माया, मिथ्या और स्वप्न नहीं हो सकता । मनुष्यों के कर्मों और विचारों में बहुत अन्तर है इसलिये सबमें एक ही आत्मा स्थित नहीं है ॥ २४ ॥ स्वतन्त्र, सानन्द, विश्वनाथ, अज, व्यापक और विदेह ब्रह्म परतन्त्र, दुखी, दरिद्र, जन्मी, एकदेशीय और सदेह जीव नहीं हो सकता ॥ २५ ॥ निर्मल ब्रह्म से मलिन जीव उत्पन्न नहीं होगा क्योंकि

यन्निर्मलं ब्रह्म ततो नराणामसंभवं जन्म मलाधिकानाम् ।
न श्रूयते जातमयः सुवर्णात्तमः प्रकाशादमृत्ताद्विषञ्च ॥ २६ ॥

आत्मान एते यदि सन्ति सर्वे ब्रह्मात्मकास्तर्हि मनुष्यदोषैः ।
ब्रह्मापि युक्तं सकलैरवश्यं भविष्यतीहामदमत्सराद्यैः ॥ २७ ॥

सर्वं जगद् ब्रह्ममयं शिवं चेद् ये रावणा मत्सरिणोऽथ हिंस्राः ।
चौराः सदम्भा व्यभिचारसक्तास्तेषामपि ब्रह्मशिवत्वसिद्धिः ॥ २८ ॥

सदा स्थितं ब्रह्म सचेतनं चेज्जडे तदा तस्य कथं जडाख्या ।
मिथ्यां जडां यन्न भिनत्ति मायां किं तन्महद्ब्रह्म तया निरुद्धम् ॥ २९ ॥

जीवोपि चेद् ब्रह्म तदा किमर्थं वेदेषु स स्तौति सुराननेकान् ।
द्वौ स्तः सुपर्णौ सयुजौ सखायौ कया धिया चोपनिषद् ब्रवीति ॥ ३० ॥

---

सोने से लोहा, प्रकाश से तम और अमृत से विष पैदा नहीं होता ॥ २६ ॥ यदि ये सारी आत्मायें ब्रह्म हैं तब तो ब्रह्म भी मनुष्यों की भाँति इच्छा, मद, मत्सर आदि सहस्रों दोषों से समन्वित होगा । सारांश यह है कि जीव न तो ब्रह्म है, न ब्रह्म का अंश है। द्वैतवादी वैष्णवों के अनुसार ईश्वर जीव और प्रकृति, तीनों भिन्न-भिन्न हैं । ईश्वर व्यापक है और प्रकृति तथा जीव व्याप्य । ईश्वर सच्चिदानन्द है, जीव सत् चित् है और प्रकृति केवल सत् है ॥ २७ ॥

सारे जगत् को ब्रह्म और शिवमय मानने पर संसार को त्रास देने वाले, द्वेषी, हिंसक, चोर, पाखण्डी और व्यभिचारी भी शिव कहे जायेंगे ॥ २७ ॥ यदि जड़ों में चेतन ब्रह्म स्थित है तो वे जड़ क्यों कहे जाते हैं ? कैसा है वह ब्रह्म जिसे माया ढक देती है और वह माया का भेदन नहीं कर पाता, जड़वत् बना रहता है ॥२९॥ यदि जीव भी ब्रह्म है तो वह वेदों में अनेक मन्त्रों द्वारा देवों की प्रार्थनायें क्यों करता है ? श्वेताश्वतर उपनिषद् ( ४।६ ) का कथन है कि जीव और ब्रह्म नामक दो पक्षी एक वृक्ष पर बैठे हैं किन्तु जीव कर्मफलों को भोगता है और ब्रह्म देखता है। वहीं (१।९ में) ब्रह्म को ज्ञाता और जीव को अज्ञ कहा है। ऐसा क्यों ? ॥ ३० ॥

वेदाहमेतं पुरुषं महान्तञ्चादित्यवर्णं तमसः परस्तात्।
तस्यैव बोधोऽस्त्यतिमृत्युपन्थाः श्रुतौ कथं मानव एवमाह ॥ ३१ ॥

स्वप्नो जगज्जीवगणाश्च माया ब्रह्मैकमेवास्ति यदीह सत्यम्।
व्याप्यांस्तदा जीवगणांश्च लोकान् विना कथं व्यापकमेतदास्ते ॥ ३२ ॥

परात्मनि ब्रह्मणि चेद् विलीना भवन्ति गात्रणि विहाय जीवाः।
कथं पुनर्जन्म भवत्यमीषां पुण्याघयोः का भवति व्यवस्था ॥ ३३ ॥

चेत्त्यागमात्रेण कलेवरस्य जीवा अपि ब्रह्मपदं लभन्ते।
लोकायतास्तर्हि कथं नु निन्द्या ये मृत्युमेव प्रवदन्ति मोक्षम् ॥ ३४ ॥

---

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते।
तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्ति अनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ॥

वेद में एक मानव कह रहा है कि मैं तम से दूरस्थ आदित्यवर्ण उस महान् पुरुष को जानता हूँ। उसके ज्ञान से ही नाना प्रकार की मृत्युओं से मनुष्य मुक्त हो पाता है, अन्यथा नहीं। यहाँ ज्ञेय और ज्ञाता, दो पदार्थ स्पष्ट हैं तो हम एक कैसे मानें ॥ ३१ ॥

वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात्।
तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ॥

(वाजसनेय संहिता ३१।१८)

यदि जगत् स्वप्न है, सारे जीव माया स्वरूप हैं अर्थात् ये दोनों नहीं हैं, भ्रमस्वरूप हैं और केवल एक ब्रह्म सत्य है तथा वह सर्वव्यापी है तो शंका होती है कि व्याप्य के अभाव में व्यापक कहाँ रहता है। जीव और जगत् नहीं हैं तो ब्रह्म किसमें व्याप्त रहता है ॥ ३२ ॥ शरीरान्त होने पर सारे जीव यदि परब्रह्म में लीन हो जाते हैं तो उनके पाप कहाँ चले जाते हैं? उनका पुनर्जन्म कैसे होता है? यदि नहीं होता, सब मुक्त हो जाते हैं तो इतने जीव कहाँ से आ रहे हैं ॥ ३३ ॥ यदि मृत्यु के बाद सब जीव ब्रह्म में लीन हो जाते हैं तो मृत्यु को जीवन का अन्त मानने वाले नास्तिक निन्दित क्यों कहे जाते हैं ॥ ३४ ॥ यदि संसार मिथ्या है तो खोवा, मलाई

मिथ्या जगत्तर्हि पयस्य पूपैः सुगन्धितं भोजनमस्ति मिथ्या।
मृतिः सुतादेरपि याचकानां बुभुक्षया रोदनमस्ति मिथ्या॥ ३५॥

माया जगत्तर्हि तपोऽपि माया यमोऽस्ति माया नियमोऽस्तिमाया।
ब्रह्मापि मायास्ति शिवोऽपि माया संन्यासवादी निगमोऽपि माया॥ ३६॥

स्वप्नो जगत्तर्हि परोपकाराः स्वप्नात्मका औषधवैद्यरोगाः।
हिंसाऽनृतस्तेयपरिग्रहाद्याः स्वप्नाः सुतार्थादिसमस्तभोगाः॥ ३७॥

सतां विपद्भिः क्लिशितो महेशः समोहकामोऽवतरत्यशान्तः।
अतः प्रदग्धेऽपि पुरे न येषां तप्तं मनस्ते न नरा महान्तः॥ ३८॥

स्वानन्दतुष्टा द्रविणैः परेषां सुगेहवस्त्राशनवाहनाढ्याः।
न सन्ति लोकाभ्युदये रताश्चेन्न ते शिवब्रह्मविरक्तमुक्ताः॥ ३९॥

---

मालपूआ आदि सुगन्धित स्वादिष्ट भोजन मिथ्या हैं। पुत्र, आदि का मरण मिथ्या है और भूख से पीडित भिक्षुकों का रोदन मिथ्या है॥ ३५॥ यदि संसार मांया है तो संन्यासियों के यम नियम और तप माया हैं, ब्रह्म माया है, शिव माया है और अद्वैतवाद के सारे सिद्धान्त माया हैं॥ ३६॥ यदि संसार स्वप्न है तो परोपकार के लिये कष्ट उठाना स्वप्न है, सारी औषधियाँ, वैद्य और रोग स्पप्न हैं। हिंसा, झूठ बोलना, चोरी करना, दूसरों का धन लूटना स्वप्न है और सुत धन पत्नी आदि के सारे भोग स्वप्न हैं॥ ३॥

... परमेश्वर में भी मोह है और कामनायें हैं। वे सज्जनों की विपत्ति से दुःखी होकर मत्स्य, कच्छप, सूकर, और शरभ आदि निकृष्ट योनियों में अवतीर्ण होते हैं अतः नगर के दग्ध होने पर जिनका हृदय सन्तप्त नहीं होता वे महान् पुरुष नहीं हैं॥ ३८॥ जो साधु दूसरों के धन से सुन्दर गृह, वस्त्र, भोजन और वाहन का उपभोग करते हैं वे यदि अपने आनन्द में ही सन्तुष्ट हैं, संसार से विरक्त हैं, जनता के क्षेम के लिये कष्ट नहीं उठाते तो वे शिव, ब्रह्म, त्यागी संन्यासी और मुक्त नहीं कहे जा सकते। वे जनता के ऋण से भी मुक्त नहीं हो सकते॥ ३९॥ हृदय, वाणी और

नाशाय वाक्कायमनोमलानां कुर्वन्ति यान् संयमिनः प्रयासान् ।
दण्डास्त्रयस्ते कथिताः सुधीभिर्न सन्ति तेऽस्मिन् यतिवंशदण्डे ॥ ४० ॥

ब्रह्मास्ति जीवप्रकृतीश एको ब्रह्माण्डपो विष्णुशिवादिसंज्ञः ।
कौपीनवन्तो न हि भिक्षवोऽमी खिन्नाः शरीरेण हृदाऽन्यतन्त्राः ॥ ४१ ॥

स्रष्टुं समर्था न हि ये समुद्रान्न पर्वतान्नैकमपीन्दुमर्कम् ।
हन्तुं न पापानवितुं न साधून्नारायणब्रह्मशिवाः कथन्ते ॥ ४२ ॥

गतिं स्थितिं ये ग्रहतारकाणां भूमिस्थसिन्धुस्थगिरिस्थकोषान् ।
जानन्ति नो नैव मनःस्थभावान्नृणां समेषां कथमीश्वरास्ते ॥ ४३ ॥

शरीरिणो ब्रह्ममयाः शिवाश्चेत् समेऽप्यमी तर्हि भवन्ति किन्नो ।
सहैव सर्वे सुधियः कुतोऽमी समागता हिंसकचौरधूर्ताः ॥ ४४ ॥

---

मन के मल के विनाश के लिये संयमी पुरुष जो प्रयास करते हैं, यतियोंने उन्हें ही तीन दण्ड कहा है। संन्यासियों की बांस की छड़ी में वे स्थित नहीं हैं ॥ ४० ॥ ब्रह्म उसे कहते हैं जो समस्त जीवों का, सारी प्रकृति का और पूरे ब्रह्माण्ड का एक मात्र स्वामी है। उसके धाता विधाता विष्णु शिव इन्द्र आदि अनेक नाम हैं। अतः ये शरीर और मन से खिन्न तथा परतन्त्र, कौपीनधारी अनेक भिक्षु ब्रह्म या शिव नहीं हो सकते ॥ ४१ ॥

जो एक भी समुद्र, पर्वत, सूर्य या चन्द्र को नहीं बना सकते, जो न तो पापियों का नाश करने में समर्थ हैं न साधुओं की रक्षा करने में उन्हें नारायण, ब्रह्म और शिव कैसे माना जाय ॥४२॥ जो धरती, समुद्रों और पर्वतों में स्थित सोने चाँदी तेल कोयला आदि की खानों को, मोती मूँगा मणि आदि के समूहों को तथा सबके हार्दिक भावों को नहीं जानते वे ब्रह्म कैसे माने जायँ ॥४३॥ यदि संसार के सारे प्राणी ब्रह्ममय हैं, एक ही ब्रह्म में ओत प्रोत हैं तो सब सज्जन क्यों नहीं हैं। ये हिंसक चोर और धूर्त कहाँ से आ गये। सब एक हैं तो एक के मनीषी, रोगी, मूर्ख, सदाचारी और पापी होने पर सबके सब शरीरधारी वैसे ही क्यों नहीं हो जाते? मुण्डे मुण्डे भिन्ना मति क्यों होती है ॥ ४४ ॥ विरोधी आस्तिकों में से कुछ

अद्वैतवादं श्रुतितर्कबाह्यं शिखोपवीतक्रतुहीनमेके ।
सिद्धान्तमाहुः कपटावृतानां गिरास्तिकानां हृदि नास्तिकानाम् ॥ ४५ ॥

परन्तु नैतस्य मतस्य निन्दा मुनीश सर्वत्र विभाति युक्ता ।
विधर्मिणोऽप्यस्य यतो बहूक्तीः स्तुवन्ति भूतात्मरहस्यविज्ञाः ॥ ४६ ॥

ज्ञाने सतृष्णा विषये वितृष्णा उद्धारका दुःखसृतेर्नराणाम् ।
सन्त्यत्र लोके बहवः प्रसक्ताः संन्यासिनः कर्मसु सत्स्वजस्रम् ॥ ४७ ॥

आशीः प्रणामावसरे हरिन्ते स्मरन्ति नारायणमीशभक्ताः ।
तौ कर्मणाऽर्चन्ति समन्वयज्ञाः कदापि नो दुर्व्यसनं स्पृशन्ति ॥ ४८ ॥

---

का कथन है कि संन्यास और अद्वैतवाद उन कपटी लोगों का सिद्धान्त है जो वाणी से आस्तिक हैं पर हृदय से नास्तिक हैं। उनके सारे सिद्धान्त वेदबाह्य और तर्कविरुद्ध हैं। जिन्होंने शिखा काट दी, यज्ञोपवीत फेंक दिया, यज्ञों का परित्याग कर दिया, जो मरने पर अग्नि में जलाये तक नहीं जाते और अपने को ईश्वर कहते हैं वे आस्तिक क्यों ॥ ४५ ॥

मायावादमसच्छास्त्रं प्रच्छन्नं बौद्धमुच्यते ॥
यूयं च बौद्धाश्च समानसम्पदः ॥

पार्वती कहती हैं कि हे मुनीश ! फिर भी मुझे अद्वैतवाद के सब सिद्धान्तों की निन्दा अच्छी नहीं लगती क्योंकि पंचमहाभूत और आत्मा का रहस्य जानने वाले विधर्मियों ने भी इसकी अनेक उक्तियों की स्तुति की है। मनुष्य परमेश्वर न हो तो भी वह अपने को जो समझ रहा है उससे लाखों गुना महान् है ॥ ४६ ॥ संसार में ऐसे अनेक संन्यासी विद्यमान हैं जो दिन रात सत्कर्मों में लगे हैं, दुःखों से जनता का उद्धार कर रहे हैं, ज्ञान के भूखे हैं और विषयों से विरक्त हैं अतः उन्हें अकर्मण्य कहना अनुचित है ॥ ४७ ॥ ये कभी भी किसी भी दुर्व्यसन का सेवन नहीं करते और शंकर के भक्त होते हुये भी आशीर्वाद और प्रमाण के अवसरों पर ओम् हरि तथा नारायण कहते हैं। ऐसे समन्वयवादी अन्यत्र कहाँ मिलेंगे। ये शिव और विष्णु की केवल बाह्य ही नहीं अपि तु कर्मों से आभ्यन्तर पूजा भी करते हैं ॥ ४८ ॥

सत्यास्ति तेषामियमुक्तिरेते स्वप्नोपमाः सन्ति कलत्रपुत्राः ।
अतः सुधीरोशकृपाभिलाषी क्षेमार्थमेषां कुसृतौ न गच्छेत् ॥ ४९ ॥

आदाविमेऽर्चन्ति सदेहमोशं सत्त्वाभिवृद्ध्यै विविधोपचारैः ।
तेषां चरित्राध्ययनस्तवाद्यैः कुर्वन्ति तद्वद् भवितुं प्रयत्नम् ॥ ५० ॥

बाह्योपचारानपहाय मध्ये कुर्वन्ति पूजां मनसा तथान्ते ।
आचारमेवोपदिशन्ति पूतं तीर्थं व्रतं याजनमोशपूजाम् ॥ ५१ ॥

निर्माय वाचां मणिरत्नमालां तस्यां प्रशंसन् मुहुरोशभक्तिम् ।
अयाचनत्यागशमोद्यमादीन् मनीषिमान्यो यतिरेक आह ॥ ५२ ॥

---

उनकी यह उक्ति सत्य है कि पुत्र कलत्र आदि स्वप्न सदृश हैं। इनसे बार बार योग वियोग होना निश्चित है अतः इनके क्षेम के लिये दूरदर्शी मनुष्य पाप न करे ॥ ४९ ॥ ये सत्त्वगुण की वृद्धि के लिये पहले पुष्प धूप आदि अनेक बाह्योपचारों से परमेश्वर की पूजा करते हैं और उनकी लीला के अध्ययन तथा स्तोत्रपाठ आदि के द्वारा स्वयं वैसा बनने का प्रयत्न करते हैं ॥ ५० ॥ बीच में बाह्योपचारों को छोड़कर केवल मानस पूजा करते हैं और अन्त में बोध हो जाने पर केवल सदाचार को ही तीर्थ, व्रत, यज्ञ और ईश्वर की परापूजा मानते हैं ॥ ५१ ॥

देहबुद्ध्या तु दासोऽहं जीवबुद्ध्या त्वदंशकः ।
आत्मबुद्ध्या त्वमेवाहं इति भक्तिस्त्रिधा स्थिता ॥

( देखिये शंकराचार्यकृत मानसपूजा और परापूजा ) योगवासिष्ठ (निर्वाण—पूर्वार्ध सर्ग ३०) का कथन है—

प्रबुद्धस्त्वं मुनिश्रेष्ठ तेनेदं तव कथ्यते ।
नातिदेवार्चने योग्यः पुष्पधूपचयो महान् ॥ ४ ॥
अव्युत्पन्नधियो ये हि बालपेलवचेतसः ।
पुष्पधूपार्चनं तेषां देवार्चनमुदाहृतम् ॥ ५ ॥
यत्स्याद् भवादृशां योग्यमर्चनं तद् वदाम्यहम् ।
संस्थितः स सदा देहे न दुष्प्रापश्च कस्यचित् ॥ ९ ॥

अर्थात् महान् पुरुष हृदय में स्थित शिव की पूजा शम दम आदि पुष्पों से करते हैं, बाह्य पदार्थों से नहीं ॥५१॥ संन्यासियों को नास्तिक,

को मज्जतां दीर्घतरिर्महेशः किं कर्म यत् प्रीतिकरं मुरारेः।
कार्या प्रिया का शिवविष्णुभक्तिः कः पूजनीयः शिवतत्त्वनिष्ठः ॥ ५३ ॥

किं भूषणं श्रेष्ठतमं सुशीलं किं मण्डनं साक्षरता मुखस्य।
लघुत्वमूलं किमिहास्ति भिक्षा महत्त्वमूलं किमयाचनं च ॥ ५४ ॥

जीवन्मृतः कोऽस्ति निरुद्यमो यो धन्योऽस्ति को यो जनतोपकारी।
के शत्रवो मित्रवदात्मजाद्याः को वा गुरुर्योऽस्ति हितोपदेष्टा ॥ ५५ ॥

का वा विमुक्तिर्विषये विरक्तिर्जागर्ति को यः सदसद्विवेकी।
श्रीमांश्च को योऽस्ति सदा सुतुष्टस्तीर्थं परं किं स्वमनो विशुद्धम् ॥ ५६ ॥

शिवोऽहमुक्त्वाप्यसकृत् स आह हे नाथ नो यद्यपि भेदभावः।
अस्त्यावयोः किन्तु महार्णवोऽसि त्वं चास्म्यहं क्षुद्रतरङ्ग एकः ॥ ५७ ॥

---

अकर्मण्य और भिक्षुक आदि कहना अनुचित है। मनीषियों के पूज्य एक महान् यति (श्रीशंकराचार्य) ने सुभाषितों की एक मणिरत्न माला बनाकर उसमें परमेश्वर की भक्ति, अयाचन, त्याग, शम और उद्योग आदि की बार बार प्रशंसा करते हुये कहा है कि ॥५२॥ जो संसारसागर में डूब रहे हों उनके लिये महेश्वर एक विशाल नौका हैं। कर्म वही उचित है जिससे मुरारि प्रसन्न हों। शिवविष्णुभक्ति में प्रेम होना ही सौभाग्य है तथा शिव में और शिवतत्त्व में निष्ठावान् पुरुष ही पूज्य है ॥ ५३ ॥ मनुष्य का शील ही उसका श्रेष्ठतम आभूषण है, मुख की साक्षरता ही मण्डन है, माँगना ही लघुता का मूल है और न माँगना ही महत्ता का बीज है ॥ ५४ ॥

निरुद्यम मनुष्य जीवित रहते भी मृत है, दूसरों का उपकार करनेवाला धन्य है, मित्रवत् प्रतीत होने वाले पुत्र पौत्रादि वस्तुतः शत्रु हैं और जो हितोपदेश दे वही गुरु है ॥ ५५ ॥ विषयों से विरक्ति ही मुक्ति है, सदसद् विवेकी ही जाग रहा है, सदा सन्तुष्ट पुरुष ही धनी है और मन की विशुद्धि ही तीर्थ है ॥ ५६ ॥ उस योगी ने अपने आप को बार बार शिव मानते हुये भी कहा है कि हे नाथ! यद्यपि हममें और आप में भेद नहीं है फिर भी आप महासागर हैं और हम सब उसकी एक क्षुद्र तरंग मात्र हैं ॥ ५७ ॥

अन्यो यतिश्चाह विदेह शंभो विष्णो विभो तेऽखिलविश्वमूर्तेः ।
आवाहनोत्सर्जनदेहपूजाः कुर्यां कथं किं च ददीय पीठम् ॥ ५८ ॥

गंगाजलं विष्णुपदप्रसूतं प्रदूषितं भूरिमलैर्धरायाम् ।
निर्माल्यमेतत्तव निर्मलस्य स्नानाय देवेश कथं ददानि ॥ ५९ ॥

शीर्ष्णो दिवं यो गगनञ्च नाभेः पद्भ्यां दिशोऽसूत धरां विशालाम् ।
यस्यैकपादोऽस्ति समस्तदृश्यं सर्वाण्यदृश्यानि पदत्रयञ्च ॥ ६० ॥

तस्मै सहस्राक्षपदाय तुभ्यं दिग्व्योमकेशाय दिगम्बराय ।
त्रिलोकदेहाय कियन्मितानि ददान्यहं वस्त्रकदम्बकानि ॥ ६१ ॥

---

सत्यपि भेदापगमे नाथ तवाहं न मामकीनस्त्वम् ।
सामुद्रोहि तरंगः कचन समुद्रो न तारंगः ॥

एक अद्वैतवादी शिवभक्तयोगी का कथन है कि हे शंभो ! आप एक ओर तो अतिशय सूक्ष्म, सर्वव्यापी, विष्णु होने से विदेह हैं तथा दूसरी ओर विशाल से विशाल हैं। सारा ब्रह्माण्ड आप का शरीर है तो मैं आप का आवाहन, विसर्जन और मूर्तिपूजन कैसे करूँ। जो सर्वत्र सर्वदा विद्यमान है उसे कैसे बुलावूँ और कैसे बिदा करूँ। ब्रह्माण्डकाय आप को बैठने भर का विशाल आसन कहाँ से ले आवूं ॥५८॥ गङ्गाजल आप के चरण से निकला है और शिवरूपधारी आप ने उसे जटा में लिया है, तब तो वह निर्माल्य हो चुका। एक बार चढ़ चुका। वह यहाँ पृथ्वी पर आ कर अनेक मलों के संमिश्रण से और भी दूषित हो गया है तो मैं इससे आप को कैसे नहलावूँ। हे प्रभो ! नहलाया उसे जाता है जो मलिन हो। आप तो निर्मल हैं। आप के मल का निराकरण कौन करेगा ॥५९॥ आप के सिर से द्युलोक का, नाभि से आकाश का और पैर से दिशाओं तथा पृथ्वी का जन्म हुआ है। हम जो देख रहे हैं वह सम्पूर्ण आप का एक पाद (चतुर्थांश) है और शेष तीन पाद इन्द्रियों से परे हैं ॥ ६० ॥ त्रिलोकात्मक पूरा ब्रह्माण्ड आप का शरीर है, आप को सहस्रों आँखें पैर और सिर हैं तथा वेदों ने आप को व्योमकेश हरिकेश (आकाश और दिशायें जिसके केश हैं ) आदि कहा है तो आप को पहनाने के लिये वस्त्रों का समूह कहाँ से ले आवूँ ॥ ६१ ॥

हे क्षत्र पुष्टिप्रद हे सुगन्धे त्वन्निर्मितैरक्षतचन्दनाद्यैः ।
धूपैः प्रसूनैः कथमर्चनं ते कुर्वीय मृत्युञ्जय कान्तिवृद्धिम् ॥ ६२ ॥
अगोत्रवर्णं रुचिरं मखेशं यज्ञोपवीतैः किमु भूषयाणि ।
अर्चामि दीपेन सुधांशुभालं स्रष्टारमग्नेश्च रवेः कथं त्वाम् ॥ ६३ ॥
शाकेक्षुकन्दान्नपयःफलानि स्वादूनि निर्मासि महौषधीश्च ।
स्थिता गृहे ते ऽन्नपतेऽन्नपूर्णा किं ते प्रयच्छाम्यमृतान्धसेऽन्नम् ॥ ६४ ॥
लक्ष्मीश्रियोर्नाथ हिरण्यगर्भं का दक्षिणा तेऽस्तु वसुंधरेश ।
कुर्यामनन्तस्य कथं विराजः प्रदक्षिणं हे जगदीश विष्णो ॥ ६५ ॥

---

नाभ्या आसीदन्तरिक्षं शीर्ष्णो द्यौः समवर्तत ।
पद्भ्यां भूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथालोकानकल्पयन् ॥
सहस्रशीर्षापुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् ॥
(वाजसनेयिसंहिता—पुरुषसूक्त)

हे नाथ! क्षत् से त्राण करने वाले क्षत्रों (क्षत्रियों) में आप सर्वश्रेष्ठ हैं। पुष्टिद, क्षत्र, सुगन्धि और विश्वेश आदि आप के नाम हैं। पुष्पों को सुन्दर रूप, गुण और सुगन्ध तथा चन्दन को शीतलता सुगन्ध आदि गुण आप ने ही दिये हैं तो मैं आप मृत्युंजय की शोभावृद्धि और शीतलता आदि के लिये पुष्प, चन्दन और धूप आदि कैसे चढ़ावूँ। अक्षत द्वारा आप क्षत्र की रक्षा कैसे करूँ ॥ ६२ ॥ आप की न कोई जाति है न गोत्र है तो परमसुन्दर यज्ञेश शिव! मैं यज्ञोपवीत से आप की शोभा कैसे बढ़ावूँ। आप ने अपने मन से चन्द्रमा को, नेत्र से सूर्य को और मुख से अग्नि को पैदा किया है तो आप को दीप कैसे दिखावूँ ॥ ६३ ॥

चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्यो अजायत ।
श्रोत्राद्वायुश्च प्राणश्च मुखादग्निरजायत ॥

हे विश्वनाथ! आपने नाना प्रकार के स्वादिष्ट शाक, ईख, कन्द, अन्न, फल, दूध और जल आदि की तथा औषधियों की रचना की है। वेद आप को अन्नपति कहते हैं, माता अन्नपूर्णा आप की गृहिणी हैं और आप देवों को अमृतभोजी कहा जाता है तो मैं क्या खिलाऊँ ॥ ६४ ॥ हे नाथ! आप लक्ष्मी और श्री के पति हैं, हिरण्यगर्भ हैं, नाना प्रकार के वसुओं (धनों) को धारण करने वाली वसुन्धरा आप के चरण से उत्पन्न हुई है तो मैं दक्षिणा कैसे दूँ ॥ ६५ ॥ हे ब्रह्माण्ड व्यापी जगदीश! आप विराट् पुरुष और अनन्त हैं तो मैं आप की प्रदक्षिणा कैसे करूँ ॥ ६५ ॥

बीजान्युपेतानि गुणैरनेकैर्भवन्ति मोघानि जलाद्यभावे।
यथा तथात्माप्युदधिर्गुणानां संस्कारहीनो जडवद् विभाति ॥ ५४ ॥

आच्छादिताः सन्ति यथा समुद्रैर्मुक्ता अनेका उदरे महार्घाः।
भूम्या यथा स्वाः खनयः प्रभूताः सुवर्णगारुत्मतविद्रुमादेः ॥ ५५ ॥

करोति वृक्षो जलदो नगो वा यथा सहस्रांशुखेः पिधानम्।
तथात्मनः सत्त्वनिधेरभावः सत्संगविद्याकरणश्रमादेः ॥ ५६ ॥

ईशांश आत्मा भवति प्रसन्नः प्रशस्तकार्ये वृजिने च भीतः।
कुर्वन्ति मित्राण्यपि पापनिन्दां हृदा प्रशंसन्त्यरयोऽपि साधून् ॥ ५७ ॥

ये चात्मनः शिष्टिमुपेक्ष्य जीवान्निघ्नन्ति कुर्वन्ति कुकर्म चान्यत्।
पश्चाद् विषीदन्ति समेऽत आत्मा स्वभावतो नास्ति खलो न चाज्ञः ॥५८॥

---

परन्तु जल मिट्टी और धूप आदि का संयोग न होने पर वे निष्फल हो जाते हैं। इसी प्रकार आत्मा गुणों का सागर होते हुये भी संस्कार के अभाव में जड़ प्रतीत होता है ॥ ५४ ॥ जैसे समुद्रों ने अपने उदर में अनेक बहुमूल्य मुक्तादि रत्न जल से छिपा रखे हैं और जैसे भूमि ने अपनी सुवर्ण, पन्ना, मूँगा आदि की खानें मिट्टी से ढक रखी हैं ॥ ५५ ॥ जैसे वृक्ष, मेघ और पर्वत सदृश सामान्य पदार्थ भी तेजोराशि भास्कर को ढक देते हैं। उसी प्रकार सत्त्व के निधान आत्मा को सत्संग, विद्या, साधन और श्रम आदि के अभाव आच्छादित कर देते हैं ॥ ५६ ॥ परमेश्वर का अंश होने से आत्मा निश्चित रूप से शुभ कार्यों में प्रसन्न और पाप से भयभीत होता है। पापी की उसके मित्र भी निन्दा करते हैं ॥ ५७ ॥ नास्तिक कहते हैं कि जीवहत्या आदि दुराचारों में प्रवृत्त मनुष्य को आत्मा रोकता नहीं पर सत्य यह है कि बार बार रोकता है और जो उसकी आज्ञा का उल्लंघन कर जीवहत्या आदि कुकर्म करते हैं वे बाद में पछताते हैं अतः आत्मा स्वभावतः खल और अज्ञ नहीं है ॥ ५८ ॥ चूंकि आत्मा अमर है अतः पिशाच, सिद्ध देव

सत्तानिषेधोऽस्त्युचितो न तस्मात् पिशाचसिद्धामरकिन्नराणाम् ।
लोकेऽत्र सार्धं कुतुकैश्चधूर्तैर्भूतामराणामपि सन्त्यभिज्ञाः ।। ५९ ।।

भ्रातुर्भगिन्या जनकस्य मातुः सुतादिकानां निवसन्ति जीवाः ।
स्वे स्वे शरीरे पृथगेव नित्यं स्नेहाधिकत्वेऽपि मिलन्ति नो ते ।। ६० ।।

ये सन्ति शुक्रस्य रुजां च देहे जीवा असंख्या सलिले वनादौ ।
झषादिकानां वयसां पशूनां तिष्ठन्ति सर्वे पृथगेव नित्यम् ।। ६१ ।।

जीवौघयोगान्न जनिर्जगत्यां जीवस्य केनापि कदापि दृष्टा ।
नार्काणता क्वापि ततोऽयमात्मा न जीवकोशव्रजयोगरूपः ।। ६२ ।।

न देहधर्मोऽस्ति न भूतयोगो न जायते वा म्रियते कदाचित् ।
ज्येष्ठोऽस्ति कोशव्रजतोऽयमेव बध्नाति देहस्थसमस्तकोशान् ।। ६३ ।।

---

और किन्नर आदि योनियों की सत्ता का निषेध अनुचित है क्योंकि शरीर छोड़ने के बाद भी आत्मायें सूक्ष्म शरीर में अपने पहले के भले बुरे गुणों से युक्त रहती हैं। भूमि के देव मरने पर देव रहते हैं और राक्षस राक्षस। यद्यपि लोक में प्रचलित भूतों की अनेक मान्यतायें भ्रमजन्य हैं, खेल हैं, जादू हैं, धूर्तों की लीलायें हैं तथापि विश्व के प्रत्येक देश में भूतों और देवों के अभिज्ञ शिष्ट मनुष्य विद्यमान हैं ।। ५९ ।।

शरीरस्थ जीवकोशों के योग से आत्मा के निर्माण के समर्थक यह नहीं सोचते कि एक गृह में भाई, बहन, पिता, माता और अनेक पुत्रादि बड़े प्रेम से रहते हैं परन्तु उनके जीव मिल कर एक नहीं हो जाते। स्नेहाधिक्य के अस्तित्व में भी पृथक् पृथक् ही रहते हैं ।।६०।। शरीर में रहने वाले वीर्य और रोगों के सूक्ष्मशरीर धारी सहस्रों प्राणियों के जीव तथा पानी और वनादिकों में रहने वाले जलचरों, पक्षियों और पशुओं के जीव मिल कर एक नहीं हो पाते ।।६१।। जीवसमूह के योग से एक जीव की उत्पत्ति संसार में कहीं भी देखी या सुनी नहीं गई है अतः आत्मा जीवों का योग नहीं है ।।६२।। वह न तो देह धर्म है, न भौतिकतत्त्वों का योग है, न कभी जन्म लेता है, न मरता है। वह सारे जीवकोशों से प्राचीन है और वही देह में स्थित सब कोषों को जोड़ता है।।६३।। उसी की शुद्धि से योगी

अस्यैव शुद्धचान्यहृदिस्थभावान् दूरस्थितान् सूक्ष्मतमान् पदार्थान् ।
पश्यन्ति विज्ञाः प्रकृते रहस्यं देवान् हरिं प्राप्य तृतीयनेत्रम् ॥ ६४ ॥

जानाति नो यद्यपि कोऽपि विद्वान् भिषग्वरो वात्मगुणान् समग्रान् ।
ध्रुवं तथाप्यस्ति तनोः पृथक्स्थो मते यतीनां गुणसिन्धुरीशः ॥ ६५ ॥

शिवास्ति याऽऽश्चर्यमयी व्यवस्था कणेषु सूक्ष्मेष्वपि खे धरादौ ।
अङ्गेषु सर्वेषु चराचराणामवश्यमेवास्ति विधायकोऽस्याः ॥ ६६ ॥

या दुर्व्यवस्थाऽस्ति यदत्र दुःखं राज्ञः प्रजानां च कृतेः फलं तत् ।
न तत्र दोषोऽस्ति विधेर्दयालोर्निर्मातुरर्काम्बुधरानिलादेः ॥ ६७ ॥

---

दूसरों के हृदयस्थ भावों को, दूरस्थित सूक्ष्म पदार्थों को, प्रकृति के रहस्य को, देवों को और हरि को तृतीय नेत्र प्राप्त कर देखते हैं ॥६४॥ यद्यपि कोई महान् विद्वान् और वैद्य भी आत्मा के समस्त गुणों को नहीं जानता फिर भी योगीश्वरों का कथन है कि वह निश्चित रूप से शरीर से पृथक् स्थित है और गुणों का सागर साक्षात् परमेश्वर है ॥ ६५ ॥

हमारे शरीर के प्रत्येक अंग में एक आश्चर्यमयी व्यवस्था स्पष्ट दिखाई दे रही है। हमारा कण्ठ एक छोटे स्थान से सहस्रों सूक्ष्म, मन्द्र एवं तार स्वरों का उच्चारण करता है। गाते समय स्वर मिलाने के लिये खूंटी नहीं ऐंठनी पड़ती। सहस्रों स्वर अपने आप एक में मिल जाते हैं। जीभ अनेक रसों के, कान अनेक स्वरों के, नेत्र अनेक रूपों के और नाक अनेक गन्धों के सूक्ष्म भेदों को झट पहचान लेती है। हम अन्न, जल उदर में केवल डाल देते हैं परन्तु ईश्वर का बनाया अद्भुत यन्त्र उससे अनेक रस बनाता है। मल मूत्र के द्वार ठीक समय पर मूत्र, मल, शुक्र और अपान का त्यागकर अपने आप बन्द हो जाते हैं। हृदय, मस्तिष्क तथा नारी के उदरस्थ यन्त्र और भी विचित्र हैं। आकाश में, समुद्र में, पर्वतों में और परमाणुओं तक में अद्भुत व्यवस्था है अतः उसके व्यवस्थापक ईश्वर की सत्ता को अस्वीकार करना अनुचित है ॥६६॥ दयालु परमेश्वर ने हमारे लिये सूर्य, जल पृथ्वी और वायु आदि बनाये हैं अतः वे हमारे दुःखों के लिये दोषी नहीं हैं। राजा और प्रजा के पाप ही यहाँ की दुर्व्यवस्था और दुःख के हेतु हैं ॥६७॥ जौ गेहूँ में छ मास में ही फल आ जाते हैं किन्तु इमली में तीस

स कर्मणां क्वापि फलं विलम्बात् क्वचिद्ददात्याशु ततो न धीराः ।
भवन्त्यधीरा अवलोक्य नृणां बाह्यास्थितीर्धामधराधनादेः ॥ ६८ ॥

जानन्ति ते भूरिसुतार्थजायासौधैर्विमानाश्वगजादिसङ्घैः ।
भवन्ति मर्त्याः सुखिनो न पूज्या न तैर्विहीना निकृता दरिद्राः ।। ६९ ।।

येषां सुखार्थं मनुजाः परेषां हरन्ति शान्ति द्रविणं त एव ।
पश्चात् प्रिया घ्नन्ति तुदन्ति तस्माद् वदन्ति शत्रून् यतयः सुतादीन् ।।७०।।

भवन्ति पापाः क्लिशिता अशान्ता निन्दन्ति तान् पौरसुहृत्सुताद्याः ।
स्तुवन्ति सत्कर्मपरांश्च सर्वे युक्ता ततः कर्मफले न शंका ।।७१।।

पूर्वार्जितं तिष्ठति सत्सु किञ्चित् पापं च पापेष्वपि पुण्यमीषत् ।
सौम्यास्ततः केचन सन्ति खिन्ना विभान्त्यथो पापपराः प्रसन्नाः ।। ७२ ।।

---

वर्ष लगते हैं। परमेश्वर कर्मफल कभी विलम्ब से और कभी शीघ्र देते हैं इसलिये धीर पुरुष पापियों की धाम, धरा, धन आदि की सुस्थिति को देख अधोर नहीं होते ।।६८।। वे जानते हैं कि मनुष्य बहुत से पुत्र, धन, पत्नी, भव्यभवन, विमान, अश्व और गजादि के संघों को पा कर न तो सुखी और पूज्य हो जाता है, न इनके अभाव में तिरस्कृत और दरिद्र ।।६९ ।। जिन प्रिय सुतादिकों के सुख के लिये मनुष्य दूसरों के सुख और धन का अपहरण करते हैं वे ही उन्हें बाद में मारते और कष्ट देते हैं अतः योगीजन सुतादिकों को पूर्वजन्म और इस जन्म का शत्रु कहते हैं । इसलिये उनके सुख के लिये पाप नही करते ।। ७० ।।

पापी मनुष्य हृदय से सदा दुःखी, चिन्तित और अशान्त रहते हैं। उनके पुरवासी, मित्र और पुत्र आदि भी उनकी निन्दा करते हैं और सदाचारियों की सब लोग प्रशंसा करते हैं अतः कर्मफल में शंका और तर्क अनुचित है ।। ७१ ।। नास्तिकों का कथन है कि यहाँ बहुत से पापी सुखी और धर्मात्मा दुःखी दिखाई दे रहे हैं। इसका हेतु यह है कि महान् सन्तों में कुछ पुराने पाप भी रहते हैं तथा पापियों में कुछ पुराना पुण्य भी रहता है। इसलिये कुछ सन्त खिन्न और कुछ पापी प्रसन्न दिखाई देते हैं ।। ७२ ।।

वसन्त्यनिच्छन्नपि ते च साकं भुञ्जन्ति भूकम्पहिमादिकष्टम् ।
स्पृशन्ति नो तत्र तथापि भीमा हरीच्छया कांश्चिदुपद्रवास्ते ॥ ७३ ॥

केचिन्न दावानलतो म्रियन्ते न वा शतघ्न्योपलवृष्टिबाणैः ।
मग्ना न सिन्धौ न च सर्पदष्टा ध्रुवं शिवेच्छैव ततोऽस्ति मुख्या ॥ ७४ ॥

पापैश्च पुण्यैर्नितरां विहीनाः सन्ति त्रिलोक्यां क्वचिदेव जीवाः ।
हसन्ति केचिन्नरकेषु तस्मात् सीदन्ति नाकेऽप्यमरा विषण्णाः ॥ ७५ ॥

पुण्याधिकानां सदनेऽवतीर्णः संयोज्य दुष्कर्मफलैर्हरिस्तान् ।
स्वल्पाघनाशाय ददाति पीडास्तेभ्यः स्वयं रोदिति शिक्षणार्थम् ॥ ७६ ॥

पश्यन्त्यनेके मुनयः समेषां कर्माणि सर्वाण्यपि दिव्यदृष्ट्या ।
जन्मान्यनेकानि ततो न तेषां हृद्यस्ति शङ्का भगवद्विधाने ॥ ७७ ॥

---

सन्त पापियोंके साथ रहना नहीं चाहते फिर भी बाध्य हो कर रहते हैं और पापियों के साथ वे भी भूकम्प, हिमपात आदि प्राकृतिक उपद्रवों का कष्ट भोगते हैं। किन्तु साथ ही साथ यह भी देखा जाता है कि वे भीषण उपद्रव कुछ लोगों का स्पर्श तक नहीं करते ॥ ७३ ॥ कुछ लोग दावानल, तोप, उपलवृष्टि, बाण, बन्दूक और सर्पदंश से भी बच जाते हैं और कुछ नाव के डूब जाने पर भी सकुशल पार हो जाते हैं। इसलिये हरिकृपा ही सर्वत्र प्रधान है ॥ ७४ ॥ कुछ मुक्त जीवों को छोड़ संसार के सभी प्राणी पाप और पुण्य, दोनों से युत हैं। इस कारण कुछ लोग नरकों में भी प्रसन्न हैं तथा कुछ देव स्वर्ग में भी उदासीन हैं और कष्ट पा रहे हैं ॥ ७५ ॥

नास्तिकों का आक्षेप है कि हरि और उनके स्वजन भी रोते देखे गये। इसमें रहस्य यह है कि ईश्वर पुण्यात्माओं के गृह में अवतीर्ण होकर उन्हें पुराने अल्प पापों से जोड़ देते हैं और उनकी समाप्ति के लिये उन्हें कष्ट देते हैं। इसी से उनके स्वजन कहे जाने वाले रोते हैं तथा परमात्मा सबको शिक्षा देने के लिये अनेक लीलायें रच कर स्वयं रोते हैं ॥७६॥

संसार में आज भी ऐसे अनेकों मुनि विद्यमान हैं जो सबके अनेक जन्मों और कर्मों को अपनी दिव्य दृष्टि से देख लेते हैं। उन्हें कर्मफल प्रत्यक्ष दिखाई देते हैं अतः उनको ईश्वर के विधान में शंका नहीं होती ॥७७॥ ईश्वर ने नारी के शरीर में जो यन्त्र बनाया है वही कर्मा

नारीशरीरे रचितं विचित्रं यन्त्रं यदीशेन तदेव दत्ते।
कर्मानुरूपं तनयं सुतां वा न केवलः स्त्रीपुरुषाङ्गयोगः ॥ ७८ ॥

अनेकपत्नीपतयोऽप्यनेके सन्त्यात्मजैरत्र नरा विहीनाः।
सिद्धं ततो नैव विना हरीच्छां युतिर्नृनार्योः प्रददात्यपत्यम् ॥ ७९ ॥

ईशो विभुः सूक्ष्मतमोऽपि दत्ते शिक्षां जनेभ्यो विविधावतारैः।
अतो बुधास्तत्स्मरणार्चनाद्यैः कुर्वन्ति चित्तस्थकुवृत्तिनाशम् ॥ ८० ॥

अस्तीशसृष्टे गगने जलेऽग्नौ चेतःसु नृणां पवने विभुत्वम्।
युक्ता न शङ्काऽस्य ततो विभुत्वे न चैककाले वपुषां बहुत्वे ॥ ८१ ॥

नभः श्रुतिग्राह्यमपि स्फुटं ये तातं न जानन्ति समीरणादेः।
आत्मानमीशञ्च न तेऽतिसूक्ष्मं ज्ञास्यन्ति नो कर्मफलस्य हेतुम् ॥ ८२ ॥

प्रत्यक्षमालोक्य पिशाचलीलाः पुनर्जनेश्च प्रचुरं प्रमाणम्।
नैवात्मनो यो मनुते पृथक्त्वं शरीरतः सोऽस्ति दुराग्रहान्धः ॥ ८३ ॥

---

नुसार भली बुरी सन्तान देता है। केवल स्त्रीपुरुष के अंगों का संयोग नहीं ॥७८॥ अनेक पुरुष बहुपत्नीक होने पर भी सन्तानहीन हैं अतः सिद्ध है कि हरि की इच्छा विना संभोगमात्र से सन्तानलाभ नहीं होता ॥७९॥ सर्वव्यापी सूक्ष्म परमात्मा मनुष्यों को शिक्षा देने के लिये अनेक अवतार लेते हैं। उनके चरित्र में कल्मष का कहीं स्पर्श भी नहीं रहता और शंका का अवकाश ही नहीं होता। अतः बुद्धिमान् मनुष्य उनके स्मरण और अर्चन आदि के द्वारा चित्त में स्थित कुवृत्तियों को समाप्त करते हैं, उनसे बहुत माँगते नहीं ॥८०॥ ईश्वर ने आकाश, जल, अग्नि, पवन और जीवों के हृदय आदि अनेक सर्वव्यापी (विभु) पदार्थ बनाये हैं अतः ईश्वर के सर्वव्यापी तथा एक काल में बहुशरीरधारी होने में शंका उचित नहीं है ॥८१॥ वैज्ञानिकों ने वायु से सूक्ष्म (ईथर) तत्त्व की सत्ता स्वीकार कर ली है। आकाश प्रत्यक्ष है। उसका शब्द गुण कर्णग्राह्य है अतः जो नास्तिक चार भूतों के पिता आकाश को नहीं जानते वे सूक्ष्म आत्मा को, परमात्मा को और कर्मफल के हेतु को नहीं जान पावेंगे ॥८२॥ प्रेतलीला और पुनर्जन्म के लाखों प्रत्यक्ष प्रमाणों के रहते जो आत्मा को शरीर से पृथक् नहीं मानते वे वस्तुतः अन्ध अविश्वास से ग्रस्त हैं ॥ ८३ ॥ इनका

यद्यास्तिकाः कर्मफलेश्वरादीन् मत्वापि नो बिभ्यति किल्बिषेभ्यः ।
तर्ह्येषु विश्वासमपास्य धर्मे रता भविष्यन्ति कथं स्वतन्त्राः ॥ ८४ ॥

जानाति नो कोऽपि बुधोऽपि सर्वानीशस्य सृष्टेश्च गुणान् समस्तान् ।
सत्त्वे तयोर्नास्ति तथापि शङ्का श्रुतं मयेदं मतमास्तिकानाम् ॥ ८५ ॥

वदन्ति केचित् सुखदुःखदा नो ब्रह्मेन्द्रविष्णवर्कयमादिदेवाः ।
कर्माणि पुण्यानि सुखप्रदानि भवन्त्यपुण्यानि च दुःखदानि ॥ ८६ ॥

पानेन मद्यस्य घृतस्य यद्वन् मदस्य शक्तेश्च भवत्यवाप्तिः ।
तथा स्वयं कर्तरि यान्ति नूनं विलम्बतः कर्मफलान्यरं वा ॥ ८७ ॥

दुःखोदधावत्र जगत्यनाथे ब्रह्मास्ति कर्मैव तदेव मित्रम् ।
सत्कर्मसु प्रोत्सुकतैव योगः सैव व्रतं याजनमस्ति पूजा ॥ ८८ ॥

वत्सो यथा धेनुसहस्रमध्ये स्वां मातरं विन्दति तद्वदेव ।
रुन्धन्ति पापानि सदैव कर्तृंश्छायेव गच्छन्ति सदाऽनु तेषाम् ॥ ८९ ॥

---

आक्षेप है कि आस्तिकों में भी अनेक पापी हैं किन्तु यदि ईश्वर, स्वर्ग, नरक और कर्मफलों को मानने वाले भी पापी हुये जा रहे हैं तो इन सबों को नितान्त काल्पनिक कहने वाले किसके भय से धर्मात्मा बने रहेंगे ॥८४॥ महामेधावी पुरुष भी ईश्वर और सृष्टि के सारे रहस्यों और गुणों को नहीं जानते फिर भी दोनों के अस्तित्व में शंका का अवकाश नहीं है। हे मुनिराज ! मैंने पिताजी की सभा में आस्तिकों का यह मत सुना ॥८५॥

(जिन, बुद्ध आदि) कुछ योगियों का कथन है कि मनुष्य के शुभाशुभ कर्म ही उसके सुखदुःख के हेतु हैं। ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र और यम आदि देव नहीं ॥ ८६॥ जैसे मदिरा और घी के पान से मद और बल की प्राप्ति होती है उसी प्रकार देर से या शीघ्र, कर्मफल स्वयं कर्ता के पास पहुँच जाते हैं ॥८७॥ यह संसार दुःख का सागर और अनाथ सा प्रतीत होता है किन्तु बात ऐसी नहीं है। हमारे शुभ कर्म ही ब्रह्म हैं और वे हमारे परम मित्र हैं। उनकी सहायता से सारे दुःख समाप्त किये जा सकते हैं। सत्कर्मों के प्रति पूरी उत्सुकता ही योग, व्रत, यज्ञ और ब्रह्म की पूजा है ॥८८॥ जैसे बछड़ा सहस्रों गायों के बीच अपनी माता को पहचान लेता है, उसका अनुगमन करता है उसी प्रकार पापी के पाप उसे घेरे रहते हैं और छाया की भाँति सदा पीछे लगे रहते हैं ॥८९॥ आकाश में, समुद्र में, रसातल में,

नैवान्तरिक्षे न समुद्रमध्ये रसातले वा विवरे नगानाम् ।
न विद्यतेऽन्यत्र च स प्रदेशो मुक्तो नरस्तिष्ठति यत्र पापात् ।। ९० ।।
योगेश्वरा अप्यवदन् महान्तो दुःखं सुखं वा सृजतीश्वरो नो ।
गृह्णाति पापं सुकृतं न जन्तोः करोति नो तस्य फलव्यवस्थाम् ।। ९१ ।।
स्वभावकर्मव्रजशक्तिरेव स्वयं समर्थाऽस्ति फलप्रदाने ।
त्यक्त्वा दयाशां च ततः सुरादेः स्वोद्धारयत्नं स्वयमेव कुर्यात् ।। ९२ ।।
रूपान्तरं ब्रह्मण एव विश्वं दधीव दुग्धस्य वदन्ति केचित् ।
ब्रुवन्ति केचित् परिणामरूपं न ब्रह्मणो विश्वमसत्यमेतत् ।। ९३ ।।

---

पर्वतों की भीषण कन्दराओं में या अन्यत्र कहीं भी ऐसा स्थान नहीं है जहाँ छिप कर मनुष्य अपने पापों से बच जाय (ये दो श्लोक बौद्ध धम्मपद के अनुवाद हैं) ।। ९० ।।

महान् योगेश्वरों का भी कथन है कि ईश्वर दुःख सुख का न तो सृजन करते हैं, न किसी के पापों पुण्यों को लेते हैं और न उनके फल की व्यवस्था करते हैं ।। ९१ ।।

स्वभाव और कर्म स्वयं ही फल की व्यवस्था करने में समर्थ हैं अतः देवों की आशा छोड़कर हमें अपने उद्धार के लिये स्वयं ही सत्कर्म में प्रवृत्त होना चाहिये ।। ९२ ।।

न कर्तृत्वं न कर्माणि लोकस्य सृजति प्रभुः ।
न कर्मफलसंयोगं स्वभावस्तु प्रवर्तते ।। ५।१४ ।।
नादत्ते कस्यचित् पापं न चैव सुकृतं विभुः ।
अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः ।। ५।१५ ।।
ज्ञानेन तु तदज्ञानं येषां नाशितमात्मनः ।
तेषामादित्यवज् ज्ञानं प्रकाशयति तत्परम् ।। ५।१६ ।।
उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत् ।
आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः ।। ६।५ ।।
कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन ।
मा कर्मफलहेतुर्भूः मा ते संगोऽस्त्वकर्मणि ।। २।४७ ।। (गीता)

कुछ (विशिष्टाद्वैती) आचार्यों के अनुसार सारा विश्व ब्रह्म का उसी प्रकार रूपान्तर है जैसे दूध का दही, परन्तु अन्य (अद्वैतवादी) आचार्य कहते हैं कि असत्य विश्व सत्य ब्रह्म का रूपान्तर नहीं हो सकता ।। ९३ ।।

कार्यं विकारो न हि कारणस्य सर्वाणि कर्माणि विवर्त एव ।
आत्मा सदानन्दमयस्तथैको ब्रह्मास्ति सच्चित् परिणामहीनः ॥ ९४ ॥

नवीनसंस्कारयुतः सदाऽयं न नित्य आत्मेति परे ब्रुवन्ति ।
अचेतनं प्राहुरनेकमन्ये तं चेतनं देहमनोऽक्षयोगात् ॥ ९५ ॥

कुर्वन्ति नो दुःखसुखानुभूतीरचेतनास्ते बहवोऽपवर्गे ।
मोक्षं तमन्ये परमात्मभक्ता निरर्थकं प्रस्तरतुल्यमाहुः ॥ ९६ ॥

वदन्ति केचिन्महतो विकासादेकस्य जातेयमशेषसृष्टिः ।
नास्तीश्वरः क्वापि तथा नराणामात्मा सदाऽऽनन्दयुतश्च नास्ते ॥ ९७ ॥

वदन्ति भूम्यग्निमरुज्जलानां सूक्ष्मान् कणान् केचन सृष्टिबीजम् ।
अनश्वराँश्चेतनया विहीनान् व्याप्तांश्च सर्वत्र सदा जगत्याम् ॥ ९८ ॥

---

कारण का विकार कार्य नहीं होता । यह विश्व ब्रह्म का आभास मात्र है। आत्मा आनन्दमय, एक, नित्य, ब्रह्मरूप है और वह परिणमित नहीं होता ॥ ९४ ॥ अन्य ( बौद्धादि ) आचार्य कहते हैं कि आत्मा प्रत्येक क्षण में नवीन संस्कारों से संस्कृत होता रहता है अतः वह परिवर्तनशील है। कुछ (गोतमादि) आचार्यों का कथन है कि आत्मा स्वभावतः अचेतन है। वह देह मन और इन्द्रियों से युत होने पर चेतन होता है। आत्मायें अनेक हैं और चेतना उनका स्वाभाविक नहीं अपि तु आगन्तुक गुण है ॥ ९५ ॥ मोक्ष की अवस्था में उन्हें सुख दुःख का अनुभव नहीं होता। दूसरे ( वेदान्ती ) आचार्य कहते हैं कि तब यह मोक्ष निरर्थक है। भक्तों का कथन है कि ये लोग आत्मा को पत्थर बना रहे हैं। इस मोक्ष से तो वृन्दावन का सियार होना अच्छा है ॥ ९६ ॥ कुछ ( सांख्यवादी ) आचार्य कहते हैं कि एक मूल पदार्थ के विकास से यह सारी सृष्टि बनी है। सबकी आत्मायें एक नहीं हैं। अनेक आत्माओं में सबका जन्म मरण पृथक् पृथक् है। पुरुष ईश्वर नहीं है। वस्तुतः ईश्वर है ही नहीं और आत्मा आनन्दमय नहीं है। उसमें सुख दुःख, दोनों लगे हैं ॥ ९७ ॥ कुछ ( कणाद आदि ) आचार्य कहते हैं कि इस जगत् में भूमि, जल, अग्नि और वायु के अचेतन और अनश्वर कण सर्वत्र व्याप्त हैं। ये ही सृष्टि के बीज हैं ॥ ९८ ॥

योगादमीषां बहवः पदार्था ईशं विनैवात्र समुद्भवन्ति।
तथात्मचेतःपरमाणुयोगादुत्पद्यते चेतनजीवसङ्घः ॥ ९९ ॥

वदन्ति वेदा न हि कोऽपि सम्यग् जानाति सृष्टेर्जननेतिहासम्।
तत्रानुमानानि बहूनि पश्चाज्जातैर्विभिन्नानि कृतानि विज्ञैः ॥१००॥

स्थितः परव्योम्नि विशालसृष्टेरध्यक्ष एवास्य रहस्यवेत्ता।
परञ्च जानाति स सम्यगेतत् किं वा न जानाति वयं न विद्मः ॥१०१॥

अयं पिता वेदनरामरादेर्महत्तमो भूतभविष्यदृश्यात्।
सहस्रशीर्षाक्षिपदोऽस्त्यनन्तो जगच्छरीरश्च नृणामगम्यः ॥१०२॥

---

इनके योग से अनेक पदार्थ उत्पन्न होते हैं और उनकी उत्पत्ति में ईश्वर की आवश्यकता नहीं पड़ती। आत्मा और मन के भी परमाणु होते हैं। उनके संयोग से अनेक चेतन जीव उत्पन्न होते हैं ॥ ९९ ॥ वेदों का कथन है कि यह सृष्टि कब, कैसे और किससे उत्पन्न हुई, इस बात को स्पष्टतया कोई नहीं जानता। उसकी उत्पत्ति के बहुत दिनों बाद विद्वानों ने परस्पर विरुद्ध अनेक अनुमान किये हैं ॥ १०० ॥ वस्तुतः महाकाश में रहने वाला इस विशाल सृष्टि का अध्यक्ष ही इसका रहस्य जानता है, किन्तु वह भी जानता है या नहीं, इसे कौन कहे ॥ १०१ ॥

को अद्धा वेद क इह प्रवोचत् कुत आजाता कुत इयं विसृष्टिः।
अर्वाग्देवा अस्य विसर्जनेन अथो को वेद यत आबभूव ॥

इयं विसृष्टिर्यत आबभूव यदि वा दधे यदि वा न।
यो अस्याध्यक्षः परमे व्योमन् सो अंग वेद यदि वा न वेद ॥

—ऋग्वेद नासदीयसूक्त

परन्तु इतना निश्चित है कि परमेश्वर से ही सारे वेद, देवता और मानव आदि उत्पन्न हुये हैं। वह भूत और भविष्य के सारे दृश्यों से बहुत बड़ा है। अगणित सिर, नेत्र, पाद, नाम आदि से युत है और अनन्त है। सारा जगत् उसका शरीर है और कोई भी मनुष्य उसे भली भाँति नहीं जान सकता ॥ १०२ ॥

पश्यन्ति यत् सम्प्रति मानवा यद्द्रक्ष्यन्ति पश्चादधिकं त्रिलोक्याम् ।
तत्सर्वमेकः पुरुषस्य पादः पादास्त्रयो दिव्यमृता अगम्याः ॥१०३॥

विद्मस्ततो नेदमनन्तविश्वं लक्ष्मीश्रियोर्नाथमतीन्द्रियेशम् ।
अजायमानं बहुधा विजातं नक्षत्ररूपं दिनरात्रिपार्श्वम् ॥१०४॥

स ईश्वरश्चोपनिषन्मतेऽस्ति वेद्यो न सम्यग् विदुषाऽपि सूक्ष्मः ।
विलक्षणत्वाद्विदिताच्च वेद्याज्जानात्यमुं विज्ञवरोऽपि किञ्चित् ॥१०५॥

य आह नो वेद्मि स वेत्ति किञ्चिद् वेद्मीति वक्ताऽस्ति न तस्य वेत्ता ।
यस्यामतस्तस्य मतोऽयमीशो विज्ञेषु मीमांस्यमिदं समस्तम् ॥१०६॥

---

मनुष्य आज जितना देख और जान रहे हैं तथा भविष्य में देखेंगे और जानेंगे वह सब परमेश्वर का एक पाद ( चतुर्थांश ) है। तीन पाद दूसरे लोक में हैं और अगम्य हैं ॥ १०३ ॥ इसलिये हम न तो इस अनन्त विश्व को जानते हैं न विश्वनाथ को। इतना जानते हैं कि वे लक्ष्मी और श्री के स्वामी हैं, अतीन्द्रिय है, विश्व के शासक हैं, अज होते हुये भी जायमान से प्रतीत होते हैं, सारा नक्षत्रमण्डल उनका शरीर है और दिन रात्रि उनके दो पार्श्व हैं ॥ १०४ ॥

अजायमानो बहुधा विजायते ।
सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् ।
पुरुष एवेदं सर्वं यद् भूतं यच्च भाव्यम् ॥
पादोस्य विश्वाभूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ।
नाभ्या आसीदन्तरिक्षं पद्भ्यां भूमिर्दिशः ।
श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च ते पत्न्यौ अहोरात्रे पार्श्वे ॥

वाजसनेयिसंहिता ३१

उपनिषदों का कथन है कि कोई भी विद्वान् उसे पूर्णतया नहीं जान सकता क्योंकि वह अति सूक्ष्म और अति विशाल है, हम जैसा जानते हैं और जानेंगे उससे भिन्न है तथा महान् विशेषज्ञ भी उसके विषय में कुछ ही जानते हैं ॥ १०५ ॥ जो कहता है कि मैं उसे नहीं जान सका वह कुछ जानता है किन्तु जो कहता है कि मैंने जान लिया वह कुछ भी नहीं जानता। जो उसे नहीं मानते वे वस्तुतः मान रहे हैं। इसका रहस्य विज्ञ ही जानते हैं ॥ १०६ ॥

निरर्थकं जन्म तथापि तस्य ज्ञानं विना नुर्महती विनष्टिः ।
सर्वेषु भूतेषु वसन्तमेतं विज्ञाय धीरा अमृतं लभन्ते ॥१०७॥

अणोरणीयान्महतो महीयानात्मास्य जन्तोर्निहितो गुहायाम् ।
जानन्ति ये तद्विषये न किञ्चिन्मोघानि तेषां पठनव्रतानि ॥१०८॥

श्रुत्वा मतान्येवमहं मुनीनां मिथो विरुद्धानि बहून्यशान्ता ।
न वेद्मि सन्देहसमुद्रमग्ना किमस्ति सत्यं च किमस्त्यसत्यम् ॥१०९॥

दृष्टं ततो यत्र मतैक्यमेषां तान् पालयन् सत्यदयाशमादीन् ।
ज्ञातुं प्रवृत्तास्मि गुणान् महात्मन् स्वयं सुरात्मप्रकृतीश्वराणाम् ॥११०॥

---

न तत्र चक्षुर्गच्छति न वाङ्मनः। अन्यदेव तद् विदितात्। यद् वाचानभ्युदितं मनसा न मनुते, चक्षुषा न पश्यति, श्रोत्रेण न शृणोति। यदि मन्यसे सुवेदेति दभ्रमेवापि नूनम्। यस्यामतं तस्य मतं मतं यस्य न वेद सः। अविज्ञातं विजानतां विज्ञातमविजानताम्। देवेषु मीमांस्यम्।
( केनोपनिषद् )

फिर भी जिसको इसका कुछ भी ज्ञान नहीं है उसका जन्म निरर्थक है और वह विनष्ट है। सब प्राणियों में वास करने वाले इस ब्रह्म को थोड़ा सा भी जान लेने पर अमृतत्व की प्राप्ति होती है ॥ १०७ ॥ अणु से अणु और महान् से महान् वह ब्रह्म सबके भीतर बैठा है और जो उसके विषय में कुछ नहीं जानते उनके अध्ययन, व्रत आदि सब व्यर्थ है ॥ १०८ ॥

इह चेदवेदीदथ सत्यमस्ति न चेन्महती विनष्टिः। भूतेषु भूतेषु विचिन्त्य धीरा अमृता भवन्ति ( केन. उप. २।५ ) ॥ तस्मिन् ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा। तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ( यजुर्वेद ) ॥

हे मुनिराज ! मैं देव, आत्मा, परमात्मा आदि के सम्बन्ध में मुनियों के इन परस्पर विरुद्ध मतों को सुन कर अशान्त हूँ, सन्देहसागर में डूबी हूँ और समझ नहीं पा रही हूँ कि क्या सत्य है और क्या असत्य ॥ १०९ ॥ अतः सत्य, शौच, दया आदि जिन यमों और नियमों में सबका मतैक्य है उनका पालन करती हुई अपने मन, देव, प्रकृति और ईश्वर के गुणों को जानने के लिये स्वयं प्रवृत्त हुई हूँ ॥ ११० ॥ मैंने सुना है कि अतिशय

ज्ञातुं क्षमो नास्ति बुधोऽपि कश्चिद् द्रव्यस्य कस्यापि गुणान् समस्तान् ।
परञ्च न ज्ञानमृतेऽस्ति शान्तिर्मन्येऽत्र सन्तोषमघं महान्तम् ॥१११॥
वैज्ञानिका दार्शनिकाः प्रयासादद्यापि रत्नानि समुद्धरन्ति ।
अध्यात्मविज्ञानपयोधिगर्भाल्लोकोपकाराय तथात्मतुष्ट्यै ॥११२॥
आदावतो देवपुरीमयोध्यां तनूं नवद्वारयुताष्टचक्राम् ।
द्रक्ष्यामि तस्याश्च हिरण्यकोशे ज्योतिर्मयं स्वर्गमथो मनःस्वम् ॥११३॥
साम्नामृचां यद्यजुषां निधानं यच्चास्ति विज्ञानसरो विशालम् ।
पश्यन्ति यस्मिन् मुनयः परेषां निजं भविष्यं भुवनं च भूतम् ॥११४॥
ततो वसन्तं हृदयारविन्दे संसारबीजं शिवमादिदेवम् ।
मूलं धराग्न्यम्बुनभोऽनिलादेर्ज्ञास्याम्ययं मेऽस्ति मनोभिलाषः ॥११५॥

---

मेधावी पुरुष भी किसी द्रव्य के सम्पूर्ण गुणों को नहीं जान पाते फिर भी मुझे ज्ञान के विना शान्ति नहीं है और इस विषय में सन्तोष को महान् पाप समझती हूँ ॥ १११ ॥ मैं देख रही हूँ कि आज भी अनेक वैज्ञानिक और दार्शनिक अध्यात्म और विज्ञान रूपी सागरों से प्रयास द्वारा अनेक नये नये अमूल्य रत्न निकाल रहे हैं। इससे उनकी आत्मा को सन्तोष होता है और संसार का उपकार होता है ॥ ११२ ॥ अतः हताश न होकर मैं नव द्वारों और आठ चक्रों वाली शरीर रूपी इस अयोध्यापुरी का निरीक्षण करूँगी जिसके स्वर्णमय कोष में ज्योतिर्मय स्वर्ग विराजमान है और जिसमें आत्मा परमात्मा बैठे हैं। मुझे अपने स्वरूप में स्थित होना है ॥ ११३ ॥

अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या ।
यस्यां हिरण्मयः कोशः स्वर्गो ज्योतिषाऽऽवृतः ॥ (अथर्ववेद)

मैं अपने उस मन को जानना चाहती हूँ जो सारे वेदों का निधान है और जो विज्ञान का विशाल सरोवर है। जिसमें योगीजन अपने तथा दूसरों के सारे भूत वर्तमान और भविष्य को देखा करते हैं ॥ ११४ ॥

दूरंगमं ज्योतिषां ज्योतिरेकम् ।
यत्प्रज्ञानमुत चेतो धृतिश्च यज् ज्योतिरमृतं प्रजासु ।
येनेदं भूतं भुवनं भविष्यत् परिगृहीतममृतेन सर्वम् ।
यस्मिनृचः सामयजूंषि । यस्मिन् चित्तमोतं
प्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ —वाजसनेयि संहिता ३४

इसके बाद मुझे सबके हृदयारविन्द में स्थित, संसार बीज, आदिदेव, और पाँच महाभूतों के मूल शिव को जानने की अभिलाषा है ॥ ११५ ॥

सौभाग्यतो दर्शनमद्य मन्ये तस्यैव सिद्ध्यै भवतोऽत्र जातम् ।
अज्ञामधीरामबलामिदानीं पृथुस्पृहामुद्धर योगिराज ॥११६॥

शब्दप्रमाणस्य दुरूहभारं वोढुं न शक्तास्मि ततः स्वयं यत् ।
आत्मेश्वरादेर्विषयेऽनुभूतं तत्सर्वमाख्याहि न चेदयुक्तम् ॥११७॥

---

मेरा विश्वास है कि सौभाग्य वशात् इसी कार्य की सिद्धि के लिये आपका दर्शन हुआ है । हे योगिराज ! यद्यपि मैं अज्ञा हूँ, अबला हूँ किन्तु मेरी कामनायें विशाल हैं और उनकी अपूर्ति से अधीर हूँ । कृपया मेरा उद्धार करें ॥ ११६ ॥ हे मुने ! मुझे उन शब्दप्रमाणों में बड़ी श्रद्धा है जिनमें मतभेद का अभाव है किन्तु मतभेदों से ग्रस्त शब्द प्रमाणों का दुरूह बोझ ढोने में असमर्थ हूँ । मेरा मन बार बार पूछता है कि सत्य में इतना मत-भेद क्यों । इसलिये शब्द प्रमाण को छोड़ आत्मा, ईश्वर, प्रकृति और देवों आदि के विषय में आप की जो निजी अनुभूतियाँ हैं, उन्हें यदि गोपनीय न हों तो बताने की कृपा करें ।। ११७ ॥

इति हिन्दीव्याख्यायुत उमोद्वाहमहाकाव्ये अष्टमः सर्गः ।

## नवमः सर्गः

देवर्षिराकर्ण्य वचांस्युमाया विज्ञानविद्याविनयान्वितानि।
अदृष्टपूर्वञ्च विलोक्य सत्त्वं मेने ध्रुवं दक्षसुता सतीयम् ॥ १ ॥

तामाह योगस्य ममानुभूतिस्त्वत्तोऽधिका नास्ति च न प्रकृत्याः।
त्वया कुमार्याऽपि च यः प्रबोधः प्राप्तः स वृद्धैरपि नास्ति लभ्यः ॥ २ ॥

बहुश्रुता वाक्पटवो यतीशाः प्रायेण सन्त्यध्ययनप्रसक्ताः।
क्रियापटुस्त्वद्गुरुयोग्य एको महेश एवास्ति नरोऽत्र नान्यः ॥ ३ ॥

चेदाप्तुमिच्छस्यखिला विभूतीर्योगस्य भूतेशसुरात्मबोधम्।
ज्ञातुं च विद्याः सकलास्तदा द्राक् प्राप्तुं कृपां तस्य कुरु प्रयत्नम् ॥ ४ ॥

त्वया प्रकृत्यात्मसुरेश्वराणां स्वरूपसंबन्धिमतानि यानि।
श्रुतान्यनेकानि महाशयानां शृणु ममैषां विषयेऽनुभूतिम् ॥ ५ ॥

---

देवर्षि नारद ने जीवन भर में ऐसी गुणवती नारी नहीं देखी थी। विज्ञान विद्या और विनय से ओत प्रोत उमा के वचनों को सुन कर उन्हें पूर्ण विश्वास हो गया कि ये दक्षकन्या सती देवी ही हैं ॥ १ ॥ उन्होंने कहा कि हे देवि ! योग और प्रकृति आदि की मेरी अनुभूतियां आप से अधिक नहीं है। आप ने कौमार्यावस्था में जो बोध प्राप्त कर लिया वह वृद्ध साधकों के लिये भी अलभ्य है ॥ २ ॥ हमारे देश में अनेक विद्वान् और प्रवचन कुशल योगी विद्यमान हैं परन्तु वे अप्राप्त की प्राप्ति में प्रायः न्यून और ग्रन्थों के अध्ययन में प्रायः अधिक परिश्रम करते हैं क्योंकि ज्ञान की अपेक्षा भाषण की महत्ता बढ़ गई है। साधक योगियों का सर्वथा अभाव नहीं है परन्तु धरती पर शंकर भगवान् के अतिरिक्त मुझे एक भी ऐसा मनुष्य दिखाई नहीं दे रहा है जो आप की शंकाओं का समाधान करने में समर्थ हो। क्रियापटु होने के कारण केवल एक वे ही आप के गुरु हो सकते हैं ॥ ३ ॥ अतः आप यदि योग की सारी विभूतियों को, महाभूतों, ईश्वर, आत्मा और देवों के बोध को तथा सारी विद्याओं को प्राप्त करना चाहती हैं तो उनकी कृपा प्राप्त करने का शीघ्र प्रयास करें ॥ ४ ॥ आप ने प्रकृति, आत्मा, देव और ईश्वर आदि के सम्बन्ध में अनेक महापुरुषों के मत सुने हैं, अब उनके विषय में मेरी अनुभूतियाँ सुन लें ॥ ५ ॥

शुश्रूषयाऽहं विदुषां यतीनां सद्ग्रन्थयोगाध्ययनावधानैः ।
यज्ज्ञातवान् वीक्षणतः प्रकृत्याः संक्षेपतस्तस्य वदामि सारम् ॥ ६ ॥
सन्ति क्षितौ खेः बहवः पदार्थास्तर्कैरगम्या अपि तीक्ष्णधीभिः ।
सत्तानिषेधोऽस्त्युचितो न तेषां मिथ्या च नो काल्पनिकेतिहासः ॥ ७ ॥
मस्तिष्कयन्त्रे मनुजस्य संस्था वैचित्र्यपूर्णा बहुखर्वसंख्याः ।
कुर्वन्ति तस्यावयवाः स्वकार्यं यस्याः प्रभावान्नियमादजस्रम् ॥ ८ ॥
अंगेषु चान्येषु तथैव नृणां दिव्यन्तरिक्षे धरणौ करोति ।
कणेषु सूक्ष्मेष्वपि या व्यवस्थां जडास्ति नो सा प्रकृतिर्मते मे ॥ ९ ॥
प्रिये विराजः पुरुषस्य पत्न्यौ लक्ष्मीश्रियौ द्वे कथिते श्रुतौ ये ।
युतिस्तयोरेव विभाति दुर्गा सचेतनैषा प्रकृतिः प्रकृष्टा ॥ १० ॥
भिन्नाप्यभिन्ना कथितास्ति विष्णोरियं महद् ब्रह्म महानुभावैः ।
योगं विनास्याश्च स भूतपोऽपि भूतानि नोत्पादयति स्वयंभूः ॥ ११ ॥

---

मैंने विद्वानों और योगियों की शुश्रूषा से, सद्ग्रन्थों और योगशास्त्र के अध्ययन से, अवधान से तथा प्रकृति के निरीक्षण से अब तक जो जाना है, संक्षेप में उसका सार सुना रहा हूँ ॥ ६ ॥ पृथ्वी पर और आकाश में ऐसे अनेक सूक्ष्म पदार्थ स्थित हैं जिन्हें महा मेधावी पुरुष भी तर्कों द्वारा नहीं जान पाते अतः उनकी सत्ता को अस्वीकार करना अनुचित है। इसी प्रकार कल्पनाओं के आधार पर उनका लम्बा चौड़ा मिथ्या इतिहास लिखना भी अनुचित है ॥ ७ ॥ मनुष्य के मस्तिष्क में अतिशय विचित्र उसके अरबों खरबों अवयव अहर्निश अपने कार्यों में संलग्न हैं और वे सब एक दूसरे से संबन्धित हैं ॥ ८ ॥ अन्य अंगों में, द्युलोक में, अन्तरिक्ष में, धरणी में और प्रत्येक सूक्ष्म कण में एक आश्चर्यमयी समुचित व्यवस्था दिखाई देती है। यद्यपि अनेक दार्शनिकों ने प्रकृति को जड़ कहा है किन्तु मेरे मत से यह सारी व्यवस्था करने वाली प्रकृति जड़ नहीं हो सकती ॥९॥ यह सर्वश्रेष्ठ होने से प्रकृष्टा है, इन्द्रियातीत होने से दुर्गा ( दुःखेन गन्तुं शक्या ) है और अगम्या है। मुझे तो ऐसा प्रतीत होता है कि वेद में विराट् पुरुष की श्री और लक्ष्मी नाम की जो दो प्रिय पत्नियां बताई गई हैं उनकी युति ही यह सचेतना प्रकृति है ॥ १० ॥ यह विष्णु भगवान से भिन्न होने पर भी अभिन्न है और महानुभावों ने इसे महद्ब्रह्म कहा है। भूतेश्वर और स्वयंभू विश्वनाथ इसके संयोग विना भूतों की रचना नहीं कर पाते ॥ ११ ॥

आनन्दरूपां परमेशशक्तिं वदन्ति केचित् प्रकृतिं मुनीशाः।
महेश्वरं निष्क्रियमेव केचित् क्रियाप्रवृत्तं प्रकृतिं ब्रुवन्ति ॥ १२ ॥

भवन्ति येऽस्याः कृतिनोऽनुकूला भद्राणि ते भूर्यमृतं लभन्ते।
विरुद्धगा मन्दधियश्च दैन्यं रोगाननेकान् विषमाप्नुवन्ति ॥ १३ ॥

आत्मास्ति पूतो विमलः प्रकृत्या सत्त्वालयः शंभुरिवानवद्यः।
संदृश्यतेऽज्ञो मलिनः कुसंगान् मुक्तश्च तस्मात् पुनरप्यपापः ॥ १४ ॥

आश्चर्यवत् पश्यति कश्चिदेनं चाश्चर्यवत् कोऽपि मुनिर्ब्रवीति।
आश्चर्यवत् कोऽपि शृणोति विद्वान् परञ्च जानाति न कोपि सम्यक् ॥१५।

नात्मास्ति चेद् ब्रह्म न वा तदंशस्तथाप्युमे नास्ति जडः स्वभावात्।
न चास्ति भूतव्रजजो न चित्तं तेभ्यो महानस्ति गुणार्णवोऽसौ ॥ १६ ॥

---

प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि।
विकारांश्च गुणाश्चैव विद्धि प्रकृतिसंभवान् ॥ १३।१९ ॥
कार्यकरणकर्तृत्वे हेतुः प्रकृतिरुच्यते ॥ १३।२० ॥
मम योनिर्महद् ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम्।
तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता ॥ १४।४॥ ( गीता )

कुछ मुनि प्रकृति को जड़ और परमेश्वर को सच्चिदानन्द कहते हैं परन्तु कुछ मुनियों का कथन है कि परमेश्वर की शक्ति ही प्रकृति है और वह आनन्दस्वरूपा है। ईश्वर निष्क्रिय है और वही सक्रिय होने पर प्रकृति हो जाता है ॥ १२ ॥ जो दूरदर्शी मनुष्य प्रकृति के नियमों के अनुसार चलते हैं वे क्षेम और अमृत पाते हैं तथा विपरीत आचरण वाले मूढ़ जन दैन्य, रोग और विष पाते हैं ॥ १३ ॥

आत्मा स्वभावतः भगवान् शिव की भाँति विमल, निष्पाप और सात्त्विक गुणों का सागर है। वह मलिन चित्तों से युत होने पर मलिन और उनसे वियुत होने पर पुनः पवित्र हो जाता है ॥ १४ ॥ वस्तुतः इसका पूरा रहस्य अभी तक कोई जान नहीं सका है। मुनि और मनीषी गण इसे आश्चर्यचकित हो कर देखते, सुनते और कहते हैं ॥ १५ ॥ आत्मा यदि साक्षात् ब्रह्म और उसका अंश न हो तो भी वह मेरे मत से निश्चित रूप से स्वभावतः गुणों का सागर है। वह मनुष्य के जन्मकाल में सर्वथा ज्ञानहीन नहीं रहता और न तो चित्त है, न पञ्च महाभूतों के योग से उत्पन्न हुआ है। वह इन सबों से भिन्न और महान् है ॥ १६ ॥

गात्रेषु नृणां दिवि खे धरायां सत्त्वप्रधाना निवसन्ति देवाः ।
तेजोऽधिका अग्निमरुद्विशिष्टा अल्पाम्बुमृत्सायुतसूक्ष्मदेहाः ॥ १७ ॥
वसन्ति सर्वत्र तथैव दैत्या अनेकजन्मार्जितपापयोगात् ।
भवन्ति ते दुष्कृतिनः परञ्च कदापि देवा न भवन्ति पापाः ॥ १८ ॥
सर्वेऽपि ते सन्ति सतां सहायाः सद्बुद्धिदाः कारुणिका जिताक्षाः ।
न कामुका नो क्षुधिता न दीना न धूर्तभीर्वज्ञमदिष्णुनीचाः ॥ १९ ॥
पुण्याधिका यान्ति नरा अपापाः स्वर्गं च तेभ्योऽधिकपुण्यवन्तः ।
भवन्ति देवा न ततो वृषाब्धिर्वृषा सुरेशोऽस्ति कुमार्गगामी ॥ २० ॥
वदन्त्यतः कुक्कुरकाकतुल्यं ये देवपं याजकयोगिशत्रुम् ।
देवान् सतामभ्युदयासहिष्णूस्ते देवशब्दस्य विदन्ति नार्थम् ॥ २१ ॥

---

देवों की स्थिति यह है कि वे सत्त्वप्रधान हैं और मनुष्यों के शरीर में, द्युलोक में, आकाश में और पृथ्वी पर, सर्वत्र रहते हैं। उनका शरीर सूक्ष्म होता है। उनमें मृत्तिका और जल का अंश न्यून तथा अग्नि और वायु अधिक रहता है। वे तेजस्वी होते हैं ॥ १७ ॥ देवों की ही भाँति राक्षस भी सर्वत्र घूमते रहते हैं। वे अनेक जन्मों के पापों से संस्कृत होने के कारण दुराचारी होते हैं परन्तु देव कभी भी पाप में प्रवृत्त नहीं होते ॥ १८ ॥ वे सब के सब दयालु और जितेन्द्रिय होते हैं तथा अपने सूक्ष्म शरीर द्वारा सज्जनों की सहायता करते रहते हैं। वे सबको सद्बुद्धि देने का प्रयास करते हैं। कामुक, दीन, धूर्त, भीरु, मूर्ख, मदमत्त और नीच तो कभी होते ही नहीं। वे क्षुधा से पीड़ित नहीं होते। हम उन्हें श्रद्धा से धूप, सुगन्ध, पुष्प, फल, अन्न, जल आदि भले ही अर्पित कर दें किन्तु उन्हें इनकी न्यूनता या अभिलाषा नहीं होती ॥ १९ ॥ जिन मनुष्यों का पुण्य अत्यधिक होता है और पाप समाप्त हो गये रहते हैं वे ही स्वर्ग जाते हैं। उनसे अधिक पुण्य वाले देव कहे जाते हैं और वे बहुत काल तक स्वर्ग में रहते हैं। देवराज इन्द्र देवों के पूज्य होते हैं। वे पुण्य के सागर होते हैं। इसी लिये वृषा ( पुण्यालय ) कहे जाते हैं। अतः वे कभी भी कुमार्गगामी नहीं हो सकते ॥ २० ॥ इसलिये जो लोग देवों के संरक्षक इन्द्र को काक और कुक्कुर तुल्य कहते हैं, जो इन्हें याजकों के यज्ञ और योगियों के योग में विघ्नकारक बताते हैं तथा देवों को सज्जनों की उन्नति के प्रति ईर्ष्यालु समझते हैं, वे देवशब्द का अर्थ नहीं जानते। देव वस्तुतः दानी, दयालु और दीप्तिमान् आदि होने से ही देव कहे जाते हैं ॥ २१ ॥

हे देवि सन्त्यत्र जगत्यनेके स्थूलास्तथा सूक्ष्मतमाः पदार्थाः ।
बीजं परञ्चास्ति शिवः समेषां शक्तिस्वरूपो भगवानदृश्यः ॥ २२ ॥

यद् वारि शीते पवनेऽस्त्यदृश्यं द्रवं तदेवास्ति नदीषु दृश्यम् ।
कूटेष्वगानां च घनं कठोरं भवन्त्यदृश्याणव एव दृश्याः ॥ २३ ॥

सूक्ष्मा अदृश्या अणवो मिलित्वा द्रव्यस्वरूपेण भवन्ति दृश्याः ।
आद्यन्तयोर्द्रव्यमतोऽस्त्यदृश्यं मध्येऽस्ति दृश्यं परमाणुयोगात् ॥ २४ ॥

सूक्ष्मांबरात् स्थूलतराः क्रमेण वाताग्निवार्यर्कशशिक्षमाद्याः ।
जाताः स्थितोऽस्त्येषु विभुर्महेशो दृश्येश्वदृश्येषु समेषु नित्यम् ॥ २५ ॥

---

ऊँच निवास नीच करतूती । देखि न सकहिं पराई बिभूती ॥
काकसमान पाकरिपु रीती । सरिस स्वान मघवान जुवानू ॥
सूख हाड़ लै भाग सठ स्वान निरखि मृगराज ।
छीनि लेइ जनु जानि जड़ तिमि सुरपतिहि न लाज ॥

हे देवि ! अब परमेश्वर के विषय में मेरे विचार सुनें । इस संसार में स्थूलों के साथ अनेक इन्द्रियागोचर, अतिशय सूक्ष्म पदार्थ विद्यमान हैं किन्तु उन सबों का परम पिता अर्थात् बीज परमेश्वर उनमें अवस्थित है ॥२२॥ जो जल शीतल वायु में अदृश्य रहता है, केवल स्पर्श से जाना जाता है वही नदियों में द्रवरूप और दृश्य हो जाता है तथा वही पर्वतों के शिखर पर घन और कठोर हो जाता है । सारांश यह कि अदृश्य परमाणु ही समयानुसार दृश्य द्रव्य हो जाया करते हैं ॥ २३ ॥

ये सूक्ष्म अदृश्य अणु आपस में मिल कर नाना प्रकार के दृश्य द्रव्य बन जाते हैं और उन द्रव्यों के नष्ट होने पर पुनः अदृश्य अणुओं में परिणत हो जाते हैं । इसी लिये सारे द्रव्य आदि और अन्त में अदृश्य तथा परमाणुओं के योग के कारण मध्य में दृश्य रहते हैं ॥ २४ ॥ प्रकृति और परमेश्वर के क्षुब्ध होने पर उनसे महत्तत्त्व उत्पन्न होता है । महत्तत्त्व से अहंकार और अहंकार से आकाश की उत्पत्ति होती है । शब्दगुणक होने से आकाश कर्णग्राह्य है किन्तु इससे पूर्व के तत्त्व तो सर्वथा अगोचर हैं । आकाश के बाद क्रमशः वायु, अग्नि, जल, सूर्य, चन्द्र और पृथ्वी की उत्पत्ति हुई है तथा इनमें क्रमशः स्पर्श, रूप, रस और गन्ध गुण बढ़ते गये हैं किन्तु परमेश्वर तो इन सारे दृश्यों और अदृश्यों में सर्वदा स्थित रहते हैं ॥२५॥

ततो विरूपाक्ष इति श्रुतोऽपि स विश्वरूपो महतो महीयान् ।
अणोरणीयान् कथितोऽष्टमूर्तिश्चैकोऽप्यनेकः पृथुलोऽपि सूक्ष्मः ॥ २६ ॥

स्थानेष्वनेकेषु यथा प्रभावा भवन्ति भिन्नाः सवितुः प्रभानाम् ।
ईशात्मनोश्चापि भवन्ति भिन्ना भिन्नेषु चित्तेषु तथैव देवि ॥ २७ ॥

कुर्वन्ति सिद्धा अत एव यत्नाच्चित्तस्य दुर्वृत्तिनिरोधमादौ ।
यतो भवत्यात्मशिवानुभूतेर्योग्यं मलैरुज्झितमेव चेतः ॥ २८ ॥

ऊर्जातरङ्गाणुपितादिदेवः प्राणान्नविज्ञानमनोमयादौ ।
आस्ते क्वचिन्मध्यमविग्रहेऽसौ कदाचिदानन्दमयेऽतिसूक्ष्मे ॥ २९ ॥

महात्मनस्तस्य शिवस्य भद्रे जानामि दासा अपि योगविज्ञाः ।
अन्येषु कायेषु विशन्ति तस्मान्नासंभवं तस्य मनुष्यरूपम् ॥ ३० ॥

---

इसीलिये वे विरूपाक्ष होते हुये भी अष्टमूर्ति और विश्वरूप हैं, अणोरणीयान् के साथ महतो महीयान् हैं, एक और अनेक तथा स्थूल और सूक्ष्म दोनों हैं ॥ २६ ॥ हे देवि ! जैसे पत्थर, घास और जल आदि पर एक ही सूर्य के भिन्न भिन्न प्रभाव पड़ते हैं उसी प्रकार भिन्न भिन्न चित्तों पर आत्मा और परमात्मा के विभिन्न प्रभाव पड़ते हैं ॥ २७ ॥ इसी लिये सिद्ध पुरुष योगाभ्यास में सर्वप्रथम चित्त की अशुभ वृत्तियों का निरोध करते हैं क्योंकि मलों से सर्वथा विहीन चित्त ही आत्मा और परमात्मा के अनुभव योग्य होता है ॥ २८ ॥ ऊर्जा, तरंग और परमाणु का आदिपिता वह विश्वनाथ कभी अन्नमय, प्राणमय, मनोमय और विज्ञानमय नामक मध्यम स्थूलतर और स्थूलतम शरीरों में रहता है तथा कभी कभी अति सूक्ष्म आनन्दमय शरीर में ॥ २९ ॥ ( वैज्ञानिकों का कथन है कि जीवन एक रहस्यमय पदार्थ है। जीवधारी का शरीर जिन छोटी कोशिकाओं से बनता है उन कोशिकाओं की रचना निर्जीव परमाणुओं से होती है किन्तु कोशिकाओं में एक रहस्यमय जीवित तत्त्व प्रोटोप्लाज्म पाया जाता है और उसके मध्य में एक केन्द्रक होता है, जो सारी क्रियाओं पर नियन्त्रण रखता है। वैज्ञानिक यह भी कहते हैं कि चेतन से ही चेतन पैदा होता है, जड़ से नहीं। इसीलिये भारतीय योगी सूक्ष्म परमाणुओं में भी ईश्वर की स्थिति मानते हैं। )

भद्रे ! मैं जानता हूँ कि महात्मा शिव के योगविज्ञ अनेक दास परकाय में प्रविष्ट हो जाते हैं अतः उनका बहुरूपी होना असंभव नहीं है ॥ ३० ॥

अनेकदेहस्य शिवस्य देहाः सन्तीश्वरा नो सकलाः परञ्च।
यश्चेतनस्तिष्ठति तेष्वपर्णे नूनं स ईशोऽस्ति गुणार्णवत्वात् ॥ ३१ ॥

दृष्टं मया तस्य दयार्जवश्रीज्ञानक्षमाशौर्यशमेषु मुग्धाः।
सौम्याः शठा आस्तिकनास्तिकाद्या गच्छन्ति सर्वे सह दर्शनार्थम् ॥३२॥

ढक्कानिनादेन भवन्ति केचित् केचिच्च मौनेन शिवस्य यूनः।
निःसंशयाः केवलदर्शनेन वृद्धा मुनीशाः सनकादिसिद्धाः ॥ ३३ ॥

संगीतशास्त्रादिगुरुर्नटेशः स्वरश्रुतिस्थानरहस्यवेत्ता।
यदा यदा वादयति स्वरोदं यदा यदा गायति नृत्यतीशः ॥ ३४ ॥

तदा तदा तत्र निमीलिताक्षाः सिंहा मृगा बभ्रुफणिप्लवङ्गाः।
समाधिमग्ना इव भान्ति सर्वे गावः शशाः कीरकपोतभृङ्गाः ॥ ३५ ॥

---

मैं शिव के अनेक देहों को ईश्वर नहीं मानता। किन्तु उनमें स्थित चेतन ईश्वर है। ये शिव गुणों के सागर हैं अतः उनका चेतन अवश्य ईश्वर है। ईश्वर का मन्दिर होने से मैं शिव के शरीर को भी श्रद्धा से देखता हूँ ॥ ३१ ॥ मैंने देखा है कि उनके दया, सौजन्य, श्री, ज्ञान, क्षमा, शौर्य और शम आदि दैवी गुणों से विमुग्ध होकर आस्तिक, नास्तिक, सज्जन और तस्कर, सब एक साथ दर्शन के लिये जाते रहते हैं ॥ ३२ ॥

सनक, सनन्दन आदि कुछ सिद्धपुरुष और वृद्ध मुनिगण शंकायें लेकर जब तरुण शिव के पास जाते हैं तो कुछ उनके केवल मौनमात्र से, कुछ डमरुनाद के श्रवण से और कुछ केवल दर्शन से निःसंशय हो जाते हैं ॥ ३३ ॥

नृत्यावसाने नटराजराजो ननाद ढक्कां नवपञ्चवारम्।
उद्धर्तुकामः सनकादिसिद्धानेतद्विमर्शे शिवसूत्रजालम् ॥

चित्रं वटतरोर्मूले वृद्धाः शिष्या गुरुर्युवा।
गुरोस्तु मौनं व्याख्यानं शिष्यास्तुच्छिन्नसंशयाः ॥

संगीत ( गायन, वादन, नर्तन ) शास्त्र के आदि गुरु, द्वादश स्वरों और २२ श्रुतियों के स्थानों के रहस्यवेत्ता, अतः माधुर्य के सागर नटराज शिव जब जब सरोद बजाते हैं, गाते हैं और नाचते हैं ॥ ३४ ॥ तब तब वहाँ नैसर्गिक शत्रुत्व को भूलकर सिंह, मृग, नकुल, सर्प, वानर, वृष, शश, शुक कपोत, भृंग आदि एकत्रित हो जाते हैं और आँखें बन्दकर समाधिस्थ योगी की भाँति बैठे रहते हैं ॥३५॥ वायु, चन्द्र, नदी, नद आदि सारे चल

विभान्ति सर्वेऽपि चलास्तदानीं स्थिरा मरुच्चन्द्रनदीनदाद्याः ।
शृण्वन्ति गीतानि पतत्प्रसूनाः प्रकम्पिता भूमिरुहा लताद्याः ॥ ३६ ॥

नृत्यन्ति कूजन्ति मुदा मयूराः पिकाश्च मत्ता अपरे विहङ्गाः ।
नश्यन्ति रागव्रजरागिनीनां प्रभावतश्चाधिगदा अनेके ॥ ३७ ॥

स शंभवः कामुकतस्कराणां हिंसाऽनृतच्छद्मसुरापराणाम् ।
ईर्ष्यामदाद्यन्वितपामराणामुक्तोऽस्ति वेदेषु पतिः पशूनाम् ॥ ३८ ॥

तत्सत्यमस्तीति मयाऽनुभूतं भूयः स्वयं देवि खलाः प्रभूताः ।
तद्दर्शनादेव भवन्ति सौम्या विहाय दुष्कर्म धनादिमोहम् ॥ ३९ ॥

स्पृष्टां क्षितिं तत्पदपङ्कजाभ्यां स्पृष्ट्वापि दृष्ट्वापि भवन्ति केचित् ।
निष्कल्मषाः केचन भाग्यवन्तः श्रुत्वोपदेशान् प्रयतस्य शंभोः ॥४०॥

---

पदार्थ स्थिर प्रतीत होने लगते हैं। वृक्षों तथा लताओं में कम्प होने लगता है और गीत सुनते समय उनके पुष्प झड़ने लगते हैं ॥ ३६ ॥ मयूर मतवाले हो कर नाचने लगते हैं और पिक तथा अन्य अनेक पक्षी आनन्दविभोर होकर कूजने लगते हैं। रागों और रागिनियों के प्रभाव से वहाँ उपस्थित मनुष्यों एवं अन्य प्राणियों के अनेक मानस और शारीरिक रोग समाप्त हो जाते हैं ॥ ३७ ॥

वेदों में उन्हें पशुपति, ईर्ष्या मद हिंसा झूठ छद्म आदि से समन्वित पामरों, तस्करों, कामुकों और सुरा पीने वालों का पति तथा उनका कल्याणकारी कहा है ॥ ३८ ॥ यह बात सत्य है। इसका मैं ने स्वयं बार बार अनुभव किया है। हे देवि ! आश्चर्य है कि वे पापी भगवान के दर्शन मात्र से ही धन आदि का मोह और दुष्कर्म छोड़ कर साधु हो जाते हैं ॥ ३९ ॥

> नमो नम उच्चैर्घोषायाक्रन्दयते आव्याधिनीनां पतये, स्तेनानां पतये, नमो वञ्चते परिवंचते स्तायूनां पतये, तस्कराणां पतये, मुष्णतां पतये, विकृन्तानां पतये नमः । कुलुञ्चानां पतये नमो ज्येष्ठाय च कनिष्ठाय च ॥
>
> ( वाजसनेयि संहिता १६ ) ॥

शंकर भगवान् अति प्रयत ( पवित्र, संयत ) हैं अतः कुछ लोग उनके पदपंकज से स्पृष्ट भूमि को छू कर या देख कर और कुछ भाग्यशाली उनके उपदेशों को सुन कर निष्पाप हो जाते हैं ॥ ४० ॥ कुछ महापापी प्रेमपूर्वक

प्रेम्णोपदिष्टा अपि न त्यजन्ति यदा महापातकिनः कुकृत्यम् ।
तदाऽवितुं साधुकुलं स तेभ्यो बिभर्ति शूलं परिघं कृपाणम् ॥ ४१ ॥

स भैरवः कुन्तकरः पिनाकी तिग्मायुधो घोरतमः खलेभ्यः ।
भीमोऽस्ति कालोऽस्ति दृढाङ्ग उग्रो रुद्रश्च वज्री सुशरः सुधन्वा ॥ ४२ ॥

तपोरतोऽप्यस्ति सुधांशुदीप्तिः श्रीकण्ठताम्रारुणदेह उक्तः ।
भर्गोऽग्निरेता वृषभोऽसुराग्र्यो वीरेश्वरो देववरो मुनीशैः ॥ ४३ ॥

न तस्य कश्चित् पतिरस्ति लोके न चेशिता नो जनिता न वन्द्यः ।
स सर्वविद्याकरणाधिपेशः पतिः पतीनां जगतोऽस्ति बीजम् ॥ ४४ ॥

पुष्टिप्रदो मृत्युजयः सुगन्धिर्ज्येष्ठश्छविज्ञानसहोमहोभिः ।
क्षमी सतां शंकर आशुतोषो मृडोऽस्ति यागेश्वरवैद्यनाथः ॥ ४५ ॥

मुञ्चामहे जीर्णकलेवराणि नूत्नानि दध्मो वयमन्यतन्त्राः ।
परन्त्वनेकानि दधाति नित्यं मनोऽनुकूलानि शिवः स्वतन्त्रः ॥ ४६ ॥

---

उपदिष्ट होने पर भी जब कुकर्मों का परित्याग नहीं करते तब प्रभु उनके द्वारा साधुओं की रक्षा करने के लिये शूल, परिघ और कृपाण आदि धारण करते हैं ॥ ४१ ॥ इसीलिये वेदों ने उन्हें भैरव, भाला धारी, पिनाकी, तीक्ष्णायुध, घोरतम, भीम, काल, दृढांग, उग्र, रुद्र, वज्री, भीषण और धनुषबाणधारी आदि कहा है ॥ ४२ ॥ तपस्या में सदा रत रहते हुये भी वे पूर्णचन्द्र की भाँति दीप्तिमान्, श्रीकण्ठ और तांबे की भाँति अरुणकाय हैं तथा मुनियों ने उन्हें भर्ग, अग्निबीज, वृषभ ( बलवान् ), शूराग्रगण्य, वीरेश्वर और देवेश्वर आदि कहा है ॥ ४३ ॥ वेदों और उपनिषदों के अनुसार उनका कोई पति, शासक और पूज्य नहीं है। वे स्वयं ही सब विद्याओं, साधनों और स्वामियों के स्वामी तथा विश्व के बीज हैं ॥ ४४ ॥ वे पुष्टिप्रद, मृत्युंजय, सुगन्धित एवं छवि, ज्ञान, बल और तेज में सर्वश्रेष्ठ तथा साधुओं के लिये क्षमाशील, शंकर, आशुतोष, मृड ( सुखद ), यागेश्वर और वैद्यनाथ हैं ॥ ४५ ॥ हम सामान्य मनुष्य पुराने शरीरों को छोड़ स्वयं नूतन देह धारण करने में असमर्थ हैं, परतन्त्र हैं परन्तु शिव मनोऽनुकूल शरीर धारण करने में सदा स्वतन्त्र हैं ॥ ४६ ॥ चूँकि उनके देश को,

न कोऽपि जानाति च तस्य देशं न मातरं नो पितरं न चायुः ।
मन्ये ततो जन्मजराविहीनः स ईश एवास्ति मनुष्यकायः ।। ४७ ।।

न मन्यसे जन्म निराकृतेश्चेज्जगत्पतेर्याहि तथाप्युमे तम् ।
न तादृशः कोपि यतो गुणाब्धिर्दृष्टः श्रुतो वात्र नरोऽस्त्यनेषः ।। ४८ ।।

तस्मै नरायाप्यखिलैर्युताय हरेर्गुणैः पूजितपूजिताय ।
द्रुतं कुरुष्वात्मसमर्पणं तं मनुष्व सिद्‌ध्यै च गुरुं पतिं स्वम् ।। ४९ ।।

श्रुत्वा मनोहारि वचः सुरर्षेरुत्कण्ठयाऽपृच्छदुमा सलज्जा ।
ज्ञानप्रियो योगरतोऽवधूतः करिष्यते तात कथं विवाहम् ।। ५० ।।

भूत्वेन्द्रियाणां विषयेषु सक्तो गृही सुतादेः प्रमुदे विहस्तः ।
अन्यान् गुणान् ज्ञास्यति सोऽतिसूक्ष्मान् कथं सुरात्मप्रकृतीश्वराणाम् ।५१।

---

माता पिता को और आयु को कोई भी मनुष्य नहीं जानता इसलिये मेरे मत से वे जन्म और जरा से विहीन, मानव देहधारी साक्षात् परमेश्वर ही हैं ।। ४७ ।।

यदि आप निराकार वादी हैं, जगन्नाथ को एक शरीर में स्थित नहीं मानतीं तो भी हे उमा देवी ! मैं कहता हूँ कि उनकी शरण में जायं क्योंकि दोषों से सर्वथा विहीन और गुणों का महासागर वैसा मनुष्य मैंने न कहीं देखा है न सुना है ।। ४८ ।। वे नर होते हुये भी हरि के सारे गुणों से युत और पूजितों के पूज्य हैं । इसलिये कामनाओं की सिद्धि के लिये आप उन्हें शीघ्र आत्मसमर्पण कर दें और गुरु तथा पति दोनों मान लें ।। ४९ ।। देवर्षि के मनोहारी वचनों को सुन कर उमा किंचित् लज्जित होती हुई उत्कण्ठा पूर्वक पूछने लगीं कि हे तात ! अधिकाधिक ज्ञान के अभिलाषी, योग में रत तथा अवधूत शंकर भगवान् विवाह कैसे करेंगे ।। ५० ।। यद्यपि उन्होंने बहुत कुछ जान लिया है फिर भी कुछ ज्ञातव्य अवशिष्ट हैं । तभी तो समाधि में रत रहते हैं । तो फिर इन्द्रियों के विषयों में आसक्त ओर पुत्र पुत्री के सुख के लिये व्याकुल गृहस्थ होकर वे देवों, आत्मा, प्रकृति और परमेश्वर के शेष गुणों को कैसे जान पावेंगे ।। ५१ ।।

जायासुतस्नेहकुपाशबद्धाः श्रृणोमि तेषां धनसौख्यवृद्ध्यै ।
स्वराष्ट्रधर्मंद्विषतां खलानां भवन्त्यरीणामपि दासदासाः ॥ ५२ ॥

यतो न कोऽप्यात्महितेच्छुरस्मिन् स्वयं पतत्याधिमहासमुद्रे ।
सेविष्यतेऽतो न स दूरदर्शी कारामिमां तुच्छसुखां महेशः ॥ ५३ ॥

चेत्सेवते तस्य यमादिकानां श्रमः समस्तो भविता सविघ्नः ।
भविष्यतीच्छन्नपि नो समर्थः स आत्मनो वाऽभ्युदये परेषाम् ॥ ५४ ॥

यद्यस्ति विश्वेश्वर एव भूमौ मनुष्ययोनौ कृपयाऽवतीर्णः ।
ममास्तु विज्ञानगुरुः स देवो नेच्छाम्यहं किन्तु विवाहपाशम् ॥ ५५ ॥

तामाह देवर्षिरुमेऽतिसत्यं हितं प्रियन्ते वचनं तथापि ।
पश्यामि देवाँश्च मुनीननेकान् विवाहितान् धीरमनीषिसाधून् ॥ ५६ ॥

जायाभिरेषां न कृतो निषेधः स्वाहाऽनसूयाऽदितिगीःशचीभिः ।
अरुन्धतीश्रीदितिवारुणीभिर्लब्धा विवाहेन गुणा महान्तः ॥ ५७ ॥

---

हे देवर्षे ! मैंने सुना है कि पत्नी और पुत्रादि के स्नेह रूपी कुपाश में बंधे लोग उनके धन और सौख्य की वृद्धि के लिये यहाँ तक पापी हो जाते हैं कि अपने राष्ट्र और धर्म के खलशत्रुओं का भी दासत्व स्वीकार कर लेते हैं। वे अपने मन्दिरों को तोड़ने वाले तथा पुस्तकालयों और संस्कृति को विध्वस्त करने वाले बर्बरों को बेटियाँ तक दे डालते हैं ॥५२॥ चूँकि कोई भी अपना हित चाहने वाला मनुष्य स्वयं इस विपत्तिसागर में नहीं कूदता इसलिये महेश सदृश दूरदर्शी महात्मा तुच्छसुख के लोभ में विवाहरूपी कारा का कभी भी सेवन नहीं करेंगे ॥५३॥ और यदि करते हैं तो उनका अब तक का यमादि सम्बन्धी सारा श्रम व्यर्थ हो जायेगा। वे चाहते हुये भी अपने और दूसरों के अभ्युदय में समर्थ नहीं हो पावेंगे ॥ ५४ ॥ यदि परमेश्वर ही कृपया इस धरती पर मनुष्यरूप में अवतीर्ण हुये हैं तो बड़े सौभाग्य की बात है। ऐसा उपाय कीजिये जिससे वे मुझे विज्ञान की शिष्या बना लें पर मैं विवाहजाल में फंसना नहीं चाहती ॥ ५५ ॥ देवर्षि ने कहा कि उमा देवी ! आप के वचन अतिशय सत्य, प्रिय और हितकारी हैं किन्तु मैं देख रहा हूँ कि अनेक देव, मुनीश्वर, धीरपुरुष, मनीषी और साधु विवाहित हैं ॥ ५६ ॥ उनकी पत्नियों स्वाहा, अनसूया, अदिति, वाणी, शची, अरुन्धती, श्री, दिति, वारुणी आदि ने विवाह का निषेध नहीं किया और उससे अनेक गुण पाये ॥ ५७ ॥ मैं देख

कर्मेन्द्रियाण्येव नियम्य केचित् स्मरन्त्यजस्रं मनसेन्द्रियार्थान् ।
त्यक्ताशनानामपि वासना नो नश्यन्ति तेषां वपुषा कृशानाम् ॥ ५८ ॥

सर्पाः सुपर्णात् खनका बिडालात् सिंहाद्यथा बिभ्यति रोहिताद्याः ।
जितेन्द्रियेभ्यो विषयास्तथैव कोपस्पृहामन्मथमत्सराद्याः ॥ ५९ ॥

ते किन्तु चेतो विनियम्य भोगान् भुञ्जन्ति नो तेषु भवन्ति सक्ताः ।
पश्यामि तेष्वेव बुधाननेकान् वैज्ञानिकान् योगगुरूंश्च शूरान् ॥ ६० ॥

न कर्मणो बाह्यमवेक्ष्य रूपं द्रुतं बुधस्तत्कथयत्यसत्सत् ।
उद्दिश्य किं कर्मणि तत्परोऽभूदित्येव सम्पश्यति दूरदर्शी ॥ ६१ ॥

धर्माविरुद्धाः सहजा नृभावा न कष्टदाः सेवनतो भवन्ति ।
बलान्निरोधः प्रकृतेरपर्णे निरन्तरं नौपयिको मते मे ॥ ६२ ॥

---

रहा हूँ कि बहुत से लोग कर्मेन्द्रियों को तो संयमित रखते हैं पर मन से पांचो इन्द्रियों के विषयों का स्मरण करते रहते हैं। वे अन्न जल छोड़ देते हैं, शरीर से कृश हो जाते हैं किन्तु वासनाओं से मुक्त नहीं हो पाते ॥५८॥

न कर्मणामनारंभान्नैष्कर्म्यं पुरुषोऽश्नुते ।
न च संन्यसनादेव सिद्धिं समधिगच्छति ॥ ३।४ ॥
कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन् ।
इन्द्रियार्थान् विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते ॥ ३।६ ॥
यस्त्विन्द्रियाणि मनसा नियम्यारभतेऽर्जुन ।
कर्मेन्द्रियैः कर्मयोगमसक्तः स विशिष्यते ॥ ३।७ ॥ (गीता)

कोप, लोभ, काम, मत्सर आदि विषय जितेन्द्रिय पुरुषों से उसी प्रकार डरते हैं जैसे गरुड़ से सर्प, मार्जार से मूषक और सिंह से मृग ॥ ५९ ॥ किन्तु वे चित्त को नियंत्रित कर, आसक्त हुये विना भोगों को भोगते हैं। मैं उन्हीं महापुरुषों में अनेक सन्तों, विद्वानों, वैज्ञानिकों, योग गुरुओं और शूरों को देख रहा हूँ ॥ ६० ॥

बुद्धिमान् मनुष्य कर्म के केवल बाह्य स्वरूप को देखकर उसे झट असत् या सत् नहीं कह देते। दूरदर्शी यह देखते हैं कि मनुष्य इस कर्म में किस उद्देश्य से प्रवृत्त हुआ है ॥६१॥ मनुष्य की जो धर्मानुकूल सहज प्रवृत्तियाँ हैं, उनका अनुसरण कष्टप्रद नहीं होता। हे अपर्णे ! हठ पूर्वक प्रकृति का सर्वदा निरोध करना मुझे उपयुक्त नहीं प्रतीत होता ॥ ६२ ॥

स्त्रियां न यत् पुंसि तदस्ति तत्त्वं न यन्नरे योषिति वर्तते तत् ।
योगं विना तिष्ठत आकुलौ तावुभौ मिलित्वा भवतश्च पूर्णौ ॥ ६३ ॥

एको यदा नारमतादिदेवो द्विधा बभूव द्विदलान्नवत् सः ।
एको नरोऽभूदपरश्च नारी संश्लिष्टदेहौ मिथ आसिषाताम् ॥ ६४ ॥

अंशास्तयोरेव समेऽपि जीवाः सन्ति त्रिलोक्यां पुरुषप्रकृत्योः ।
दृष्ट्वा गुणान् दिव्यदृशो मुनीशा विदन्ति तावेव युवां सदेहौ ॥ ६५ ॥

मया श्रुता उक्तय आगमानां शक्तिः सदा शक्तिमता सहास्ते ।
ऊष्माग्निवागर्थरविप्रभावन्न शोभतेऽतो युवयोर्वियोगः ॥ ६६ ॥

---

दूरेण ह्यवरं कर्म बुद्धियोगाद् धनञ्जय २।४९ ॥
सक्ताः कर्मण्यविद्वांसो यथा कुर्वन्ति भारत ।
कुर्याद् विद्वांस्तथाऽसक्तश्चिकीर्षुर्लोकसंग्रहम् ।
इन्द्रियस्येन्द्रियस्यार्थे रागद्वेषौ व्यवस्थितौ ३।३४।
धर्माविरुद्धः कामोऽस्मि भूतेषु ७।११ (गीता) ॥

कुछ तत्त्व पुरुषों में हैं पर स्त्रियों में नहीं और कुछ स्त्रियों में हैं परन्तु पुरुषों में नहीं। इसलिये दोनों मिलकर परिपूर्ण होते हैं और संयोग के अभाव में आकुल रहते हैं ॥६३॥ उपनिषदों का कथन है कि आदिदेव अकेला था। आनन्द नहीं मिला तो उसने अपने को दो दालों वाले अन्न की भाँति दो भागों में बाँटा। उसमें आधा नर और आधा नारी हो गया तथा उन दोनों के शरीर सदा के लिये संश्लिष्ट हो गये ॥ ६४ ॥

एकाकी न रमते। स द्वितीयमैच्छत्। यथा स्त्रीपुमांसौ
परिष्वक्तौ। आत्मानं द्वेधापातयत्। ततः पतिः पत्नी
चाभवताम्। इदमर्धद्विदलान्नमिव ॥ (बृहदारण्यकोपनिषद् १।४।३)

संसार के सारे जीव प्रकृति पुरुष के ही अंश हैं। दिव्य दृष्टि वाले मुनीश्वर गुणों को देख कर आप दोनों को वही प्रकृति और पुरुष मान रहे हैं ॥६५॥ मैंने आगमों का यह कथन सुना है कि शक्ति उसी प्रकार सर्वदा शक्तिमान् के साथ जुड़ी रहती है जैसे अग्नि में उष्णता, अर्थ में वाणी, सूर्य में प्रभा, जल में शीतलता और चन्द्रमा में चन्द्रिका। अतः आप दोनों का वियोग अच्छा नहीं लगता ॥ ६६ ॥

शृणोम्युमेऽस्यैव शिवस्य जाया दक्षात्मजा पूर्वजनौ त्वमासीः।
दक्षः पशूनां बलिभिः सुराभिर्युतान् कदर्थैरकरोच्च यागान्॥ ६७॥
नायाच्छिवस्तत्र निमन्त्रितोपि प्रेम्णा गता त्वं च तिरस्कृताऽभूः।
शिवप्रियं खेदवशात् स्वगात्रं तदाऽजुहोर्देहभवे कृशानौ॥ ६८॥
ततः प्रभृत्येव सतीं विना त्वां सामप्रियस्ताण्डवपण्डितोऽपि।
मृडोऽर्धनारीश्वर आशुतोषो मनोहतोऽभूद् गिरिशोऽवधूतः॥ ६९॥
योगेश्वरी योगगुरोः पुरारेः प्रियासि तस्यैव शिवाऽन्नपूर्णा।
ख्याताऽधुनास्यद्रिपजा विना तं त्वमप्यधीरासि विभास्यपूर्णा॥ ७०॥

---

वागर्थाविव संपृक्तौ सदा खलु सतीशिवौ।
चन्द्रो न खलु भात्येष यथा चन्द्रिकया विना॥
प्रभया च विना यद्वद् भानुरेष न विद्यते।
न भाति विद्यमानोऽपि तथा शक्त्या विना शिवः॥
रुद्रः सूर्य उमा छाया तस्मै तस्यै नमो नमः।
रुद्रः सोम उमा तारा तस्मै तस्यै नमो नमः॥
रुद्रो वह्निरुमा स्वाहा। रुद्रो वेद उमा विद्या।
रुद्रो वृक्ष उमा वल्ली तस्मै तस्यै नमो नमः॥ (शिवपुराण)

उमा देवी! मैंने सिद्धों से सुना है कि आप पूर्व जन्म में इन्हीं शिव की पत्नी और दक्ष प्रजापति की कन्या सती थीं। आपके पिता यज्ञ के पूर्व दिग्विजय कर के बहुत सा अपवित्र धन एकत्रित करते थे, यज्ञों में पशुओं की बलि देते थे और नाना प्रकार की सुराओं का प्रयोग करते थे॥६७॥ भगवान् शंकर ऐसे यज्ञों के घोर विरोधी थे। वे द्रव्ययज्ञ की अपेक्षा ज्ञान यज्ञ को श्रेयस्कर मानते थे अतः बुलाने पर भी वहाँ नहीं गये किन्तु आप पिता के स्नेह वश गईं। आप ने भी वैसे यज्ञ का विरोध किया तो दक्ष ने आप का तिरस्कार किया और शंकर को भी अपशब्द कहे। तब आप ने अपने शिवप्रिय शरीर को शरीर से ही उत्पन्न योगाग्नि में भस्म कर दिया॥ ६८॥ शंकर भगवान् संगीतप्रेमी, प्रसन्न, आशुतोष और अर्धनारीश्वर होते हुये भी तभी से हताश होकर पर्वतनिवासी अवधूत हो गये हैं॥६९॥ आप वस्तुतः त्रिपुर का नाश करने वाले उन्हीं योगीश्वर शिव की पत्नी अन्नपूर्णा हैं और इस समय शैलेन्द्रसुता गौरी के नाम से प्रसिद्ध हैं। मैं देख रहा हूँ कि उनसे वियुक्त होकर आप भी अधीरा और अपूर्णा प्रतीत हो रही हैं॥ ७०॥ आजकल देव और सिद्ध पुरुष जब मातापिता के

कैलासशैले पितरौ जगत्या द्रष्टुं गताः सिद्धसुरा रुदन्ति ।
विलोक्य तूष्णीकमभार्यमीशं संस्मृत्य दग्धां जननीमनाथाः ॥ ७१ ॥

ततो बृहत् संकटमेकमन्यत् प्रतारकस्तारकसंज्ञ आस्ते ।
पराङ्मुखः सत्यदयादमेभ्यः शमक्षमाशौचनयार्जवेभ्यः ॥ ७२ ॥

भक्तोऽपि वेदस्य मखस्य धातुर्मालाजटापुण्ड्रविभूषितोऽपि ।
सक्तो बलात्कारपरिग्रहेषु हिंसाऽनृतच्छद्ममदेषु धूर्तः ॥ ७३ ॥

प्रभूतहस्त्यश्वसुवर्णरत्नैर्दारैर्धराधामसुतैरतुष्टः ।
विजेतुमिच्छत्यखिलां धरित्रीं सम्राड्महाराजपदाभिलाषः ॥ ७४ ॥

पुरोहिताध्यापकनेतृवर्गे न्यायाधिपामात्यभिषग्विशादौ ।
न दृश्यते धर्मपरोऽस्य राज्ये निरालसो निर्व्यसनोऽधिकारी ॥ ७५ ॥

यस्यास्ति वित्तं स नरः कुलीनः सोऽस्त्यत्र धीमाञ्छ्रुतिमान् गुणज्ञः ।
स एव वक्ताऽथ च दर्शनीयः सर्वे गुणाः काञ्चनमाश्रयन्ति ॥७६॥

---

दर्शनार्थं कैलास पर्वत पर जाते हैं तो जगदम्बा से विहीन मौन शंकर को देख अनाथ हो कर फूट फूट कर रोने लगते हैं। उन्हें ऐसा प्रतीत होता है, मानो माता सती आज ही योगाग्नि में प्रविष्ट हुई हैं ॥ ७१ ॥ उससे बड़ा संकट तारक नामका वह असुर है जो सत्य, दया, दम, शम, क्षमा, शौच, न्याय, नम्रता आदि सात्त्विक गुणों से पराङ्मुख एक महान् वञ्चक है ॥७२॥ वह धूर्त अपने को वेद, यज्ञ और परमेश्वर का भक्त कहता है, माला जटा पुण्ड्र आदि धारण करता है, फिर भी बलात्कार, परिग्रह, हिंसा, मिथ्यावाद छद्म और मद आदि में आसक्त है ॥ ७३ ॥ यद्यपि उसके पास अगणित हाथी घोड़े रथ धाम और स्त्रियां हैं, अपार रत्न सोना और धरती है फिर भी असन्तुष्ट है और सम्राट् तथा महाराज पदवी की अभिलाषा से सारी धरती को जीतना चाहता है ॥ ७४ ॥ चूंकि प्रजा सर्वदा राजा और बड़ों का अनुसरण करती है इसलिये उसके राज्य में एक भी पुरोहित, अध्यापक, नेता, न्यायाधीश, मन्त्री, वैद्य या व्यापारी अब धर्मशील, कर्मठ और निर्व्यसन नहीं रह गया है ॥ ७५ ॥

वहां सारे गुण कांचन के आश्रित हो गये हैं, अतः जिसके पास धन है वही कुलीन, बुद्धिमान्, विद्वान्, गुणवान् और दर्शनीय आदि सब कुछ हो गया है ॥ ७६ ॥ धन ने सबके मनों को धर्म और न्याय से विमुख कर

जितं धनेनास्ति मनस्समेषां समादृताः सन्ति च चाटुदक्षाः ।
लिखन्ति काव्येषु समे कवीशा यशो नृपस्यैव यशोऽर्थवृद्ध्यै ।। ७७ ।।

अभ्यन्तरे त्वापणगाः कुपूया आकर्षकाः सन्ति बहिः पदार्थाः ।
श्लाघापरास्तत्र वसन्ति हर्म्ये सत्यप्रियाः पर्णगृहे च पार्श्वे ।। ७८ ।।

जायात्मजप्रेममृगेन्द्र आदद् देशेश्वरप्रेममृगं मदिष्णुः ।
आत्मानमेकं मनुते तथापि दुःखोदधेस्तारकमाततायी ।। ७९ ।।

ये कर्मठा न्यायसमर्थका ये धर्मप्रियाः शश्वदनादृतास्ते ।
उद्वेजितास्तेन गताः सुदूरं भ्रमन्त्यरण्येषु नगेषु सन्तः ।। ८० ।।

वाञ्छन्त्यतः खिन्नबुधा निहन्यादुमाशिवोत्पन्नकुमार एतम् ।
सेनापतिर्देवबलस्य भूत्वा क्षमो यतोऽस्त्यत्र परो न वीरः ।। ८१ ।।

भवत्यधर्मस्य यदाभिवृद्धिर्ग्लानिश्च धर्मस्य तदा सशक्तिः ।
शिवोऽतिसूक्ष्मोऽपि नरादिरूपैः करोति धर्मस्य सतां च रक्षाम् ।। ८२ ।।

---

दिया है, चाटुकारों का बड़ा आदर है और बड़े-बड़े कवि यश और धन की वृद्धि के लिये अपने काव्यों में राजा तारकासुर का ही सुयश लिखते रहते हैं ।। ७७ ।। दूकानों में रखे सारे पदार्थ भीतर से कुत्सित और बाहर से आकर्षक हैं । राजा तथा उच्चपदाधिकारियों की झूठी स्तुति करने वाले भव्य प्रासादों में विहार करते हैं और सत्यवादी, सज्जन तथा महापुरुष उनके पास ही पर्णशालाओं में दिन काट रहे हैं ।।७८।। पत्नी, पुत्र आदि के प्रेम रूपी मतवाला सिंह देशप्रेम और ईश्वरप्रेम रूपी मृग को खा गया है । फिर भी वह आततायी केवल अपने को ही कष्टसागर से तारने वाला मानता है ।। ७९ ।। कर्मठ, न्याय के समर्थक और धर्मप्रिय लोग बार बार तिरस्कृत और उद्वेजित होकर दूर भाग गये हैं और सन्त वनों एवं पर्वतों में भटक रहे हैं ।। ८० ।। अतः अतिशय खिन्न होकर विचार शील व्यक्ति चाह रहे हैं कि उमा और शंकर से उत्पन्न कुमार देवों का सेनापति बन कर उसे मारे क्योंकि अन्य कोई वीर इस कार्य में समर्थ नहीं दीखता ।। ८१ ।। यद्यपि परमेश्वर निराकार और अति सूक्ष्म हैं फिर भी वे अधर्म की वृद्धि और धर्म की ग्लानि देख कर मनुष्यादि रूपों में अवतीर्ण होकर धर्म की और सज्जनों की रक्षा करते हैं ।। ८२ ।।

स्मरस्युमे यं भृशमात्मशान्त्यै शिवः स एवास्ति नगेऽवतीर्णः ।
त्राणाय लोकस्य मते बुधानां त्वञ्चासि तस्यैव सदेहशक्तिः ॥ ८३ ॥
वियोगतोऽस्माद्युवयोरिदानीमिच्छन्ति भक्ता नितरामधीराः ।
द्रष्टुं द्रुतं श्वेतवृषाधिरूढां त्वां मंगलां मंगलपेन साकम् ॥ ८४ ॥
कर्मास्ति नाप्राकृतिकं विवाहस्त्यागोऽस्य न प्राकृतिकोऽस्ति नित्यम् ।
त्यागे कृते चास्य नरैर्महद्भिः शून्या भविष्यत्यवनी गुणाढ्यैः ॥८५॥
अतः स्मरैर्तहि तथाशुतोषं यथा तवोद्वाहमरं स इच्छेत् ।
निराधयो मोदमयाश्च लोका भवन्त्वलं तेन महोत्सवेन ॥ ८६ ॥
सती मृतेर्यद्यपि तस्य साधोर्नास्तीन्द्रियार्थेषु रुचिस्तथापि ।
करिष्यतीशो न कदाप्युपेक्षां सतामृषीणां च तवार्थनानाम् ॥ ८७ ॥
आभाषणं तं रुचिरं महर्षेराकर्ण्य गौरी प्रणता बभाषे ।
क्षमस्व हे तात ममाधिकारो देहेऽस्ति नास्मिन्नथ नो विवाहे ॥ ८८ ॥

---

उमा देवी ! आप आत्मशान्ति के लिये जिस प्रभु का बार-बार स्मरण कर रही हैं, सन्तों के मत से संसार की रक्षा के लिये वे ही पर्वत पर अवतीर्ण हैं और आप उन्हीं की सदेह शक्ति हैं ॥८३॥ आप दोनों के वियोग से भक्तगण इस समय अतिशय अधीर हो गये हैं और वे धर्म के प्रतीक श्वेतवृष पर मंगलों के स्वामी सदाशिव के साथ आप मंगला को शीघ्राति-शीघ्र आरूढ़ देखना चाहते हैं ॥ ८४ ॥

हे देवी ! विवाह कोई अप्राकृतिक कर्म नहीं है और इसका त्याग सर्वदा स्वाभाविक नहीं होता। महान् पुरुषों और स्त्रियों द्वारा इसका परित्याग कर देने पर धरती थोड़े ही दिनों में निश्चित रूप से गुणवानों से शून्य हो जायगी ॥ ८५ ॥ अतः आप इस समय भगवान् आशुतोष को योग की उस विधि से स्मरण करें जिससे प्रभावित होकर वे शीघ्र ही आप के उद्वाह के अभिलाषी हों और इस महोत्सव से भक्त जन पूर्ण रूप से निराधि और मुदित हो जायं ॥ ८६ ॥ यद्यपि सती देवी के मरण से दुखी भगवान को इस समय इन्द्रियों के विषयों में कोई अभिरुचि नहीं रह गई है फिर भी वे दया के सागर साधुओं, ऋषियों और आप की प्रार्थना की उपेक्षा नहीं करेंगे ॥ ८७ ॥

देवर्षि नारद के उस रुचिर भाषण को सुन कर गौरी देवी ने नम्रता पूर्वक कहा कि हे तात ! आप मेरी धृष्टता को क्षमा करें। इस शरीर पर और विवाह में मेरा कोई अधिकार नहीं है ॥ ८८ ॥ किसी स्वार्थ के

निःस्वार्थकारुण्यवतः पितुर्मे कदाऽप्यभूद्यस्य घृणा न चित्ते ।
मन्मूत्रलालावमिदूषिकासु सिंघाणपिंजूषशकृत्कफादौ ॥ ८९ ॥
यश्चिन्तितां मामवलोक्य खिन्नो दृष्ट्वा प्रसन्नां भवति प्रसन्नः ।
न मेऽपराधं मनुतेऽपराधं येनाहमद्यावधि रक्षितास्मि ॥ ९० ॥
यस्यास्ति मत्तोऽभ्यधिकानुभूतिस्तथाधिकाः पुण्यवयःप्रबोधाः ।
सुरान् सदा योऽर्चति मे शुभार्थं परीक्षको विश्रुतदूरदर्शी ॥ ९१ ॥
स दास्यते मां यदि निर्धनाय ज्ञात्वा कनिष्ठाय पराचिताय ।
निःसद्मने दुर्वपुषे तथापि नूनं हितायैव मुने मनिष्ये ॥ ९२ ॥
तथापि पूज्योऽसि यतः पितुर्मे यथार्थवक्तासि शिवस्य भक्तः ।
जातोऽधुना धर्मपिताऽसि तस्माद् ब्रवीमि संकोचमपास्य सत्यम् ॥ ९३ ॥
श्रुत्वा गुणांस्त्वन्मुखतो महात्मन्नभीप्सितान् योगिवरस्य शंभोः ।
हृदा मया योगगुरुर्वृतोऽसौ द्रागद्रष्टुमिच्छामि च तं विमुग्धा ॥ ९४ ॥

---

अभाव में भी मेरे जिन पिता जी का हृदय मेरे प्रति करुणा से ओतप्रोत है, जिनके चित्त में मेरे मूत्र, लाला, वमन, नेत्रमल, नासिकामल, कर्णमल, विष्ठा और कफादि के प्रति कभी घृणा नहीं हुई ॥ ८९ ॥ जो मुझे चिन्तित देख कर खिन्न हो जाते हैं, प्रसन्न देख कर अतिशय प्रसन्न होते हैं, मेरे अपराधों को स्नेहवश अपराध नहीं मानते, हंस कर उन्हें टाल देते हैं, जिन्होंने आज तक मुझे पाला पोसा है ॥ ९० ॥ जिनकी लोकव्यवहार सम्वन्धी अनुभूतियां मुझसे अधिक हैं, जिनके पुण्य वय और ज्ञान मुझसे अधिक हैं, जो मेरे कल्याण के लिये सदा आर्द्रनेत्र होकर देवों की पूजा किया करते हैं, जो एक प्रसिद्ध परीक्षक और दूरदर्शी हैं ॥ ९१ ॥ हे मुनिराज ! वे यदि मुझे किसी निर्धन, वर्ण से कनिष्ठ, दूसरों के सेवक, गृहहीन और कुरूप व्यक्ति को दे देंगे तो भी मैं मान लूंगी कि निश्चित रूप से इसमें मेरा हित है ॥ ९२ ॥

तथापि आप चूंकि मेरे पिताजी के पूज्य हैं, यथार्थवक्ता ( आप्त पुरुष ) हैं, भगवान् शंकर के भक्त हैं और मेरे धर्मपिता हो चुके हैं इसलिये संकोच छोड़ कर हृदय की एक सत्य बात कह रही हूँ ॥ ९३ ॥ हे महात्मन् ! आप के मुखारविन्द से योगिराज शंकर के मनोनुकूल गुणों को सुन कर मैं विमुग्ध हो गई हूँ, हृदय से उन्हें अपना योगगुरु मान चुकी हूँ और शीघ्रातिशीघ्र उनका दर्शन करना चाहती हूँ ॥ ९४ ॥ मुझे विवाह और पुत्र

स्पृहा विवाहस्य सुतस्य नो मे किन्तु प्रबोधेन विनास्म्यधीरा।
विज्ञातुमिच्छामि परेश्वरादीन् भृत्यापि शिष्यापि शिवस्य भूत्वा ॥९५॥

अतः पितुः संमतिरस्ति चेत्त्वं कुर्यास्तथा तात यथा परीक्ष्य।
शीलं कुलं मे यदि वेत्ति पात्रं कुर्वीत शीघ्रं मयि सोऽनुकम्पाम् ॥ ९६ ॥

दृष्ट्वा नृलीलाञ्च निशम्य सूक्तिं प्रबोधदात्रीं मुनिरम्बिकायाः।
अतिप्रसन्नो मनसार्च्चयित्वा तुष्टाव तां हृद्यतमैर्वचोभिः ॥ ९७ ॥

देवि प्रपन्नार्तिहरे प्रसीद प्रसीद विश्वेश्वरि पाहि विश्वम्।
आधारभूता जगतस्त्वमेका विश्वस्य बीजं परमासि माया ॥ ९८ ॥

त्वं सज्जनानां विपदः समस्ता रोगानशेषानपहंसि तुष्टा।
दुराशयानां सकलानभीष्टान् निहंसि पुत्रार्थयशांसि रुष्टा ॥ ९९ ॥

विद्याः समस्तास्तव देवि भेदाः श्रद्धासि दुर्गाऽसि शिवा भवानी।
त्वं मंगला मंगलदाऽसि मेधा स्वाहा स्वधा हैमवती मृडानी ॥ १०० ॥

---

की अभिलाषा नहीं है किन्तु प्रबोध के विना अधीर हूँ अतः शंकर की शिष्या और दासी बन कर भी प्रकृति, परमेश्वर आदि को जानना चाहती हूँ ॥ ९५ ॥ अतः हे तात ! यदि पिता जी की संमति हो तो आप प्रयास करें कि भगवान् मेरे कुल शील आदि का परीक्षण करने के बाद यदि पात्र समझें तो मुझ पर शीघ्र कृपा करें ॥ ९६ ॥ मुनिराज नारद जगदम्बा की इस नरलीला को देख कर तथा उनकी प्रबोधदात्री सूक्तियों को सुन कर बहुत प्रसन्न हुये और उनकी मानसपूजा करने के बाद अतिशय मधुर-वचनों द्वारा इस प्रकार प्रार्थना करने लगे ॥ ९७ ॥ शरणागतों के संकटों को दूर करने वाली विश्वेश्वरी, अब संसार की रक्षा करो। माता ! तुम एकमात्र जगत् की आधार हो, विश्वबीज हो और महामाया हो ॥९८॥ तुम सज्जनों पर सन्तुष्ट होकर उनके समस्त संकटों और रोगों को नष्ट कर देती हो तथा पापियों पर रुष्ट होकर उनके सारे अभीष्टों और पुत्र, धन, यश आदि को समाप्त कर देती हो ॥ ९९ ॥ हे देवि ! सारी विद्यायें तुम्हारी अंगभूत हैं और तुम श्रद्धा, दुर्गा शिवा, भवानी, मंगलदा मंगला, मेधा, स्वाहा, स्वधा, हैमवती, और मृडानी आदि हो ॥ १०० ॥ मैं जानता हूँ कि

जाने सतां त्वां हृदयेषु शान्ति मैत्रीं च तुष्टिं करुणां तितिक्षाम् ।
पापात्मनां हृत्सु गृहेषु चिन्तां दारिद्र्यदुःखोरुगदस्वरूपाम् ।। १०१ ।।

जानेऽसि गीः श्रीस्मृतिचेतनास्त्वं नारायणी साधुसुवृत्तिरूपा ।
जानामि चार्ये समुपाश्रितास्त्वां भवन्ति धन्याः सुखिनो मनुष्याः ।।१०२।।

त्वमार्द्रचित्ता शरणागतानां हृत्वेतिभीतीः सुमतिं ददासि ।
शीलं तथा रूपमिदं करोति ते दर्शनादेव कुवृत्तिनाशम् ।। १०३ ।।

अतो द्रुतं तारय तारकाब्धौ निमज्जतो भीतसुताञ्छरण्ये ।
स्तुत्वैवमामोदयुतः सुरर्षिः प्रणम्य साष्टांगमुमामगच्छत् ।। १०४ ।।

---

तुम सज्जनों के हृदयों में शान्ति, मैत्री, तुष्टि, करुणा और तितिक्षा आदि के रूप में तथा पापियों के हृदयों और गृहों में चिन्ता, दुःख, दरिद्रता, और नाना प्रकार के रोगों के रूप में विद्यमान हो ।।१०१।। हे माता ! मैं जानता हूँ कि तुम्हीं सरस्वती, लक्ष्मी, स्मृति, चेतना, नारायणी और साधुओं की सुवृत्ति स्वरूपा हो तथा तुम्हारा आश्रय ग्रहण करने वाले मनुष्य धन्य और सुखी हो जाते हैं ।। १०२ ।। हे आर्ये ! तुम आर्द्रा हो, आर्द्रचित्ता हो, शरणागतों की समस्त ईतियों और भीतियों को समाप्त कर उन्हें सुमति देती हो तथा तुम्हारे शील और रूप के दर्शन मात्र से ही सारी कुवृत्तियां समाप्त हो जाती हैं ।। १०३ ।। ( इस स्त्रोत के अधिकांश शब्द और भाव दुर्गासप्तशती से लिये गये हैं ) ।।

अतिवृष्टि, अनावृष्टि, मूषक, टिड्डी, शुक और पास में स्थित अविवेकी राजा, ये छ ईतियां कही जाती हैं ।

अतिवृष्टिरनावृष्टिर्मूषकाः शलभाः शुकाः ।
अतिसन्निधिराजानः षडेता ईतयः स्मृताः ।।

इसलिये हे शरणागतवत्सले । तारकासुररूपी सागर में डूबे भयभीत पुत्रों को शीघ्र तारो । इसके बाद अतिशय प्रसन्न महर्षि ने उमा को साष्टांग प्रणाम कर प्रस्थान किया ।। १०४ ।।

रात्रौ समीपोटजसंस्थमूचे नृपं तवैषाऽस्ति सुताऽऽदिशक्तिः।
अस्याः पितृत्वाज्जगतोऽसि वन्द्यो राजन्नृणां भाग्यवतां वरेण्यः॥ १०५॥

महेश्वरायात इमां समर्प्य भूया द्रुतं पूजितपूज्यपूज्यः।
ज्ञानाय भूतप्रकृतीश्वरादेः कृपां च सापीच्छति तस्य लब्धुम्॥ १०६॥

न लज्जयाऽस्मिन् विषये तयोक्तं स्फुटं महाराज तथापि जाने।
हृदा वृतः पूर्वजनेः स एव पतिः पुनः शंकर आदिदेवः॥ १०७॥

ततोऽब्रवीत्तं नृपतिर्महात्मन्नूहत्रयं सम्प्रति बाधते माम्।
किं सत्यमेतद् यदयं सदेहः शिवोऽस्ति विश्वेश उमास्य शक्तिः॥ १०८॥

चेदस्त्ययं शंकर ईश एव स तारकं किन्न निहन्ति पापम्।
न चेदयं तस्य वधे समर्थो हन्ता कथन्तं तनयोऽस्य शूरम्॥ १०९॥

---

उमानारद के संवाद में धीरे धीरे दिन समाप्त हो गया। राजा कई कारणों से थोड़ी देर के बाद ही वहां से चले आये थे और थोड़ी दूरी पर स्थित पर्णकुटी में बैठे थे। उमा की सखियां पास में अपने अपने कार्यों में लगी थीं। रात में मुनि ने राजा को बताया कि हे राजन्! मेरे विचार से आप की कन्या उमा आदि शक्ति हैं। इस समय उनके पिता होने से आप विश्ववन्द्य और भाग्यवानों में सर्वश्रेष्ठ हो गये हैं॥ १०५॥ अतः उन्हें आदिदेव शंकर को समर्पित कर शीघ्र ही पूजितों के पूज्य बन जाँय (संस्कृत में श्वशुर को भी पूज्य कहते हैं)। पञ्चमहाभूतों, प्रकृति, ईश्वर आदि का स्वरूप जानने की अभिलाषा से वे भी शंकर की कृपा प्राप्त करना चाहती हैं॥१०६॥

यद्यपि लज्जा के कारण विवाह के विषय में उमा स्पष्ट रूप से कुछ कह न सकीं फिर भी पूर्वजन्म के पति आदिदेव शंकर को उन्होंने हृदय से पुनः वरण कर लिया है॥१०७॥ तब राजा बोले कि हे महात्मा! इस समय मैं तीन शंकाओं से त्रस्त हूँ। पहली यह कि मानवदेहधारी शिव और उमा क्या परमेश्वर और उनकी शक्ति हो सकते हैं॥१०८॥ दूसरी यह कि यदि वे परमेश्वर हैं तो पापी तारकासुर को स्वयं ही मार क्यों नहीं देते? यदि वे मारने में असमर्थ हैं तो उनका पुत्र उस महान् शूर को कैसे मार सकेगा॥१०९॥ यदि शिव इसके पहले वाले जन्म में पार्वती के

आसीत् पतिः पूर्वजनौ शिवश्चेद् गौर्याः कथन्तर्हि ददामि तस्मै ।
वृद्धाय पुत्रीन्तरुणीमिदानी किं रोचतेऽयं भवते विवाहः ॥ ११० ॥
स आह राजन्नयमीश एव हृद्यस्ति मेऽस्मिन् विषये न शंका ।
न चेत् प्रतीतिस्तव विद्धि भूमौ न तादृशोऽस्त्यत्र नरो गुणाब्धिः ॥ १११ ॥
स्थितं तथा ब्रह्म वदन्ति विज्ञा नृणां समेषां हृदयेऽष्टमूर्तिम् ।
जडेऽपि वायौ गगने कृशानौ भानौ शशांके सलिले पृथिव्याम् ॥ ११२ ॥
मते मुनीनां भगवन्त ईशाः सर्वेऽपि ते सन्ति नरा महान्तः ।
ऐश्वर्यवैराग्ययशोऽन्विता ये श्रीज्ञानवन्तः कृतिनः सुशीलाः ॥ ११३ ॥
सर्वत्र संस्थोऽपि बहुत्र सुप्तो जागर्त्यमीषां हृदयेषु सोऽस्मात् ।
तस्यावताराः कथिता असंख्या अंशावताराः पुरुषाश्च नार्यः ॥ ११४ ॥

---

पति थे तो उस वृद्ध को मैं यह तरुणी कन्या कैसे दूँ ? क्या यह विषम विवाह आप को रुचिकर प्रतीत होता है ॥११०॥ नारद ने कहा कि हे राजन् ! शिव के परमेश्वर होने में मुझे कुछ भी शंका नहीं है । आपको किसी मानव को ईश्वर मानने में विश्वास न हो रहा हो तो भी इतना तो अवश्य जान लें कि इस समय धरती पर गुणों का सागर ऐसा कोई मनुष्य नहीं है ॥१११॥

दूसरी बात यह है कि हमारे मान्य मनीषियों के मत से परमेश्वर अष्टमूर्ति हैं और वे सभी चेतन मनुष्यों के हृदयारविन्द के साथ साथ जड़ भूमि, जल, अग्नि, वायु, आकाश, सूर्य और चन्द्र में भी बैठे हैं ॥११२॥ इसलिये भगवान् से सर्वथा विहीन कोई वस्तु है ही नहीं । इसके अतिरिक्त ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, ज्ञान और वैराग्य आदि को मुनिगण भग तथा इनसे युत मनुष्यों को भगवान् कहते हैं । इसलिये कर्तव्यपरायण, सुशील और इन गुणों से युत सब मनुष्य भगवान हैं ॥११३॥

ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः ।
ज्ञानवैराग्ययोश्चापि षण्णां भग इतीरणा ॥
उत्पत्तिं प्रलयञ्चैव भूतानामगतिं गतिम् ।
वेत्ति विद्यामविद्यां च स वाच्यो भगवानिति ॥

ईश्वर सर्वत्र विद्यमान है किन्तु वह सामान्य मनुष्यों के हृदय में सोया रहता है और इन महान् पुरुषों में जागृत रहता है, इसलिये ये अवतार कहे जाते हैं । इन अवतारों और अंशावतार पुरुषों तथा स्त्रियों की संख्या बड़ी विशाल है ॥११४॥

तस्माद्धुशंकरयोः शरीरे दृष्ट्वा समेषामुदयं भगानाम्।
जाताऽस्ति राजन् परमेशबुद्धिर्भृग्वंगिरोगौतमकश्यपादेः ॥ ११५ ॥

नवीनदेहग्रहणे समर्थो योगी शिवोऽस्तीति पुनर्ब्रवीमि।
स्प्रष्टुं च तं नास्ति जरा समर्था चेत् संशयः पश्यत तं समीपात् ॥११६॥

हन्तुं क्षमो यद्यपि सोऽस्ति दैत्यं तथापि तस्मिन् प्रसितेऽन्यकार्ये।
विमुक्तिदा संकटतः प्रजानां दैवी विलुप्ता भवतीह सम्पत् ॥ ११७ ॥

तस्या न संरक्षक एक एव भूपाल युक्तोऽस्ति विशालदेशे।
उमाशिवोत्पन्नमतः कुमारं गोप्तारमिच्छन्ति बुधा द्वितीयम् ॥ ११८ ॥

तद्भाषणं युक्तियुतं निशम्य मुनेरुवाचाद्रिपतिः प्रसन्नः।
पार्श्वस्थितस्यापि शिवस्य विद्मः स्वल्पश्रुतत्वान्न वयं रहस्यम् ॥ ११९ ॥

---

अवतारा असंख्येया हरेः सत्त्वनिधेर्द्विजाः।
ऋषयो मुनयो गावो देवमातर एव च॥
कलाः सर्वा हरेरेव सप्रजापतयस्तथा॥ (भागवत)

इसलिये उमा और शंकर के शरीर में सब भगों का एक साथ उदय देखकर भृगु, अंगिरा, गौतम और कश्यप आदि मुनियों की उनमें ईश्वरबुद्धि हो गई है तथा ॥११५॥ मैं पुनः कह रहा हूँ कि योगीश्वर शिव नूतन शरीर धारण करने में हमारी भांति परतन्त्र नहीं अपि तु स्वतन्त्र हैं और जरा अवस्था उनका स्पर्श करने में असमर्थ है। विश्वास न हो तो आप लोग स्वयं जाकर निकट से देख लें ॥११६॥ यद्यपि वे तारकासुर को स्वयं मार सकते हैं परन्तु ब्रह्मा ने उसे शिवसुत से ही मरने का वर दिया है तथा शिव जब समाधि आदि अन्य कर्मों में संलग्न रहते हैं उस समय प्रजा को संकट से मुक्त करने वाली दैवी सम्पत् लुप्त हो जाती है ॥११७॥ हे राजन्! इतने बड़े देश में उसका केवल एक संरक्षक रहना उचित नहीं हैं अतः देवसमाज उमाशिव से उत्पन्न दूसरे समर्थ संरक्षक का अभिलाषी है ॥११८॥ नारद के उस युक्तिसंगत भाषण को सुन राजा बहुत प्रसन्न हुये और कहने लगे कि मुनिराज! हम लोग शिव के पास में रहते हुये भी अल्पज्ञ होने के कारण उनकी महत्ता को आप लोगों की भांति नहीं जान सके ॥११९॥ तो भी इतना तो मैं स्वयं देख रहा हूँ कि मेरे राज से होकर

परश्च भूपैः सह भूमिदेवैः पश्याम्यनेनैव पथाऽद्रिकूटम् ।
गच्छन्ति पापा अपि दर्शनार्थं महामुनेस्तस्य नृशंसजाल्माः ॥ १२० ॥

निशम्य ते तस्य शुभोपदेशान् संदृश्य पूतं हृदयं च वृत्तम् ।
आयान्ति भूत्वा सदयाः सुशीला रजस्तमोभ्यां रहिता उदाराः ॥ १२१ ॥

ब्रवीम्यतो नो हृदयेऽस्ति येषां महात्मनां संगगुणे प्रतीतिः ।
त एकदा दर्शनमत्र शंभोः कुर्वन्तु वा तत्परिचारकाणाम् ॥ १२२ ॥

यो वर्तते मेऽत्र मुनीश राज्ये मोदः प्रजानाञ्च शुभो विचारः ।
सर्वोऽपि सान्निध्यत एव तस्य तत्किङ्कराणां च मयाऽयमाप्तः ॥ १२३ ॥

गृह्णाति तस्माद्यदि शंभुरेतां ज्ञास्यामि कश्चिद् भुवि भाग्यशाली ।
न मत्समोऽस्त्यत्र तथैव गौर्या समास्ति सौभाग्यवती न नारी ॥ १२४ ॥

किन्त्वस्ति मे संशय एष चित्ते व्रती यती पर्णगृहः स दान्तः ।
समानशीलामपि राजकन्यां ग्रहीष्यते नो विषये विरागः ॥ १२५ ॥

---

भूपों और भूसुरों के साथ साथ अनेक पापी, हिंसक और धूर्त भी उन महामुनि के दर्शनार्थ श्रद्धापूर्वक प्रतिदिन जाते हैं ॥१२०॥ जाते ही नहीं, उनके शुभोपदेशों को सुन कर तथा उनके पवित्र हृदय और चरित्र को देख कर वहाँ से अतिशय सदय, सुशील, रजतम से विहीन और उदार होकर लौटते हैं ॥१२१॥ इसलिये मैं बार बार कहा करता हूँ कि महात्माओं के सत्संग की महिमा पर जिन्हें विश्वास न हो वे यहाँ आकर एक बार शंकर का अथवा उनके किंकरों का दर्शन अवश्य करें ॥१२२॥ हे मुनीश्वर! आप मेरे राज्य में जो शान्ति, आनन्द और प्रजा का पवित्र विचार देख रहे है वह सब मैंने शंकर और उनके दासों के सान्निध्य से ही पाया है ॥१२३॥ अतः वे यदि मेरी कन्या को स्वीकार कर लेते हैं तो निश्चित है कि पृथ्वी पर मेरे सरीखा भाग्यशाली मनुष्य और उमा सरीखी सौभाग्यवती कन्या दूसरी नहीं है ॥१२४॥ किन्तु मेरे चित्त में संशय है कि अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह, शौच, सन्तोष, तप, स्वाध्याय, ईश्वरप्रणिधान आदि महाव्रतों में रत, यति (जितेन्द्रिय), पर्णकुटी में रहने वाले, दान्त (तपःक्लेशसहिष्णु) और विषयों से विरक्त महापुरुष शिव समानशीलवाली भी मेरी राजकन्या को स्वीकार नहीं करेंगे ॥१२५॥ मुनि-

ऊचे मुनिः पूर्णमहं प्रयासं राजन् करिष्येऽत्र जगद्धिताय।
संपश्यतस्ते सुकृतञ्च गौर्या असंभवं कार्यमिदं न भाति॥ १२६॥

सवारिनेत्रोऽथ च रुद्धकण्ठस्तं गन्तुमिच्छुं प्रणतः कथञ्चित्।
राजाऽऽह धृत्वा चरणौ महात्मन् शीघ्रं पुनर्दर्शनमत्र देयाः॥ १२७॥

---

राज ने कहा कि हे राजन्। इस कार्य में मैं पूर्ण प्रयास करूँगा क्योंकि इसकी सिद्धि में आप का ही नहीं, सारे संसार का कल्याण है और आप तथा गौरी के सुकृतों को देखने पर मुझे यह असंभव नहीं प्रतीत हो रहा है ॥१२६॥ राजा ने जान लिया कि देवर्षि अब जाने वाले हैं अतः उन्होंने नतमस्तक होकर उनके चरण पकड़ लिये। उनके नेत्र अश्रु से भरे थे और कण्ठ अवरुद्ध हो गया था अतः किसी प्रकार केवल इतना ही कह सके कि महाराज ! पुनः शीघ्र दर्शन देने का कष्ट कीजियेगा ॥१२७॥

इति हिन्दीव्याख्यायुत उमोद्वाहमहाकाव्ये नवमः सर्गः।

## दशमः सर्गः

देवर्षिरत्युत्सुक आरुरोह कैलासकूटं शिवदर्शनार्थम् ।
तं स्थाणुवत्तत्र वटस्य मूले स्थिरं समाधिस्थमपश्यदारात् ॥ १ ॥

पद्मासनस्थं विनियम्य वायूनुत्तानपाणिद्वयमङ्कमध्ये ।
आत्मानमात्मन्यवलोकयन्तं नासाग्रदृष्टिं तरुणं प्रसन्नम् ॥ २ ॥

महर्षयस्तं सनकादिसिद्धा गन्धर्वविद्याधरयक्षसाध्याः ।
धरासुराः सस्वरवेदमन्त्रैरेवं स्तुवन्ति स्म सुरा नतांसाः ॥ ३ ॥

हे रुद्र विश्वेश्वर दीनबन्धो हे दस्युहन्नादिभिषग्यतीज्य ।
भीतानिमान् पाहि सुतान् खलेभ्यो भक्तेषु हे तात तनु प्रसादम् ॥ ४ ॥

बिभर्षि यान्याधिहरे करे त्वं मरुत्पितः शन्तमभेषजानि ।
रक्षाशु तैर्मातृपितॄन् सहायानस्माकमायुः सुतधेनुकायान् ॥ ५ ॥

---

भगवान शंकर के दर्शन के लिये अति उत्सुक देवर्षि नारद कैलास-पर्वत के शिखर पर गये और वहाँ उन्होंने पास से देखा कि वे वटवृक्ष के नीचे ठूंठ की भाँति स्थिर होकर समाधि में बैठे हैं। कदाचित् इसी से उन्हें स्थाणु कहा भी जाता है ॥१॥ तरुण और सुप्रसन्न महादेव नासाग्र पर दृष्टि लगाये, शरीरस्थ पांचो प्राणों को नियन्त्रित कर पद्मासन में बैठे थे। उनके दोनों उत्तान कर अंक में थे और वे आत्मविलीन हो गये थे ॥२॥ महर्षिगण, सनकादि सिद्ध, गन्धर्व, विद्याधर, यक्ष, साध्य और भूदेव आदि नतमस्तक होकर सस्वर वेदमन्त्रों से उनकी इस प्रकार स्तुति कर रहे थे ॥३॥ दस्युओं को मारने वाले, पापियों को रुलाने वाले, दीनों के संरक्षक, यतीश्वरों के पूज्य, हे आदिवैद्य विश्वनाथ ! खलों से भयभीत इन अनाथ पुत्रों की रक्षा करें और हे तात ! भक्तों पर अपनी कृपा का विस्तार करें ॥४॥ मरुतों के पिता वैद्यनाथ ! आप के आधि व्याधि को हरण करने वाले हाथों में जो मांगलिक औषधियाँ हैं उनके द्वारा हमारे माता, पिता, सहायक, सेवक, आयु, सुत, धेनु और शरीर आदि की रक्षा करें ॥५॥ हे बहुरूप बभ्रो ! हे कर्पदिन् ! आप सारे भूतों (प्राणियों) के

कुलालपुंजिष्ठनिषादनाथ कवे कपर्दिन् पुरुरूपबभ्रो।
शुनां पते व्रात्यपते वसन्तं सर्वत्र हे भूतपते नमामः ॥ ६ ॥

त्वामीश्वराणां परमं महेशन्त्वां देवतानां प्रभवोद्भवं च।
पतिं पतीनां परमं परस्ताच्छ्रेष्ठं श्रियौजस्विवरं भजामः ॥ ७ ॥

छायामिवेमः पितरं सुतास्त्वां बोधार्थमर्हन् मनसो विशुद्ध्यै।
तप्तानतः सत्त्वरमुद्धरास्मानज्ञानशान्तान् कृपयाशुतोष ॥ ८ ॥

ये वर्षवातान्नशरा गणास्ते चरन्त्यसंख्या दिवि खे धरायाम्।
रुद्राः शिवा दिक्षु विदिक्षु तेभ्यो नमो नमो हे शिपिविष्ट तुभ्यम् ॥ ९ ॥

विभर्षि घोरं स्वकरे शरं यं तेनाशु शंभो जहि यातुधानान्।
कृत्वा धनुर्विज्यमिषून् विशल्यान् कोशं व्यसिं चेहि सुमंगल त्वम् ॥ १० ॥

---

नाथ हैं, सर्वव्यापी हैं और कुलाल, चण्डाल, निषाद, श्वपच, व्रात्य आदि सबके संरक्षक हैं। आप को हमारा नमस्कार स्वीकार हो ॥ ६ ॥

हे नाथ ! आप ईश्वरों के ईश्वर महेश्वर हैं, देवों के पिता और पोषक महादेव हैं तथा पतियों के पति विश्वनाथ हैं। आप श्रीमानों और ओजस्वियों में सर्वश्रेष्ठ हैं। हमारे नमस्कार को स्वीकार करें ॥७॥

हे अर्हन् ! हम सन्तप्त, अज्ञ और अशान्त पुत्र ज्ञानप्राप्ति, मनोविशुद्धि और शान्ति के लिये छाया की भांति शीतल आप पिता की शरण में आये हैं, अतः हे आशुतोष ! कृपया हमारा उद्धार करें ॥८॥ और हे शिपिविष्ट ! दुष्टों के लिये रुद्र एवं साधुओं के लिये शिव स्वरूप आपके जो तीन प्रकार के अनेकों गण तीनों लोकों में घूम रहे हैं, वर्षा वायु और अन्न ही जिनके बाण हैं, उन्हें और आप को हमारा नमस्कार है ॥९॥

> असंख्याता ये रुद्रा अधिभूम्यां, ये दिवि येषां वर्षमिषवः,
> येऽन्तरिक्षे येषां वात इषवः, ये पृथिव्यां येषामन्नमिषवः।
> तेभ्यो नमो अस्तु ते नोऽवन्तु मृडयन्तु ॥ (रुद्री)।

हे शंभो ! आप अपने हाथ में स्थित घोर शरों से राक्षसों का नाश करें। हे मंगल के धाम सदाशिव ! आप अपने धनुष की रस्सी उतार कर, बाणों को विशल्य और कोश को खड्ग से विहीन कर हमारी ओर आवें ॥१०॥ हे नीलशिखण्ड, नीलकण्ठ, भव ! हे पशुपते ! हे शर्व, हमारी

११

याचामहे नीलशिखण्डकण्ठ शर्वं पशूनामधिपं भवं त्वाम् ।
अस्माकमीर्ष्याघविपत्तिरोगात् दूरं नयस्वेश निजायुधानि ॥ ११ ॥

यैषा शिवा तेऽस्ति तनूरघोरा तद्दर्शनं भेषजमामयानाम् ।
अस्मांस्तया शन्तमयाभिपश्य कुरुष्व सर्वञ्च जगन्निराधिम् ॥ १२ ॥

पश्यन्तु सर्वेऽपि सुहृद्दृशाऽस्मान् पश्याम सर्वांश्च वयं सुदृष्ट्या ।
देहि प्रभो शक्तिमहःसुबुद्धीर्भद्रं दिनं दर्शय शूलपाणे ॥ १३ ॥

क्षमस्व सर्वज्ञ सुतापराधान् पराजिताः सन्तु खलाः सपत्नाः ।
यैराप्यते यज्ञपते कृपा ते शतेषुधे सन्दिश तानुपायान् ॥ १४ ॥

साधुद्विषन्तारकमाशु हत्वा कुर्वात्मजानां महदार्तिनाशम् ।
हन्तुं क्षमो नास्ति यतो विना त्वामृतेऽथवा ते तनयं तमन्यः ॥ १५ ॥

विभोरनन्तस्य न ते विमूढैरस्माभिरुक्ता स्तुतिरस्ति युक्ता ।
निराश्रयाः किन्तु वयं भयार्ताः क्व याम हित्वा पितरं गुरुन्त्वाम् ॥ १६ ॥

---

पारस्परिक ईर्ष्या, विपत्तियों और रोगों को दूर करें तथा अपने आयुधों को दूर फेंक दें। उन्हें किसी वृक्ष पर टाँग कर इधर आवें ॥११॥ हे प्रभो! आप शिव हैं, आप का शरीर शिव और अघोर है तथा उसका दर्शन सारे शारीरिक और मानसिक रोगों की महौषध है। कृपया उसका बार-बार दर्शन करावें, हमें अपने शन्तम नेत्रों से देखें और सारे जगत् को निराधि कर दें ॥१२॥ हे प्रभो! हमें सब लोग मित्र की दृष्टि से देखें और हम भी सबको सुदृष्टि से देखें। हमें शक्ति, और सुबुद्धि दें तथा शुभ दिन दिखावें ॥१३॥ हे शूलपाणे! हे सर्वज्ञ! पुत्रों के अपराधों को क्षमा करें, हमारे ये खल शत्रु पराजित हों और हे यज्ञपते! अपनी कृपाप्राप्ति के उपाय बतावें ॥१४॥ ( ये प्रार्थनायें वेदों से सम्बन्धित हैं )

हे नाथ! साधुओं के शत्रु इस तारकासुर को मार कर आप आत्मजों के महान् संकट को दूर करें क्योंकि इस समय आप अथवा आप के पुत्र के अतिरिक्त दूसरा कोई इसे मारने में समर्थ नहीं है ॥१५॥ हे प्रभो! आप अनन्त और विभु ( सर्वव्यापी ) हैं अतः हम अल्पज्ञों को आप की स्तुति का अधिकार नहीं है, परन्तु क्या करें, हम निराश्रय और भयार्त पुत्र आप सदृश पिता और गुरु को छोड़ कहाँ जायँ, किसकी प्रार्थना करें ॥१६॥

स सज्जनानां व्यसनासहिष्णुः श्रुत्वा स्तुतिं भूतपतिर्जनानाम् ।
तेषां समुद्धारधियाऽऽह वृद्धान् प्रणम्य सत्यं वचनं कठोरम् ॥ १७ ॥

वन्दारुभिःकोऽपि कृताः प्रशंसा निशम्य नो नन्दति दीर्घदर्शी ।
अतोऽस्म्यहं न स्तुतिभिः प्रसन्नो युष्मासु साध्या वसवो नरेशाः ॥ १८ ॥

यूयं स्थ कुण्ठाः सहना अकोपा निरुद्यमाः कल्पितदेवदासाः ।
विलासिनो याचकवावदूकाः शयालवश्चात्मबलेन हीनाः ॥ १९ ॥

न मत्समः कोऽपि नरोऽस्ति पूतो न वा कुलीनो न गुणी पृथिव्याम् ।
अहं महानस्मि रिपुञ्जयोऽहं पराजिताः स्थेति मिथो विवादात् ॥ २० ॥

विशालसैन्या अपि शक्तिमन्तो द्विषद्भिरल्पैरपि शक्तिहीनैः ।
निर्वासितास्ते तु भवन्ति नूनं येषां विरोधोऽस्ति गृहे समाजे ॥ २१ ॥

जानीत सिद्धिं सुधियो लभन्ते स्वोद्धारयत्नं स्वयमेव कुर्वन् ।
शक्तिश्रमज्ञानमनोबलाद्यैर्हित्वा निराशां च हरेर्दयाशाम् ॥ २२ ॥

---

सज्जनों के कष्टों को सहने में असमर्थ भूतेश्वर महादेव ने अपने भक्तों के उद्धार के विचार से अपना मौन तोड़कर पहले वृद्ध मुनियों को प्रणाम किया और बाद में शेष लोगों को ये सत्य और कठोर वचन सुनाये ॥१७॥

कोई भी दूरदर्शी मनुष्य प्रार्थियों द्वारा की हुई अपनी प्रशंसा सुन कर आनन्द का अनुभव नहीं करता, इसलिये हे साध्य, वसु, भूप और किन्नरादिगण ! मैं आप की स्तुतियों से प्रसन्न नहीं हूँ ॥१८॥ आप लोग इस समय आलसी, बहुत बड़े सहिष्णु, क्रोध से विहीन, उद्योगहीन, काल्पनिक देवों के दास, विलासी, याचक, वाचाल, बहुत सोने वाले और आत्मबल से हीन हो गये है ॥१९॥ आप लोगों को यह मिथ्या अहंकार हो गया है कि पृथ्वी में हमारे सरीखा कोई पवित्र, कुलीन, गुणी, महान् और विजेता नहीं है। आप लोग आपस में ही लड़ा करते हैं, इसलिए पराजित हो गये हैं ॥२०॥ जिनके घर और समाज में आपस में विरोध रहता है वे लोग शक्तिमान् होते हुये तथा विशाल सेना के रहते भी शक्तिहीन थोड़े से शत्रुओं द्वारा पराजित होकर निश्चित रूप से राज्य से निकाल दिये जाते हैं ॥ २१ ॥ आप लोग जान लें कि बुद्धिमान् मनुष्य निराशा तथा भगवान् की दया की आशा छोड़कर शक्ति, श्रम, ज्ञान और मनोबल आदि के द्वारा स्वयं अपने उद्धार का प्रयत्न कर सिद्धियाँ प्राप्त करते हैं ॥२२॥ ये सारे गुण जहाँ एक साथ रहते हैं वहाँ

इमे गुणा यत्र वसन्ति साकं तत्रानुकूलो भवतीश्वरोऽपि ।
तेषामभावे क्रतुभिर्विधातुः प्रशंसया नो भवतीष्टसिद्धिः ॥ २३ ॥

प्रस्तावितं सम्प्रति यद् भवद्भिः शृण्वन्तु तस्मिन् विषये मतं मे ।
विचारशीलः पतति स्वयं नो विवाहसंज्ञे नर आधिकूपे ॥ २४ ॥

त्यक्त्वा निरोधं मनसः प्रसक्ताः नानेन्द्रियार्थेषु कलत्रवन्तः ।
वृद्धा अतृप्ताः सुधियो हताशा अन्तेऽवदन् केचन भुक्तभोगाः ॥ २५ ॥

भोगा न भुक्ता वयमेव भुक्तास्तपो न तप्तं वयमेव तप्ताः ।
तृष्णा न जीर्णा वयमेव जीर्णाः कालो न यातो वयमेव याताः ॥ २६ ॥

---

परमेश्वर भी अनुकूल हो जाते हैं और इनके अभाव में लम्बे-लम्बे यज्ञों और विधाता की लम्बी चौड़ी स्तुतियों से इष्टसिद्धि नहीं होती ॥२३॥

उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत् ।
आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः ॥ ६।५ ॥
बन्धुरात्मात्मनस्तस्य येनात्मैवात्मना जितः ।
अनात्मनस्तु शत्रुत्वे वर्तेतात्मैव शत्रुवत् ॥६।६॥
जितात्मनः प्रशान्तस्य परमात्मा समाहितः ।
शीतोष्णसुखदुःखेषु तथा मानापमानयोः ॥६।७॥
यतः प्रवृत्तिर्भूतानां येन सर्वमिदं ततम् ।
स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धि विन्दति मानवः ॥१८।४६॥
ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति ।
तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत ॥१८।६२॥ (गीता)

आप ने अभी अभी जो विवाह का प्रस्ताव रखा है, उसके विषय में मेरा मत सुनें। कोई भी विचार शील मनुष्य विवाह नामक आधियों के कूप में स्वयं नहीं कूदता ॥२४॥ मन की वृत्तियों का निरोध ही योग है। कुछ बुद्धिमानों ने उसे छोड़कर विवाह किया और वे इन्द्रियों के अनेक विषयों में आसक्त हो गये तथा वृद्धावस्था तक अतृप्त रहे। अन्त में उनमें से कुछ भुक्तभोगियों ने हताश होकर कहा कि ॥२५॥ हम भोगों को भोगने चले पर उनका कहीं अन्त नहीं मिला, भोगों ने ही हमें भोग लिया। हम जिसे पीने चले उसी ने हमें पी लिया। हमने तप तो नहीं किया पर भोगों से सन्तप्त हो गये। हम जीर्ण हो गये पर तृष्णा जीर्ण नहीं हुई और काल नहीं बीता पर हम बीत गये (भर्तृहरि) ॥२६॥ संसार में धर्म के समान

धर्मोपमो नास्ति सखाऽत्र लोके परोपकारेण समं न पुण्यम् ।
पापञ्च नो पीडनवत्परेषामग्निश्च कामेन समोऽस्ति नान्यः ॥ २७ ॥

नाशीःसमा सज्जनदुर्गतानां सुधा विषं शापसमं न तेषाम् ।
शान्तेन तुल्योऽस्ति रसो न कश्चिन्न शत्रवः पुत्रसमा धरायाम् ॥ २८ ॥

ज्ञानोपमं नास्ति धनं वरेण्यं सन्तोषतुल्यं सुखमस्ति नान्यत् ।
तृष्णासमः सर्वहरो न चौरो जाया समो नास्ति दृढश्च पाशः ॥ २९ ॥

तावद् दृढं बन्धनमस्ति लोके न दारवं तान्तवमायसं वा ।
हावोऽङ्गनानां मुनिराज यावन्मुखं चलाक्षं ललिता च वाणी ॥ ३० ॥

पाशेन लोहस्य शणस्य बद्धो विमुच्यते स्त्रीसुतबन्धनान्नो ।
स्त्रीसंगतो नास्ति भयावहोऽन्यो व्याध्याधिभूः शान्तिहरः कुसंगः ॥ ३१ ॥

ता अन्तिकस्था प्रसभं नराणां हरन्ति चेतांस्यपि सात्त्विकानाम् ।
शृंगारहासस्मितदर्शनाद्यैः स्मृत्याऽपि तासां भवति प्रमादः ॥ ३२ ॥

---

कोई मित्र नहीं है, परोपकार सरीखा कोई पुण्य नहीं है, परपीड़ा तुल्य कोई पाप नहीं है और काम सरीखा कोई अग्नि नहीं है ॥२७॥ सज्जनों और दीनों के आशीर्वाद तुल्य कोई सुधा नहीं है, उनके शाप के समान कोई विष नहीं है, शान्त के समान कोई काव्यरस नहीं है और पुत्र-पुत्री के समान कोई शत्रु नहीं है ॥२८॥ ज्ञान के समान कोई श्रेष्ठ धन नहीं है, सन्तोष के समान कोई सुख नहीं है, तृष्णा के समान सर्वस्व अपहरण करनेवाला कोई चोर नहीं है और पत्नी के समान कोई दृढ़पाश नहीं है ॥२९॥ हे मुनिराज ! लकड़ी के, तन्तु के और लोहे के बन्धन उतने दृढ़ नहीं होते जितने अंगनाओं के हावभाव, कटाक्षयुत मुख और मीठे शब्द होते हैं ॥३०॥ लोहे और सन के पाश से बँधा मनुष्य मुक्त हो सकता है किन्तु स्त्री पुत्र के बन्धन से कभी नहीं । स्त्री संग से बढ़ कर व्याधि और आधि (चिन्ता) का उद्भव स्थान तथा शान्ति को नाश करने वाला भयावह कुसंग दूसरा है ही नहीं ॥३१॥ वे पास में रहने पर हठपूर्वक सात्त्विक पुरुषों के चित्त को भी मोह लेती हैं और उनके शृंगार, हास, स्मित, दर्शन एवं स्मरण से भी प्रमाद उत्पन्न होता है ॥३२॥

सूर्यः सरण्यूं प्रति जातरागस्तत्प्रीतये तष्ट इति श्रुतं वः।
दृष्ट्वोर्वंशीमप्सरसं जिताक्षः पुरूरवा अप्यभवन्मदिष्ठः॥ ३३॥

---

उचितं न सुरश्रेष्ठ विवाहकरणं मम।
यो निवृत्तिसुमार्गस्थः स्वात्मारामो निरञ्जनः॥
अवधूततनुर्ज्ञानी स्वद्रष्टा कामवर्जितः।
तस्य प्रयोजनं लोके कामिन्या किं वदाधुना॥
केवलं योगलग्नस्य ममानन्दः सदास्ति वै।
विवाहकरणं लोके विज्ञेयं परबन्धनम्॥
तस्मात्तस्य रुचिर्मे नो सत्यं सत्यं वदाम्यहम्।
महानिगडसंज्ञो हि विवाहो दृढबन्धनः॥
कुसंगा बहवो लोके स्त्रीसंगस्तत्र चाधिकः।
उद्धरेत् सकलैर्बन्धैर्न स्त्रीबन्धात् प्रमुच्यते॥
लोहदारुमयैः पाशैः पुमान् बद्धो विमुच्यते।
स्त्रीपुत्रपाशसम्बद्धो मुच्यते न कदाचन॥
वर्धन्ते विषयाः शश्वत् कामना बन्धनानि च।
विषयाक्रान्तमनसः शान्तिः स्वप्नेऽपि दुर्लभा॥
सुखमिच्छति चेत् प्राज्ञो विधिवद् विषयांस्त्यजेत्।
विषवद्विषयानाहुः सितलिप्सेन्द्रवारुणीम्॥ (शिवपुराण)
ध्यायतो विषयान् पुंसः संगस्तेषूपजायते।
संगात् संजायते कामः कामात् क्रोधोऽभिजायते॥
काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः।
महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम्॥
आवृतं ज्ञानमेतेन ज्ञानिनो नित्यवैरिणा।
कामरूपेण कौन्तेय दुष्पूरेणानलेन च॥
पाप्मानं प्रजहि ह्येनं ज्ञानविज्ञाननाशनम्।
जहि शत्रुं महाबाहो कामरूपं दुरासदम्॥
त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः।
कामः क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत् त्रयं त्यजेत्॥ (गीता)
न तं दल्हं बन्धनमाहु धीरा यदायसं दारुजबब्बजं च।
सारत्तरत्तामणिकुण्डलेसु पुत्तेसु दारेसु च या अपेक्खा॥ (२४।१२)

ब्रह्मर्षिनामेच्छुरपास्य राज्यं गतो वनं यो विषयेष्वनास्थः।
स गाधिजश्चापहृतो घृताच्या समा दशैकं दिवसं विवेद ॥ ३४ ॥
एवं प्रभूता मुनयश्च देवा ब्रह्मर्षिराजर्षिवरा महान्तः।
जितेन्द्रिया अप्यभवन्नभीकाः पथश्च्युताः संगमतोऽङ्गनानाम् ॥ ३५ ॥
स्त्रीसाहचर्ये सुखमस्ति यावद् दुःखानि सन्त्यष्टगुणानि तस्मात्।
जायासुतस्नेहकुजालबद्धाः कुर्वन्ति दुष्कृत्यमनिच्छयाऽपि ॥ ३६ ॥
द्वार प्रधानं नरकस्य कामं महोदरं कोपगदादिबीजम्।
यः सेवते तस्य समाधिनिष्ठा यमे रुचिश्चास्ति विडम्बनैव ॥ ३७ ॥
वदन्ति केचिद् वपुषोऽवसाने सुतान्विताः सद्गतिमाप्नुवन्ति।
हीनाः सुतैः पिण्डजलाद्यभावे क्षुधा तृषार्ता नरके रुदन्ति ॥ ३८ ॥

---

मत्तासुखपरिच्चागा पस्से चे विपुलं सुखम्।
चजे मत्ता सुखं धीरो संपस्सं विपुलं सुखम् ॥ (२१।१)
तं पुत्तपसुसंमत्तं व्यासत्तमनसं नरम्।
सुत्तं गामं महोघोव मच्च आदाय गच्छति ॥ ( धम्मपद २०।१५)

सरण्यू की प्रसन्नता के लिये सूर्य को अपना तेजस्वी शरीर त्वष्टा द्वारा खरदवाना पड़ा और जितेन्द्रिय पुरूखा उर्वशी के सम्पर्क में आकर मतवाला हो गया ॥ ३३ ॥ विषयविरक्त विश्वामित्र ब्रह्मर्षि पदवी पाने के लिये राज्य छोड़ कर वन में तपस्या करने लगे पर घृताची पर मुग्ध होकर उन्होंने दस वर्ष एक दिन की भाँति बिता दिये ( सौन्दरनन्द ) ॥३४॥ इस प्रकार नारियों के संग में आकर अनेक जितेन्द्रिय मुनि, देव, ब्रह्मर्षि और राजर्षि अतिशय कामुक और पथभ्रष्ट हो गये ॥३५॥ इनके सहवास में जितना सुख है उससे आठगुने दुःख हैं। सबसे बड़ा कष्ट यह है कि पत्नी और पुत्रों के स्नेहरूपी कुजाल में फँस कर लोग इच्छा न होने पर भी दुष्कर्मों में प्रवृत्त हो जाते हैं ॥३६॥

बहुत बड़े पेट वाले, क्रोध तथा रोग आदि के बीज और नरक के प्रधान द्वार काम का जो सेवन करता है उसकी समाधि के प्रति निष्ठा और यमों में अभिरुचि मुझे विडम्बना ही प्रतीत होती है ॥ ३७ ॥ कुछ लोगों का कथन है कि पुत्रहीन मनुष्यों को मरने पर स्वर्ग और शुभगति की प्राप्ति नहीं होती। वे पिण्ड और तिलांजलि के अभाव में भूख प्यास से पीड़ित होकर रोते हैं और पुत्रवान् इसके ठीक विपरीत शुभगति, स्वर्ग और आनन्द पाते हैं ॥ ३८ ॥ परन्तु हे मुनिराज ! सारे मनुष्य इस लोक

मुने परन्त्वत्र नरः पृथिव्यां यमादिलोकेषु च हर्षपीडाः ।
स्वकर्मणाप्नोति ततो विरुद्धं दातुं क्षमो नास्ति यमो न पुत्रः ॥ ३९ ॥

सेवां समेषामपि यः सुशीलः करोति विस्मृत्य परस्वभेदम् ।
कृपां स आप्नोति हरेश्च पुण्यं मन्दो न सेवाग्रहणाभिलाषी ॥ ४० ॥

न सन्त्यतोऽमी सुभगाः सपुत्रा न भाग्यहीना मनुजा अपुत्राः ।
प्रायो नृणां पूर्वजनेः सपत्ना भूत्वा सुता घ्नन्ति सुखं च पुण्यम् ॥ ४१ ॥

अतोऽवधूतस्य रतस्य योगे भोगाद् विरक्तस्य गुहागृहस्य ।
मृत्पात्रकन्थाम्बरधारिभिक्षोः प्रयोजनं मे न सुतेन पत्न्या ॥ ४२ ॥

श्रुत्वा शिवस्योक्तिमृषिस्तमूचे यथौषधं नाथ हितं गदार्ते ।
निदाघतप्ते विपिनं च सान्द्रं तवोक्तयोऽस्मासु शिवास्तथैताः ॥ ४३ ॥

इमे सुरास्तारकतो बलिष्ठाः पराजिताः सन्ति मिथो विरोधात् ।
मिथ्याऽभिमानादपरैश्च दोषैर्भवद्वचोऽस्त्यक्षरशोऽत्र सत्यम् ॥ ४४ ॥

---

में और परलोक में अपने शुभाशुभ कर्मों के अनुसार ही सुख दुःख पाते हैं। यम अथवा किसी के पुत्र उसके विपरीत कुछ भी नहीं दे सकते ॥ ३९ ॥ जो पवित्र बुद्धि वाले मनुष्य स्वकीय परकीय भेद को भुला कर श्रद्धापूर्वक सबकी सेवा करते हैं उन्हें ही हरिकृपा और पुण्यों की प्राप्ति होती है। दूसरों से सेवा लेने वाले आलसी और अन्न जल वस्त्र आदि का दान लेने वाले लोग इन्हें कभी नहीं पाते ॥ ४० ॥ इसलिये ये पुत्रवान् न तो भाग्यशाली हैं न पुत्रहीन भाग्यहीन हैं। वस्तुतः प्रायः पूर्वजन्म के शत्रु इस जन्म में पुत्र होकर मनुष्यों के सुख और पुण्य का अपहरण करते हैं ॥ ४१ ॥ अतः अवधूत, योग में रत, भोगों से विरक्त, गुहा में रहने वाले, मिट्टी के पात्र और गुदड़ी को धारण करने वाले मुझ भिक्षुक का पुत्र और पत्नी से कोई प्रयोजन नहीं है ॥ ४२ ॥

भगवान् शंकर के इन वचनों को सुनकर देवर्षि नारद ने कहा कि हे नाथ ! जैसे रोग से पीड़ित मनुष्य के लिये औषध और तीक्ष्ण आतप से पीड़ित के लिये घने वन की छाया हितकारी होती है उसी प्रकार आप के ये उपदेश हम लोगों के लिये परम हितावह हैं ॥४३॥ ये देवगण निश्चित रूप से तारकासुर से बलवान् हैं परन्तु आपसी विरोध से, मिथ्या अभिमान से तथा अन्य अनेक दोषों के कारण उससे पराजित हो गये हैं। आप का यह कथन अक्षरशः सत्य है ॥४४॥ इसी प्रकार विवाह के सम्बन्ध में आप

तथैव यद्यद् भवतोपदिष्टं विवाहवार्तामधिकृत्य देव।
अस्मत्कृते तत्तु सुधासमानं न त्वत्कृते किन्तु कदापि युक्तम् ॥ ४५ ॥

धृत्वापि चिह्नानि दरिद्रतायाः कुबेरसेव्योऽसि महेश्वरस्त्वम्।
पीत्वाऽप्यनेकान् विषतुल्यमृत्यून् मृत्युंजयश्चामृतदो जनानाम् ॥ ४६ ॥

त्वं शूलचापेषुधरोऽप्यघोरो भीमोऽपि रुद्रोऽपि सदाशिवोऽसि।
रागी विरागी च भवो भवारिर्ज्ञानोदधिर्ज्ञानसमुत्सुकोऽसि ॥ ४७ ॥

न शैलमुन्मूलयितुं समीरो न सागरः क्लेदयितुं समर्थः।
शक्तो रविः शोषयितुं न सिन्धुं दोषव्रजो दूषयितुं न च त्वाम् ॥ ४८ ॥

यथा भवत्यञ्जनमक्षिण कान्तं यथोपलो देवगृहेषु पूज्यः।
तथैव सर्वेऽपि विवाहदोषा गुणा भविष्यन्ति तवोपकण्ठे ॥ ४९ ॥

---

ने जो उपदेश दिये हैं वे सामान्य मनुष्यों के लिये अमृत तुल्य हैं किन्तु हे देव ! आप में उनकी कोई उपयोगिता नहीं है ॥४५॥ आप ने दरिद्रता के सारे चिह्न धारण किये हैं किन्तु महेश्वर कहे जाते हैं और धनाधीश कुबेर आप के सेवक हैं। शास्त्रों में आठ प्रकार की और अथर्ववेद में सौ प्रकार की अज्ञान, आलस्य, दुराचार आदि मृत्युओं का वर्णन है (मृत्युरष्टविधः स्मृतः। मृत्यूनेकशतं ब्रूमः)। उन्हें विष भी कहा गया है किन्तु आप उन सबों को पीकर मृत्युंजय बन गये हैं, अमृत के सागर हैं तथा भक्तों को अमृत देते हैं ॥४६॥ आप शूल, चाप बाण आदि को धारण करने पर भी अघोर (शान्त) माने जाते हैं, भीम और रुद्र होने पर भी सदाशिव कहे जाते हैं, विरागी होने पर भी भक्तों के प्रति अनुरागी हैं और धर्म की रक्षा के लिये बार बार अवतार लेते हैं। सन्तों का कष्ट आप को असह्य हो जाता है, आप भव (संसार) कहे जाने पर भी भवारि हैं, भवसागर से पार कर देते हैं ॥४७॥ हे कामेश्वर ! वायु पर्वत को नहीं उखाड़ सकता, सागर शैल को नहीं गला सकता, सूर्य सागर को नहीं सुखा सकता और ये दोष आप को दूषित नहीं कर सकते ॥४८॥ जैसे काला काजल आँख में पहुँचने पर सुन्दर हो जाता है, जैसे अकिंचन पाषाण देवगृह में जाने पर पूज्य हो जाता है, ठीक उसी प्रकार विवाह के सारे दोष आप में गुण हो जायंगे ॥४९॥ आपने स्त्रीसहवास के जो दोष

स्त्रीसंगदोषा उदितास्त्वया ये तेषामहं त्रीन् कथयेऽपवादान् ।
त्वत्तो यथार्थाप्तिधिया न गर्वात् क्षमस्व शिष्योऽस्मि भवेर्न रुष्टः ॥ ५० ॥
उक्तं त्वया हे भगवन् सपुत्रा भवन्ति लुब्धा असुता उदाराः ।
सन्त्यत्र किन्तु प्रचुराः सुताढ्या अस्पृष्टलोभा अथ दानशूराः ॥ ५१ ॥
सन्तानहीना गृहिणश्च केचित् संन्यासिनः केचन हातगेहाः ।
तृष्णाभिभूता धनसंग्रहार्थं गृह्णन्ति नो सुष्ठ्वशनं सुवस्त्रम् ॥ ५२ ॥
मत्वा च कञ्चिच्छिशुमात्मजं वा शिष्यं हरन्ते द्रविणं समेषाम् ।
तत्क्षेमसिद्ध्यै विविधैरुपायैस्तिरस्कृता दुर्वचसाऽपि तेन ॥ ५३ ॥
सन्त्यत्र मर्त्या बहवः सभार्या गुणार्णवा अल्पगुणा अभार्याः ।
वैज्ञानिकैर्ये मुनिभिः सभार्यैराप्ता गुणास्ते रहितैर्न पत्न्या ॥ ५४ ॥
दृष्टाः सभार्या विषयेष्वसक्ता भार्याविहीना विषयप्रसक्ताः ।
अतो विवाहेऽस्ति सदा न दोषो दोषा गुणाः सन्ति मनुष्यवृत्तौ ॥ ५५ ॥

---

बताये, मैं उनके तीन अपवाद सुना रहा हूँ। हे प्रभो! मैं आपका शिष्य हूँ, भक्त हूँ, अतः क्रोध न कीजियेगा, क्षमा माँग रहा हूँ। मैं इन अपवादों को गर्व से अथवा खण्डन की बुद्धि से नहीं अपितु आप द्वारा यथार्थ का बोध प्राप्त करने की अभिलाषा से कह रहा हूँ ॥५०॥ आप ने बताया कि पुत्रवान् लोभी और पुत्रहीन उदार होते हैं किन्तु मैं ऐसे अनेक पुत्रवानों को देख रहा हूँ कि जिन्हें लोभ छू तक नहीं सका है और वे दानवीर हैं ॥५१॥ इसके विपरीत घरबार छोड़कर संन्यास लेने वाले तथा घर में रहने वाले ऐसे अनेक सन्तानहीन मनुष्यों को जानता हूँ जो धन-संग्रहके लिये तृष्णा से इतने अभिभूत हैं कि न तो अच्छा वस्त्र पहनते हैं न अच्छा भोजन करते हैं ॥५२॥ उन्होंने किसी कुमार को शिष्य या पुत्र मान लिया है। वह उनका तिरस्कार करता है, उन्हें दुःशब्द कहता है तो भी वे उसके कल्याण के लिये निर्दयता पूर्वक विविध उपायों से दूसरों के धन का अपहरण करते हैं ॥५३॥ संसार में अनेक ऐसे सपत्नीक पुरुष विद्यमान हैं जो गुणों के सागर हैं तथा बहुत से अविवाहित गुणहीन हैं। सपत्नीक मुनियों, विद्वानों और वैज्ञानिकों ने जितने गुण प्राप्त कर लिये, पत्नी से विहीन लोग उन्हें नहीं पा सके ॥५४॥ हमने अनेक ऐसे सपत्नीक मनुष्य देखे है जो विषयों से विरक्त हैं तथा पत्नीविहीन उनमें आसक्त हैं। इसलिये हे नाथ! विवाह सदा दूषित नहीं होता। दोष और गुण मनुष्य के स्वभाव में रहते हैं ॥५५॥

तस्माद्विवाहस्य भवादृशैर्नो त्यागोऽस्ति युक्तो भगवन् महद्भिः।
तथा कृते सत्पुरुषैश्च शान्त्या भविष्यतीयं धरणी विहीना ॥ ५६ ॥

क्षेमाय लोकस्य मते मदीये दोषैर्युता नो जनयन्त्वपत्यम्।
किन्तु प्रयच्छन्तु बुधाश्च शूरा एकं सुतं वैकसुतामवश्यम् ॥ ५७ ॥

स्वसेव मातेव सुहृत्सुतावत् करोति दासीव धवस्य सेवाम्।
श्मशानवद् भाति गृहं विना यां द्वारं न जाया नरकापदोः सा ॥ ५८ ॥

नार्यः प्रकृत्यैव विनिन्दिता यैः सर्वेऽपि ते पुंस्वपि सन्ति दोषाः।
पतिव्रताभिः पतयो वधूभिः समुद्धृताः पापपरा असंख्याः ॥ ५९ ॥

एकामहं वेद्मि महेश कन्यामष्टांगयोगे निरतां स्वभावात्।
विज्ञानतेजःप्रतिभाऽनुकम्पाविद्यातितिक्षाधृतिशान्तिमूर्तिम् ॥ ६० ॥

---

अतः आप सदृश महापुरुषों द्वारा विवाह का त्याग उचित नहीं है। ऐसा करने पर तो यह धरती सत्पुरुषों और शान्ति से विहीन हो जायगी ।।५६।। मैं चाहता हूँ कि जो मनुष्य पापी हैं तथा शरीर और मन के अनेक दोषों से समन्वित हैं वे सन्तान न उत्पन्न करें किन्तु गुणवान् और शूर पुरुष संसार को एक पुत्र या पुत्री अवश्य दें ।।५७।। भगिनी, माता, मित्राणी, कन्या और दासी की भाँति जो पत्नी पति की सेवा में लगी रहती है तथा जिसके अभाव में गृह श्मशान की भाँति शून्य और भयावह हो जाता है उसे नरक और आपत्तियों का द्वार कहना अनुचित है ।।५८।। कवियों ने नारी के आठ प्रधान और उनके अतिरिक्त अन्य अनेक दोषों का विस्तृत वर्णन किया है।

अनृतं साहसं माया मूर्खत्वमतिलोभता।
अशौचं निर्दयत्वं च स्त्रीणां दोषाः स्वभावजाः ॥

किन्तु ये सारे दोष पुरुषों में भी उसी प्रकार प्रतिष्ठित हैं। इतना ही नहीं, पतिव्रताओं ने अनेक पापी पतियों को पापों से हटा कर उनका उद्धार किया है ।।५९।। हे महेश्वर ! मैं एक ऐसी कन्या को जानता हूँ जो स्वभाव से ही योग के आठों अंगों में निरत है और विज्ञान, तेजस्विता, प्रतिभा, दया, विद्या, तितिक्षा, धृति और शान्ति की साक्षात् मूर्ति प्रतीत होती है ।।६०।। वह आपस में वैर रखने वाले सर्प, मयूर, वानर, मृग,

आवेष्टिताया अहिर्बाहिकोशैर्मृगैः किरातैर्वनदेवताभिः ।
शीलं वचो रूपमतुल्यमन्यैः करोति तस्याः शमनं कुवृत्तेः ॥ ६१ ॥

जानासि सर्वज्ञ पितुः कुयागे दग्धा पुरा दक्षसुतैव सेयम् ।
नगेशगेहेऽस्त्यधुनाऽवतीर्णा त्राणाय धर्मस्य सती प्रिया ते ॥ ६२ ॥

अत्युत्सुकां त्वय्यपि तां विदित्वा समानशीलव्यसनां स्वकन्याम् ।
प्रजाप्रियो धर्मधनः स तुभ्यं दातुं नृपो वाञ्छति दीर्घदर्शी ॥ ६३ ॥

स मां जगादालिसमन्वितायाः गौर्या गुणानां तनुलक्षणानाम् ।
करोतु तत्रैव शिवः परीक्षां कन्यापितुर्नात्र ममापवादः ॥ ६४ ॥

उमामतश्चेदुचितं परीक्ष्य ज्ञानोत्सुकामुद्धर याच देव ।
उद्वाह्य तां सैन्यपतिं सुरेभ्यः प्रदाय तांस्तारकतोऽभिरक्ष ॥ ६५ ॥

---

व्याध आदि प्राणियों और वनदेवियों से घिरी रहती है । मैंने उस सरीखा सुशील, मृदुभाषण और सात्त्विक रूप अब तक कहीं नहीं देखा है । उसके दर्शन से मनुष्यों के सारे दूषित विचार विनष्ट हो जाते हैं ॥६१॥ हे सर्वज्ञ ! आप जानते हैं कि आपकी प्रिया जिन सती देवी ने पिता दक्ष के कुत्सित यज्ञ में योगाग्नि से शरीर भस्म कर दिया था वे ही धर्म की रक्षा के लिये यहाँ गिरिराज के गृह में अवतीर्ण हुई हैं ॥६२॥ हिमाचल नरेश बड़े ही दूरदर्शी और प्रजाप्रिय हैं । वे धर्म को ही श्रेष्ठ धन मानते हैं । उन्होंने जान लिया है कि उनकी कन्या पार्वती के शील और व्यसन सर्वथा आप सरीखे हैं और वह आप के प्रति अति उत्सुक है अतः वे उसे आप को देना चाहते हैं ॥६३॥ उन्होंने मुझसे निवेदन किया है कि मैं उमा को उसकी सखियों और कुछ सेवकों के साथ किसी निश्चित स्थान पर भेज दूँगा । आप उसके गुणों की ही नहीं सामुद्रिक शास्त्र में बताये शारीरिक लक्षणों की भी परीक्षा कर लें । कन्या का पिता होने के कारण मैं इसमें अपना अपमान नहीं समझूंगा ॥६४॥ इसलिये हे देव ! आप यदि उचित समझें तो ज्ञानप्राप्ति के प्रति अत्युत्सुका उमा की परीक्षा ले लें, उसका उद्धार करें, राजा से उसको स्वयं माँगें, उसका उद्वाह करें और देवों को सेनापति देकर तारकासुर से उनकी रक्षा करें ॥६५॥

आकर्ण्य देवा मुनयः सुरर्षेस्तां प्रार्थनां प्रांजलयो नतांसाः।
उच्चैरवोचन् हर दीनबन्धो कुर्या न विश्वेश विलम्बमत्र ॥ ६६ ॥

प्रस्तावमाकर्ण्य मुनेर्महेशो जगाद तं बद्धकरः प्रणम्य।
ब्रूषे गुरुं ज्ञानवयोऽधिको मां जाने सुरर्षेविनयोऽस्त्ययन्ते ॥ ६७ ॥

परोपकाराय विहाय गेहं सुखानि सर्वाणि चरन्त्यजस्रम्।
दुःखान्यनेकानि च ये सहन्ते भवादृशास्त्यागधना उदाराः ॥ ६८ ॥

भवामि नो तेषु कदापि रुष्टः स्मरामि तान् सत्त्वसुखाभिवृद्ध्यै।
नाभाषणे ते ऽस्ति हिते च सत्ये कुत्रापि खेदस्य रुषोऽवकाशः ॥ ६९ ॥

जानीत हे भूपतयो मुनीशा भवन्ति सौम्यास्तनयाः खलानाम्।
सतां शठा दुर्व्यसनाश्च जाल्मा दृष्टा न नित्यं पितृतुल्यपुत्राः ॥ ७० ॥

---

देव और मुनिगण देवर्षि की इस प्रार्थना को सुन कर हाथ जोड़ नतमस्तक होकर एक साथ उच्च स्वर में बोल उठे कि हे विश्वनाथ ! हे दीनबन्धो, संसार के सन्ताप को हरण करने वाले हर ! अब इस कार्य में विलम्ब न करें ॥६६॥ नारद के इस प्रस्ताव को सुनकर महेश्वर ने उन्हें पुनः प्रणाम किया और हाथ जोड़कर कहने लगे कि हे मुनीश्वर ! आप ज्ञान और वय, दोनों में मुझसे ज्येष्ठ हैं फिर भी मुझे गुरु कह रहे हैं। यह आप सुरर्षि का महान् विनय है ॥६७॥ आप ने मेरे रुष्ट होने की शंका की परन्तु हे देवर्षे ! आप सदृश जिन उदार व्यक्तियों का त्याग ही सर्वश्रेष्ठ धन है, जो अपने गृह और सारे सुखों का परित्याग कर दिन रात परोपकार के लिये घूमा करते हैं और नाना प्रकार के कष्टों को सहन करते हैं ॥६८॥ मैं उन पर कभी रुष्ट नहीं होता अपि तु अपने सत्त्व तथा सुखशान्ति की अभि वृद्धि के लिये श्रद्धापूर्वक उनका स्मरण करता हूँ और आप के हितकारी एवं सर्वथा सत्य आभाषण में तो खेद और रोष का कहीं अवकाश ही नहीं है ॥६९॥ हे मुनियो और नरेशो ! आप लोगों को विश्वास है कि महान् पुरुषों की सन्तान सदा महान् होती है परन्तु बात ऐसी नहीं है। सब पुत्र पिता के समान नहीं होते। आप देखते होंगे कि अनेक खलों के पुत्र साधु हैं और अनेक सज्जनों की सन्तानें शठ, दुर्व्यसनी तथा धूर्त हैं ॥७०॥

दरिद्रदासेयनिराकृतानामासन् सुताः साहसिका धनाढ्याः ।
सम्राण्महाराजपदाः प्रसिद्धास्तेषां पुनर्याचकभीरुरुग्णाः ॥ ७१ ॥

आसन् सुता मूढनिरक्षराणां वैज्ञानिका ज्ञानसमुद्रमत्स्याः ।
विचक्षणा देशविदेशमान्यास्तेषां पुनर्मन्दतमा निरस्ताः ॥ ७२ ॥

सर्वे स्थ यूयं जनने समर्थाः पुत्रान् बुधान् योग्यतमांश्च शूरान् ।
विज्ञाय संयोगविधिं भिषग्भ्यस्तथा च पत्नीमनुशिष्य सम्यक् ॥ ७३ ॥

वंशानुपूर्व्यांश्च सुतासुतादेर्जनेः समस्तान्नियमानधीत्य ।
नार्यो नरा बोधयुताः सुशीला मनोऽनुकूलांस्तनयाँल्लभन्ते ॥ ७४ ॥

स्यातां सदाचारविचारचेष्टा युतावुभौ चेदभयौ प्रसन्नौ ।
आधानकाले यदि सावधानौ ताभ्यामवश्यं भविता सुपुत्रः ॥ ७५ ॥

---

दरिद्र, दास और घर से निकाले लोगों के पुत्र साहसी, धनाढ्य और सम्राट् तथा महाराज पदवी से विभूषित थे और पुनः उन्हीं के पुत्र भिक्षुक, कायर और रोगी हो गये ॥७१॥ मूढ़ एवं निरक्षर व्यक्तियों के पुत्र महान् वैज्ञानिक, देश विदेश में मान्य और अतिशय विचक्षण हो गये। ज्ञान के सागर में उनकी मछली की भाँति गति थी किन्तु उनके पुत्र महा-मूढ़ हुये और वे निरादर पूर्वक हटाये गये ॥७२॥ आप को विश्वास है कि उमा और मुझसे उत्पन्न पुत्र मेरे सदृश होगा किन्तु महान् वैद्यों द्वारा संयोग विधि जानकर तथा पत्नी को भली भाँति शिक्षित कर आप सब लोग विद्वान्, योग्य और शूर पुत्र उत्पन्न कर सकते हैं ॥७३॥ वंशानुक्रम विज्ञान और पुत्र पुत्री की उत्पत्ति के सारे नियमों का विधिवत् अध्ययन कर सुशील और सुबोध सब नर नारी मनोनुकूल अपत्य पा सकते हैं ॥७४॥ यदि पतिपत्नी गर्भाधानकाल में शुभ आचार, विचार, चेष्टा आदि से युत, निर्भय, प्रसन्न और सावधान हो तो सुपुत्र की प्राप्ति निश्चित है ॥७५॥

आहाराचारचेष्टाभिर्यादृशीभिः समन्वितौ ।
स्त्रीपुंसौ समुपेयातां तयोः पुत्रोऽपि तादृशः ॥
निषेकसमये यादृङ्नरचित्तविकल्पना ।
तादृक्स्वभावसंभूतिर्जन्तुर्विशति कुक्षिगः ॥ (गरुडपुराण)

ये गुर्विणीभिः सततं पदार्थाः स्पृष्टश्रुताघ्रातनिपीतदृष्टाः।
ये संस्मृता ये गिलिताः समेषां तेषां प्रभावा अपि यन्त्यपत्ये ॥ ७६ ॥

बीजात्मकर्माशयकालदोषैर्मातुस्तथाहारविहारदोषैः ।
कुर्वन्ति दोषा विविधानि दुष्टाः संस्थानवर्णेन्द्रियवैकृतानि ॥ ७७ ॥

पश्चाज्जनेर्यत्र वसत्यपत्यं यावत् करोत्यभ्युदयाय यत्नम्।
आप्नोति यावन्ति च साधनानि प्रायोऽनुरूपो भवतीह तेषाम् ॥ ७८ ॥

तपस्विनां सन्निकटे युवत्या गमागमो नास्ति मुनीश युक्तः।
मायास्वरूपा भवति ध्रुवं सा संसर्गतो ज्ञानतपोविहन्त्री ॥ ७९ ॥

नायात्वतः साऽत्र ममाश्रमेऽहं द्रक्ष्यामि लक्ष्माणि तनोर्न तस्याः।
हित्वा सतां मार्गमहं युवत्याः स्थास्यामि संगे न जितेन्द्रियोऽपि ॥ ८० ॥

---

गर्भिणी नारी जिन पदार्थों को सदा छूती है, सुनती है, सूंघती है, पीती है, देखती है, स्मरण करती है, खाती है उन सबों का गर्भस्थ शिशु पर प्रभाव पड़ता है ॥७६॥ बीज, आत्मा, कर्म, आशय एवं माता के आहार विहार आदि के दोष प्रवृद्ध होकर संस्थान, वर्ण और इन्द्रियों में अनेक विकृतियाँ उत्पन्न कर देते हैं (चरकसंहिता) ॥७७॥ उत्पन्न होने के बाद सन्तान जैसी स्थिति में वास करती है, अपने अभ्युदय के लिये जितनी चेष्टा करती है और उसको जितने साधन मिलते हैं, प्रायः उन्हीं के अनुपात में ह्रास विकास होता है ॥७८॥

अधिष्ठानं तथा कर्ता करणञ्च पृथग्विधम्।
विविधाश्च पृथक् चेष्टा दैवञ्चैवात्र पञ्चमम् ॥
शरीरवाङ्मनोभिर्यत् कर्म प्रारभते नरः।
न्याय्यं वा विपरीतं वा पञ्चैते तस्य हेतवः ॥
तत्रैवं सति कर्तारमात्मानं केवलन्तु यः।
पश्यत्यकृतबुद्धित्वान्न स पश्यति दुर्मतिः ॥ (गीता)

आपने उमा के यहाँ आने की जो बात कही, मैं उसके विरुद्ध हूँ। हे मुनिराज ! योगी का युवतियों के पास विशेष आना जाना अनुचित है क्योंकि वे माया स्वरूप होती हैं और संसर्ग से ज्ञान तथा तप का विनाश कर देती हैं ॥७९॥ इसलिये उमा मेरे आश्रम में न आवे। मैं उसके शारीरिक लक्षणों को नहीं देखूँगा। जितेन्द्रिय होते हुये भी मैं सज्जनों द्वारा आदिष्ट पवित्र मार्ग को छोड़कर युवती के संग में नहीं रहूँगा ॥८०॥

स्त्रीणां च नृणां वपुषः प्रभूतं शुभाशुभं लक्ष्मफलं यदुक्तम् ।
क्षीराब्धिना वा हरिणा स्वशास्त्रे वक्तव्यमस्मिन् विषयेऽस्ति किंचित् ॥८१

आवेष्टितं वासुकिसर्परज्वा मन्थानमद्रिं कनकस्य कृत्वा ।
दुग्धार्णवं दैत्यसुरा ममन्थुश्चोत्पन्नमस्मादमृतं विषञ्च ॥ ८२ ॥

---

यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः ।
स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ॥२।२१॥

लोकसंग्रहमेवापि संपश्यन् कर्तुमर्हसि ॥२।२०॥

न बुद्धिभेदं जनयेदज्ञानां कर्मसंगिनाम् ।
जोषयेत् सर्वकर्माणि विद्वान् युक्तः समाचरन् ॥३।२६॥ (गीता)

इयं कुमारी सुश्रोणी तन्वी चन्द्रानना शुभा ।
नानेतव्या मत्समीपे वारयामि पुनः पुनः ॥

मायारूपा स्मृता नारी विद्वद्भिर्वेदपारगैः ।
युवती तु विशेषेण विघ्नकर्त्री तपस्विनाम् ॥

भवत्यचल तत्संगाद् विषयोत्पत्तिराशु वै ।
विनश्यति च वैराग्यं ततो भ्रश्यति सत्तपः ॥

अतस्तपस्विना शैल न कार्या स्त्रीषु संगतिः ।
महाविषयमूलं सा ज्ञानवैराग्यनाशिनी ॥ (शिवपुराण)

क्षीरसागर ने अथवा विष्णु भगवान् ने अपने सामुद्रिक शास्त्र में स्त्रियों और पुरुषों के शारीरिक लक्षणों के जो अति विस्तृत फल लिखे हैं उनके संबन्ध में मुझे कई बातें कहनी हैं ॥८१॥ इस शास्त्र के ग्रन्थकारों का कथन है कि पृथ्वी पर दूध का एक महासागर है और वह इस लवण-सागर से बड़ा है । देवों और दैत्यों ने मिलकर सोने के मन्दर नामक पर्वत को मथनी बना कर उसे उसी प्रकार मथा था जैसे मथनी से दही मथा जाता है । वह मन्दर पर्वत एक पक्षी पर लाद कर लाया गया था और कछुये की पीठ पर रखा गया था । मथनी में रस्सी लपेटी जाती है किन्तु वह सोने का पर्वत वासुकि नामक सांप से लपेटा गया था । मन्थन के बाद दूधसागर से सर्वप्रथम विष और बाद में अमृत निकला ॥८२॥ कल्पवृक्ष

जातस्तरुश्चाप्सरसां समूहो धन्वन्तरिर्वैद्यवरो गजोऽश्वः।
श्रीवारुणीगोसहितः सुधांशुः परञ्च कस्यापि तनुर्न भग्ना ॥ ८३ ॥

अब्धि तनोर्लक्ष्मफलं वधूनां नृणाञ्च तत्रोपदिदेश विष्णुः।
अन्येऽपि मद्येक्षुरसाज्यदध्नां सन्त्यर्णवाश्चेति वदन्ति विप्राः ॥ ८४ ॥

परञ्च नो जन्म यथा गजादेः पयोनिधेर्मन्थनोऽस्ति शक्यम्।
भूमौ यथा सन्ति न ते समुद्रा मृषा तथैवास्ति समुद्रशास्त्रम् ॥ ८५ ॥

नैवास्ति यत्रावसरोऽनुभूतेरुवाच तत्रापि कुकल्पनाभिः।
उपस्थयोर्यन्मशकादिकानां फलानि गुह्यानि तिलादिकानाम् ॥ ८६ ॥

---

नामक एक ऐसा वृक्ष निकला जिसके नीचे बैठने से सारी कामनायें पूर्ण हो जाती हैं। वह देवों को दे दिया गया परन्तु देवगण कामनायें पूर्ण न होने से पहले की अपेक्षा अधिक त्रस्त हैं। रंभा आदि लाखों अप्सराओं का समूह निकला, अमृत का कलश लिये धन्वन्तरि जी वैद्यराज निकले, लक्ष्मी और सारी कामनाओं को पूर्ण करने वाली कामधेनु निकलीं, साक्षात् मदिरा स्वरूप वारुणी देवी निकलीं, पृथ्वी से थोड़ा सा ही छोटा चन्द्रमा निकला, ऐरावत हाथी निकला, उच्चैः श्रवा घोड़ा निकला और शंख आदि निकले परन्तु मथते समय किसी के शरीर को कहीं भी चोट नहीं लगी ॥८३॥ वहीं पर विष्णु भगवान ने क्षीरसागर को यह शास्त्र पढ़ाया और स्त्रियों तथा पुरुषों के अंग प्रत्यंग के शुभाशुभ फल बताये। इस पृथ्वी पर दूध के सागर से बहुत बड़े-बड़े दही, घी, मदिरा और गन्ने के रस आदि के महासागर विद्यमान हैं, ऐसा ब्राह्मणों का कथन है ॥८४॥ परन्तु जिस प्रकार समुद्र से अप्सराओं, वैद्य, हाथी, घोड़ा, गाय, वृक्ष, लक्ष्मी, वारुणीदेवी, चन्द्रमा आदि की मन्थन द्वारा उत्पत्ति असंभव है, जिस प्रकार पृथ्वी पर सोने के पर्वत की और दूध, दही, घी आदि के सागरों की उपस्थिति मिथ्या है, जिस प्रकार विष्णु भगवान् का समुद्र से बात करना मिथ्या है ठीक उसी प्रकार कल्पनाओं पर आश्रित सामुद्रिक शास्त्र सर्वथा मिथ्या है ॥८५॥

जो शास्त्र स्त्रियों और पुरुषों के उपस्थ ( भगलिंग ) आदि गुह्य अंगों के तथा मूत्रधारा, आवर्त, मशक, तिल आदि के उन लक्षणों के गुह्यफलों का विस्तृत वर्णन करता है जहाँ कुकल्पनाओं के अतिरिक्त अनुभूति का अवकाश नहीं है ॥८६॥ जिसमें शरीर के भिन्न भिन्न अंगो के परस्पर विरुद्ध

उक्तानि यस्मिंस्तनुलक्षणानां मिथोविरुद्धानि फलान्यविज्ञैः ।
यत्राकृतिस्तत्र गुणा वसन्ति ब्रवीति यत्तन्न कदापि शास्त्रम् ॥ ८७ ॥

सुकेशनासाक्षिरदौष्ठकण्ठचः सुलक्षणश्रोणिकुचोरुरम्याः ।
दृष्टा युवत्यः पतिपुत्रहीनाः कुलक्षणाः सर्वसुखैरुपेताः ॥ ८८ ॥

---

ऐसे अनेक फल लिखे हैं जिनमें समन्वय अशक्य है, जहां अंगों के ही परस्पर विरुद्ध फल नहीं हैं अपि तु एक ही लक्षण के फलों में आचार्यों में घोर मतभेद है, पचास वर्ष अभ्यास करने के बाद भी जिसके द्वारा निश्चित फल कहना अशक्य है और जिसके सारे कथन का सारांश यह है कि जहाँ सुन्दर आकृति है वहाँ सारे गुण हैं उसको शास्त्र कहना घोर अपराध है ॥८७॥

भारतीय हस्तरेखा शास्त्र की मातृपितृरेखायें पच्छिम में जीवन और मस्तिष्क रेखायें कही जाती हैं। विवाह ( पत्नी ), सन्तान और भाई के स्थानों में घोर मतभेद है और पच्छिम के हस्तरेखाविशेषज्ञों में भी फलादेश में मतैक्य नहीं है। मंगोलियन, निग्रो, और एस्किमो के वर्ण, नासिका ओठ आदि के शुभाशुभत्व में आकाश पाताल का अन्तर है अतः इस शास्त्र को संमान देना अज्ञान है। अपने सामुद्रिक शास्त्र के कुछ श्लोक पढ़ें—

भगाग्रे दक्षिणावर्तो राजपत्न्याः प्रदृश्यते ।
आवर्तस्तु भवेद्यस्याः भगस्योपरिमस्तके ॥
सा चैव वर्धते पुत्रैर्धनधान्यसमन्विता ।
गुह्यस्य दक्षिणे भागे तिलको यदि योषितः ॥
तदा क्षितिपतेः पत्नी सूते च क्षितिपं सुतम् ।
नासाग्रे मशकः शोणो महिष्या एव जायते ॥
भगस्य वामभागे चेदावर्तो हन्ति सा पतिम् ।
स्थूलकेशी पतिघ्नी स्याद्दीर्घकेशी तथैव च ॥
एका न स्पृशते भूमिं स्वच्छन्दा पतिघातिनी ।

संक्षेपतस्तेऽभिहितं मयैतद् यत्राकृतिस्तत्र गुणा वसन्ति ( सामुद्रिक शास्त्र )

सामुद्रिक शास्त्र में नारियों के प्रायः अशुभ फलों का ही वर्णन है। प्रश्न यह है कि यदि तीन लक्षण शुभ और तीन अशुभ हैं तो निर्णय कैसे होगा ?

कुलक्षणस्फिग्भुजकण्ठनेत्राः कुतुण्डपादांगुलिकर्णकेशाः ।
सन्ति प्रभूताः पुरुषा धनाढ्याः सुपुत्रगेहोच्चपदैरुपेताः ॥ ८९ ॥

सुलक्षणास्यश्रुतिनासिकाद्यैः समन्विताः सुन्दरगौरदेहाः ।
अटन्त्यनेके क्षुधिता अधीराः संमानविद्यासुतगेहहीनाः ॥ ९० ॥

ततोऽब्धिशास्त्रे न मम प्रतीतिर्न लक्षणानाञ्च शुभाशुभत्वे ।
नारी सती चेत् सुगुणा वृथास्या रूपस्य चिन्ता क्षणभंगुरस्य ॥ ९१ ॥

पश्यन्ति ये केवलबाह्यशोभां देहस्य नारीपुरुषेश्वराणाम् ।
कदापि नान्तःसुषमां न चेशं ज्ञास्यन्ति तेऽज्ञाः सुषमारहस्यम् ॥ ९२ ॥

उमागुणानां विषये भवद्भिः परोपकारव्रतिलोकमान्यैः ।
विमृश्य सम्यक् कथितं यदाप्तैर्न तत्र सन्देहलवावकाशः ॥ ९३ ॥

---

सत्य यह है कि सुन्दर केश, नासिका, नेत्र, दांत, ओठ, कण्ठ, और सुलक्षण नितम्ब, कुच, जघन आदि से सुशोभित अनेक ऐसी युवतियां देखी जा रही हैं जो पति, पुत्र और धन, तोनों से विहीन हैं तथा कुलक्षणों वाली कुरूपायें तीनों से सम्पन्न हैं ॥८८॥ संसार में कुलक्षण भुज, कण्ठ, नेत्र, मुख, पाद, अंगुली, कान, केश आदि से युत अनेक नाटे, काले कुरूप पुरुष धन, पुत्र, सुन्दर गेह और उच्चपद से विभूषित हैं, विद्वान् हैं, कुलपति हैं, नेता हैं, लोकमान्य हैं ॥८९॥ और सुलक्षण कान, नाक, नेत्र, केश, ललाट, वक्ष आदि से समन्वित सुन्दर गौर देह वाले अनेक पुरुष विद्या से, गृह से, सम्मान आदि से विहीन होकर भिक्षुकों की भाँति इधर उधर भटक रहे हैं ॥९०॥ इसलिये मुझे समुद्र-शास्त्र में और शारीरिक लक्षणों के शुभाशुभत्व में किंचित् भी प्रतीति नहीं है। नारी यदि सत् से और सुगुणों से युत है तो उसके क्षणभंगुर रूप की जिज्ञासा व्यर्थ है ॥ ९१ ॥ हे नारद जी! मेरा दृढ़ विश्वास है कि जो अनाड़ी मनुष्य पुरुष के, स्त्री के, परमेश्वर के या किसी महान् व्यक्ति के शरीर की केवल बाह्यशोभा को महत्त्व देते हैं, वे अन्तः सौन्दर्य को, पर-मेश्वर को, महापुरुषों का और शोभा के रहस्य को कभी भी जान नहीं पावेंगे ॥९२॥ परोपकार को ही महाव्रत मानने वाले आप लोकमान्य आप्त पुरुषों ने सम्यक् विमर्श के बाद उमा के गुणों के विषय में जो कहा है उसमें संशय के लिये अणुमात्र भी अवकाश नहीं है परन्तु विवाह में कुछ अन्य विषयों का निरीक्षण भी आवश्यक है ॥ ९३ ॥ हे मुनिराज!

परन्तु सा राजसुता मुनीश सुवर्णपात्रेष्वदती पिबन्ती ।
रसाननेकान्नवनीतमाज्यं पयस्यपूपान् मसृणान् रसालाः ॥ ९४ ॥

महाधनक्षौमसुरत्नहारैरलंकृता स्वर्णगवाक्षसौधे ।
प्रभूतदासीपरिसेवमाना सुकोमलेऽथो शयने शयाना ॥ ९५ ॥

कदापि नैवाप्स्यति चित्तशान्तिं संभूय जाया मनुजस्य तस्य ।
योऽश्नाति धान्यानि तृणानि भिक्षुर्वन्यानि जम्बूबदरीफलानि ॥ ९६ ॥

धत्तेऽल्पमूल्यं वसनञ्च कन्थां मृदोऽस्ति काष्ठस्य च यस्य पात्रम् ।
गुहागृहे पर्णगृहे दरिद्रः कुशासने यो धरणौ च शेते ॥ ९७ ॥

त्यक्त्वा सुगेहं स्वशनं सुवस्त्रं वर्षं द्विवर्षं नियमे रतायाः ।
नङ्क्ष्यन्ति तस्या बहुवत्सराणां नाभ्यस्तभावा द्रुतमिन्द्रियाणाम् ॥ ९८ ॥

लोभाद् गृहीत्वा धनिकस्य पुत्रीं रुदन्ति पश्चात् सततं दरिद्राः ।
समानयोरेव ततो नयज्ञाः सख्यं विरोधं प्रवदन्ति शस्तम् ॥ ९९ ॥

---

आप यह भूल जाते हैं कि उमा राजा की पुत्री है। वह सुवर्ण पात्रों में नाना प्रकार के मधुर रसों, रसायनों, नवनीत, घृत, खोवा, मलाई, मालपूआ, कचौड़ी, स्निग्ध पदार्थों और नानाप्रकार की चटनियों तथा पेयों को पीती खाती है ॥९४॥ बहुमूल्य वस्त्रों और रत्नजटित हारों को पहनती है। अनेक दासियों से सेवित होकर कोमल शय्या पर उस भव्य भवन में सोती है जिसकी खिड़कियों में सोने की जालियां लगी हैं ॥९५॥ अतः वह उस भिखारी की पत्नी होकर कभी शान्ति नहीं पा सकती, जो तिन्नी सावां कोदो आदि तृणधान्यों और वन के जामुन, बेर, आंवला आदि फलों को खाकर दिन काटता है ॥९६॥ जो कम से कम मूल्यवाले वस्त्रों और गुदड़ी को पहनता बिछाता है, गुफा में या पर्णगृह में धरती पर कुश के आसन पर सोता है और मिट्टी या काष्ठ के पात्रों का व्यवहार करता है ॥९७॥ आप कह सकते हैं कि उमा भी तपस्विनी है परन्तु सुन्दर भोजन, सुन्दर वस्त्र और सुन्दर गृह को छोड़ कर वर्ष, दो वर्ष नियमों में रत रहने वाली उमा की इन्द्रियों के वे अनेक वर्षों के अभ्यस्त भाव झट समाप्त नहीं हो सकते ॥९८॥ मैं देखता हूँ कि लोभवश धनिक की पुत्री से विवाह करनेवाले अनेक दरिद्र बाद में लगातार रो रहे हैं। इसीलिये नीतिशास्त्र के आचार्यों ने कहा है कि वैर और मित्रत्व समान के साथ ही उपयुक्त होता है ॥९९॥

अतो मुनेऽयं विषमो विवाहो न मे न गौर्या भविता सुखाय।
किंचिद्धताशोऽपि स कर्मशीलो मुनीश्वरः प्रत्यवदत्ततस्तम् ॥ १०० ॥

देवेश नात्मानमयं नरेशः पतिं पृथिव्या मनुते कदापि।
ब्रूतेऽस्मिं धात्रा कृपया नियुक्तः सेवार्थमस्मिन्नचले प्रजानाम् ॥ १०१ ॥

कुर्वन्ति नास्य स्वजनाश्च तस्मात् कार्ये निजे राष्ट्रधनोपयोगम्।
भेदोऽस्ति नो तेषु ततः प्रजाभ्यो गृहेऽम्बरे भोजनभाजनादौ ॥ १०२ ॥

तथैव शीलं व्यसनञ्च गौर्यास्त्वयाऽस्ति तुल्यं भगवन् स्वभावात्।
धनाद् गुणान् सा मनुते प्रकृष्टान् त्वय्यस्ति तस्मात् प्रसिता नितान्तम् १०३

त्वां वेत्ति पूज्यं धनिनां नृपाणां गृहं धनं द्रक्ष्यति ते न तस्मात्।
शुश्रूषणे सा निरता समेषां कदापि नैषिष्यति दासदासीः ॥ १०४ ॥

---

अतः हे मुनीश ! इस विषम विवाह से न गौरी को शान्ति मिलेगी न मुझे। इस बात को सुन कर देवर्षि थोड़े हताश हुये, दुखी हुये किन्तु वे महान् कर्मशील व्यक्ति थे। आरंभ किये कार्य को बीच में अधूरा छोड़ने वाले नहीं थे अतः हाथ जोड़कर भगवान् से कहने लगे कि ॥१००॥

हे देवेश ! धर्मावतार श्रीहिमाचल नरेश अपने को कभी भी इस राज्य का स्वामी नहीं मानते। वे कहते हैं कि परमेश्वर ने कृपया मुझे इस पर्वत पर प्रजा की सेवा के लिये नियुक्त किया है ॥१०१॥ इसलिये उनका कोई स्वजन अपने काम में राष्ट्रधन का कभी उपयोग नहीं करता। अतः उनके, उनके स्वजनों के और प्रजा के गृह, वस्त्र, भोजन और पात्र आदि में अन्तर नहीं है ॥१०२॥ और हे भगवन् ! गौरी के भी शील और व्यसन स्वभावतः आप के समान हैं। वह गुण को धन से श्रेष्ठ मानती है इसलिये आप में अतिशय अनुरक्त हो गई है ॥१०३॥ वह दिव्य भवनों को महत्त्व नहीं देती अतः आपका गृह और कोष नहीं देखेगी। उसको पता है कि आप देश के सारे धनियों और नृपों के पूज्य हैं। वह छोटे-बड़े, सबकी सेवा में निरत रहती है अतः दास दासियाँ नहीं चाहेगी ॥१०४॥ वह प्रेम से कनिष्ठों की सेवा इसलिये करती

प्रेम्णा कनिष्ठान् स्थविरांश्च भक्त्या गेहस्थदासानपि सेवमाना ।
ब्रवीति शर्माशिषमाप्नुवन्ति सेवारता नो तरुणास्तु सेव्याः ॥१०५॥

ऊचे शिवो वाक्षु मुनेऽस्मि ते नो कदाप्यहं सांशयिकस्तथापि ।
सम्यक् परीक्ष्यैव वरस्य वध्वाः शीलं कुलं भात्युचितो विवाहः ॥ १०६ ॥

महाजनो येन गतः स एव पन्था हितोऽस्तीति नयो ब्रवीति ।
महाशयाः पञ्चमतेन तस्मात् कुर्वन्ति कर्माणि महान्ति नित्यम् ॥ १०७ ॥

तस्मादुमां मां च परीक्ष्य सम्यग् देवा मदीया गुरवश्च राज्ञः ।
भवन्ति चेदेकमताश्च तुष्टास्तेषां ध्रुवं शिष्टिमहं मनिष्ये ॥ १०८ ॥

सुशिक्षया सान्त्वनया च शंभोर्भूपा मुनीशा मुदिता तदा तम् ।
नत्वा मुहुर्लोलहृदः स्वगेहान् गता उमोद्वाहतिथिं प्रतीक्षन् ॥ १०९ ॥

---

है कि ये मेरे छोटे भाई बहन हैं। गृह में स्थित वृद्ध दास दासियों की सेवा करती है और कहती है कि ये मेरे माता पिता हैं। गौरी का कथन है कि सेवा करने वाले सुख, पुण्य और आशीर्वाद पाते हैं परन्तु दूसरों से सेवा लेने वाले तरुण इनसे वंचित रह जाते हैं ॥१०५॥ शिव ने कहा कि मुनिराज ! मुझे आपकी बातों में कभी संशय नहीं होता फिर भी वरकन्या के शील कुल आदि का विधिवत् परीक्षण करने के बाद ही विवाह उचित होता है ॥१०६॥ हमारा नीतिशास्त्र भी कहता है कि अनेक शिष्टों द्वारा अनुमोदित मार्ग ही हितावह होता है। इसीलिये महान् पुरुष महान् कर्मों को सदा पंचों के मत से करते हैं ॥१०७॥ अतः मैं चाहता हूँ कि मेरे देवगण और महाराज के गुरुजन पार्वती का और मेरा विधिवत् परीक्षण करें। यदि उन सबों का मतैक्य हो जाता है, सब सन्तुष्ट होते हैं तो मैं निश्चित रूप से उनकी आज्ञा को शिरोधार्य करूँगा ॥१०८॥ भगवान् शंकर की इस सुशिक्षा और सान्त्वना को सुनकर भूप और मुनिगण बहुत प्रसन्न हुए, उन्होंने शिव को बार-बार प्रणाम किया किन्तु उनके चित्त चंचल और उत्सुक थे। तत्पश्चात् उमोद्वाह की तिथि की प्रतीक्षा करते हुए उन्होंने अपने गृहों को प्रस्थान किया ॥१०९॥

इति हिन्दीव्याख्यायुत उमोद्वाहमहाकाव्ये दशमः सर्गः ।

## एकादशः सर्गः

ऋषींस्ततः सप्त मरीचिमुख्यानाहूतवान् धर्मधनान् शिवो द्राक् ।
समागतास्तेन नमस्कृतास्ते सुसत्कृता हर्षयुता अवोचन् ॥ १ ॥

जानीमहे हे भगवन् स्मृतेस्ते भवन्ति मर्त्याः सुधियश्च धन्याः ।
जाता वयं स्मोऽद्य नितान्तधन्याः स्मृतास्त्वया कां कवाम सेवाम् ॥ २ ॥

तानानतः शंकर आह ताता वृद्धाः स्थ यूयं गुरवो जगत्याः ।
जानामि राष्ट्रस्य सुशान्तिरेव स्वार्थोऽस्ति वस्त्यागतपोधनानाम् ॥ ३ ॥

उद्वेजितास्तारकतो नरेशा वाञ्छन्ति देवा मुनयः सुतो मे ।
सेनापतिर्देवबलस्य भूत्वा वध्याद् द्रुतन्तं बलिनं नृशंसम् ॥ ४ ॥

सनारदास्ते निखिला मदीयं सन्त्युत्सुका द्रष्टुमरं विवाहम् ।
गौर्या हिमाद्रेरधिपस्य पुत्र्या युष्मान् हितेच्छून् स्मृतवांस्ततोऽहम् ॥ ५ ॥

---

इसके बाद शिव ने मरीचि, वसिष्ठ, अंगिरा, अत्रि, पुलस्त्य, पुलह और क्रतु नामक उन सप्तर्षियों को तुरत बुलवाया जो धर्म को ही अपना सर्वश्रेष्ठ धन मानते थे। आने के बाद भगवान् ने उन्हें नमस्कार किया और विधिवत् उनका सत्कार किया। तब वे प्रसन्न होकर बोले कि ॥१॥ भगवन् ! हम लोग जानते हैं कि श्रद्धापूर्वक आप का स्मरण करने वाले मनुष्यों की बुद्धि पवित्र हो जाती है और वे धन्य हो जाते हैं किन्तु आपने हमारा स्मरण किया है अतः आज हम लोग नितान्त धन्य हो गये हैं। कृपया बताइये, कौन सी सेवा है ॥२॥ शंकर भगवान् ने कहा कि हे तात ! आप वृद्ध तपस्वी जगद्गुरु हैं और मैं जानता हूँ, तप और त्याग ही आपके धन हैं तथा राष्ट्र की पूर्ण शान्ति ही आपका स्वार्थ है ॥३॥ इस समय हमारे देश के नरेश, देव और मुनि चाहते हैं कि मेरा पुत्र देवों का सेनापति बनकर उस बली और निर्दय तारकासुर का शीघ्र वध करे जिसके अत्याचार से सारा देश उद्विग्न है ॥४॥ वे ही नहीं, देवर्षि नारद भी हिमाचलनरेश की कन्या गौरी के साथ शीघ्रातिशीघ्र मेरा विवाह देखने को उत्सुक हैं इसलिये मैंने अपना और सारे संसार का शुभचिन्तक समझ कर आप महापुरुषों का स्मरण किया है ॥५॥ मेरा निवेदन है कि

अभ्यर्थना मेऽस्ति परीक्ष्य गौरीं चेदस्ति योग्या कृपया भवन्तः ।
जानन्तु भूपस्य मतं स दित्सुश्चेदस्ति याचन्तु च तां मदर्थे ॥ ६ ॥

ततो मुनीशा मनसाऽतिहृष्टा द्रागौषधिप्रस्थपुरीमगच्छन् ।
तपोवने तां ददृशुश्च बालां साक्षात्तपःसिद्धिमिवातिशान्ताम् ॥ ७ ॥

विलोक्य दूरादपि दिव्यनेत्राश्चेष्टादिभिर्भावविदो नराणाम् ।
श्रद्धास्पदान्तां मनसाऽर्चयित्वा स्वेष्वासनेष्वेव सहोपविष्टाः ॥ ८ ॥

पश्चादुमा तानवलोक्य पादान् स्पृष्ट्वा समेषां प्रणता जगाद ।
दृष्टाः सभायां जनकस्य यूयं परञ्च नाख्या अधुना स्मरामि ॥ ९ ॥

तामंगिराः प्रत्यवद् वसिष्ठो मुनिः पुरस्तेऽस्त्यहमंगिराश्च ।
एतान् क्रमाद्देवि मरीचिमत्रिं विद्धि क्रतुन्त्वं पुलहं पुलस्त्यम् ॥ १० ॥

---

कृपया गौरी की परीक्षा लें और वह यदि सुयोग्य हो तो उसके पिता के मत को जानें। यदि वे देना चाहते हों तो मेरे लिये उमा की याचना करें ॥६॥ इस बात को सुन कर सप्तर्षि हृदय से अतिशय प्रसन्न हुए और औषधिप्रस्थ पुरी की ओर चल पड़े। उन्होंने ऊपर वाले तपोवन में बाला शैलकुमारी को देखा तो वह उन्हें अतिशय शान्त साक्षात् तपःसिद्धि सी दिखाई पड़ीं ॥७॥ मनुष्य की आकृति चेष्टा आदि से मनोभाव को जानने वाले उन दिव्यदृष्टि मुनियों ने दूर से ही जान लिया कि ये एक श्रद्धास्पद देवी हैं अतः उनकी मानसपूजा करने के बाद एक वृक्ष की छाया में वे अपने आसनों पर एक माथ बैठ गये ॥८॥

आकारैरिंगितैर्गत्या चेष्टया भाषणेन च ।
नेत्रवक्त्रविकारैश्च लक्ष्यतेऽन्तर्गतं मनः ॥

उमा ने बाद में जब उन्हें देखा तो नम्रता पूर्वक सबका चरण स्पर्श किया और कहने लगीं कि हे महात्माओ ! मैं ने पिताजी की सभा में आप लोगों को देखा है किन्तु नामों की स्मृति नहीं है ॥९॥ अंगिरा ऋषि ने बताया कि आप के सामने ये वसिष्ठ मुनि बैठे हैं, मेरा नाम अंगिरा है और ये पुलस्त्य, पुलह, अत्रि, क्रतु और मरीचि मुनि हैं ॥१०॥ जगत्प्रसिद्ध

महाशयानां जगदीलितानां निशम्य संज्ञा बहुलानुतापा।
सत्पीठपाद्यार्घ्यसुमैः फलाद्यैः सविस्मया तान् स्वयमेव साऽर्चीत् ॥ ११ ॥

ऊचेऽद्य जातः सफलः श्रमो मे स्पर्शाद्यतः पद्मरजसां हि येषाम्।
भवन्ति पूताः सरितो नगर्यस्तीर्थोपमास्ते स्थ पुरःस्थिता मे ॥ १२ ॥

परोपकाराय गृहीतदेहा भवादृशा भूमिसुराः कुटीरम्।
जानामि मुञ्चन्ति विना न हेतुं ब्रूताऽत्र कोऽस्त्यागमनस्य हेतुः ॥ १३ ॥

ऊचेऽत्रिराकर्ण्य यशो महत्ते त्वां द्रष्टुमेवात्र समागताः स्मः।
न चेद्रहस्यं वद कस्य हेतोर्बालेऽस्ति घोरे तपसि प्रवृत्ता ॥ १४ ॥

तान् साऽऽह ताता बहवो यतीशा अध्यात्मसक्ताः प्रविदन्ति हेयम्।
ज्ञानं शरीरान्नजलानलादेर्न रोचते भौतिकवाद एभ्यः ॥ १५ ॥

---

महर्षियों के इन नामों को सुन कर गौरी को बहुत पछतावा हुआ और विस्मय हुआ कि ये महान् पुरुष यहाँ कैसे आये। उन्होंने झट उनको समुचित उच्च आसन पर बैठाया, उनके पैर धोये और अपने हाथ से अर्घ्य, पुष्प, फल आदि से उनकी पूजा की ॥११॥ और अन्त में कहने लगीं कि आज मेरा श्रम सफल हो गया। क्योंकि जिनके पवित्र चरणों के रज के स्पर्श से पर्वत, नदियाँ और पुरियाँ तीर्थ बन जाती हैं वे आप पूज्य महर्षि मेरे सामने स्वयं आकर बैठे हैं ॥१२॥ उमा ने कहा कि हे मुनियो! मैंने आपके नाम सुने हैं। मैं जानती हूँ कि आप धरती के देवता हैं, परोपकार के लिये ही बार बार शरीर धारण करते हैं और आप सदृश महापुरुष किसी विशिष्ट हेतु बिना अपनी कुटिया नहीं छोड़ते अतः कृपया बतावें कि यहां किस उद्देश्य से आये हैं ॥१३॥ अत्रि ने कहा कि हे बाले! तुम्हारा महान् यश सुन कर हम तुम्हारे दर्शनार्थं ही आये हैं। यदि गोपनीय न हो तो बतावो कि इस वय में किस हेतु से इतने कठोर तप में लगी हो ॥१४॥ उमा ने कहा कि हे तात! बहुत से अध्यात्मवादी मुनियों को भौतिक वाद अच्छा नहीं लगता। शरीर क्या है, प्रकृति माता ने इसके भिन्न भिन्न अंगों में आश्चर्यमयी सुव्यवस्थायें क्यों की हैं, इसमें ग्रह और परमेश्वर कहां बैठे हैं, अयोध्या मथुरा काशी अवन्ती आदि पुरियां कहां हैं, मूलाधार से सहस्रार तक के चक्रों में क्या क्या रहस्य भरे हैं, रोग क्यों उत्पन्न होते हैं, उनका शमन कैसे होगा, अन्न क्या है, इसे कैसे अधिक मात्रा में उत्पन्न किया जा सकता है, जल क्या है, अतिवृष्टि और अनावृष्टि को कैसे रोका

परञ्च नो काव्यरसैः पिपासा न दर्शनैः शाम्यति नुर्बुभुक्षा ।
द्वैतो न दत्ते सुगृहं सुवस्त्रं नाद्वैतवादो हरते च रोगान् ॥ १६ ॥

अत्ति क्षुधार्ता भुजगी स्वमण्डं माता क्षुधार्ता त्यजति स्वपुत्रम् ।
श्वपाकगेहे कुशिको मुनीशः क्षुधार्त आदत्त पिशितं निकृष्टम् ॥ १७ ॥

मनःशरीरामयपीडितेभ्यो न रोचते शंकरविष्णुभक्तिः ।
पूजा न देव्या न च कोऽपि यागो योगस्य कस्यापि न चैकमंगम् ॥ १८ ॥

तृट्क्षुद्रुजार्ता जलजग्धिवैद्यान् स्मरन्ति भूयो न शिवं न विष्णुम् ।
अध्यात्मशास्त्रेण सहैव तस्माज् ज्ञेयानि भूतान्यपि सन्त्यवश्यम् ॥ १९ ॥

वसत्यथो शास्त्रमते महेशो नृणां समेषां हृदयेऽष्टमूर्तिः ।
भूवातखाग्न्यम्बुषु चन्द्रभान्वोरावश्यकं ज्ञानमतोऽस्त्यमीषाम् ॥ २० ॥

---

जा सकता है, समय पर समुचित मात्रा में जल कैसे पाया जा सकता है, मरुस्थल को उर्वर बना कर उसे अन्नों और वनों से कैसे परिपूर्ण किया जा सकता है, अग्नि क्या है, वायु क्या है, इन सब ज्ञानों को वे हेय समझते हैं ॥१५॥ किन्तु वास्तविकता यह है कि काव्य के नव रस प्यासे की प्यास नहीं बुझा सकते और सारे दर्शन भूखे की भूख को शान्त नहीं कर सकते। द्वैतवाद न तो हमें सुन्दर गृह और वस्त्र दे सकता है न अद्वैतवाद शारीरिक और मानसिक रोगों को हरता है, ॥१६॥ भूख से पीड़ित सांपिन अपने अण्डों को खा जाती है और मानवी माता अपने प्रिय पुत्रों को छोड़ देती है। भूख से पीड़ित महामुनि विश्वामित्र ने रात में श्वपच के घर में घुस कर चोरी से निष्कृष्ट मांस खाया ॥१७॥ मन और शरीर के रोगों से पीड़ित मनुष्यों को शंकर या विष्णु की भक्ति, देवी की पूजा या कोई भी यज्ञ रुचिकर प्रतीत नहीं होता। उनका मन किसी भी योग में या योग के किसी भी अंग में नहीं लगता ॥१८॥ प्यास, भूख और रोग से पीड़ित मनुष्य शिव और विष्णु का नहीं अपि तु जल, भोजन और वैद्य का स्मरण करते हैं अतः अध्यात्म के साथ भौतिकज्ञान भी आवश्यक है ॥१९॥ शास्त्रों के मत से भी परमेश्वर अष्टमूर्ति हैं। उनका पृथ्वी आदि पंच भूतों में, सूर्य चन्द्रमा में और शरीर में निवास है अतः इन सबों का बोध भी आवश्यक है ॥ २० ॥ हे तात ! मैं ने दुःसाहस किया है।

अहं जलस्योपरि भव्यगेहं निर्मातुमिच्छामि यतः समेषाम् ।
सद्बोधमिच्छामि विवादहीनं किञ्चित्तमेवाप्तुमिहागताऽस्मि ॥ २१ ॥
स दुर्लभोऽस्त्यार्यगुरोरभावे परञ्च दैवादिह नारदोऽगात् ।
मयाऽऽज्ञया तस्य समर्पितं स्वं ज्ञानाब्धये वर्ष्म मनः शिवाय ॥ २२ ॥
परोपकारव्रतिनो मुनीशा नमामि कन्याऽस्मि तथा कुरुध्वम् ।
दत्त्वाशिषः स्वा भगवान् महेशः कुर्याद्यथा मय्यधुनाऽनुकम्पाम् ॥ २३ ॥
निशम्य युक्तानि वचांस्युमाया हृष्टा अभूवन्मुनयः परञ्च ।
स्मृत्वा शिवाज्ञां मुखतः शिवायाः श्रोतुं महेशस्तुतिमत्रिराह ॥ २४ ॥
जानीष्व हे पार्वति नारदोऽयं स्वार्थं विहायान्यहिते रतोऽपि ।
क्वचिन् मृषा वक्ति मृदुस्वभावो जातोऽस्ति शंभोरधुनान्धभक्तः ॥ २५ ॥
बाले विजानामि शिवोऽस्ति विद्वान् वैज्ञानिको भूरिगुणो दयालुः ।
परोपकारी सुकृती सहिष्णुः पूज्यः सतां निर्व्यसनस्तपस्वी ॥ २६ ॥

---

मैं जल के ऊपर भव्य भवन बनाने जा रही हूँ। मुझे आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक, तीनों शास्त्रों के निर्विवाद बोध की अभिलाषा है। ये पूर्ण प्राप्त तो हो नहीं सकते, कुछ भी ज्ञात हो जायँ, इसी उद्देश्य से गृह छोड़कर यहाँ आई हूँ ॥२१॥ मैंने जान लिया है कि वह ज्ञान श्रेष्ठ गुरु के अभाव में दुर्लभ है किन्तु बड़े सौभाग्य की बात है कि आप ही की भांति देवर्षि नारद ने मुझे दर्शन दे दिया। उनकी आज्ञा से मैं ने ज्ञान के सागर भगवान् शंकर को अपना शरीर और मन समर्पित कर दिया है ॥२२॥ मुनीश्वरो! परोपकार ही आप का व्रत है, आपकी कन्या हूँ, पैर पकड़ रही हूँ, कृपया अपना शुभाशीर्वाद दे कर कुछ ऐसा कर दें कि अब मुझे महेश्वर की कृपा प्राप्त हो जाय ॥२३॥ उमा के मधुर वचनों को सुन कर मुनीश हृदय से अतिशय प्रसन्न हुये किन्तु जब शिव की आज्ञा का स्मरण हुआ तो परीक्षा लेने की बुद्धि से नहीं अपि तु शिवा के मुख से शिवस्तोत्र सुनने की अभिलाषा से अत्रि ने कहा ॥२४॥ कि हे पार्वति! जान लो, नारद मुनि निःस्वार्थ परोपकारी होते हुये भी अतिशय दयालु होने के कारण कभी कभी झूठ बोल देते हैं और इस समय तो शंकर के अन्धभक्त हो गये हैं ॥२५॥ बाले! हम लोग भली भाँति जानते हैं कि शंकर विद्वान्, वैज्ञानिक, गुणों के धाम, दयालु, परोपकारी, सुकृती, सहिष्णु, सन्तों के पूज्य और व्यसनों से सर्वथा विहीन एक महान् तपस्वी हैं ॥२६॥ परन्तु सूक्ष्म निरीक्षण से अनुमान होता है कि इसके पूर्व

सूक्ष्मेक्षणात् किन्तु विभाति पूर्वं विदग्ध आसीदयमाततायी।
जातोऽस्ति पश्चाज्जनतानिरस्तो योगी कदाचिद् बहुलानुतापात् ॥ २७ ॥

सर्वान्नभोजी विमना विहस्तो वृतोऽस्ति सम्प्रत्यपि तस्कराद्यैः।
तूष्णीक आस्ते बहुधाऽस्य देशं ज्ञातिं च जानाति नरो न कश्चित् ॥ २८ ॥

बिभेत्यलं नामत एव नार्याः को हेतुरस्त्यत्र वयं न विद्मः।
तौर्यत्रिके चाभिनये प्रवीणो बिभर्ति नित्यं डमरुं नटोऽयम् ॥ २९ ॥

न नारदस्तुभ्यमदात् सुबुद्धिं चिन्तान्विताः स्मोऽतितरामपर्णे।
कथं करः पल्लवकोमलस्ते सहिष्यते रुद्रकरावलम्बम् ॥ ३० ॥

कस्तूरिकाकुंकुमचन्दनाक्ता कौशेयदिव्याम्बरधारिणी त्वम्।
मृदा च धात्र्या परिकर्मकर्ता शिवोऽल्पवस्त्रोऽस्त्यथवा विवस्त्रः ॥ ३१ ॥

---

वे एक चतुर आततायी रहे होंगे। बाद में जनता से तिरस्कृत होने पर उन्हें पश्चात्ताप हुआ होगा और योगी बन गये होंगे ॥२७॥ क्योंकि वे आज भी सबके घर का खाते हैं, उदास तथा व्याकुल रहते हैं, चोरों हिंसकों छलियों आदि से घिरे रहते हैं, प्रायः मौन रहते हैं और कोई भी मनुष्य उनके देश और जाति को नहीं जानता ॥२८॥ हम लोग समझ नहीं पाते कि किस कारण से वे नारी नाम से ही डरते हैं। उसकी चर्चा से दूर भागते हैं और तौर्यत्रिक ( नृत्य, वादन, गायन ) तथा अभिनय में बड़े प्रवीण हैं। हाथ में डमरू लिये रहते हैं और इस कर्म से नट से प्रतीत होते हैं ॥२९॥ अपर्णा देवि ! नारद ने तुम्हें सुबुद्धि नहीं दी। हम लोग यह सोच कर अतिशय चिन्तित हैं कि नूतन पल्लव और फूल सा तुम्हारा सुन्दर और सुकुमार हाथ रुद्र के कठोर हाथ के स्पर्श को कैसे सहन करेगा ॥३०॥ तुम्हें कस्तूरी, कुंकुम ( केसर ), मलयागिरि चन्दन का उबटन और लेप किया जाता है पर शिव शरीर में मिट्टी पोतते हैं या बहुत हुआ तो आंवला लगाते हैं। तुम रेशम के दिव्य और बहुमूल्य वस्त्र पहनती हो किन्तु शिव कपास के अल्प मूल्य के कम से कम वस्त्र पहनते हैं और कभी कभी तो विवस्त्र भी देखे जाते हैं ॥३१॥ तुम विच्छन्दक, रूपक, सर्वतोभद्र

मनोज्ञविच्छन्दकरूपकस्था त्वं यासि कर्णीरथयाप्ययानैः।
पलाशिगेहो वृषवाहनोऽतः शिवो न योग्यस्तव राजपुत्र्याः ॥ ३२ ॥

श्रुत्वा तदत्रेर्वितथं प्रलापं गौरी सकोपाऽप्यवदत् सुवाचा।
श्रोतुं न शक्ताऽस्मि मुनेऽपवादं कदापि देवार्चितनारदस्य ॥ ३३ ॥

महात्मनामस्ति मते तदेव सत्यं वचो भूतहितं सदा यत्।
अतो रतो भूतहिते महात्मा न नारदो वक्ति कदाप्यसत्यम् ॥ ३४ ॥

बोधाय सत्यस्य सुदूरदर्शी मां श्रावयामास कथामिमां सः।
व्याधाद् विभीता हरिणी गतैका साधोः कुटीरे स च तेन पृष्टः ॥ ३५ ॥

तमाह सत्यस्य रहस्य वेत्ता ब्रवीति या पश्यति सा न वाणी।
ब्रूते न तत् पश्यति लोचनं यत् स्वार्थिन् कथं पृच्छसि तर्हि भूयः ॥ ३६ ॥

---

स्वस्तिक आदि नामों वाले राजगृहों में रहती हो और शिव वृक्ष के नीचे, गुहा में या पर्णकुटी में रहते हैं। तुम भव्य कर्णीरथ से या पालकी से चलती हो पर शिव के पास केवल एक बैल है, अतः तुम्हारी जैसी राजपुत्री के लिये शिव योग्य वर नहीं हैं ॥३२॥

सप्तर्षियों ने अत्रि मुनि के द्वारा ये बातें कहीं। इस मिथ्या प्रलाप को सुन कर गौरी यद्यपि बहुत कुपित हुईं फिर भी संयत भाषा में बोलीं कि मुने! देवों से अर्चित नारद मुनि की निन्दा सुनने में मेरे कान असमर्थ हैं ॥३३॥ महात्माओं ने उसी कथन को सत्य बताया है जो सर्वदा हितकारी हो अतः सबके हित में रत नारदजी का सारा कथन सत्य है ॥३४॥

यद् भूतहितमत्यन्तं तत् सत्यमिति मे मतिः ( महाभारत )।
सत्यं च यद् भूतहितं सदैव ( श्री शंकराचार्य )।

उन अति दूरदर्शी महात्मा ने सत्य के बोध के लिये मुझे यह कथा सुनाई है कि व्याध से भयभीत एक हरिणी एक महात्मा की कुटिया में चली गई। थोड़ी देर में व्याध आया और महात्मा से पूछने लगा तो सत्य का रहस्य जानने वाले उन मुनिराज ने कहा कि जो वाणी बोलती है वह देखती नहीं और जो आँख देखती है वह बोल नहीं पाती। देखने और बोलने वाले भिन्न भिन्न हैं तो हे स्वार्थी! तू मुझसे बार बार क्यों पूछ रहा है।

पापः पुरासीदधुनेज्यपूज्यो जातोऽस्ति चेन्नास्ति शिवो विनिन्द्यः ।
निन्द्यो नरः सोऽस्ति यतिर्य आसीत् पूर्वं रतोऽभूत् कुपथेषु पश्चात् ।। ३७ ।।

भवन्ति दुष्कर्मभिरेव मर्त्याः प्रभूतहस्त्यश्वधराधनेशाः ।
गृह्णाति तेषां न यतोऽर्थमन्नं सर्वान्नभोजो न ततोऽस्ति शंभुः ।। ३८ ।।

योगीश्वरो मौनपरस्त्रिनेत्रः स्थितः समाधौ स रहस्यजातम् ।
खभूदिवां प्राणिविपत्तिहेतून् पश्यत्यनेकान् विषयांस्तथाऽन्यान् ।। ३९ ।।

शिवो विहस्तोऽस्त्यतिसूरतत्वाद् विलोक्य दुष्टान् क्लिशितान् विपद्भिः ।
तेभ्यः प्रदातुं सुमतिं च शान्तिं निरुद्धवाक् चिन्तयते ह्युपायान् ।। ४० ।।

---

या पश्यति न सा ब्रूते या ब्रूते सा न पश्यति ।
कथं व्याध स्वकार्यार्थिन् मां पृच्छसि पुनः पुनः ।।

अतः कभी कभी सत्यभाषण पाप और असत्य वचन धर्म हो जाता है। नारद जी इसके रहस्यवेत्ता हैं ।।३५,३६।।

आप का अनुमान है कि शिव पहले पापी थे और अब पापों से विरत होकर पूज्यों के पूज्य हो गये हैं। यदि यह बात सत्य है तो वे निन्द्य नहीं हैं। निन्दा तो उसको करनी चाहिये जो पहले जितेन्द्रिय रहा हो और बाद में कुमार्गी हो गया हो ।।३७।। आप शिव को सर्वान्नभोजी कहते हैं पर यह असत्य है। चूंकि मनुष्य दुष्कर्मों द्वारा ही प्रभूत दिव्य धामों, वाहनों और धन आदि के स्वामी होते हैं इसलिये वे उनका धन और अन्न नहीं लेते ।।३८।। आप कहते हैं कि शिव बहुत कम बोलते हैं। इसके कई कारण हैं। दिव्यदृष्टि ही शंकर का तृतीय नेत्र है। वे योगीश्वर हैं अतः मौन होकर और प्रायः समाधि में स्थित होकर दिव्य दृष्टि से आकाश में, पृथ्वी में, द्यौ में अर्थात् तीनों लोकों में स्थित प्राणियों के संकट के हेतुओं को, तीनों लोकों के सारे सूक्ष्म रहस्यों को और अन्य अनेक विषयों को देखते रहते हैं ।।३९।। आप कहते हैं कि शिव अनेक बार व्याकुल देखे जाते हैं। इसका कारण यह है कि वे अतिशय सूरत (दयालु) हैं। वे दुष्टों को तथा अन्य लोगों को नाना प्रकार की विपत्तियों से क्लिशित देखकर व्याकुल हो जाते हैं और उन्हें सुबुद्धि तथा शान्ति देने के लिये मौन होकर उपाय सोचा करते हैं ।।४०।। मनुष्य का ज्ञान ज्यों ज्यों बढ़ता है त्यों त्यों

यथा यथा ज्ञानमुपैति वृद्धि तथा तथाऽल्पं विदुरा ब्रुवन्ति।
वाचालतां लक्षणमज्ञताया विदन्ति तेऽस्तोऽस्ति शिवोऽल्पभाषी ॥ ४१ ॥
संगीतविद् वैद्यवरः स योगी करोति सर्वान् सुमतीन्निराधीन्।
अस्त्यावृतो नित्यमतो महात्मा दीनैः सरोगैः कुटिलैः सुधीभिः ॥ ४२ ॥
धर्मः शिवस्यास्ति पिता च माता दयाऽस्ति देशः सकला त्रिलोकी।
वर्णो मनुष्यः सहजाश्च सन्ति स्वाध्यायसन्तोषशमार्जवाद्याः ॥ ४३ ॥
प्रिया भगिन्यो धृतिशान्तिमेधाक्रियातितिक्षासमताक्षमाद्याः।
मित्राणि सत्यञ्च तपश्च सत्त्वं द्विषो मदाशौचपरिग्रहाद्याः ॥ ४४ ॥
विप्रेषु सन्ति प्रचुरा जघन्याः शूद्रेषु सन्तः सुधियोऽन्त्यजेषु।
भ्रमन्ति योनिष्वखिलासु जीवा आस्था ततो नास्ति शिवस्य वर्णे ॥४५॥
विभान्ति षण्ढा इव विज्ञवीरा अश्लील शृंगाररसप्रसंगे।
तेषां रसेशोऽस्ति सशान्तवीरः कामेश्वरो नो रमते ततोऽस्मिन् ॥ ४६ ॥

---

वह अल्पभाषी होता जाता है। अधिक वाचाल होना अज्ञता का लक्षण है अतः शिव बहुत कम बोलते हैं ॥४१॥ शिव संगीत, वैद्यकशास्त्र और योग, तीनों के महान आचार्य हैं। वे इन तीनों द्वारा शारीरिक रोगों को समाप्त करते हैं और सबको सुबुद्धि बना देते हैं इसलिये वे महात्मा दीनों, रोगियों, खलों और सन्तों से सर्वदा घिरे रहते हैं ॥४२॥ आप कहते हैं कि शिव के देश, माता, पिता, जाति आदि का पता नहीं है परन्तु शिव का धर्म पिता है, दया माता है, तीनों लोक स्वदेश हैं, वर्ण मानव है और स्वाध्याय सन्तोष, शम, आर्जव आदि नियम उनके भाई हैं ॥४३॥ धृति, शान्ति, मेधा, क्रिया, सहिष्णुता, समता, क्षमा आदि उनकी प्रियं भगिनियाँ हैं और सत्य, तप, सत्त्व आदि मित्र हैं तथा अहंकार, अशौच, परिग्रह आदि शत्रु हैं ॥४४॥

ब्राह्मणों में अनेक पापी, शूद्रों में अनेक सन्त और अन्त्यजों में अनेक पवित्र विचार के लोग देखे जाते हैं। एक ही जीव अनेक योनियों में घूमता रहता है अतः शिव की आस्था वर्ण में नहीं अपि तु सदाचार में है ॥४५॥ आप कहते हैं कि शिव नपुंसकों की भांति स्त्रीचर्चा से दूर रहते हैं किन्तु सत्य यह है कि दूरदर्शी और वीर पुरुष अश्लील शृंगार रस की चर्चा छिड़ने पर क्लीव प्रतीत होते हैं और दूर हट जाते हैं। महापुरुषों के लिये शृङ्गार नहीं अपि तु शान्ति से समन्वित वीर रस रसराज होता है अतः कामेश्वर महादेव शृंगाररस से दूर रहते हैं ॥४६॥

मनः प्रसादात् प्रदिशन्ति वैद्याः सिद्धाश्च सर्वामयदुःखनाशम् ।
मनःप्रसादस्य च नास्ति कश्चित् संगीततुल्योऽत्र महानुपायः ॥ ४७ ॥

मीमांसका देवरहस्यविज्ञा आहुः सुरं सस्वरशब्दमेव ।
मृगे खगे सर्पलताद्रुमादौ व्यक्ताऽस्त्यमोघा ततगानशक्तिः ॥ ४८ ॥

अष्टांगयोगश्रमलभ्यसिद्धीस्तौर्यत्रिकेनापि बुधा लभन्ते ।
पश्यामि भक्तेरपि पूर्णतायै संगीततो नो करणं वरेण्यम् ॥ ४९ ॥

योगीश्वरश्चादिभिषङ् नटेशः संगीतशास्त्रादिगुरुः स तस्मात् ।
रोगार्तिनाशाय मुदे समेषां करोति तौर्यत्रिकसम्प्रसारम् ॥ ५० ॥

जानीध्वमेषोऽस्ति शिवोऽपि रुद्रो वीरेश्वरो घोरतरश्च भीमः ।
पिनाकशूलांकुशवज्रधारी नटेश्वरोऽप्यस्ति भटेश उग्रः ॥ ५१ ॥

---

आप कहते हैं कि शिव नट हैं पर वे नट नहीं, नटराज हैं। वैद्यों और योगियों का कथन है कि मनःप्रसाद से सारे रोग और दुःख नष्ट हो जाते हैं।

मनः प्रसादः सौम्यत्वं मौनमात्मविनिग्रहः ।
भावसंशुद्धिरित्येतत् तपो मानसमुच्यते ॥ १७।१६
प्रसादे सर्वदुःखानां हानिरस्योपजायते ।
प्रसन्नचेतसो ह्याशु बुद्धिः पर्यवतिष्ठते ॥२।६५॥ (गीता)

परन्तु संसार में मन की प्रसन्नता का संगीत से उत्तम दूसरा उपाय नहीं है ॥४७॥ देवों के रहस्यवेत्ता मीमांसक सस्वर शब्दों को ही देवता मानते हैं और स्वरच्युत मन्त्र को वाग्वज्र कहते हैं। हम लोक में प्रत्यक्ष देख रहे हैं कि तत (वंशी, वीणा, सितार, सारंगी, बेला आदि) और गीत की अमोघ शक्ति से मृग, खग, सर्प, लता और वृक्ष आदि भी स्पष्ट रूप से प्रभावित होते हैं ॥४८॥ अष्टांग योग से प्राप्त होने वाली सिद्धयाँ साधकों को संगीत से भी प्राप्त होती हैं और भक्ति के पूर्णत्व का तो मुझे संगीत से श्रेष्ठ अन्य उपकरण दिखाई ही नहीं देता ॥४९॥ इसलिये शिव योगीश्वर और महान् वैद्य होते हुये भी रोगों एवं संकटों के विनाश तथा प्रसन्नता की प्राप्ति के लिये संगीत का प्रसार करते हैं ॥५०॥ संगीतप्रेमी और शिव होते हुये वे रुद्र, घोरतर, भीम और उग्र भी हैं। पिनाक, शूल, अंकुश, वज्र आदि धारण करते हैं अतः आप जान लें कि वे नटेश्वर के साथ साथ वीरेश्वर और भटेश्वर भी हैं ॥५१॥

दित्सन्ति विज्ञाः सुकुमारकन्याः सदा नरेशा बलवद्वरेभ्यः ।
परश्वसिप्रासधनुर्धरेभ्यः कठोरवक्षोभुजपत्करेभ्यः ॥ ५२ ॥
न कुर्वते स्त्रीधनधर्मरक्षां न देशसंमानसुखाभिवृद्धिम् ।
प्रसूनवत् कोमलपाणिवन्तः शिवस्ततः क्रूरकरो न निन्द्यः ॥ ५३ ॥
कस्तूरिकाकुंकुमचन्दनेभ्यो मृत्स्नाऽस्ति न न्यूनगुणा न धात्री ।
कर्पासजान्नास्ति गुणेऽधिकं नो पवित्रमूर्णाकृमिकोशवस्त्रम् ॥ ५४ ॥
भवन्ति रुग्णा बहुवस्त्ररुद्धाः स्वस्था नरा अल्पपटाः शिवोऽतः ।
कर्पासवस्त्रोऽल्पपटो न निन्द्यो ध्याने च नो विस्मृतदेहचैलः ॥ ५५ ॥
भवन्ति सामान्यगृहैश्च यानैः पूज्याश्च तुष्टा मनुजा महान्तः ।
अज्ञा न भव्यैरपि तैः शिवोऽतो भव्यस्य यानस्य गृहस्य नेच्छुः ॥ ५६ ॥

---

आप ने कहा कि मेरा हाथ कोमल और शिव का कठोर है, पाणिग्रहण शोभा नहीं देगा परन्तु दूरदर्शी नृपगण अपनी सुकुमार कन्यायें सर्वदा उन महावीर वरों को देना चाहते हैं जो अपने हाथों में परशु, तलवार, भाला और धनुष आदि धारण करते हैं तथा जिनके वक्षस्थल, भुज, पाद और हाथ कठोर होते हैं ॥५२॥ फूलों को भांति कोमल करों वाले पुरुष शत्रुओं से न तो अपनी स्त्री और अपने धन, धर्म की रक्षा कर सकते हैं, न देश के संमान और सुख को बढ़ा सकते हैं, अतः शिव के हाथ का कठोर होना दोष नहीं अपि तु गुण है ॥५३॥ मेरे शरीर में अनेक बार कस्तूरी, नाना प्रकार के केसर और चन्दन आदि का लेप अवश्य किया गया है किन्तु मैंने आप सदृश विद्वानों से यह ध्रुव ज्ञान प्राप्त कर लिया है कि मिट्टी और आंवले में केसर कस्तूरी से कम गुण नहीं हैं तथा कपास के पुष्प से बने सूती वस्त्रों की अपेक्षा भेंड़ के बालों से बने ऊनी और कीड़ों के थूंक या शरीर से बने रेशमी वस्त्रों में न गुण अधिक है न पवित्रता ॥५४॥ बहुत वस्त्रों को धारण करने वाले मनुष्य रोगी और अल्प वस्त्रवाले स्वस्थ होते हैं अतः कपास के अल्पवस्त्रों को धारण करने वाले शिव निन्दित नहीं हैं। योगी ध्यान के पूर्णत्व में शरीर और वस्त्रों को भूल जाते हैं अतः उस स्थिति की विवस्त्रता निन्द्य नहीं है परन्तु वे गाँवों में नंगे नहीं घूमते ॥५५॥ महान् पुरुष सामान्य गृहों और वाहनों से सन्तुष्ट रहते हैं और संसार उनकी पूजा करता है किन्तु अज्ञ जन इनकी भव्यता में भी असन्तुष्ट और अपूज्य बने रहते है अतः शिव भव्य गेह और वाहन आदि के अभिलाषी नहीं हैं ॥५६॥ हे पितरो ! मेरे हृदय में विवाह की

नासीद् विवाहस्य हृदि स्पृहा मे तथापि देवर्षिशुभोपदेशात् ।
वृतो मया हे पितरो गुणाब्धिर्गुरुः पतिर्निष्कलुषो महेशः ॥ ५७ ॥

ये येऽस्य दोषाः कथिता भवद्भिस्ते ते समे सन्ति गुणा मते मे ।
न श्रोतुमिच्छामि शिवस्य तस्मान्न नारदस्यापि गुरोर्जुगुप्साम् ॥ ५८ ॥

तस्मै पिता दास्यति चेत् स योगी ग्रहीष्यते वा यदि मामयोग्याम् ।
ज्ञास्ये तदा पूर्णकृपां विधातुर्नान्यः पतिर्मे भविता मुनीशाः ॥ ५९ ॥

निशम्य गौर्या मुनयः सदुक्तीरुचुः प्रसन्नास्त्रपिता अपर्णे ।
अनिच्छया नारदशंभुदोषाञ्छिवस्य शिष्टया कथितान् क्षमस्व ॥ ६० ॥

जानीमहे तं शिवमादिदेवन्त्वामादिशक्तिं जननीं त्रिलोक्याः ।
पुत्रा अनाथा वयमम्बिके स्मः सोढुं न शक्ता युवयोर्वियोगम् ॥ ६१ ॥

जानीम एतर्हि नृपः सबन्धुः स्वयं शिवो देवमुनीशसंघः ।
भक्तव्रजश्चातितरामधीरः करोत्युमोद्वाहतिथिप्रतीक्षाम् ॥ ६२ ॥

---

अणुमात्र भी अभिलाषा नहीं थी । मैं उसके विरुद्ध थी परन्तु देवर्षि नारद के हितकारी उपदेशों का भली भांति मनन करने के वाद मैंने कलुषों से सर्वथा विहीन एवं गुणों के सागर महेश को गुरु और पति मान लिया है ॥५७॥ आप ने उनमें जो जो दोष बताये हैं, मेरे मत से वे सब महान् गुण हैं अतः अब मैं महेश्वर की और गुरुदेव नारद की निन्दा सुनने में असमर्थ हूँ ॥५८॥ यदि पिताजी उन्हें मेरा दान करेंगे और वे योगिराज मुझ अयोग्या पत्नी को यदि स्वीकार करेंगे तो समझूंगी कि परमेश्वर ने पूर्ण कृपा की है, किन्तु हे मुनीश्वरो ! शिव के अतिरिक्त मेरा दूसरा पति नहीं हो सकता ॥५९॥ गौरी की उन सदुक्तियों को सुनकर सप्तर्षि प्रसन्न और लज्जित हुये तथा कहने लगे कि अपर्णे ! हमने अनिच्छा पूर्वक शिव की आज्ञा से नारद और शिव के जो दोष कहे उन्हें क्षमा करो ॥६०॥ हम जानते हैं कि शिव आदिदेव हैं और तुम तीनों लोकों की माता आदिशक्ति हो । हे अम्बिके ! अब हम पुत्रगण अनाथ हो गये हैं और आप दोनों के वियोग को सहने में असमर्थ हैं ॥६१॥ जगदम्ब ! इस समय तुम्हारे पिता, उनके स्वजन तथा स्वयं भगवान् शंकर और भक्तगण तुम्हारी विवाह तिथि की प्रतीक्षा में अति अधीर हैं ॥६२॥ हम

द्रष्टुं वयन्ते पितरं व्रजामो मुहुर्मुहुस्ते चरणौ नमामः।
प्रसीद मातर्नमतां शरण्ये प्रसीद विश्वेश्वरि पाहि साधून् ॥ ६३ ॥

विज्ञोऽसि वैश्वानरशक्तिरूपा त्वं त्वं प्रभा सूर्यकरस्य शक्तिः।
आह्लादिका त्वं बहु चन्द्रिकायां त्वं श्रीश्च विष्णौ सलिलेऽसि शीतम्। ६४।

हे देवि सावित्र्यसि वेधसि त्वन्त्वं व्याहृतिस्त्वं प्रणवस्वरूपा।
धीदोषहन्त्री द्विजकामधेनुस्त्वमेव गायत्र्यसि वेदमाता ॥ ६५ ॥

जपन्ति ये त्वच्चरितं स्मरन्तो नामान्युमा हैमवती भवानी।
दुर्गाम्बिकादीनि बुधा अपर्णे भवन्ति ते मंगलहर्षभाजः ॥ ६६ ॥

महेशहृद्वासिनि वत्सलार्ये स एव शूरः स गुणी स धन्यः।
स लोकमान्यश्च सुखी पवित्रः पुनासि यन्त्वं करुणार्द्रदृष्ट्या ॥ ६७ ॥

श्रीमंगले मंगलजन्मभूमे श्रीमंगले दानवदर्पहन्त्रि।
श्रीमंगले कल्मषतूलवह्ने प्रसीद कात्यायनि पाहि पुत्रान् ॥ ६८ ॥

---

तुम्हारे पिता से मिलने जा रहे हैं और तुम्हारे चरणों को बार बार प्रणाम कर रहे हैं। शरणागतों की रक्षा करने वाली मा ! प्रसन्न हो जावो और संसार को रक्षा करो ॥६३॥ माता ! हमने जान लिया है कि तुम अग्नि की दाहिका, सूर्य की प्रभा, चन्द्रमा की चन्द्रिका, विष्णु की श्री और जल को शीतलता नाम्नो शक्ति हो ॥६४॥ तुम ब्रह्मा में सावित्री हो, व्याहृति और प्रणव स्वरूपा हो और बुद्धिदोष को दूर करने वाली, ब्राह्मणों की कामधेनु एवं वेदमाता गायत्री हो ॥६५॥ हे माता ! तुम्हारी लीलाओं का स्मरण करते हुये जो भक्त उमा, हैमवती, भवानी, दुर्गा, मृडानी अपर्णा आदि तुम्हारे नामों का जप करते हैं वे मंगल और हर्ष को प्राप्त करते हैं ॥६६॥ महेश के हृदय में वास करने वाली दयामयी मा ! तुम जिसे करुणार्द्र दृष्टि से देखती हो वही शूर है, गुणी है, धन्य है, लोकमान्य है, सुखी है और पवित्र है ॥६७॥ मा ! तुम्हारा नाम सर्वमंगला है। तुम मंगलों की जन्मभूमि, दानवों के अहंकार को समाप्त करने वाली, और पाप रूपी रूई के लिये अग्नि हो। हे कात्यायनि ! प्रसन्न हो और पुत्रों की रक्षा करो ॥६८॥ (इन पांच श्लोकों के अधिकांश शब्द और भाव स्कन्द

गौरी निषिद्धाऽप्यसकृन्मुनीशैरन्ते स्तुतेर्बद्धकरा नतांसा।
जग्राह पादान् प्रसभं समेषामुवाच धन्यास्म्यहमद्य जाता ॥ ६९ ॥

ततः सनीरैर्नयनैर्मुनीशास्तस्याः पिबन्तः सुषमामतृप्ताः।
तां हृत्सु संस्थाप्य शिवं स्मरन्तो जग्मुर्नरेशस्य पुरीं कथंचित् ॥ ७० ॥

आलोक्य तस्या रुचिरां व्यवस्थां सुशर्म शोभामवदन् मिथस्ते।
अस्मिन् प्रदेशे सन्ति नाकलब्ध्यै कष्टं सहन्ते मनुजा मुधैव ॥ ७१ ॥

अत्युत्सुका द्रष्टुमुमाविवाहं समागता राजगृहं द्रुतन्ते।
भक्त्या सभार्यो नृपतिर्विनीतः पाद्यार्घ्यपुष्पादिभिरर्चयत्तान् ॥ ७२ ॥

उच्चासनस्थांश्च ततः प्रतीक्ष्यान् हर्षाधिकः प्राह सरोमहर्षः।
बद्धांजलिर्बन्धुयुतो मनीषी मनीषिसाध्वर्षिमहत्त्वविज्ञः ॥ ७३ ॥

पुण्याद्रयो हे मुनयोऽहमद्य युष्माकमत्रागमनाद्धरातः।
स्वर्गस्थवत् कांचनवच्च लोहात् प्रबुद्धवद् बालिशतोऽस्मि जातः ॥ ७४ ॥

---

पुराण के हैं) ॥ इस प्रार्थना के अन्त में सप्तर्षियों के बार बार मना करने पर भी गौरी ने नतमस्तक होकर और हाथ जोड़कर हठपूर्वक उनके पैर पकड़े और कहा कि हे तात ! आज मैं धन्य हो गई ॥६९॥ इसके बाद सजल नेत्रों से उमा की सुषमा का पान करते हुये अतृप्त मुनीशों ने उन्हें हृदय में स्थापित कर शिव का स्मरण करते हुये राजा की नगरी की ओर किसी प्रकार प्रस्थान किया ॥७०॥ उसकी सुन्दर व्यवस्था, आनन्द और शोभा को देखकर वे आपस में कहने लगे कि ऐसे प्रदेश के रहते हुये लोग स्वर्गप्राप्ति के लिये व्यर्थ में कष्ट सहन करते हैं ॥७१॥ उमा का विवाह देखने के लिये अतिशय उत्सुक सप्तर्षि झट राजगृह में पहुँच गये और वहाँ विनीत राजा ने अपनी धर्मपत्नी के साथ भक्ति पूर्वक पाद्य, अर्घ्य, पुष्प आदि से उनकी पूजा की ॥७२॥ मनीषियों, साधुओं और ऋषियों की महिमा को जानने वाले मनीषी महाराज हाथ जोड़ कर बन्धुओं के साथ बैठे थे। हर्षाधिक्य के कारण उनके पूरे शरीर में रोमांच हो गया था। उच्च आसनों पर विराजमान पूज्य महर्षियों से उन्होंने कहा कि ॥७३॥ हे मुनियो ! आप पुण्य के पर्वत हैं, आप के आज यहां पधारने से मैं पृथ्वी से स्वर्गस्थवत्, लोहे से सुवर्णवत् और अबुद्ध से प्रबुद्धवत् हो गया हूँ ॥७४॥

आसीत् प्रदेशो मम यः पवित्रः सूर्यात्मजाविष्णुपदीतरङ्गैः ।
जातोऽतिपूतो भवतामिदानीं स भूसुराणां चरणाब्जचूर्णैः ॥ ७५ ॥
अन्धः प्रहृष्टो भवतीक्षणाप्तेः पिपासितः शीतलपुष्कराप्तेः ।
यथा तथा दर्शनतोऽधुना वः पूतः सुखी धन्यधुरिस्थितोऽहम् ॥ ७६ ॥
दासीध्वमाज्ञां करवामहै कां वः निःस्पृहाणां वयमद्य सेवाम् ।
तमंगिरा आह नरेश दृष्ट्वा शिवाज्ञया ते तनयामिमोऽत्र ॥ ७७ ॥
तस्या वयं दर्शनतः कृतार्था जाताः स्म आभाति च साऽऽदिशक्तिः ।
याचामहे भूप जगच्छिवार्थं तामादिदेवाय शिवाय देहि ॥ ७८ ॥
न यस्य कोऽप्यस्ति पतिर्न वन्द्यो जितात्मनो यस्य न काचिदिच्छा ।
अनेकदुष्प्राप्यगुणैर्युतत्वाद् यं विश्वनाथं कथयन्ति धीराः ॥ ७९ ॥
स्वमायया सर्वमिदं हि सृष्ट्वा नभोवदन्तर्बहिरास्थितो यः ।
सदा वसन्तं हृदयारविन्दे शंभुं विचिन्वन्ति महर्षयो यम् ॥ ८० ॥

---

मेरा जो यह प्रदेश अब तक सूर्यात्मजा यमुना और विष्णुपदी गंगा की तरंगों से पवित्र था वह आज आप भूसुरों के चरणकमल की धूलियों से अतिशय पवित्र हो गया ॥७५॥ अन्धा मनुष्य जैसे आँखों को पाकर और प्यासा शीतल जल को पाकर कृतार्थ हो जाता है उसी प्रकार इस समय मैं आप लोगों के दर्शन से सुखी, पवित्र और धन्यों का मूर्धन्य हो गया हूँ ॥७६॥

आज्ञा दें, हम आप निःस्पृह देवों की क्या सेवा करें। अंगिरा मुनि ने कहा कि राजन् ! शिव की आज्ञा से हम लोग आप की कन्या गौरी को देख कर आ रहे हैं ॥७७॥ हम उनके दर्शन से कृतार्थ हो गये हैं। हमें वे भगवती आदिशक्ति प्रतीत हो रही हैं। महाराज ! संसार के कल्याण के लिये हम याचना कर रहे हैं कि आप उन आदिदेव शंकर को पार्वती का दान कर दें ॥७८॥ जिनका कोई पति और पूज्य नहीं है, जिन जितात्मा को कोई इच्छा नहीं है, अनेक दुर्लभ गुणों से समन्वित होने के कारण धीर पुरुष जिन्हें विश्वनाथ कहते हैं ॥७९॥ अपनी शक्ति ( महामाया ) द्वारा सारे ब्रह्माण्ड का सर्जन कर जो उसके भीतर बाहर सर्वत्र स्थित हैं, जो कल्याण के मूलस्रोत ( शंभु ) हैं और हृदयारविन्द में विराजमान जिस प्रभु को महर्षिगण सदा ढूंढ़ा करते हैं ॥ ८० ॥

उपद्रुतांस्तारकः सुरर्षीन्निशम्य तैः सोऽर्थित आशुतोषः।
सैन्येशमुत्पादयितुं सुराणां कामेश इच्छत्यधुना विवाहम् ॥ ८१ ॥

देवर्षितो भूरिगुणानुमाया विज्ञाय ते धर्मरतिञ्च तुष्टः।
स एव हे शैलपते सुतां ते महेश्वरो याचति दानशौण्डः ॥ ८२ ॥

मुग्धास्त्यपर्णापि गुणेषु शंभोर्ज्ञानाय तस्येच्छति साहचर्यम्।
परन्तु लोकव्यवहारदृष्ट्या तस्मिन् यतो केचन सन्ति दोषाः ॥ ८३ ॥

मनीषिणः केचन विश्वनाथं न मन्वते देहधरं नरं तम्।
तस्यास्ति नो सुष्ठु गृहं च वस्त्रं न कोऽपि जानाति कुलं च देशम् ॥ ८४ ॥

श्रुत्वापि दोषान्नितरां प्रसन्नस्तान् भूपतिर्गद्गदया गिराऽऽह।
विज्ञप्तिमेतां सुकृतेरुमाया मन्ये फलं चेशकृपां मुनीशाः ॥ ८५ ॥

स नेश्वरश्चेद्धृदि तस्य नूनं जातोऽस्ति पूर्णोदय ईश्वरस्य।
यतोऽस्ति सत्त्वस्यनिधिः स देवो रजस्तमोभ्यां रहितो नितान्तम् ॥८६॥

---

वे कामेश्वर आशुतोष ही तारकासुर से देवों और ऋषियों को पीड़ित जान कर तथा उनकी प्रार्थना सुन कर देवों के लिये सेनापति उत्पन्न करने की इच्छा से इस समय विवाह करना चाहते हैं ॥८१॥ हे शैलराज ! देवर्षि नारद द्वारा उमा के अनेक सद्गुणों को तथा आप की धर्मपरायणता को सुनकर अतिशय सन्तुष्ट वे दानवीर महेश्वर ही इस समय आप की कन्या की याचना कर रहे हैं ॥८२॥ अपर्णा ने शंकर को देखा नहीं है किन्तु वह भी उनके गुणों पर मुग्ध है और ज्ञानप्राप्ति की अभिलाषा से उनका साहचर्य चाहती है किन्तु हे महाराज ! विवाह कार्य में सत्य को छिपाना घोर पाप है इसलिये हम मिथ्या नहीं बोलेंगे। शंकर के सम्बन्ध में तीन शंकायें हैं ॥८३॥ देहधारी मानव होने के कारण कुछ विद्वान् उन्हें विश्वनाथ मानने को तैयार नहीं हैं, उनके पास अच्छा घर तथा वस्त्र नहीं है और उनके कुल तथा देश का पता नहीं है ॥८४॥ इन दोषों को सुनकर भी राजा अतिशय प्रसन्न हुये और गद्गद वाणी से बोले कि हे मुनीश्वरो ! इस विज्ञप्ति को मैं उमा के सुकृतों का फल और परमेश्वर की कृपा मान रहा हूँ ॥ ८५ ॥ शंकर परमेश्वर न हों तो भी यह निश्चित है कि उनके हृदयारविन्द में परमेश्वर का पूर्ण उदय हो गया है क्योंकि मैं देख रहा हूँ कि वे सत्त्व के निधान हैं और रज तथा तम से सर्वथा विहीन हैं ॥८६॥

सनारदानां भवतां च नृणां शिवोपमानां शिवकिंकराणाम् ।
जगद्गृहाणां भगवत्कुलानां न ज्ञातुमिच्छामि कुलं प्रदेशम् ॥ ८७ ॥

निर्माय दास्यामि शिवाय सौधं मनोरमं सुन्दरमञ्चपीठैः ।
शय्योपधानै रुचिरैरुपेतं दास्यामि वाहानपि दासदासीः ॥ ८८ ॥

दास्यन्ति तस्मै विविधान् पदार्थान् प्रजा वयस्या अपि बान्धवा मे ।
हठात् करिष्यन्ति च सुव्यवस्थां शिवस्य सर्वे वसनादिकानाम् ॥ ८९ ॥

विहस्य तं प्राह मुनिर्वसिष्ठो राजन् महेशस्य नृपा अनेके ।
ऐच्छन् व्यवस्थां सुगृहस्य कर्तुं सुपात्रसद्वस्त्रसुवाहनादेः ॥ ९० ॥

परन्तु तानाह दयार्णवोऽसौ नृपा अहं द्रष्टुमिमां पिशाचीम् ।
कदापि नेच्छामि दरिद्रताख्यामियं मनो मे तुदतेऽतिमात्रम् ॥ ९१ ॥

इच्छाम्यहं सन्तु समे मनुष्याः सुयानवासोभवनैरुपेताः ।
सुपात्रशय्याशनपानवन्तः प्रसन्नताढ्या धनिका अरोगाः ॥ ९२ ॥

---

रहः बात कुल और प्रदेश की । मैं नारद का, आप सप्तर्षियों का, शिव के समान महापुरुषों का और शिव के दासों का न तो कुल जानना चाहता हूँ न प्रदेश क्योंकि सारा संसार ही उनका गृह है और वे भगवान् के कुल में पैदा हुये हैं । परमेश्वर से उनका प्रत्यक्ष सम्बन्ध है ॥८७॥

गृह और वस्त्र आदि के सम्बन्ध में मेरा कथन है कि मैं एक मनोरम राजप्रासाद बनवा कर, उसे सुन्दर पलंगों सिंहासनों, रुचिर बिछौनों, तकियों आदि से सजा कर सुन्दर वाहनों और दासदासियों के साथ शीघ्र ही शंकर को दूंगा ॥८८॥

मैं ही नहीं, मेरी प्रजा, मेरे सारे मित्र और बन्धु बान्धव उन्हें अनेक पदार्थ देंगे तथा उनके वस्त्र, गृह, वाहन आदि की हठ पूर्वक सुव्यवस्था करेंगे ॥८९॥ मुनि वसिष्ठ ने अट्टहास करते हुये कहा कि राजन् ! अनेक नृपों ने महेश्वर के गृह, पात्र, वस्त्र, वाहन आदि की सुव्यवस्था करनी चाही ॥९०॥ परन्तु दयासागर शिव ने उनसे कहा कि आप का सोचना ठीक है । मैं भी दरिद्रता नाम्नी पिशाची को देखना नहीं चाहता । वह मेरे मन को बड़ा कष्ट देती है ॥९१॥ मैं चाहता हूँ कि मेरे देश के और संसार के सब लोग सुन्दर वाहनों, वस्त्रों, भवनों, पात्रों, शय्याओं, भोजनों और पेयों से समन्वित हो जायं, वे सब प्रसन्न धनिक और नीरोग रहें ॥९२॥

परन्तु यावन्मनुजाः समस्ता नेमांल्लभन्ते ऽथ च सन्त्यनेके।
माघे विहीना वसनैर्निकायैः सीदन्ति पात्राशनपानहीनाः ॥ ९३॥

तावत् क्षमं मे हृदयं न धातुं महार्घवस्त्राशनभाजनादि।
वस्तुं न भव्ये भवने च तस्माद् दत्त्वैव सर्वेभ्य इमान् ग्रहीष्ये ॥ ९४॥

कदापि तुष्यन्ति नरा न वर्यैर्गेहाम्बरैर्भोजनभाजनाद्यैः।
वाञ्छन्ति लब्धादधिकं सदाऽतस्तृष्णास्ति नैषां सुखदा न धर्म्या ॥ ९५॥

करोति दानग्रहणस्य निन्दां शिवो महाराज यतः सदाऽतः।
ग्रहीष्यते नो तव न प्रजादेः स वित्तयानाम्बरगेहदासान् ॥ ९६॥

यदत्ति धत्ते च शिवस्तदेव सदा सुता भोक्ष्यति धास्यते ते।
तस्मै विमृश्यैव ततः प्रदेया शोचेद्यथा सा न भवांश्च पश्चात् ॥ ९७॥

---

किन्तु, जब तक ये सारे पदार्थ सबको उपलब्ध नहीं हो जाते और जब तक अनेक मनुष्य माघ के जाड़े में वस्त्र से, गृह से, पात्र भोजन और पेय से विहीन होकर कष्ट पा रहे हैं, रो रहे हैं ॥ ९३ ॥ तब तक मेरा हृदय बहुमूल्य वस्त्र, भोजन और पात्र आदि को तथा भव्य भवन में रहने को सहन नहीं कर सकता। अतः मैं इन पदार्थों को सबको देने के बाद ही ग्रहण करूँगा ॥९४॥ दूसरी महत्त्वपूर्ण बात यह है कि मनुष्य श्रेष्ठ गृह, वस्त्र, भोजन, पात्र, वाहन आदि से कभी सन्तुष्ट नहीं होते। वे पाये हुये से अधिक और अच्छा पाने के लिये सदा उत्सुक रहते हैं अतः इनसे संबन्धित तृष्णा न तो सुखदा है न धार्मिक ॥९५॥ भगवान् दूसरों से सेवा लेने, नाना प्रकार का दान लेने और अकर्मण्यता की सदा निन्दा करते रहते हैं अतः निश्चित है कि वे आप द्वारा और आप के मित्रादिकों द्वारा प्रदत्त वाहन, धन, गृह, वस्त्र और दास दासी आदि को कभी भी स्वीकार नहीं करेंगे ॥९६॥ आप निश्चित समझ लें कि विवाह के बाद आप की कन्या को वही खाना होगा, वही पहनना होगा, और वैसे ही गृह में रहना होगा जैसे को उन्होंने स्वयं अंगीकार किया है। अतः भली भाँति विमर्श के बाद ही कन्यादान करें ताकि बाद में उसे और आप को पछताना न पड़े ॥९७॥ मुनिराज के हितकारी वचनों को सुन कर राजा

निशम्य कल्या मुनिराजवाचो जगाद राजा प्रणतः सलज्जः ।
मया प्रमादात् प्रणयाद् यदुक्तं विमूढवत् तन्मुनयः क्षमध्वम् ॥ ९८ ॥

जानामि राजाऽस्ति स सार्वभौमो दाताऽऽवृतो याचनकैः सदाऽऽस्ते ।
अतो यशःसौधधनादिदासः सम्बन्धयोग्योऽस्मि शिवस्य नाहम् ॥ ९९ ॥

परन्तु जानीथ सुता ममेयं समानशीलव्यसनाऽस्ति शंभोः ।
तस्याः शिवेनास्ति समो विचारो निकायवस्त्रासनभूषणादौ ॥ १०० ॥

मयाज्ञयाऽतो भवतां जगत्याः शुभेच्छुकानां धरणीसुराणाम् ।
अनाथनाथाय मयोभवाय गौरी प्रदत्ताऽद्य हृदा शिवाय ॥ १०१ ॥

ततः प्रहृष्टा मुनयो नृपाय दत्त्वाशिषः शंकरसन्निवेशम् ।
गत्वा द्रुतं विस्तरतस्तमूचुर्गौरीनृपालापसमस्तवार्ताः ॥ १०२ ॥

---

बहुत लज्जित हुये और उन्होने प्रणत होकर कहा कि हे मुनियो ! मैं ने अज्ञान वश और स्नेह वश कुछ बातें विमूढ़ की भाँति कह डालीं। आप कृपया उन्हें क्षमा करें ॥९८॥ मैं भली भाँति जानता हूँ कि शिव एक सार्वभौम ( चक्रवर्ती ) राजा हैं, महान् दाता हैं, याचकों से सदा घिरे रहते हैं और मैं यश का, अच्छे भवन का, धन का तथा अनेक विषयों का दास हूँ, दरिद्र हूँ, इसलिये उनसे सम्बन्ध करने योग्य नहीं हूँ ॥९९॥ परन्तु आप जानते हैं कि मेरी कन्या शील और व्यसन में उनके सर्वथा अनुकूल है। गृह, वस्त्र, भोजन, आभूषण, पात्र, वाहन आदि के सम्बन्ध में उसके विचार शिव के सर्वथा समान हैं ॥१००॥ अतः आज मैंने संसार के शुभेच्छु और पृथ्वी के देवता आप की आज्ञा से गौरी का अनाथनाथ, मयोभव भगवान् शंकर को दान कर दिया ॥१०१॥ तब मुनियों ने राजा को प्रसन्न हृदय से आशीर्वाद दे कर झट शंकर के निवास की ओर प्रस्थान किया और वहाँ पहुँचने पर गौरी तथा राजा से हुये सम्पूर्ण वार्तालाप को विस्तार पूर्वक भगवान् को सुनाया ॥१०२॥

इति हिन्दीव्याख्यायुत उमोद्वाहमहाकाव्य एकादशः सर्गः ।

## द्वादशः सर्गः

ससंशयोमाजननी नगेशं पप्रच्छ सप्तर्षिषु निर्गतेषु ।
दग्धः स्मरो येन शिवेन कोपात् प्रयोजनं तस्य किमस्ति पत्न्या ॥ १ ॥

तां सान्त्वयन्नाह नृपः सचिन्तां दाहः प्रिये नास्ति कदापि शक्यः ।
आत्यन्तिको मानसभावनानां मोहस्पृहाकोपमनोभवादेः ॥ २ ॥

न ज्ञानवन्तोऽपि वदन्ति निन्द्यान् सर्वत्र लोभस्मरमानकोपान् ।
धर्माविरुद्धास्तु भवन्ति सर्वे पुण्याय ते लोकहिताय भावाः ॥ ३ ॥

वधेच्छुकः स्त्रीधनभूमिहर्ता विषाग्निदो यो नर आततायी ।
तस्मिन् प्रकोपो निजदेशमोहो विद्यासु लोभः परमोऽस्ति धर्मः ॥ ४ ॥

---

सप्तर्षियों के चले जाने के बाद संशयग्रस्त उमा की माता मेना ने राजा से पूछा कि जिन शिव ने कोप से तृतीय नेत्र द्वारा कामदेव को भस्म कर दिया वे अब पत्नी ले कर क्या करेंगे ॥१॥ चिन्ता से ग्रस्त मेना को सान्त्वना देते हुये महाराज ने बताया कि हे प्रिये ! मोह, आकांक्षा, लोभ और मनोभव ( काम ) आदि विदेह मानसिक भावनाओं के देह का दाह कभी भी सम्भव नहीं है। उनका आत्यन्तिक अभाव कभी हो नहीं सकता ॥२॥ और उच्च कोटि के ज्ञानी महापुरुष इन्हें प्रत्येक स्थिति में निन्दित नहीं कहते। ये सर्वत्र निन्दित होते तो परमेश्वर इन्हें बनाते ही नहीं। कोप, काम, अभिमान आदि मानस भाव जब धर्मानुकूल होते हैं तब उनसे पुण्य मिलता है और लोक का कल्याण होता है ॥३॥

धर्माविरुद्धः कामोऽस्मि लोकेषु भरतर्षभ ।
इन्द्रियस्येन्द्रियस्यार्थे रागद्वेषौ व्यवस्थितौ ॥ ( गीता )

संसार में आततायी अनेक प्रकार के होते हैं। उनमें आग लगाने वाला, विष देने वाला, वध करने वाला तथा धन क्षेत्र और स्त्री का अपहरण करने वाला, ये छ मुख्य हैं। आततायी को देखते ही मार डालने पर पुण्य मिलता है। पुरुष वह है जिसमें क्रोध हो और जो सदा क्षमा न करता हो। सदा क्षमी रहने वाला मनुष्य नपुंसक होता है। इसी प्रकार अपने देश के प्रति मोह और ज्ञान के प्रति लोभ भी परम धर्म है ॥४॥

कोपः श्रुतावस्ति तपो विधाता त्राताग्निरिन्द्रो वरुणः स्वयंभूः।
होता च तेजस्विवरः सुरेशो वसुप्रदः शत्रुखलादिहन्ता ॥ ५ ॥

जघान कोपेन हरिर्मुरादीञ्जघान कोपेन शिवोऽन्धकादीन्।
वृत्रञ्च कोपेन जघान शक्रो देवास्त्रयः सन्त्यपि ते सकामाः ॥ ६ ॥

ततः शिवो नो कुरुते विनाशं कोपस्य लोभस्य मनोभवादेः।
तस्यास्ति नो दाहकमक्षि भाले विवेक एवास्ति तृतीयनेत्रम् ॥ ७ ॥

खगा मनुष्याः पशवश्च कीटा अद्यापि नित्यं जनयन्त्यपत्यम्।
अनंगकामस्य ततो विदाहं जानीष्व मुग्धे कविवाग्विलासम् ॥ ८ ॥

---

अग्निदो गरदश्चैव शस्त्रपाणिर्धनापहः।
क्षेत्रदारापहारी च षडेते ह्याततायिनः ॥
आततायिनमायान्तं हन्यादेवाविचारयन्।
नाततायिवधे दोषो हन्तुर्भवति कश्चन ॥
एतावानेव पुरुषो यदमर्षी यदक्षमी।
क्षमावान्निरमर्षश्च नैव स्त्री न पुमान्नरः ॥ (महाभारत)

वेदों के मत में क्रोध तप है, विधाता है, संरक्षक है, अग्नि है, इन्द्र है, स्वयंभू है, होता है, तेजस्वियों में महान् है, इन्द्र है, वसुप्रद है और शत्रुओं तथा दुष्टादिकों का हन्ता है ॥५॥ कोप द्वारा ही हरि ने मुरादिकों का, शिव ने अन्धक आदि का और इन्द्र ने वृत्रासुर आदि का वध किया। ये तीनों देव जैसे समय पर कोप करते हैं ठीक उसी प्रकार धर्मानुकूल काम का सेवन करते हैं ॥६॥

मन्युरिन्द्रो मन्युरेवास देवो मन्युर्होता वरुणो जातवेदाः।
मन्युर्विश ईडते मानुषीर्याः पाहि नो मन्यो तपसा सजोषाः ॥
अभीहि मन्यो तवसस्तवीयान् तपसा युजा विजहि शत्रून्।
अमित्रहा दस्युहा....॥ त्वं हि मन्यो अभिभूत्योजाः स्वयंभूर्भामो-
अस्मास्वोजः पृतनासु धेहि वज्रिन् ॥ अथर्ववेद ४।३२।

अतः शिव न तो कोप, काम आदिको भस्म करते हैं न उनके ललाट में नेत्र है। विवेक ही उनका तृतीय नेत्र है ॥७॥ मुग्धे! देख रही हो कि मनुष्य, पशु, पक्षी, कीट आदि सब प्राणी सन्तान उत्पन्न कर रहे हैं अतः काम जला नहीं है और देहहीन कामदेव के देह का भस्म होना कवियों का वाग्विलास मात्र है, सत्य घटना नहीं ॥८॥

अदाह्यमक्लेद्यमशोष्यमेतं मनोभवं मृत्युजराविहीनम् ।
पराजितारातिवदस्वतन्त्रं जानीहि शंभोर्हृदये शयानम् ॥ ९ ॥

उन्मादसंमोहनतापनाद्याः अशोकनीलोत्पलमल्लिकाद्याः ।
कामस्य बाणाः प्रथिता दशैते तस्मात् स उक्तः कुसुमेषुचापः ॥ १० ॥

अतः प्रिये नास्ति मृतिर्न देहो न सन्ति कामस्य धनुःशराद्याः ।
स मन्मथः सर्वहृदिस्थ उक्तो मारो मनोजो मदनो रतीशः ॥ ११ ॥

संश्रुत्य युक्तं कथनं प्रसन्नामुत्कण्ठितां शंकरदर्शनार्थम् ।
विलोक्य मेनां नृपतिस्तथैव चकार शंभ्वागमनप्रतीक्षाम् ॥ १२ ॥

---

तुम जान लो कि मन से उत्पन्न होने वाला कामदेव आग से जलाया नहीं जा सकता, पानी से गलाया नहीं जा सकता और ताप से सुखाया नहीं जा सकता। वह योगीश्वर शंकर के हृदय में पराजित शत्रु की भाँति सुषुप्तावस्था में पड़ा है ॥९॥ काम सुगन्ध और सौन्दर्य से उद्दीप्त होता है। पुष्प में ये दोनों गुण होते हैं इसलिये काम पुष्पधन्वा और पुष्पबाण कहा जाता है। कामपूर्ति के अभाव में शरीर में उन्माद, संमोह आदि होने लगते हैं इसलिये उसके बृहत्कमल, नीलकमल, आम्रपुष्प, अशोक, मल्लिका ( वेला ) और उन्मादन, तापन, शोषण, स्तंभन, संमोहन, ये दस बाण माने गये हैं ॥१०॥

अरविन्दमशोकं च चूतं च नवमल्लिका ।
नीलोत्पलञ्च पञ्चैते पञ्चबाणस्य सायकाः ॥
उन्मादनस्तापनश्च शोषणः स्तंभनस्तथा ।
संमोहनश्च कामस्य पञ्चबाणाः प्रकीर्तिताः ॥ ( अमरकोष )

हे प्रिये ! कामदेव को न देह है, न धनुष बाण आदि हैं, न वह मरता है। वह सबके हृदय में रहता है, इसीलिये मन्मथ, मार मनोज, मदन और रतीश आदि कहा जाता है ॥११॥ राजा ने देखा कि मेना इस युक्तियुत कथन को सुन कर निश्चिन्त और प्रसन्न हो गई हैं तथा शंकर के दर्शनार्थ उत्कण्ठित हैं। तब वे भी उसी प्रकार शिवागमन की प्रतीक्षा करने लगे ॥१२॥ इसके बाद पिता और माता की

ततो निदेशाज्जनकस्य मातुः संभारमादायवृतेर्वरस्य ।
पुरोधसा मन्त्रिवरैरुपेतो मैनाक ईशस्य जगाम शैलम् ।। १३ ।।

महर्षिभिस्तत्र गणैश्च शंभोः सुसत्कृतास्ते सुगिरा विनीतैः ।
विलक्षणस्वादुपयस्यपूपैः फलैः सुतुष्टाश्चकिता अभूवन् ।। १४ ।।

विलोक्य ते तत्र वनाद्रिशोभां सिंहान् मृगान् गा भ्रमतश्च साकम् ।
तृण्याः सुगन्धीनि सुमानि हंसान् पिकाञ्छुकान् बर्हिकपोतभृंगान् ।।१५।।

देवान् मुनीन् संयमसत्त्वसिन्धून् निशम्य मन्द्रं मधुरं मुरारेः ।
संकीर्तनं सस्वरसामपाठं विसस्मरुः स्वं नगरञ्च देहम् ।। १६ ।।

ततो वटाधो ददृशुर्महेशं दर्भासनस्थं रविरश्मिगौरम् ।
सदेहवात्सल्यरसोपमानं वृद्धैः परीतं तरुणं प्रसन्नम् ।। १७ ।।

अदृष्टपूर्वा अवलोक्य तस्य प्रभासुभाषाप्रतिभासुचेष्टाः ।
मिथोऽवदन् सन्ति नरा न विज्ञास्ते मन्वते ये न हरिं सदेहम् ।। १८ ।।

---

आज्ञा से वरवरण की सामग्री ले कर पार्वती के भाई मैनाक अपने पुरोहित और विशिष्ट मन्त्रियों के साथ शिव के पर्वत पर आये ।।१३।। वहाँ मुनियों ने और शिव के विनीत गणों ने स्वादिष्ट एवं विलक्षण, दूध से बनी वस्तुओं एवं घृतपक्वों से और मधुर वाणी से उनका ऐसा सत्कार किया कि वे सन्तुष्ट और चकित हो गये ।।१४।। उन्होंने वन और पर्वत की शोभा देखी, सिंहों, मृगों और बैलों को एक साथ घूमते देखा, घास से भरे मैदान देखे, सुगन्धित सुन्दर पुष्पों की फुलवाड़ियाँ देखीं, हंसों, पिकों, शुकों, मयूरों, कपोतों और मृगों के समूह देखे ।।१५।। संयम और सत्त्व के सागर देवों और मुनियों को देखा, मन्द्र और मधुर स्वर में हरिकीर्तन तथा सामवेद का पाठ सुना तो अपने नगर और शरीर को भूल गये ।।१६।। इसके बाद उन्होंने वट वृक्ष के नीचे, कुशासन पर बैठे, सूर्य रश्मियों की भाँति गौर, वात्सल्य रस की साक्षात् मूर्ति, वृद्ध महर्षियों से घिरे प्रसन्न और तरुण महेश्वर को देखा ।।१७।। उन्होंने अपने जीवन में ऐसी प्रभा, सुवाणी, प्रतिभा और सुचेष्टा कहीं नहीं देखी थी अतः आपस में कहने लगे कि जो मनुष्य निराकार भगवान् का साकार होना असंभव समझते हैं वे वस्तुतः दूरदर्शी नहीं हैं ।।१८।।

आहूय तान् सादरमातिथेयी प्रणम्य वृद्धान् सकलान् महेशः ।
पप्रच्छ राज्ञः कुशलं प्रजानां तमाह विद्वान् नृपतेः पुरोधाः ॥ १९ ॥
शीघ्रं दिदृक्षुर्भवतो विवाहं गौर्याऽस्ति राजा जनता च सर्वा ॥
तस्यैव सिद्ध्यै वयमागताः स्मः साशा अवाप्तुं भवतो निदेशम् ॥ २० ॥
प्रस्तावमाकर्ण्य पुरोधसस्तं ज्ञात्वाऽपि मध्ये लपितं न युक्तम् ।
ऊचुः सहैवेशगणाः सुराद्याः कुर्या न हे नाथ विलम्बमस्मिन् ॥ २१ ॥
किंचिद् विचिन्त्याह महेश्वरस्तानंगीकरोम्येतमहं विवाहम् ।
दास्यामि सेनाधिपतिं भवद्भ्यः स तारकं पामरमाशु हन्ता ॥ २२ ॥
परन्त्वहं हे विबुधा द्वितीयं नोत्पादयिष्यामि कदाप्यपत्यम् ।
करोति वृद्धिर्यत आत्मजानां निःश्रेयसस्याभ्युदयस्य हानिम् ॥ २३ ॥
नगेशतुल्यः श्वशुरो लभेत साधुः प्रजाक्षेमरतो महात्मा ।
उमोपमा चेद् गृहिणी च साध्वी न तत्र पाणिग्रहणेऽस्ति दोषः ॥ २४ ॥

---

इसके बाद अतिथिसत्कार के प्रति निष्ठावान् महेश्वर ने उनका सादर आवाहन किया, सब वयोवृद्धों को प्रणाम किया और राजा एवं प्रजा का कुशल समाचार पूछा तो राजा के विद्वान् पुरोहित ने कहा कि ॥ १९ ॥ हमारे यहाँ और सब तो ठीक है परन्तु हमारे राजा को तथा सारी जनता को शीघ्रातिशीघ्र गौरी के साथ आपका विवाह देखने की उत्कट अभिलाषा है। हम लोग उसी कार्य की सिद्धि के लिये पूरी आशा से यहाँ आप का निदेश प्राप्त करने आये हैं ॥ २० ॥ भगवान् के गण और देव यह जानते थे कि हम लोगों का बीच में बोलना शिष्टाचार के विरुद्ध है परन्तु वे अपने को रोक न सके और राजपुरोहित के प्रस्ताव को सुनने के बाद एक साथ बोल उठे कि हे नाथ! अब इस कार्य में विलम्ब न हो ॥२१॥ महेश्वर ने कुछ सोचने के बाद कहा कि मैं इस विवाह प्रस्ताव को स्वीकार कर रहा हूँ, आप को सेनापति दूँगा और वह साधुओं को त्रास देने वाले तारकासुर का शीघ्र वध करेगा ॥२२॥ परन्तु हे देवो! उसके बाद मैं कभी भी दूसरी सन्तान उत्पन्न न करूँगा क्योंकि सन्तान वृद्धि मनुष्य के परलोक और इस लोक ( शुभगति और उन्नति ), दोनों को हानि पहुँचाती है ॥२३॥

हिमाचलनरेश सदृश साधु, प्रजा के कल्याण में रत, महात्मा, श्वशुर मिलें और उमा सदृशी साध्वी गृहिणी मिले तो विवाह में दोष नहीं है ॥२४॥ पुरारि के मनोनुकूल वचनों को सुन कर शिवगणों, मुनियों तथा

श्रुत्वाऽनुकूलं वचनं पुरारेर्गणा मुनीशा नृपतेरमात्याः।
तं प्रीणयित्वा मधुरैर्वचोभिर्हर्षादकार्षुर्जयशब्दघोषम् ॥ २५ ॥

गोधूलिकाले च ततो विपञ्चीमृदङ्गवंशी घनकाकलीनाम्।
नृणाञ्च भूपालशिवादृतानां मध्येऽभवच्छंभुवृतेर्विधानम् ॥ २६ ॥

मैनाकशंभू प्रथमं तमीशं बद्ध्वा करौ संस्मरतुर्यमेकम्।
वदन्ति विप्रा बहुनामधेयं विष्णुं विधिं ब्रह्म शिवं सुरेशम् ॥ २७ ॥

लक्ष्मीपतिं श्रीपतिमप्रमेयं बुधं गुरुं मंगलमर्कमिन्दुम्।
श्रीकण्ठमुग्रं मरुतं कृशानुं शुक्रं सहस्राक्षपदं रमेशम् ॥ २८ ॥

बुद्धं जिनं श्रीघनधर्मराजं मित्रं सुपर्णं वरुणं धनेशम्।
अजायमानं बहुधा विजातं ब्रह्माण्डदेहं च कृशं भवेशम् ॥ २९ ॥

अयाचतां तं सवितः स्मरामो भर्गो वरेण्यं तव बुद्धिशुद्ध्यै।
देवैः सदृक्षं जमदग्नितुल्यं नस्त्र्यायुषं कश्यपवत् कृषीष्ठाः ॥ ३० ॥

---

राजपुरुषों ने मधुरशब्दों में उनकी स्तुति की और हर्षातिरेक से जय-जयकार किया ॥२५॥ इसके बाद गोधूलि वेला में वीणा, मृदंग वंशी और झाँझ आदि वाद्यों की मधुर ध्वनि के बीच तथा राजा और शिव के शिष्ट स्वजनों के मध्य शिव की वरण क्रिया (तिलक) प्रारम्भ हुई ॥२६॥ पहले मैनाक और शिव ने हाथ जोड़ ध्यानस्थ होकर उन परमेश्वर का स्मरण किया जो एक होने पर भी विप्रों द्वारा अनेक नामों से पूजे जाते हैं। वे उन्हें विष्णु, ब्रह्मा, ब्रह्म, शिव, सुरेश ॥२७॥ लक्ष्मीपति, श्रीपति, अनन्त, बुध, वाचस्पति, मंगल, आदित्य, चन्द्र, श्रीकण्ठ, रुद्र, मरुत्, अग्नि, शुक्र, सहस्राक्ष, सहस्रपाद, रमेश ॥२८॥ बुद्ध, जिन, श्रीघन, धर्मराज, मित्र, सुपर्ण, वरुण, धनेश आदि कहते हैं। वस्तुतः वे अनादि और अनन्त हैं, इसलिये अज कहे जाते हैं पर नाना शरीर धारण करते रहते हैं इसलिये जन्मी भी माने जाते हैं। सारा ब्रह्माण्ड उनका शरीर है अतः वे सूक्ष्म के साथ साथ स्थूल भी हैं और विश्वनाथ हैं ॥२९॥

एको देवो द्यावाभूमी जनयन्''''१७।१९ ॥
यो देवानां नामधा एक एव ॥ १७।२२ ॥
तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः।
तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म ता आपः स प्रजापतिः ॥३२।१॥ (वा०सं०)

विश्वानि दूरीकुरु कल्मषाणि भद्राश्च सर्वा भरणीः प्रदत्तात् ।
कर्णैरजस्रं शृणवाम भद्राः पश्याम नित्यं नयनैश्च भद्राः ।। ३१ ।।

मासाः समे भाद्रपदाः भवन्तु भवन्त्वथो भाद्रपदानि भानि ।
भद्रा भरण्यो वनिताः समस्ता नः सन्तु मर्त्या अपि वीरभद्राः ।। ३२ ।।

उभौ ततः सस्मरतुर्नृदेवानस्पृष्टपापान् विदुषो वृषाब्धीन् ।
परोपकारे निरतान् धरास्थान् दिवंगतान् सन्मतिमंगलाप्त्यै ।। ३३ ।।

---

इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गुरुत्मान् ।
एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः ।।ऋग्वेद।।

उन्होंने याचना की कि सारे विश्व को उत्पन्न करने वाले देव ! हम अपनी बुद्धि की पवित्रता के लिये आप के श्रेष्ठ तेज का ध्यान कर रहे हैं। हे नाथ ! प्रत्येक जन्म में हमारी बाल्य, यौवन और वार्धक्य, तीनों अवस्थाओं को देवों तुल्य, जमदग्नि तुल्य और कश्यपतुल्य सात्त्विक बना दें ।।३०।।

तत् सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात् ।।
त्र्यायुषं जमदग्नेः कश्यपस्य त्र्यायुषम् यद्देवेषु त्र्यायुषन्तन्नो अस्तु त्र्यायुषम् ।।

हे नाथ ! हमारे सब दुरितों को दूर कर दें, हमें सब भद्रायें और भरणियाँ दे दें, हम कानों से सर्वदा भद्र सुनें और आँखों से भद्र देखें ।।३१।। हमारे लिये सारे मास और सब नक्षत्र भाद्रपद हो जांय, हमारे चारो ओर भद्रा स्थित रहे, हमारी सारी नारियाँ भद्रा और भरणी तथा सारे पुरुष वीरभद्र हो जायँ ।।३२।।

विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव यद्भद्रं तन्न आसुव ।।
भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिः आनो भद्राः सन्तु ।।

इसके बाद मैनाक और शिव ने सन्मति और मंगल की प्राप्ति के लिये उन वृद्ध नरदेवों का स्मरण किया जिनमें से कुछ स्वर्गस्थ हो गये हैं और कुछ अभी पृथ्वी पर विराजमान हैं। जिन्हें पाप कभी छू नहीं सके हैं, जो विद्वान् हैं, पुण्य के सागर हैं और अहर्निश परोपकार में लगे रहते हैं ।।३३।। इसके

मैनाक आनर्च ततो महेशं माल्यैर्मनोज्ञैस्तिलकाक्षताद्यैः ।
दूर्वाहरिद्राफलपुष्पवासस्ताम्बूलहेमाक्षतचन्दनाद्यैः ॥ ३४ ॥

पश्चात् पयस्यानि फलान्यभुञ्जन् सर्वे ततो भूमिपतेः पुरोधाः ।
ऊचे विवाहस्य शुभं मुहूर्तं चिन्वन्त्विदानीं मुनयो त्रिविज्ञाः ॥ ३५ ॥

तमंगिरा आह न कोऽपि कालो विद्वन् निषिद्धोऽस्ति मते श्रुतीनाम् ।
मासर्तुमासार्धमुहूर्तभानां सुनामभिः सिद्धमिदं तिथीनाम् ॥ ३६ ॥

मासाः श्रुतौ सन्ति शुभाः समस्ता नभोनभस्यौ च तपस्तपस्यौ ।
शुक्रः शुचिश्चोर्ज इषोऽरुणाख्यः सहःसहस्यौ मधुमाधवौ च ॥ ३७ ॥

सर्वौषधः संभरपुण्डरीकावार्द्रो महस्वान् रसवानिरावान् ।
पुष्टोऽभिजिद् विश्वजिदन्नवांश्च वाजोऽपिजो मुग्धमहो वसुश्च ॥ ३८ ॥

---

बाद मैनाक ने सुन्दर माला, तिलक और अक्षत आदि से शिव को अलंकृत किया, उनकी पूजा की और वृहत् पात्र में दूर्वा, हरिद्रा, पक्कफल, शुष्क-फल, पुष्प, वस्त्र, मांगलिक सूत्र, नारिकेल, ताम्बूल, सुवर्णमुद्रा, पीताक्षत और चन्दन आदि रख कर उनके हाथ में दिया ॥३४॥ तत्पश्चात् सबने खोआ आदि की बनी स्वादिष्ट, सुगन्धित मिठाइयों एवं मधुर, सुगन्धित फलादिकों से जलपान किया। ताम्बूल प्रदान हो जाने के बाद महाराज के पुरोहित ने प्रस्ताव रखा कि भाग्य को, भगवान् के विधान को और ज्योतिपशास्त्र को जानने वाले मुनिगण अब विवाह के शुभ मुहूर्त का चुनाव करें ॥३५॥

तब अंगिरा मुनि ने कहा कि हे विद्वन्! वेदों ने किसी भी कालमान को अशुभ नहीं कहा है। वहाँ मासों, ऋतुओं, पक्षों, मुहूर्तों और तिथियों के सब नाम शुभ हैं ॥३६॥ वे हैं—

मधु, माधव, शुक्र, शुचि, नभः, नभस्य, इष ( अन्न ), ऊर्ज ( तेज ), सहस् ( बल ), सहस्य, तपः, तपस्य ॥३७॥ अधिमास सहित अन्य १३ नाम हैं—

अरुणोऽरुणरजाः पुण्रीको विश्वजिदभिजित् ।
आर्द्रः पिन्वमानोऽन्नवान् रसवानिरावान् ।
सर्वौषधः संभरो महस्वान् । (तै. ब्रा. ३।१०।१) ॥३८॥

अहर्पतिश्चाधिपतिः पवित्रो वैनंशिनोऽन्त्यः प्रसवः क्रतुश्च ।
सभौवनोऽयं भुवनेश्वरोऽथो चैत्रादयो माधवनामवन्तः ।। ३९ ।।

संवत्सरो वेदमते ऽस्ति साक्षात् प्रजापतिः सन्ति तथाऽस्य सर्वे ।
मासा अहोरात्रमुहूर्तसंघाः प्रजापतेः प्राणशरीरतुल्याः ।। ४० ।।

सर्वेऽपि शुक्ला असिताश्च पक्षाः समप्रकाशा अपि सन्ति पूताः ।
शृण्वन्तु नामानि भवन्त एषामोजस्विजीवौ सहमान आर्द्रः ।। ४१ ।।

यशो यशस्वानमृतः सहस्वान् मोदः प्रमोदो हरिकेश आयुः ।
स्वर्गः पवित्रो द्रविणोऽभिजेता लोकः सहीयानपि मेध्यपूतौ ।। ४२ ।।

तथैव सर्वे दिवसाः पवित्राः संज्ञानविज्ञानसमृद्धशुक्राः ।
तेजस्वितेजोऽरुणभानुमन्तः प्रज्ञानकल्याणतपोऽमृताद्याः ।। ४३ ।।

---

मासों के अन्य बारह नाम हैं—बाज, प्रसव, क्रतु, वसु, प्रजापति आदि । इनमें कोई अशुभ नहीं है । अन्य बारह नाम हैं चैत्र, वैशाख आदि और इनके अतिरिक्त माधव के माधव, नारायण आदि १२ नाम ही मासों के नाम हैं जिनमें एक भी अशुभ नहीं है ॥३९॥

वेदमत से संवत्सर साक्षात् प्रजापति है और उसके सारे मास, पक्ष, दिन, रात्रि और मुहूर्त प्रजापति के प्राण और शरीर के समान हैं। संवत्सर वत्सल है, अग्नि है और ऋतुयें उसके अंग हैं ॥४०॥ देखिये तै. ब्रा. ३।१०।९ ॥

प्रश्नोपनिषद् का कथन है कि दक्षिणायन प्रजापति का शरीर है और उत्तरायण प्राण । इसी प्रकार आगे कहा है कि कृष्ण पक्ष और रातें शरीर हैं तथा शुक्ल पक्ष और दिवस प्राण हैं । मुहूर्तों की भी यही स्थिति हैं। शुक्लपक्ष और कृष्णपक्ष में प्रकाश के दण्ड ही नहीं पल तक समान रहते हैं इनके वैदिक नाम सुने ॥ ४१-४२ ॥

द्वादशशुक्लपक्षाः—पवित्रं पवयिष्यन् पूतो मेध्यः । यशो यशस्वानायुरमृतः । जीवो जीविष्यन् स्वर्गों लोकः ॥

द्वादशकृष्णपक्षाः—सहस्वान्त्सहीयानोजस्वान्त्सहमानः । जयन्नभिजयन् सुद्रविणो द्रविणोदाः । आर्द्रपवित्रो हरिकेशो मोदः प्रमोदः ।

सर्वास्तथा मंगलदा रजन्यः सुदर्शनेरा प्रसुता च कान्ता ।
आयुष्मती कामदुधा सुतृप्तिः काम्या प्रपा सूनृतशर्मदाद्याः ॥ ४४ ॥

पक्षे सिते ये कथिता मुहूर्ताः कृष्णे रजन्यां दिवसे प्रभाते ।
सायं निशीथेऽर्धदिने च तेषां शृण्वन्तु नामान्यपि मंगलानि ॥ ४५ ॥

आभान् प्रभान् रोचन रोचमानावानन्दमोदातपशोभमानाः ।
दाता प्रदाता विभुवामदेवौ शंभुः प्रभुः कामदशोभनाद्याः ॥ ४६ ॥

निन्द्यानि नो भानि सदार्ऽचितानामिन्द्राग्निवस्वम्बुबृहस्पतीनाम् ।
न वा मरुद्विष्णुजलाधिपानां न धर्मराजेशभगादिकानाम् ॥ ४७ ॥

---

वेद में शुक्लपक्ष और कृष्णपक्ष के जो तीस दिवसों के नाम लिखे हैं उनमें एक भी अशुभ नहीं है। तीस रातों की भी यही स्थिति है। जो तिथियाँ रिक्ता, भद्रासमन्वित तथा अमावास्या के पास होने से निन्दित कही जाती हैं वे भी शुभ हैं उनका निरीक्षण करें ॥ ४३-४४ ॥

शुक्लपक्षे दिवसाः—संज्ञानं विज्ञानं प्रज्ञानं जानदभिजानत् ।
संकल्पमानं प्रकल्पमानमुपकल्पमानमुपक्लृप्तं क्लृप्तम् ।
श्रेयो वसीय आयत् संभूतं भूतम् ॥

कृष्णपक्षे दिवसाः—प्रस्तुतं विष्टुतं संस्तुतं कल्याणं विश्वरूपम् । शुक्रममृतं तेजस्वि तेजः समृद्धम् । अरुणं भानुमन्मरीचिमदभितपत्तपस्वत् ॥

शुक्लपक्षेनिशाः—दर्शा दृष्टा दर्शता विश्वरूपा सुदर्शना । आप्यायमाना प्यायमाना प्याया सूनृतेरा । आपूर्यमाणा पूर्यमाणा पूरयन्ती पूर्णा पूर्णमासी ॥

कृष्णपक्षे निशाः—सुता सुन्वती प्रसुता सूयमानाऽभिषूयमाणा । पीती प्रपा सम्भा तृप्तिस्तर्पयन्ती । कान्ता काम्या कामजाताऽऽयुष्मती कामदुधा (अमावास्या) ॥

शुक्लपक्ष में, कृष्णपक्ष में, रात में, दिन में, प्रभात में, सायं काल में, आधीरात में और मध्याह्न में जितने मुहूर्त हैं, वे सब शुभ हैं। उनके मांगलिक नाम सुनें ॥४५-४६॥

शुक्लपक्षे दिवसमुहूर्त्ता—चित्रः केतुः प्रभानाभान् संभान् । ज्योतिष्मांस्तेजस्वानातपंस्तपन्नभितपन् । रोचनो रोचमानः शोभनः शोभमानः कल्याणः ।

नाम्नाममीषां निगमोदितानां मुहूर्तमासर्क्षदिनादिकानाम् ।
विदन्ति येऽर्थं न कदापि निन्द्यं ते कालमानं किमपि ब्रुवन्ति ॥ ४८ ॥

तस्मादजानीम शिवप्रसादान्न कोऽपि कालोऽस्त्यशुभो द्विजेन्द्र ।
कर्मास्ति दुःखस्य सुखस्य हेतुर्न चन्द्रतारा न दिनं न लग्नम् ॥ ४९ ॥

---

शुक्लपक्षे रात्रिमुहूर्ताः—दाता प्रदाताऽऽनन्दो मोदः प्रमोदः । आवेशयन्निवेशयन्त्संवेशनः संशान्तः शान्तः । आभवन् प्रभवन् संभवन् संभूतो भूतः ॥

कृष्णपक्षे दिवसे मुहूर्ताः—प्रस्तुतं विष्टुतं संस्तुतं, कल्याणं विश्वरूपम् । शुक्रममृतं तेजस्वि तेजः समृद्धम् । अरुणं भानुमन्मरीचिमदभिजित्तपत्तपस्वत् ।

कृष्णपक्षे रात्रिमुहूर्त्ताः—अभिशास्तानुमन्ताऽऽनन्दो मोदः प्रमोदः । आसादयन्निषादयन्त्संसादनः संसन्नः आभूर्विभूः प्रभूः शंभूर्भुवः ।

हम यज्ञों तथा अन्य सभी कर्मों में जिन देवों की सदा पूजा करते हैं वे और उनके नक्षत्र कभी निन्दित नहीं हो सकते । अतः इन्द्र का नक्षत्र ज्येष्ठा, अग्निदेव का नक्षत्र कृत्तिका, इन्द्र और अग्नि दोनों का नक्षत्र विशाखा, वासुदेव का नक्षत्र धनिष्ठा, जल के देव का नक्षत्र पूर्वाषाढ़ा, देवगुरु बृहस्पति का नक्षत्र पुष्य, विष्णु का श्रवण, पूषा का रेवती, वरुण का शतभिषा, वायु का स्वाती, धर्मराज यम का भरणी और भग का नक्षत्र पूर्वाफाल्गुनी विवाह, यात्रा, गृहारंभ आदि किसी भी शुभ कर्म में निषिद्ध नहीं हो सकता ॥४७॥

(इस विषय के विस्तृत विवेचन के अध्ययनार्थं तैत्तिरीय ब्राह्मण अथवा मेरा ग्रन्थ 'हमारा ज्योतिष और धर्मशास्त्र' देखें) ।

वेद में बताये संवत्सरों, ऋतुओं, मासों, पक्षों, दिवसों, रातों और मुहूर्तादिकों के नामों का जो अर्थ जानते हैं वे किसी कालमान को कभी अशुभ नहीं कहते क्योंकि ये सब प्रजाप्रति के अंग और प्राण हैं ॥४८॥

देवगृहा वै नक्षत्राणि । यदतरंस्तत्तारकाणां तारकत्वम् ।
यो ह वा नक्षत्राणामहोरात्राणां मासानां मासार्धानां
मुहूर्तानां नामधेयानि वेद, नैतेष्वार्तिमार्च्छति ।
य एवं वेद ( तैत्तिरीयब्राह्मण ३।१०।१० ) ॥

विघ्नो वयं तत् सुदिनं तदेव ताराबलं चन्द्रबलं तदेव ।
विद्याबलं दैवबलं तदेव यच्छ्रीपतेरंघ्रियुगं स्मरामः ॥ ५० ॥

इन्दीवरश्यामहरिः सदास्ते हृत्सूदितो मंगलवेश्म येषाम् ।
प्रमोदकल्याणजयोपलब्धिर्विना मुहूर्तं भवतीह तेषाम् ॥ ५१ ॥

चिनोति तस्मान्न शिवः शुभर्क्षं शुभं मुहूर्तं दिवसञ्च पक्षम् ।
युष्मत्पुरं चेच्छति नेव गन्तुं साकं प्रभूतैर्मनुजैर्गजाश्वैः ॥ ५२ ॥

अत्युत्सुकाः सन्ति परञ्च भक्ता गणाख्यसिद्धा बहवो नृदेवाः ।
मुनोश्वरा मातृगुरोक्षणार्थं जानाति भावान् भगवानमीषाम् ॥ ५३ ॥

---

इसलिये हे द्विजराज ! हमने शिवकृपा से यह जान लिया है कि कोई काल अशुभ नहीं होता। दुःख के हेतु हमारे अशुभ कर्म हैं। अशुभ दिन आदि नहीं ॥४९॥ हमें दृढ़ विश्वास है कि प्रभु के चरणारविन्द का श्रद्धापूर्वक स्मरण ही सुदिन, ताराबल, चन्द्रबल, विद्याबल और भाग्यबल आदि सब कुछ है ॥५०॥ नीले कमल सी कान्ति वाले तथा मंगल के आयतन जर्नादन जिनके हृदयों में सदा उदित हैं उन्हें शुभ मुहूर्त के विना ही प्रमोद, कल्याण और जय आदि की उपलब्धि हो जाती है ॥५१॥

सर्वदा सर्वकार्येषु नास्ति तेषाममंगलम् ।
येषां हृदिस्थो भगवान् मंगलायतनो हरिः ॥
लाभस्तेषां जयस्तेषां कुतस्तेषां पराजयः ।
येषामिन्दीवरश्यामो हृदयस्थो जनार्दनः ॥

इसलिये शिव न तो शुभ नक्षत्र, मुहूर्त, दिन और पक्ष आदि ढूंढ़ते हैं न आप के पुर में बहुत से मनुष्यों, हाथियों और घोड़ों से युत विशाल बारात लेकर जाना चाहते हैं। वे इसके विरोधी हैं ॥५२॥ परन्तु जगदम्बा की जन्मभूमि होने के कारण उसके दर्शन के लिये भक्तगण, शिव के गण कहे जाने वाले अनेक सिद्ध पुरुष, नरदेहधारी पृथ्वी के अनेक देव और मुनिगण अत्यन्त उत्सुक हैं। आप के यहाँ न पहुँचने पर वे दुखी होंगे। शिव उनके हृदय के इन भावों को जानते हैं अतः घोर निषेध करने में भी उन्हें संकोच है ॥५३॥ हे विप्रदेव ! उमा के चरणरजों के

हिमालयः सम्प्रति तीर्थराजो जातोऽस्त्युमापादरजोऽभिषेकात् ।
एष्यन्ति पश्चादपि दर्शनार्थं ततोऽत्र भक्तास्तपसे विमुक्त्यै ॥ ५४ ॥

तमाह विप्रो न वयं बुधानां जानीम आतिथ्यविधिं नगस्थाः ।
किन्तु स्पृहास्त्यंघ्रिरजोभिरेषां भवेम पूताः शिवकिंकराणाम् ॥ ५५ ॥

जानीमहे शंकरसेवकानां शुश्रूषया दर्शनतोऽपि पापाः ।
भवन्ति सन्तः क्लिशिताः प्रसन्नास्तेऽवश्यमायान्तु पुरं ततो मे ॥ ५६ ॥

समादृताः शंभुगणैर्मुनीशैः शिवेन राज्ञः पुरुषास्तस्ते ।
जग्मुः पुरं स्वं मनसा स्तुवन्तस्तान् संस्मरन्तस्तिमिताक्षिचित्ताः ॥ ५७ ॥

अथ प्रवृत्तिं सकलां नगेशः शिवस्य मन्त्र्यादिमुखाद् विदित्वा ।
समेतबन्धुर्मुदितः सुताया विवाहदीक्षाविधिमन्वतिष्ठत् ॥ ५८ ॥

वैवाहिकैः कौतुकसंविधानैर्गृहे गृहे व्यग्रपुरन्ध्रिवर्गम् ।
आसीत् पुरं तस्य मिथोऽनुरागादन्तः पुरं चैककुलोपमेयम् ॥ ५९ ॥

---

अभिषेक से हिमालय अब तीर्थराज हो गया है, अतः तप और मुक्ति के लिये यहाँ विवाह के बाद भी भक्तों की भीड़ लगी रहेगी ॥५४॥ पुरोहित जी ने कहा कि हे गर्गमुनि ! हम पर्वतीय लोग शिव के कृपापात्र भूपों, मुनियों और विद्वानों की आतिथ्य विधि के सर्वथा अनभिज्ञ हैं किन्तु हमें और हमारे राजा को घोर अभिलाषा है कि हम सब शिवकिंकरों के चरण-रज से पवित्र हो जायं ॥५५॥ हम जानते हैं कि शिव के भक्त ज्ञानार्जन और सत्कर्म में सर्वदा तत्पर रहते हैं, उनकी सेवा से तथा दर्शनमात्र से भी पापी मनुष्य सन्त हो जाते हैं और दुखियों के सारे दुख समाप्त हो जाते हैं अतः वे अवश्य आवें ॥५६॥ इसके बाद शिव के गणों से, अंगिरा आदि महामुनियों से और स्वयं शिव से बार बार सत्कृत सारे राजपुरुषों ने हृदय से उन सबों की भूरि भूरि प्रशंसा करते हुये गीले नेत्रों और हृदयों से अपनी पुरी की ओर प्रस्थान किया ॥५७॥ इसके बाद राजा ने मंत्री पुरोहित आदि के मुख से शिव के यहाँ का सारा समाचार सुन कर बन्धु-बाँधवों के साथ प्रसन्न चित्त से विवाह के संस्कार की विधियों का अनुष्ठान प्रारम्भ किया ॥५८॥ विवाह सम्बन्धी माँगलिक विधानों में प्रत्येक गृह का स्त्रीवर्ग व्यस्त था और सारी पुरी एवं राजा का अन्तः पुर पारस्परिक अनुराग के कारण एक कुल सा प्रतीत हो रहा था ॥५९॥ पार्वती देवी

मेधातितिक्षाधृतिशान्तिलज्जाशौचार्जवस्नेहदमाभयाद्यैः ।
उत्साहसन्तोषमनोज्ञवाणीविवेकनिर्मानदयाक्षमाद्यैः ॥ ६० ॥

अलंकृतां दिव्यगुणैरनेकैरुमां निषण्णामवलोक्य वेद्याम् ।
नार्योऽन्तिकस्थान्यपि विप्रमुग्धा विसस्मरुर्मंगलसाधनानि ॥ ६१ ॥

अनिच्छयाऽपि प्रमुदे सखीनामथो जनन्याः स्थविरांगनानाम् ।
गौरी दधे मण्डनभूषणानि सर्वाणि तासां शुभकामनाप्त्यै ॥ ६२ ॥

तस्याः प्रफुल्लाब्जमृगाक्षिकान्ते प्रसाधिकाभिर्नयने निरीक्ष्य ।
न चक्षुषोः कान्तिविशेषबुद्ध्या कालांजनं मंगलमित्युपात्तम् ॥ ६३ ॥

तथैव केशाधरकर्णनासाग्रीवाभुजश्रोणिशिरोनखादौ ।
पतिव्रतादत्तमुमा स्वदीप्त्या समस्तनेपथ्यमलञ्चकार ॥ ६४ ॥

आसन्नरा आसुरवृत्तिभिर्ये हीनाः पुरा दंभपरिग्रहाद्यैः ।
हृत्सूदितासीच्च सदैव येषां दैवी शमज्ञानदयादिसम्पत् ॥ ६५ ॥

---

मेधा, सहनशक्ति, धैर्य, शान्ति, लज्जा, शौच, नम्रता, स्नेह, दम, अभय, उत्साह. सन्तोष, मधुरवाणी, विवेक, निरहंकार, दया, क्षमा आदि ॥६०॥ दिव्य गुणों से सहज ही अलंकृत थीं। इसलिये वेदी में विराजमान पार्वती को देख कर नारियाँ मंगलसाधनों के पास में रखे रहने पर भी विमुग्ध होने के कारण उन्हें पहनाना भूल गईं ॥६१॥

गौरी को इन मण्डनों और आभूषणों में अभिरुचि नहीं थी परन्तु सखियाँ, माता और वृद्ध स्त्रियाँ रुष्ट न हो जायं, प्रसन्न रहें तथा शुभाशीर्वाद दें, इस भावना से उन्होंने सबको धारण कर लिया ॥६२॥ प्रसाधिकायें प्रफुल्ल कमल और मृगी तुल्य उनके सुन्दर नेत्रों को देख मुग्ध हो गईं अतः उन्होंने काला अंजन शोभावृद्धि के लिये नहीं अपि तु मांगलिक होने के कारण लगाया ॥६३॥ इसी प्रकार केश, अधर, कान, नासिका, ग्रीवा, भुज, नितम्ब और शिर आदि पर पतिव्रताओं द्वारा दिये हुये सारे अलंकारों को उन्होंने अपनी दीप्ति से अलंकृत कर दिया ॥६४॥ प्राचीन काल में कुछ ऐसी नारियों और नरों का प्रादुर्भाव हो चुका है जो पाखण्ड, परिग्रह आदि अनेक आसुरशक्तियों से सर्वथा विहीन थे और जिनके हृदयों में शम, ज्ञान, दया आदि दैवी गुण सर्वदा उदित रहते थे ॥६५॥

निजैः पवित्रैश्चरितोपदेशैः पापन्नयन्ति स्म हठात् सुमार्गे ।
कुर्वन्ति ये ऽद्यापि सुसूक्ष्मदेहास्तथैव रक्षां जगतो महेच्छाः ।। ६६ ।।

गौरी गता देवगृहं सखीभिर्वाद्यैः सतीभिश्च युता परेशम् ।
तान् देवसंज्ञानथ ताश्च देवीरपूजयत् सुस्तुतिगन्धमाल्यैः ।। ६७ ।।

मात्रोपदिष्टा जगृहे ततोंघ्रीन् वयस्तपोवृद्धसतां सतीनाम् ।
अखण्डितं प्रेम लभस्व पत्युर्निशम्य तत्सान्त्वमभूच्च हृष्टा ।। ६८ ।।

विधाय वैवाहिकपूर्वकृत्यं वेदोक्तलोकोक्तविधींश्च सर्वान् ।
राजा समन्त्रिद्विजमित्रबन्धुः स्थितो महेशागमनप्रतीक्षः ।। ६९ ।।

---

वे अपने पवित्र चरित्र और उपदेशों से पापियों को बलपूर्वक सुमार्ग में ले जाते थे, उनकी इच्छाये सदा ऊँची रहती थीं और वे अतिशय सूक्ष्म शरीरों से आज भी संसार की रक्षा कर रहे हैं ।।६६।। उन्हीं को देवी और देव कहा जाता है। गौरी ने अपनी सखियों, सती स्त्रियों और वाद्यों के साथ मन्दिर में जाकर सुन्दर स्तुतियों तथा गन्ध पुष्पादिकों से उन्हीं देवों ओर देवियों की तथा परमेश्वर की विधिवत् पूजा की ।।६७।। इसके बाद माता के आदेशानुसार वयोवृद्ध और तपोवृद्ध सन्तों तथा सतियों के पैर छूये। उन्होंने आशीर्वाद दिया कि तुम्हें शंकर का अखण्ड प्रेम प्राप्त हो। इस मधुर:वचन को सुन कर उनका हृदय प्रसन्न हुआ। ।।६८।। इसके बाद राजा विवाह के पूर्व के सारे कृत्यों एवं वेदोक्त लोकोक्त सारे आचारों को सम्पन्न कर मंत्रियों, ब्राह्मणों, मित्रों और बन्धुओं के साथ शंकर के आगमन की प्रतीक्षा करने लगे ।।६९।।

इति हिन्दीव्याख्यायुत उमोद्वाहमहाकाव्ये द्वादशः सर्गः ।

## त्रयोदशः सर्गः

तावच्छिवस्यापि कुबेरशैले धराधराधीशसुताधवार्हम् ।
प्रसाधनं मातृभिरादृताभिः प्रेम्णा पुरो न्यस्तमलंक्रियायै ॥ १ ॥

नावश्यकं तस्य सरत्नमासीत् सौवर्णमाभूषणमम्बरं वा ।
महौजसो निर्व्यसनस्य साधोर्गुणाम्बुधेः संयमिनोर्ऽहितस्य ॥ २ ॥

तथापि सौजन्यनिधिः स देवस्तदस्पृशन्मण्डनमादरेण ।
संपूजयँस्ता मधुरैर्वचोभिर्नेपथ्यसम्बन्धिमतं स्वमाह ॥ ३ ॥

नृणां समेषां सुलभानि यानि न सन्ति रत्नाम्बरभूषणानि ।
हे!मातरस्तानि दधामि नाहं बीजानि विद्वेषमदादिकानाम् ॥ ४ ॥

एभिः समृद्धानवलोक्य कांश्चिद् भवन्ति मूढा दुरितप्रवृत्ताः ।
लाभार्थमेषामथ तानलब्ध्वा भवन्ति खिन्नाः समदाश्च लब्ध्वा ॥ ५ ॥

---

उधर लोकमान्या सप्तमातृकाओं ने सोचा कि शिव का विवाह एक समृद्ध राजा की कन्या से होने जा रहा है इसलिये वे स्नेहपूर्वक तदनुरूप बहुमूल्यप्रसाधनों को लेकर उन्हें अलंकृत करने के उद्देश्य से कैलास पर्वत पर गईं और उन आभूषणों एवं वस्त्रों को उनके सामने रखा ॥१॥ महान् ओजस्वी, निर्व्यसन, गुणाब्धि, साधु, संयमी और लोकपूज्य शंकर के लिये वे रत्नजटित सोने के आभूषण और बहुमूल्य वस्त्र यद्यपि अनावश्यक थे ॥२॥ फिर भी नम्रता के सागर महादेव ने उन मण्डनों का सादर स्पर्श किया, उन्हें एक ओर रखा, देवियों की पूजा की और अलंकारों के संबन्ध में अपना यह मत सुनाया कि ॥३॥ हे माताओ ! जो रत्न, आभूषण और बहुमूल्य वस्त्रादि सब मनुष्यों को सुलभ नहीं हैं उन्हें मैं धारण नहीं करता क्योंकि वे द्वेष और अहंकार आदि के बीज हैं ॥४॥ कुछ लोगों को इन पदार्थों से समृद्ध देख कर अन्य अदूरदर्शी मनुष्य इन्हें पाने के लिये पापकर्मों में प्रवृत्त हो जाते हैं और न पाने पर खिन्न तथा पा जाने पर अहंकारी हो जाते हैं ॥५॥ जिन विषयों और पदार्थों से मनुष्यों

संजायते यैर्विषयैः प्रसादो दशेन्द्रियाणां वपुषश्च तेषाम् ।
सच्छब्दसुस्पर्शरसादिकानामेकोऽपि नास्त्येषु विभूषणेषु ॥ ६ ॥

एभ्यो न शब्दा मधुराः श्रुतीनामालापभेदाश्च न रागिनीनाम् ।
न निःसरन्ति ध्वनयः कदापि मृदंगवंशीघनवल्लकीनाम् ॥ ७ ॥

उष्णानि नैतानि भवन्ति शीते ग्रीष्मातपे वा न हि शीतलानि ।
स्पर्शश्च नास्त्येषु सुखावहोऽन्यः सुहृद्वपुःपूज्यपदोपमानः ॥ ८ ॥

गृह्णन्ति न स्थानमिमे कदापि शय्योपधानासनकम्बलानाम् ।
विताननीशारनिचोलकानां शरीरसंरक्षककर्पटानाम् ॥ ९ ॥

रसश्च नास्त्येषु रसालजम्बूद्राक्षासितानां मधुरो मधूनाम् ।
क्षारो न तिक्तो न कटुः कषायो नाम्लो न चान्नस्य न दुग्धदध्नोः ॥ १० ॥

---

की पाँच ज्ञानेन्द्रियों, पाँच कर्मेन्द्रियों और शरीर को प्रसन्नता प्राप्त होती है, इन आभूषणों में उन सुशब्द, सुस्पर्श, सुरूप, सुरस और सुगन्धों में से एक भी नहीं है ॥६॥ इनसे न तो वेदों के मधुर स्वर निकलते हैं, न राग रागिनियों के विभिन्न आकर्षक आलापों और तानों की उत्पत्ति होती है, न मृदंग वंशी घन (झांझ करताल आदि) और वीणा सारंगी बेला आदि की मधुर ध्वनियाँ निकलती हैं ॥७॥ यत तो हुई कर्णग्राह्य शब्द की बात। त्वचा से ग्राह्य स्पर्श की स्थिति यह है कि ये शीतकाल में उष्ण और ग्रीष्म की लू में शीतल होकर त्वचा को सुख नहीं देते अपि तु गरमी में गरम और जाड़े में ठण्डे हो जाते हैं। मित्र, पुत्र आदि के शरीर का और पूज्यों के चरणों का स्पर्श करने पर जो सुख प्राप्त होता है वह तथा अन्य कोई भी सुखावह स्पर्श इनमें नहीं है ॥८॥ बिस्तर, तकिया, आसन, कम्बल, चंदवा, रजाई, खोली, चोली आदि ही नहीं, हम शरीर के संरक्षक जिन पुराने वस्त्रों को धारण करते हैं, ये उनके स्थान की पूर्ति भी नहीं कर पाते ॥९॥ इनमें न आम, जामुन, अंगूर आदि फलों का रस है, न चीनी और मिठाइयों का है, न नाना प्रकार की मधुओं का है, न अन्न और दूध दही का मधुर रस है। मधुर की बात छोड़ें, इनमें क्षार, तिक्त, कटु, कषाय और अम्ल रस भी नहीं हैं ॥१०॥ इनमें रातरानी, कस्तूरी, चन्दन, केसर

एतेषु गन्धोऽस्ति न रात्रिगन्धाकस्तूरिकाचन्दनकुंकुमानाम् ।
न यूथिकापायसवीरणानां कर्पूरकुन्दागुरुकेसराणाम् ॥ ११ ॥

नास्त्येषु रूपं यत एककाले किंवैकदेशेऽस्ति मनोरमं यत् ।
अन्ये प्रदेशे समये तदेव त्यजन्ति मत्वा मनुजा निकृष्टम् ॥ १२ ॥

भवन्ति कान्ता मनुजा अरत्ना रत्नव्रजा नो च विना नृसंगम् ।
न रत्नसंगे ऽस्ति नरस्य शोभा रत्नस्य शोभाऽस्ति नराङ्गसङ्गे ॥ १३ ॥

काकस्य गात्रं यदि काञ्चनस्य माणिक्यरत्नं यदि चञ्चुदेशे ।*
एकैकपक्षे मणिरत्नगुच्छास्तथापि काको न तु राजहंसः ॥ १४ ॥

विद्यायशःशौर्यतपोऽधिकानां विज्ञानलावण्यधनान्वितानाम् ।
न भूषणं वा वसनं नराणां स्त्रीणां च पश्यन्ति कदापि विज्ञाः ॥ १५ ॥

नरो हिताहारविहारसेवी समीक्ष्यकारी विषयेष्वसक्तः ।
भवत्यरोगश्च सुदर्शनांगो न रत्नमुक्तामणिहेमवस्त्रैः ॥ १६ ॥

---

जूही, देवदारु, खस, कपूर, कुन्द, अगर, नागचम्पा आदि में एक का भी गन्ध नहीं है ॥११॥ इनमें रूप भी नहीं है क्योंकि जो आभूषण किसी एक काल या देश में मनोरम समझे जाते हैं उन्हीं को दूसरे काल और देश में, थोड़े ही दिनों में और थोड़ी ही दूरी पर लोग निकृष्ट समझ कर छोड़ देते हैं, उनकी आकृतियाँ बदलते रहते हैं ॥१२॥ वस्तुतः मनुष्य इन्हें पहने विना भी सुन्दर दिखाई देते हैं किन्तु ये मनुष्य के संग विना शोभित नहीं होते। सारांश यह कि रत्न के संग से मनुष्य की नहीं अपि तु मनुष्य के संग से रत्न की शोभा बढ़ती है ॥१३॥ कौवे के सारे शरीर में सोना, चोंच में मणियाँ और रत्न तथा प्रत्येक पंख में मणियों और रत्नों के गुच्छे जड़ दिये जायँ तो भी वह कौवे से राजहंस नहीं हो जायगा ॥१४॥ वस्तुतः जो नर और नारियाँ विद्या, यश, शौर्य, तप, विज्ञान, सौन्दर्य और धन से समन्वित हैं उनके पहुँचने पर जनता यह नहीं देखती कि इन्होंने कौन कौन से बहुमूल्य वस्त्र और आभूषण पहने हैं। उन्हें तो उनके गुणों के आधार पर ही संमान मिलता है ॥१५॥ हित आहार और समुचित विहार का सेवन करने वाला दूरदर्शी और विषयों में अनासक्त मनुष्य अपने आप नीरोग और सुन्दर हो जाता है (चरकसंहिता)। उसे रत्न, मुक्ता, मणि, सोना और बहुमूल्य वस्त्रों की आवश्यकता नहीं पड़ती ॥१६॥ कुछ लोग कहते

बिभर्ति यो देवमहो हिरण्यं स दीर्घमायुर्लभते च नाकम् ।
न यान्ति रक्षांसि च नो पिशाचास्तद्देहगेहेष्विति केचनोचुः ॥ १७ ॥

रक्षःपुरी तैर्विदिता न लंका व्याध्याधिखिन्ना मणिरत्नपूर्णा ।
हिरण्यसोपानकपाटशय्यागवाक्षपात्रासनतोरणाढ्या ॥ १८ ॥

सुवर्णमुक्तामणयोऽभविष्यन् यदि क्षमा नाशयितुं नराधीन् ।
न स्वर्णकारो धनिकश्च कश्चित् कदापि रुग्णो व्यथितोऽभविष्यत् ॥१९॥

सुवर्णमुक्ता यदि दीर्घमायुः प्रसन्नतां सुन्दरतामदास्यन् ।
न कापि नारी विधवा कुरूपा कदाप्यकाले च मृता ऽभविष्यत् ॥ २० ॥

---

हैं कि सोना देवों का तेज है। उसे धारण करने वाला स्वर्ग और दीर्घायु प्राप्त करता है तथा उसके गृह में राक्षस और पिशाच नहीं जाते ॥ १७ ॥

इदं हिरण्यं वर्चस्वज्जैत्रायाविशतादुमाम् ॥३४।५०॥
न तद् रक्षांसि पिशाचास्तरन्ति देवानामोजः प्रथमजं ह्येतत् ।
यो बिभर्ति दाक्षायणं हिरण्यं स देवेषु कृणुते दीर्घमायुः स मनुष्येषु कृणुते दीर्घमायुः ॥३४।५१॥ यदाबध्नन् दाक्षायणा हिरण्यं शतानीकाय सुमनस्यमानाः ३४।५२॥ (वाजसनेयिसंहिता)

किन्तु ऐसा कहने वालों को यह पता नहीं है कि मणियों और रत्नों से भरी पुरी राक्षसों की वह लंका नगरी मानसिक और शारीरिक दोनों रोगों से त्रस्त थी जिसके सोपान, कपाट, पलंग, खिड़कियाँ, पात्र, सिंहासन और मुख्य द्वार आदि सब सोने के थे ॥१८॥ यदि सुवर्ण मुक्ता और मणियों में मनुष्यों की चिन्ताओं को समाप्त करने की शक्ति होती तो कोई भी सोनार या धनिक कभी रोगी और व्यथित नहीं होता ॥१९॥ यदि ये आभूषण दीर्घायु, प्रसन्नता और सौन्दर्य आदि देने में समर्थ होते तो कोई भी नारी न विधवा होती, न कुरुप होती न अकाल में मरती। पुरुष भी इन्हें सदा धारण कर दारिद्र्य और रोग आदि से सदा मुक्त रहते तथा ओझा, सोखा संसार से समाप्त हो जाते। उनका काम सोने और रत्नों से ही सम्पन्न हो जाता ॥२०॥ कुछ पुरुषों

न शोभते मञ्जुतमाऽपि सा स्त्री पदे न मंजीररवोऽस्ति यस्याः।
न हेम नासाश्रवसोर्नितम्बे सशब्दकाञ्चीति वदन्ति केचित् ॥ २१ ॥

निशम्य तेषां लपितं स्मरामः सर्वाङ्गसौन्दर्ययुतां सुशीलाम्।
विलोक्य नारीं तरुणीं कुलीनां पिकस्वनां वानर आह कश्चित् ॥ २२ ॥

अहोऽतिरम्यं वदनारविन्दं सुनासिकं बिम्बफलोपमौष्ठम्।
प्रफुल्लपद्मायतलोचनायाः पुच्छं विना तुच्छमिदं हि सर्वम् ॥ २३ ॥

आहुर्बुधा हेम्नि कलेर्निवासं परिष्कृतौ तेन तनोश्च भीतिम्।
न लभ्यते भूरिधनं विनाघं शेते धनी नैव कदाप्यशंकः ॥ २४ ॥

तस्मान्न विज्ञाः सुषमादिवृद्ध्यै नार्यो नरा रत्नसुवर्णसंज्ञैः।
बद्ध्वाऽश्मभिर्बाहुशिरोंघ्रिकण्ठान् कुर्वन्ति नासाश्रवसोर्बिलानि ॥ २५ ॥

---

और स्त्रियों का कथन है कि रूपवती नारी भी पैरों में सशब्द पायल, नितम्ब पर मधुर ध्वनि वाली करधनी और नाक कान में स्वर्णाभरण धारण किये विना सुशोभित नहीं होती ॥२१॥ हे माताओ! उनकी बात सुन कर मुझे एक ऐसी नारी का स्मरण होता है जो सर्वांगसुन्दरी थी, सुशीला थी, तरुणी थी, कुलीना थी और कोकिलवाणी थी परन्तु उसे देख कर एक वानर ने कहा कि ॥२१॥ अहो! इसका मुख प्रफुल्ल कमल सा है, नासिका बड़ी सुन्दर है, ओठ बिम्बाफल की भांति आकर्षक हैं और नेत्र खिले कमल की भांति सुन्दर हैं किन्तु एक पुच्छ विना सब तुच्छ है। वानर को पूँछ विना और इन्हें सोने के आभूषणों विना सारा प्राकृतिक सौन्दर्य तुच्छ प्रतीत होता है ॥२३॥ विद्वानों का कथन है कि सुवर्ण में कलियुग का वास है, अतः उससे शरीर को सजाने में अनेक भय हैं। विना पाप किये बहुत धन (सोना) मिलता नहीं और धनी कभी निश्चिन्त होकर सो नहीं पाता ॥२४॥

अभ्यर्थितस्तदा तस्मै स्थानानि कलये ददौ।
द्यूतं पानं स्त्रियः सूना यत्राधर्मश्चतुर्विधः ॥२८॥
पुनश्च याचमानाय जातरूपमदात् प्रभुः।
अथैतानि न सेवेत बुभूषुः पुरुषः क्वचित् ॥ (भागवत १।७)

अतः बुद्धिमान् नर नारी शोभा, धन, आयु, स्वास्थ्य और सुख आदि की वृद्धि के लिये रत्न और सुवर्णनामक कंकड़ पत्थरों की बेड़ियाँ बना

जानन्ति ते निर्मितवान् य ईशो रंध्राणि देहे बहुरोमकूपान् ।
छिद्राणि नासाश्रवसोर्न चक्रे स तानि मत्वैव निरर्थकानि ॥ २६ ॥

दरिद्रता यद्यपि न प्रिया मे पश्यामि दीनानपि किन्तु पापान् ।
जानामि धर्मस्य विनाभिवृद्धिं न संभवा मंगलशान्तिवृद्धिः ॥ २७ ॥

हृदि स्पृहा मेऽस्ति ततो दरिद्रा भवन्तु पूर्वं सुधियः सुवृत्ताः ।
पश्चाद् धनाढ्या मणिहेमनाथास्तेषां च कुर्वन्तु शुभोपयोगम् ॥ २८ ॥

इतीशसिद्धान्तसुधां पिबन्त्यः स्वकामनातोऽभ्यधिकच्छविं तम् ।
स्वतेजसैवालमलंकृतांगं विलोक्य सर्वा अभवन् सुतुष्टाः ॥ २९ ॥

---

बना कर उनसे न तो बाहु, सिर, कण्ठ, हाथ, पैर, कमर आदि को जकड़ते हैं न सुन्दर बनने के लिये नाक कान में अनेक बिलें खोदते हैं ॥२५॥ वे जानते हैं कि जिन परमेश्वर ने शरीर में अनेक बिल बनाये हैं, आँख कान पेट आदि में अनेक गड्ढे खोदे हैं, स्वेद निष्कासन और वायु ताप आदि के ग्रहणार्थ लाखों रोमकूप बनाये हैं उन्होंने निरर्थक जान कर ही नाक और कान में छेद नहीं बनाये। हम उन्हें बना कर भगवान् को अनाड़ी सिद्ध करते हैं ॥२६॥ हे माताओ ! मुझे दरिद्रता प्रिय नहीं है किन्तु देख रहा हूँ कि अनेक दरिद्र अपनी शक्ति भर पाप कर रहे हैं। अतः ये धनी हो जाने पर धार्मिक हो जायँगे, देश और दीनों की रक्षा के लिये त्याग करेंगे तथा समाज को सुखी बनावेंगे, यह आशा नहीं की जा सकती। मुझे पूर्ण विश्वास है कि धर्म की पूर्ण वृद्धि विना देश में मंगल और शान्ति की वृद्धि असंभव है ॥२७॥ इसलिये मेरे हृदय में यह अभिलाषा है कि दरिद्र मनुष्य पहले पवित्र बुद्धि वाले सदाचारी बनें और बाद में धनिक तथा मणि मुक्ता सोना चांदि के स्वामी बनें और यह सब पाने के बाद उनका सदुपयोग करें। सोना चांदी रत्न आदि की बेड़ियां बनाना और उसे पहनकर धनिकत्व प्रदर्शन के लिये कोमल नाक कान को छेदना उनका सदुपयोग नहीं अपि तु दुरुपयोग है ॥२८॥ भगवान् महेश्वर की इस सिद्धान्तसुधा का पान करने के बाद सप्त मातृकाओं ने देखा कि अब वे उनकी अभिलाषा से कई गुना अधिक सुन्दर दिखाई दे रहे हैं। उनका शरीर स्वकीय तेज से पूर्ण अलंकृत हो गया है। तब वे सन्तुष्ट हो गईं ॥२९॥ इसके बाद

अथो गिरीशस्य पुरीं प्रतस्थे धर्मावतारं स पतिं दयादेः।
आरुह्य शुक्लं वृषभं युवानं मनोहरं शान्ततरं प्रकृत्या ॥ ३० ॥

ततो महादेवगणैः पुरोगैरुदीरितो मंगलतूर्यघोषः।
विमानभृंगाण्यवगाहमानः ददे स सेवावसरं सुरेभ्यः ॥ ३१ ॥

समागतौ विष्णुविधी गणाढ्यौ जयेति वाचं समुदीरयन्तौ।
विलोक्य तौ शंभुरतिप्रसन्नो गतोऽग्रतो बद्धकरो ननाम ॥ ३२ ॥

योगेश्वरीकामजितोर्विवाहं समागता द्रष्टुमलंकृतांगाः।
कुतूहलादिन्द्ररवीन्दुवाताः कुबेरपाश्यग्नियमादिदेवाः ॥ ३३ ॥

गन्धर्वरक्षोवसुभास्वराद्या विद्याधरा भास्वरकिन्नराद्याः।
आदित्यरुद्रा ऋभवश्च यक्षाः श्रीलक्षणोत्सर्गविनीतवेषाः ॥ २४ ॥

---

शिव ने धर्म के साक्षात् अवतार, श्रद्धा मैत्री आदि तेरह देवियों के पति, तरुण, मनोहर और स्वभावतः शान्त श्वेत वृषभ पर आरूढ़ होकर राजा की नगरी की ओर प्रस्थान किया ॥३०॥

वृषो धर्म इति प्रोक्तस्तमारूढस्ततो वृषी। (शिवपुराण)
श्रद्धा मैत्री दया शान्तिस्तुष्टिः पुष्टिः क्रियोन्नतिः।
बुद्धिर्मेधा तितिक्षा ह्रीमूर्तिर्धर्मस्य पत्नयः (भागवत)

शंकर के प्रमथादि गण आगे आगे चल रहे थे। उनकी मांगलिक वाद्यध्वनियों ने देवों के विमानों के पास पहुँच कर उन्हें भगवान् की सेवा के इस शुभ अवसर की सूचना दे दी ॥३१॥ तब विष्णु और ब्रह्मा शंकर का जय-जयकार करते हुए अपने गणों के साथ वहाँ पहुँचे। शिव ने उन्हें देखा तो वहुत प्रसन्न हुए और आगे बढ़कर दोनों को प्रणाम किया ॥३२॥ सूर्य, चन्द्रमा, कुबेर, वरुण, अग्नि, यम, इन्द्र, वायु आदि धरती के देवों ने सुना कि योगेश्वरी और कामेश्वर का विवाह होने जा रहा है तो वे सब कुतूहल वश विवाह देखने के लिये सजधज कर आये ॥३३॥ गन्धर्व, राक्षस वसु, सिद्ध, साध्य, विद्याधर, भास्वर, किन्नर, ऋभु यक्ष आदि देवजातियों के लोग भी धनिकत्व का प्रदर्शन छोड़ विनीत वेष में आये ॥३४॥ उन्होंने

दृष्ट्वा शिवं बद्धकराः प्रणेमुः संभावितास्तेन समेऽपि कामम् ।
समन्ततस्ते ददृशुः पुरोर्मनोहरांस्तस्य गणांश्च भक्तान् ॥ ३५ ॥

शिलादभृंगिप्रमथोपमन्यून् दधीचदुष्टान्तकपिप्पलादान् ।
जीमूतनादाशनिपारिजातानमोघसन्तानकवीरभद्रान् ॥ ३६ ॥

सुकेशमावेशननीलचैत्रान् सम्पूर्णभद्रं लकुलीशमोदौ ।
सनातनं भैरवतालकेतू सनादकं पर्वतकं सुमन्त्रम् ॥ ३७ ॥

गुरुं विशाखं कुमुदं प्रमोदं प्रदीप्तदेवप्रियभानुकादीन् ।
भवन्ति येषां स्मरणात् प्रवृत्तेः पापप्रसक्ता अपि सच्चरित्राः ॥ ३८ ॥

आसीन्न तेषां जरठोऽवटीटः कश्चित् किलासी मशकी कुदन्तः ।
हीनाधिकांगो व्यसनी कुरूपः प्रज्ञुर्न पंगुः कुणिरन्ध एडः ॥ ३९ ॥

कुब्जो न खञ्जो वलिभो न संज्ञुः खर्वो न काणः खुरणा अविद्वान् ।
न तुन्दिलः केकर आमयावी कृशो न भीरुश्च शिवप्रसादात् ॥ ४० ॥

---

शिव को हाथ जोड़कर प्रणाम किया और शिव ने भी सबका पर्याप्त सत्कार किया। उन्होंने शिव के चारों ओर उनके सुन्दर गणों और भक्तों को देखा ॥३५॥ उनके नाम हैं—शिलाद भृंगी प्रमथ उपमन्यु दधीच दुष्टान्तक पिप्पलाद मेघनाद अशनि पारिजात अमोघ सन्तानक वीरभद्र ॥३६॥ सुकेश आवेशन नील चैत्र पूर्णभद्र लकुलीश (नकुलीश) मोद सनातन भैरव तालकेतु सनादक पर्वतक सुमन्त्र ॥३७॥ गुरु विशाख कुमुद प्रमोद प्रदीप्त देवप्रिय भानुक आदि। जिनकी पवित्र जीवनी का स्मरण करने पर बड़े-बड़े पापी भी सदाचारी हो जाते हैं ॥३८॥ शिव के गणों में एक भी वृद्ध, नकचपटा, सेहुवाँ मासा तिल आदि से युत, कुदन्त, हीन या अधिक अंगों वाला गाँजा भाँग मदिरा आदि का व्यसनी, कुरूप, पतली जांघ वाला, पंगु कुपाणि, अन्धा, और बहरा नहीं था ॥३९॥ कोई भी कुबड़ा, लँगड़ा, झुर्रीदार त्वचा वाला, टेढ़ी मेढ़ी जाँघों वाला नाटा, काना, कुनासा वाला, अपठित, बड़े पेटवाला, बैताह, रोगी दुर्बल और भीरु नहीं था। यह शिव की कृपा का फल था ॥४०॥ ऋभुगण,

सौदामनीहास्यनिभावदातान्भूंस्तथादित्यमरुद्गणादीन् ।
अलंकृतानम्बरचन्दनाद्यैः प्रियंवदान् दिव्यसुगन्धदेहान् ॥ ४१ ॥
विज्ञानसंगीतरणप्रवीणान् विचक्षणाँस्तानवलोक्य देवाः ।
तेषां ननन्दुर्मृदुलस्वभावैः सौन्दर्यतः संकुचिता अभूवन् ॥ ४२ ॥
कश्चिद् घनश्यामसशंखचक्रो गरुत्मदाकाररथेऽधिरूढः ।
सपीतवस्त्रोऽब्जपदाक्षिपाणिर्विष्णूपमेयो वनमालयाऽऽसीत् ॥ ४३ ॥
हंसाकृतिश्वेतरथे दधानं कमण्डलुं माल्यमथोपवीतम् ।
आसन् भ्रमे कंचिदवेक्ष्य देवा गणो हरस्यास्ति पितामहो वा ॥ ४४ ॥
विभूतिमालाभृदभीतिमुद्रो वृषध्वजः श्वेतवृषे सुगन्धिः ।
ज्योतिर्मयः कोऽपि सुधांशुगौरश्चासीद्गणः शंकरवत् कपर्दी ॥ ४५ ॥
कश्चित् हरित्केशपटोऽमितौजा गजासनो हेमवपुः सहस्वान् ।
वृद्धश्रवा दीर्घभुजो युवाऽऽसीन् मेघस्वरो वज्रकरो यथेन्द्रः ॥ ४६ ॥

---

आदित्य गण, मरुद्गण आदि नामों वाले वे सब बिजली के हास्य सदृश गौर और प्रियभाषी थे। वे वस्त्र, माला, चन्दन आदि से अलंकृत थे और उनके शरीर से दिव्य सुगन्ध आ रहा था ॥४१॥ वे विज्ञान, संगीत और युद्ध में प्रवीण तथा विद्वान् थे। देवगण उनके मृदुल स्वभाव से प्रसन्न और सौन्दर्य से संकुचित हो गये ॥४२॥ ( पुराणों के श्लोक संस्कृत भूमिका में देखें ) ॥

उनमें सजल मेघ की भाँति कृष्णवर्ण, हाथ में शंख और चक्र लिये, गरुड़ाकार रथ पर सवार, पीताम्बरधारी, कमलनेत्र, कमल सदृश हाथ पैर वाला और वनमाला पहने एक गण साक्षात् विष्णु भगवान् सा प्रतीत हो रहा था ॥४३॥ हंसाकार श्वेत रथ पर दूसरा गण माला और यज्ञोपवीत पहने तथा हाथ में कमण्डलु लिये बैठा था। उसे देख कर देवों को एक बार भ्रम हो गया कि यह शिव का गण है अथवा ब्रह्मा जी हैं ॥४४॥ श्वेत वृषभ पर आरूढ़, श्वेतभस्म, माला और अभयमुद्रा धारण किये, वृष से विभूषित पताका लिये, सुगन्धित और ज्योतिर्मय काय वाला, पूर्णचन्द्र सा गौर, सिर पर सुन्दर काली जटा वाला एक अन्य गण साक्षात् शंकर सा दीख रहा था ॥४५॥ हरे केश और हरे वस्त्र वाला, अति तेजस्वी, गजराज पर आरूढ़, तप्त सुवर्ण सी कान्ति वाला, बलवान्, विद्वान्, दीर्घबाहु, युवा, मेघ सदृश गंभीर स्वर वाला तथा हाथ में वज्र लिये एक गण इन्द्र सा प्रतीत हो रहा था ॥४६॥ अतिशय तेजस्वी, हाथ में शक्ति लिये, मृदु-

विभाधिकः शक्तिकरः सुभाषो घृतप्रियो रक्तमुखः शिखावान् ।
हयासनः कोपि हिरण्यकेशो गणो बभौ दीप्ततनुर्यथाऽग्निः ॥ ४७ ॥

कनिष्ठमध्योत्तमपाशहस्तः श्वेताम्बरो गौरतनुर्मनोज्ञः ।
कश्चिद् गणस्तत्र सिते तुरंगे रराज राजा वरुणो यथा खे ॥ ४८ ॥

वाह्ये खरैः शुभ्ररथे त्रिचक्रे पद्मस्रजौ वायुजवौ युवानौ ।
दृष्ट्वा गणौ वैद्यवरौ स्वकीयौ देवा यमौ सूर्यसुतावजानन् ॥ ४९ ॥

हैमे रथे सप्तहरित्तुरंगे कश्चित् प्रभावानरुणांगसूतः ।
दृष्ट्या सुधावृष्टिकरो रजोघ्नो बभौ तथा व्योम्नि यथा विवस्वान् ॥ ५० ॥

आसन् परेषां च करेषु चापा दण्डत्रिशूलासिकशाकुठाराः ।
रथेषु लोला वृषभास्तुरंगा गलेषु सद्गन्धसुपुष्पहाराः ॥ ५१ ॥

---

भाषी, घृतप्रिय, सुन्दर लाल मुख वाला, शिखाधारी, घोड़े पर सवार, सुवर्णकेश, दीप्तकाय एक गण अग्निदेव सा दिखाई दे रहा था ॥४७॥

कनिष्ठ, मध्यम और उत्तम, तीन पाशों को हाथ में लिये, श्वेत वस्त्र पहने, गौरांग, बहुत सुन्दर और श्वेत अश्व पर आरूढ़ एक गण आकाशस्थ राजा वरुण की भाँति सुशोभित था ॥४८॥ रासभों द्वारा खींचे जाने वाले, तीन चक्रों से युत रथ पर कमल पुष्पों की माला पहने, वायुतुल्य तीव्र वेगवान् तथा समान वय और रूप वाले दो युवक शिवगणों को देखकर देव बहुत देर तक यही समझते रहे कि ये दोनों सूर्य के यमज पुत्र हमारे अश्विनीकुमार वैद्य हैं ॥४९॥ एक प्रभावान् गण सात हरे अश्वों वाले सोने के रथ पर बैठा था। उसका सारथी लोहित वर्ण का था। वह तम को समाप्त करता हुआ एवं दृष्टिपात से सुधा बरसाता हुआ आकाशस्थ सूर्य सा प्रतीत हो रहा था ॥५०॥ ( यहाँ देवों की आकृतियाँ पुराणों और ऋग्वेद से ली गई हैं ) ॥

अन्य गणों के हाथों में धनुष, दण्ड, त्रिशूल, तलवार, चाबुक और कुठार आदि थे, उनके रथों में चंचल वृषभ और अश्व जुते थे तथा उनके कण्ठ सुगन्ध युक्त सुन्दर पुष्पहारों से शोभित थे ॥५१॥ इस प्रकार गणों,

हृष्टैर्गणैः सिद्धसुरैरुपेतो गन्धर्वसंगीतगुणो महेशः।
अवाप्य शैलेशपुरीं समीपे पदाऽगमद्दर्शकपौरतुष्ट्यै ॥ ५२ ॥
क्षेमाय पार्श्वेऽकृत सप्तमातॄस्ता वाहनस्थाः प्रभयाऽऽननानाम्।
भावैश्च पूतैर्गगने प्रकाशं सत्त्वोदयं हृत्सु नृणामकार्षुः ॥ ५३ ॥
तासां च पश्चान्मुदिता हयस्था हैमं दधाना मुकुटं घटाभम्।
रमेव कान्तौ चपलेव दीप्तौ चण्डी जगामासिकरा विजेत्री ॥ ५४ ॥
तथाविधाः पृष्ठत एव तस्या आसंस्तरुण्योऽस्त्रकराः प्रभूताः।
प्रभाविभाभद्रपदाधनिष्ठातरस्विनीशौर्यवतीसुभद्राः ॥ ५५ ॥
कादम्बिनीप्रोष्ठपदाऽवदातासौदामनीचन्द्रकलासुशीलाः।
आर्द्राऽनुराधा सुषमा च शोभा ज्योत्स्ना क्षमाश्रीधृतिकीर्तिमेधाः ॥ ५६ ॥

---

सिद्धों और देवों के साथ भगवान् राजा की नगरी की ओर चले जा रहे थे और गंधर्व मनोहर गीतों में उनका गुणगान कर रहे थे। पुरी के पास पहुँचने पर वे दर्शनेच्छुक जनता की सुविधा के लिये द्रुतगामी वृषभ से उतर कर पैदल चलने लगे ॥५२॥

बारात में एक ओर पुरुषों और दूसरी ओर कुछ स्त्रियों के चलने की व्यवस्था थी। भगवान् ने क्षेम की कामना से एक ओर मंगलमयी सप्तमातृकाओं को सबसे आगे किया। उन्होंने अपने मुखों की प्रभा से और पवित्र भावों से आकाश में प्रकाश का और सबसे हृदयों में सत्त्व का प्रसार कर दिया ॥५३॥ उन देवियों के पीछे सिर पर घटाकार सुवर्ण मुकुट धारण किये, रमा सदृश कान्ति और चपला सी दीप्ति वाली विजेत्री वीरांगना चण्डी देवी हाथ में तलवार लिये अश्व पर चल रही थीं ॥५४॥

रुद्रस्य भगिनी भूत्वा चण्डी सूत्सवसंयुता।
पूर्णं कलशमादाय हैमं मूर्ध्नि महाप्रभम् ॥
दीप्तास्या दीप्तनयना जातहर्षा महाबला। ( शिवपुराण )

उनके पीछे उन्हीं सरीखी अनेक तरुणियाँ हाथ में शस्त्र अस्त्र लिये जा रही थीं। उनके नाम थे—प्रभा, विभा, भद्रपदा, धनिष्ठा, तरस्विनी, शौर्यवती, सुभद्रा ॥५५॥ कादम्बिनी, प्रोष्ठपदा, अवदाता, सौदामनी, चन्द्रकला, सुशीला, आर्द्रा, अनुराधा, सुषमा, शोभा, ज्योत्स्ना, क्षमा, श्री, धृति, कीर्ति, मेधा ॥५६॥ वरूथिनी, ध्वजिनी, पताका, ज्वाला,

वरुथिनी च ध्वजिनी पताका ज्वाला मनीषा सरलाऽनुभूतिः ।
महाबलाशक्तिसुधातितिक्षा विद्याविशाखारुचिमंगलाद्याः ॥ ५७ ॥

उपाददे सुन्दरमातपत्रं नव्यं महेशस्य गणोऽर्कसंज्ञः ।
देव्यौ च गंगायमुने तदानीं सचामरे देवमसेविषाताम् ॥ ५८ ॥

प्रत्युज्जगामागमनप्रहृष्टस्तं भूमिपालः सचिवाद्युपेतः ।
वर्गावुभौ संमिलितौ सघोषौ भिन्नैकसेतू पयसामिवोघौ ॥ ५९ ॥

प्रफुल्लपाथोजमुखं प्रसन्नं कर्पासपीताम्बरशोभितांगम् ।
सुकान्तसर्वावयवं स्वभासा प्रकाशयन्तं च दिगन्तराणि ॥ ६० ॥

उपासितं चामरपाणिदेवैः सदाशिवं सत्त्वनिधिं प्रशान्तम् ।
दृष्ट्वा निमग्ना इव हर्षसिन्धौ नार्यो नराः सांजलयः प्रणेमुः ॥ ६१ ॥

ह्रीमानभूच्छैलपतिर्हरेण त्रैलोक्यवन्द्येन कृतप्रणामः ।
पूर्वं महिम्ना स हि तस्य दूरादावर्जितं नात्मशिरो विवेद ॥ ६२ ॥

---

मनीषा, सरला, अनुभूति, महाबला, शक्ति, सुधा, तितिक्षा, विद्या, विशाखा, रुचि, मंगला आदि ॥५७॥ ( कमल पुष्प से अंकित श्लोक महाकवि कालिदास आदि के हैं। इनमें कहीं कहीं थोड़ा परिवर्तन किया गया है )

शिव के सूर्य नामक गण ने उन पर एक सुन्दर छत्र लगाया और गंगा यमुना नाम की दो देवियाँ चंवर डुलाने लगीं ॥५८॥ शिव का आगमन सुन कर राजा अपने मन्त्रियों और प्रजाजनों के साथ आगे बढ़े। बरातियों और घरातियों का वह मिलन ऐसा लग रहा था मानो दो महान् जलाशय बीच के सेतु को तोड़ कर गर्जना के साथ मिल रहे हैं ॥५९॥ शंकर का मुख खिले कमल सा प्रसन्न दिखाई दे रहा था। उनका शरीर सूती पीताम्बर से सुशोभित था। उनके प्रत्येक अंग से शोभा की वर्षा हो रही थी और शरीर की प्रभा से दिशायें भासित हो रही थीं ॥६०॥ सत्त्व के निधान, शान्त और गंभीर शिव की सेवा में चामरपाणि देव लगे थे। इस दृश्य को देख कर हिमाचल पुरी का सारा जनसमूह हर्षसागर में डूब गया और सबने हाथ जोड़ कर श्रद्धा पूर्वक भगवान् को प्रणाम किया ॥६१॥ त्रैलोक्यवन्दित शिव ने राजा को प्रणाम किया तो वे लजा गये परन्तु वे भूल गये थे कि भगवान् की महिमा के आगे उनका सिर बहुत पहले दूर से ही नत हो चुका था ॥६२॥ कन्या का समुचित सम्बन्ध हो

स प्रीतियोगाद् विकसन्मुखश्रीर्जामातुरग्रेसरतामुपेत्य ।
आगुल्फकीर्णापणमार्गपुष्पं प्रावेशयत्तं नगरं समृद्धम् ॥ ६३ ॥

तस्मिन् मुहूर्ते पुरसुन्दरीणामीशानसन्दर्शनलालसानाम् ।
प्रासादमालासु बभूवुरेवं त्यक्तान्यकार्याणि विचेष्टितानि ॥ ६४ ॥

आलोकमार्गं सहसा व्रजन्त्या कयाचिदुद्वेष्टनवान्तमाल्यः ।
बद्धो न संभावित एव तावत् करेण रुद्धोऽपि च केशपाशः ॥ ६५ ॥

प्रसाधिकालम्बितमग्रपादं चाक्षिप्य काचिद् द्रवरागमेव ।
उत्सृष्टलीलागतिरागवाक्षादलक्तकांकां पदवीं ततान ॥ ६६ ॥

विलोचनं दक्षिणमञ्जनेन संभाव्य तद्वंचितवामनेत्रा ।
तथैव वातायनसंनिकर्षं ययौ शलाकामपरा वहन्ती ॥ ६७ ॥

निशम्य काचित् स्तनभारनम्रा नितम्बिनी मन्दजवा महेशम् ।
दूरं गतं कोपयुता वयस्या निनिन्द भूयो नवयौवनं स्वम् ॥ ६८ ॥

---

जाने के कारण उनकी मुखश्री आनन्द से विकसित थी। जामाता शिव के आगे आगे चलते हुये उन्होंने उन्हें अपने उस समृद्ध नगर में प्रविष्ट कराया जहाँ के मार्गों पर बिछे फूलों में लोगों के पैर पादग्रन्थि पर्यन्त धंसते चले जा रहे थे ॥६३॥

उस समय शंकर के दर्शन की उत्कट अभिलाषा से पुर की सुन्दरियाँ सब कामों को छोड़ भवनों की छतों और खिड़कियों में खड़ी होकर ये चेष्टायें कर रही थीं ॥६४॥ एक स्त्री खिड़की की ओर वेग से चली तो उसके केशपाश में बंधी माला छूट गई। वह उसे बाँधने की सुध भूल कर केशों को हाथ में पकड़े ही खिड़की में खड़ी होकर बाहर देखने लगी ॥६५॥ एक स्त्री के पैर में नाइन महावर लगा रही थी। शिव के आगमन का समाचार सुन उसने पैर झट खींच लिया और अपनी स्वाभाविक मन्दगति को छोड़ कर शीघ्रता से चल कर धरती को खिड़की तक महावर से रंग दिया ॥६६॥ एक स्त्री दक्षिण नेत्र को अलंकृत कर बायें में अंजन लगाये विना ही हाथ में शलाका लिये खिड़की पर पहुँच गई ॥६७॥ स्तनभारनम्रा, मन्दगति से चलने वाली एक अन्य नितम्बिनी ने जब यह सुना कि शंकर आगे निकल गये तो वह कुपित होकर अपनी सखियों की और यौवन की निन्दा करने लगी ॥६८॥ ( पुराणों के श्लोक भूमिका में देखें )

निवेश्य नेत्रे सकलेन्द्रियाणां वृत्तीः स्मरारेरपिबंश्छविन्ताः।
विस्मृत्य सर्वान् विषयान् रमण्यः परस्परं चाकथयन् विमुग्धाः ॥ ६९ ॥

अपर्णया कोमलयापि तप्तं स्थाने तपो दुश्चरमेतदर्थम्। ※
या दास्यमप्यस्य लभेत नारी सा स्यात् कृतार्था किमु धर्मपत्नी ॥ ७० ॥

परस्परेण स्पृहणीयशोभं न चेदिदं द्वन्द्वमयोजयिष्यत्। ※
अस्मिन् द्वये रूपविधानयत्नः पत्युः प्रजानां विफलोऽभविष्यत् ॥ ७१ ॥

अनेन दग्धं कुसुमायुधस्य न नूनमारूढरुषा शरीरम्।
मन्येऽस्य सौन्दर्यमवेक्ष्य मानी क्वचित् स लीनोऽस्त्यधुना सलज्जः ॥ ७२ ॥

अनेन सम्बन्धमवाप्य दिष्टचा मनोरथप्रार्थितमीश्वरेण। ※
मूर्धानमालि क्षितिपालनोच्चमुच्चैस्तरां वक्ष्यति शैलराजः ॥ ७३ ॥

इत्यौषधिप्रस्थपुरांगनानां शृण्वन् कथाः श्रोत्रसुखा महेशः।
शनैः शनैरद्रिपतेर्गृहाणां समीपमिन्द्राद्यनुगो जगाम ॥ ७४ ॥

---

नारियाँ सब विषयों को भूल कर और इन्द्रियों की सब वृत्तियों को नेत्र में प्रविष्ट करा कर कामेश्वर की छवि पीने लगीं और विमुग्ध होकर आपस में कहने लगीं कि ॥५९॥ कोमलांगी होते हुये भी अपर्णा ने शिव की प्राप्ति के लिये जो घोर तप किया वह उचित था। इनकी दासी का पद प्राप्त कर लेने वाली नारी का भी जीवन सार्थक है और धर्मपत्नी का तो कहना ही क्या है ॥७०॥ ब्रह्मा एक दूसरे की शोभा से स्पर्धा करने वाले इन दोनों को यदि जोड़ न देते तो इस सौन्दर्य के निर्माण का उनका श्रम ही व्यर्थ हो जाता ॥७१॥ ऐसा प्रतीत होता है कि शिव ने कामदेव को जलाया नहीं अपितु अपने सौन्दर्य का अभिमानी वह देव इनके सौन्दर्य से लज्जित होकर कहीं छिपा हुआ है ॥७२॥ हमारे महाराज प्रजा का जो स्नेहपूर्वक विधिवत् पालन करते हैं उससे उनका मस्तक यों ही ऊँचा हो गया है। भाग्यवशात् अपने मनोवांछित इस सम्बन्ध को पाकर तो वह और भी ऊँचा कहा जायगा ॥७३॥ कानों को सुख देने वाले, हिमाचलपुरी की अंगनाओं के इस वार्तालाप को सुनते हुये महेश्वर इन्द्रादि लोकपालों के साथ धीरे धीरे राजभवन के समीप पहुँच गये ॥७४॥

द्रष्टुं शिवं सौधशिरोगृहस्थां मेनामुमाया जननीं तदानीम् ।
अत्युत्सुकां नारद आह रम्यामुपागतां पश्य शिवस्य सेनाम् ॥ ७५ ॥

दृष्ट्वा समूहं पुरतोऽङ्गनानां पप्रच्छ मेना चकिता मुनीश ।
एताः सशस्त्रा अबला हयस्थाः किं निस्त्रपाः साकमटन्ति पुंभिः ॥ ७६ ॥

स आह मेने मनुते महेशो युक्तं न नार्या अबलाद्युपाधिम् ।
भयात् खलानां न सदात्महत्यां कदापि नैवात्मसमर्पणं च ॥ ७७ ॥

नारीकृते देवि मुखान्न शब्दः श्रुतो मया तस्य कदापि वामा ।
न कामिनी न प्रमदा न भीरुर्न मानिनी नो रमणी न भोग्या ॥ ७८ ॥

ब्रूते स निघ्नन्ति यथाऽस्त्रशस्त्रैर्महाबलानल्पबलास्तथैव ।
मनोबलोत्साहयुताः स्त्रियोऽस्त्रैर्नीचान् रिपून् घ्नन्ति बलाच्छलाच्च ॥७९॥

---

इस विवाह के मध्यस्थ ( अगुवा ) नारद जी वहाँ पहले से ही उपस्थित थे और शंकर के दर्शन की घोर उत्सुकता के कारण राजभवन की छत पर बैठी उमा की माता मेना के पास खड़े थे। उन्होंने मेना से कहा कि हे देवि ! देखो, भगवान् की रमणीय सेना पास में आ गई है ॥७५॥

मेना ने पुरुषों की दूसरी ओर महिलाओं के समूह को आगे आगे चलते देखा तो चकित होकर पूछने लगीं कि हे मुनिराज ! हाथ में शस्त्र अस्त्र लिये ये निर्लज्ज अबलायें पुरुषों के साथ क्यों घूम रही हैं ॥७६॥ नारद ने कहा कि मेना देवि ! भगवान् महेश्वर नारियों की अबला और भीरु आदि उपाधियों को अनुचित कहते हैं, पापियों के भय से उनके द्वारा प्रत्येक स्थिति में आत्महत्या करना भी अनुचित मानते हैं और उनके सामने आत्मसमर्पण का तो किसी भी स्थिति में समर्थन नहीं करते ॥७७॥ हे देवि ! मैंने उनके मुख से नारी के लिये वामा, कामिनी, प्रमदा, भीरु, मानिनी, रमणी और भोगिनी आदि शब्दों का उच्चारण कभी भी नहीं सुना है। उनके मत से नारी रमण और भोग की सामग्री नहीं है ॥७८॥ वे कहते हैं कि जैसे अस्त्रों और शस्त्रों द्वारा अल्पबल वाले मनुष्य भी महाबलों को मार डालते है उसी प्रकार मनोबल और उत्साह से युत वीरांगनायें शारीरिक बल में किंचित् हीन होने पर भी आक्रामक नीच शत्रुओं का शस्त्रास्त्र से, बल से और आवश्यकता पड़ने पर छल से भी सर्वनाश कर देती हैं ॥७९॥ धर्म की, सन्तों की और देवों की रक्षा के लिये

त्राणाय धर्मस्य सतां सुराणां जघान दुर्गा महिषं बिडालम् ।
निशुम्भशुम्भावपि चण्डमुण्डौ ददे सुशिक्षां वनिताभ्य एवम् ॥ ८० ॥
तस्याः सहाया अभवन् समीके ज्वालामुखीकालनिशासुगन्धाः ।
उद्योतिनीक्षेमकरीजयन्तीमहाबलैन्द्रीविजयाजयाद्याः ॥ ८१ ॥
संमानसन्तानधनावनार्थं घण्टागदादण्डभुशुण्डिपाशाः ।
आसन् धृतास्ताभिरसित्रिशूलाः करेषु शक्तीषुधनुर्हलाद्याः ॥ ८२ ॥
वृद्धास्ततः सप्त शिवः स्वमातॄर्देवीञ्च चण्डीं मनुते स्वसारम् ।
तस्योपदेशाज्जनशिक्षणार्थं क्षेमाय चैताः पुरतश्चरन्ति ॥ ८३ ॥
भक्त्या ततस्ताः प्रणिपत्य मेनां चण्ड्यंगतेजोऽध्यवसायमुग्धाम् ।
देवर्षिरब्रूत कुरुष्व भद्रे त्वं दर्शनं शंकरपार्षदानाम् ॥ ८४ ॥

---

भगवती दुर्गा ने महिष, बिडाल, निशुम्भ, शुंभ, चण्ड, मुण्ड, धूम्राक्ष, दुर्धर, दुर्मुख, महाहनु, चिक्षुर, चामर, रक्तबीज आदि दैत्यों का तथा धौम्र, कालक, मौर्य आदि अनेक दैत्यसमूहों का वध किया और इस प्रकार महिलाओं को शिक्षा दी ॥८०॥ उन युद्धों में ज्वालामुखी, कालरात्रि, सुगन्धा, उद्योतिनी, क्षेमकरी, जयन्ती, महाबला, ऐन्द्री, विजया, जया, अजिता, अपराजिता, धनुर्धरी, चित्रघण्टा, भद्रकाली, यमघण्टा, यशस्विनी आदि वीरांगनायें उनकी सेवा में तत्पर रहीं ॥८१॥ उन्होंने अपने और देश के संमान, सन्तान तथा धन आदि की रक्षा के लिये अपने हाथों में घण्टा, गदा, दण्ड, भुशुण्डी, पाश, तलवार, त्रिशूल, शक्ति, बाण, धनुष, हल, मुसल, कुठार, परशु, गुप्ती, परिघ और पताका आदि धारण किये थे ॥८२॥

दृश्यन्ते रथमारूढा देव्यः क्रोधसमाकुलाः ।
कुन्तायुधं त्रिशूलं च शार्ङ्गमायुधमुत्तमम् ॥
दैत्यानां देहनाशाय भक्तानामभयाय च ।
धारयन्त्यायुधानीत्थं देवानां च हिताय वै ॥ दुर्गासप्तशती

इसलिये शिव वृद्धा सप्तमातृकाओं को माता और चण्डी देवी को भगिनी मानते हैं। उनके उपदेश से ये संसार के शिक्षणार्थं और क्षेमार्थ आगे आगे चल रही हैं ॥८३॥ इस बात को सुन कर मेना ने सप्तमातृकाओं को श्रद्धापूर्वक प्रणाम किया और चण्डी देवी के शरीर, तेज एवं उत्साह पर विमुग्ध हो गईं। वे उन्हें ध्यानपूर्वक देखने लगीं। इस स्थिति को देखकर देवर्षि ने कहा कि भद्रे! अब भगवान् शंकर के पार्षदों का दर्शन करो ॥८४॥ उन्होंने सर्व प्रथम आगे चलने वाले, शोभा के निधान तथा

पीत्वा समुद्रान् सकलानगस्त्यः सुरादधिक्षीरघृतादिकानाम् ।
दुर्भाग्यमेतत् कृतवान् प्रपूर्णान् प्रस्रावतः क्षारतमानपेयान् ॥ ५० ॥
परं स धीमानुपविश्य दैवादुत्सर्गमेतं कृतवानवाच्याम् ।
हेम्नोऽन्यथाऽयं रुचिरः सुमेरुर्लुप्तोऽभविष्यद्धिमवांश्च मूत्रे ॥ ५१ ॥
धन्याऽस्य जाया जरठाऽपि लोपामुद्राऽस्य सेवां कुरुते सती या ।
धन्यो वसिष्ठोऽस्ति मुनी ररक्ष यः सर्वनाशाद् यजमानवंशान् ॥ ५२ ॥

---

ने कुतूहल वश ऋषि की आँखे फोड़ दीं तव राजा ने उन्हें कन्या दे दी। अश्विनीकुमार उस सुन्दरी युवती को चाहते थे। वे जड़ी बूटी ढूंढ़ने के लिये स्वर्ग से उस वन में आये थे। च्यवन को एक प्रतिज्ञा के साथ सरोवर में फेंक कर दोनों भाई भी उसमें कूद पड़े। च्यवन युवा और कमलनयन हो गये।

शतपथ ब्राह्मण के अनुसार शर्याति के पुत्रों ने कोई भयानक जन्तु समझकर च्यवन को ढेलों से मारा था। यह कथा महाभारत, भागवत आदि में भी है पर सर्वत्र थोड़ा-थोड़ा अन्तर है। दध्यङ् ऋषि ने घोड़े का सिर लगा कर अश्विनों कुमारों को मधु विद्या पढ़ाई थी, इनकी माता घोड़ी बनकर तपस्या कर रही थी और सूर्य ने घोड़ा बनकर नाक से मैथुन किया क्योंकि ये कार्य मानव शरीर द्वारा विधिवत् सम्पन्न नहीं हो पाते।

अप्सरा उर्वशी के बिल्वकुचों को देख मित्र और वरुण देव काम से सन्तप्त हो गये, उन्होंने घट में वीर्यपात किया तो उससे अगस्त्य और और वसिष्ठ, दो साधु पैदा हुये ॥४९॥ दुर्भाग्य की बात है कि अगस्त्य ने गण्डूष पर रख कर सुरा दही दूध घी आदि के सागरों को पी लिया और उन्हें अपेय क्षार मूत्र से भर दिया ॥५०॥ फिर भी भाग्य की बात है कि उन मेधावी महात्मा ने यह मूत्रोत्सर्ग दक्षिण मुख से भूमि पर बैठकर दक्षिण दिशा मैं किया। यदि उत्तर मुख से करते तो सोने का सुमेरु पर्वत और हिमालय, दोनों मूत्र सागर में उसी प्रकार डूब जाते जैसे दक्षिण के पुराणोक्त कुमेरु पर्वत और शाक, शाल्मल, क्रौंच, गोमेद, पुष्कर आदि बड़े बड़े द्वीप अदृश्य हो गये हैं ॥५१॥

विंध्याचल पर्वत ने सूर्य से कहा कि आज तक तुम सुमेरु पर्वत की प्रदक्षिणा करते रहे, अब मेरी किया करो। आज्ञा न मानने पर उसने अपना शरीर इतना बढ़ाया कि सूर्य का चलना बन्द हो गया। प्रलय का

उतथ्यपत्नी ममता सगर्भा प्रचोदिता वाक्पतिदेवरेण।
अजीजनत् तत्कृपया सुपुत्रं द्वाजं भरद्वाजमृषिं श्रुतिज्ञम् ॥ ५३ ॥

---

दृश्य उपस्थित हो गया तो देव अगस्त्य के पास आये और उनके आदेश से विन्ध्य लेट गया।

भानुर्मेरुं सुवर्णाद्रिं प्रदक्षिणमवर्तत।
विन्ध्यः शैलोऽब्रवीत् सूर्यं मामेवं कुरु भास्कर ॥
एवमुक्तस्ततः क्रोधात् प्रवृद्धः सहसाऽचलः।
सूर्याचन्द्रमसोर्मार्गं रुरोध स परन्तप ॥

महाभारत वनपर्व १०४

कालेय नामक दैत्य समुद्र का आश्रय लेकर तीनों लोकों को विनाश कर रहे थे। वसिष्ठ, भरद्वाज, च्यवन आदि के आश्रमों में रहने वाले लाखों तपस्वियों, विद्यार्थियों और फलाहारी ब्राह्मणों को वे खा गये और धरती हड्डियों से पट गई। यज्ञ समाप्त हो गये तथा ब्राह्मण भय से मरने लगे तब अगस्त्य उसे पी गये किन्तु पुनः भर नहीं सके। बाद में भगीरथ की तपस्या से गंगा जी आईं। गंगा की धारा अकाश में ही जल जन्तुओं से भरी थी। भगीरथ के बताये मार्ग से चलती हुई गंगा ने सातो समुद्रों को भर दिया।

आत्मत्राणाकुला विप्राः प्राद्रवन्त दिशो भयात्।
केचिद् गुहां प्रविविशुर्निर्झरांश्चापरे तथा ॥
अपरे मरणोद्विग्ना भयात् प्राणान् समुत्सृजन्।
न चैतानभिजग्मुस्ते समुद्रंसमुपाश्रितान् ॥
समुद्रमपिबत् क्रुद्धः सर्वलोकस्य पश्यतः।
समुद्धृतमहावर्ता मीनग्राहसमाकुला ॥
पूरयामास गंगा च समुद्रं वरुणालयम् ॥

महाभारत वनपर्व १०९

पद्मपुराण के अनुसार दानव समुद्र में छिपे थे। इन्द्र ने अग्नि और वायु को समुद्र सुखाने की आज्ञा दी पर जीवहत्या के भय से उन्होंने नहीं सुखाया। अतः इन्द्र के शाप से वे दोनों मिलकर अगस्त्य हो गये। स्कन्द-पुराण के अनुसार अगस्त्य ने विशोषिणी विद्या के आशीर्वाद से समुद्र पिया। आनन्दरामायण के अनुसार उसे मूत्र से भरा।

उतथ्यतोऽभूत् प्रथमः सुतोऽस्यां यो गोतमो दीर्घतमा मुनीशः।
तस्य प्रसादेन बलेरनेके दासीषु पत्न्यां च सुता अभूवन्॥ ५४॥

---

पीतोऽयं जलधिः पूर्वं श्रुतं क्रोधादगस्तिना।
मूत्रद्वाराद् बहिस्त्यक्तस्तस्मात् क्षारत्वमागतः॥

विलासकाण्ड ९।२९

ऋग्वेद के अनुसार यज्ञ में दीक्षित मित्रावरुण ने कुम्भ में एक साथ वीर्यपात किया, उससे मान (अगस्त्य) और वसिष्ठ पैदा हुये। सायण का कथन है कि अगस्त्य कुम्भ में और वसिष्ठ स्थल में पैदा हुये।

कुम्भे रेतः सिषिचतुः समानम्। ततोह मान उदियाय मध्यात्.... वसिष्ठं....उर्वश्या मनसोऽधिजातः ।।७।३३।१३ ऋक्॥

कई पुराणों का कथन है कि मित्र ने उर्वशी का वरण पहले से किया था और वरुण ने उसे रोका। कुछ का कथन है कि वरुण नहाती हुई उर्वशी को देख मोहित हुये थे। पद्मपुराण के अनुसार वे दोनों मित्रावरुण-याग में स्थापित कलश से उत्पन्न हुये थे। भविष्य पुराण का कथन है कि उर्वशी को देख तपोरत मित्रावरुण का वीर्यपात हुआ था। मत्स्यपुराण (अध्याय १६१) के अनुसार—

ततः कामयमानेन मित्रेणाहूय सोर्वशी।
उक्ता मां रमयस्वेति बाढमित्यब्रवीत्तु सा॥
मित्रेणाहं वृता पूर्वमद्य भार्या न ते प्रभो।
जलकुम्भे ततो वीर्यं मित्रेण वरुणेन च।
प्रक्षिप्तमथ संजातौ द्वावेव मुनिसत्तमौ॥

धन्य हैं अगस्त्य मुनि की वे वृद्धा सती भार्या लोपामुद्रा जो समुद्र को मूत्र से भरने वाले पति की सेवा कर रही हैं और धन्य हैं अगस्त्य के भाई वसिष्ठ साधु जिन्होंने अपने यजमान के वंशों को सर्वनाश से बचा लिया॥५२॥

पूर्वीरहं शरदः शश्रमाणा दोषावस्तोरुषसो जरयन्तीः। मिनाति श्रियं जरिमा तनूनाम्॥ १।१७९।१॥ नदस्य मा रुधतः काम आगन्नित आजातो अमुतः कुतश्चित्। लोपामुद्रा वृषणं नीरिणाति धीरमधीरा धयति श्वसन्तम्॥१।१७९।४॥ अगस्त्यः खनमानः खनित्रैः प्रजामपत्यं बलमिच्छमानः। उभौ वर्णावृषिरुग्रः पुपोष १।१७९।६॥ ( ऋक् ) एक राक्षस छल पूर्वक

**पाणौ गृहीतापि पुरस्कृतापि स्नेहेन नित्यं परिवर्धिताऽपि।**
**परोपकाराय भवत्यवश्यं वृद्धस्य भार्या करदीपिकेव ॥ ५५ ॥**

---

राजा सौदास के यहाँ भोजन पकाता था। उसने एक दिन वसिष्ठ को मनुष्यमांस परोस दिया तो मुनि ने राक्षस को नहीं अपितु राजा को शाप दिया और राक्षस बना दिया। राजा घर से भगा दिया गया और राजवंश की रक्षा के लिये वसिष्ठ ने उसकी पत्नी में स्वयं पुत्र उत्पन्न किया।

वसिष्ठस्तदनुज्ञातो मदयन्त्यां प्रजामधात्। भागवत ९।९।३८

देवों के गुरु और वागीश बृहस्पति ने अपनी प्रसवासन्न भाभी ममता पर बलात्कार किया तो वेदवेत्ता भरद्वाज मुनि पैदा हुये ॥५३॥ और ममता के गर्भ में पहले से स्थित दीर्घतमा (गौतम) ने राजा बलि की पत्नी और दासियों में अनेक पुत्र उत्पन्न किये ॥ ५४ ॥

मत्स्यपुराण (अध्याय ४८) का कथन है कि गर्भस्थ शिशु वेद पाठ कर रहा था। ममता के साथ साथ उसने भी प्रार्थना की कि हे काका! यहाँ दो के लिये स्थान नहीं है तब काका ने उसे अन्धा होने का शाप दे दिया। बड़ा होने पर उस अन्धे ने अपनी भाभी पर बलात्कार करना चाहा तो पेटी में बन्द कर गंगा में बहा दिया गया और किसी प्रकार राजा बलि के घर पहुँच गया। बलिराजा गंगा-यमुना के तट पर सहस्रों बड़े बड़े यज्ञ करने और बहुत दान देने पर भी पुत्र नहीं पा सके थे इसलिये अन्धे को खिला पिलाकर पूर्ण स्वस्थ बनाया। उसने बलि की धर्मपत्नी और दासियों में अनेक ब्राह्मण पुत्र पैदा किये। अन्धे के इस पराक्रम से प्रसन्न होकर गौमाता ने सूँघा तो दीर्घतमा झट कमलनयन गोतम मुनि हो गये।

महाभारत (वनपर्व १३६) का कथन है कि भरद्वाज के पुत्र यवक्रीत ने रैभ्यमुनि की पुत्रवधू पर बलात्कार किया तो रैभ्य ने जटा के बालों से एक सुन्दरी और एक राक्षस को जन्म दिया। सुन्दरी ने यवक्रीत को फुसलाया और राक्षस ने मार डाला। इसके बाद भरद्वाज के शाप के प्रभाव से रैभ्यमुनि की उनके पुत्र ने हत्या कर दी तथा भरद्वाज स्वयं पुत्र-शोक में मर गये किन्तु बाद में दोनों महामुनि जीवित हो गये।

उवाच ममता तं तु देवरं वरवर्णिनी।
औशिजो भ्रातृजन्यस्ते सोपांगं वेदमुद्गिरन् ॥

**वृद्धं पतिं देवगुरुं विहाय ताराऽस्य पत्नी तरुणी रताऽभूत् ।**
**शिष्ये सुधांशौ तरुणे रसज्ञे पुत्रं ततः प्राप बुधग्रहं सा ।। ५६ ।।**

---

अस्मिंस्तु विगते काले यथेच्छसि तथा कुरु ।
भो तात वाचामधिप द्वयोर्नास्तीह संस्थितिः ।।
सोऽशपत्तं ततः क्रुद्धस्तमो दीर्घं प्रवेक्ष्यति ।
काष्ठे प्रक्षिप्य सा चैनं गंगांभसि समुत्सृजत् ।।
अन्तः पुरे जुगोप्यैनं बलिर्भोज्यैरतर्पयत् ।
ततस्तं दीर्घतमसं सुरभिर्वाक्यमब्रवीत् ।
विचार्य यस्माद् गो (सांड़) धर्मं प्रमाणं ते कृतं प्रभो ।
तस्मात्तव तमो दीर्घमाघ्रायापनुदाम्यहम् ।।
आयुष्मांश्च वपुष्मांश्च चक्षुष्मांश्च ततोऽभवत् ।। (मत्स्यपुराण)

किसी पुराण के अनुसार ममता को एक साथ दो गर्भ रह गये । किसी का कथन है कि देवगुरु का वीर्य भूमि पर गिरा और उससे भरद्वाज पैदा हो गये । ममता और गुरु एक दूसरे से कहते रहे कि 'द्वाजं भर' किन्तु उस फेंके हुये शिशु का मरुतों ने भरण किया । अन्त में पुत्रहीन दुष्यन्तसुत भरत ने इसे गोद लिया । भरद्वाज को वितथ (व्यर्थ) और द्वयामुष्यायण भी कहते हैं ।

धर्षमाणो बलादेनां मैथुनायोपचक्रमे ।
तद्रेतस्त्वपतद् भूमौ सुन्दरः शिशुकोऽभवत् ।।
गमिष्यामि गृहं स्वं त्वं भर द्वाजं बृहस्पते ।
जगृहुस्तं भरद्वाजं मरुतः कृपया स्थिताः ।।
उपनिन्युर्भरद्वाजं पुत्रार्थं भरताय वै ।
द्वयामुष्यायणकौलीनाः.... (मत्स्यपुराण ४९) ।।

वृहद्देवताग्रन्थ के कथनानुसार गर्भस्थ शिशु ने बृहस्पति के वीर्य को हाथ से बाहर ढकेल दिया । दीर्घतमा जन्मकाल में बहुत तेजस्वी था इसलिये अन्धा हो गया । महाभारत का वर्णन लगभग इससे मिलता जुलता है किन्तु वैदिक कथा कुछ और ही है ।

अन्धा मनुष्य हाथ में दीपक लेकर उसे आगे बढ़ाये रहे और उसमें स्नेह (तेल) डालता रहे तो भी दीपक दूसरों को ही प्रकाश देता है । उसी प्रकार वृद्ध पुरुष की तरुणी पत्नी हाथ में लिये रहने, पुरस्कृत करने और स्नेह से पाली जाने पर भी दूसरे के ही काम आती है ।।५५।। वृद्ध पति

तथापि नित्यं रमणीं पवित्रां मत्वा गुरुस्तामनयत् स्वगेहम् ।
दत्वेन्दवे पुत्रमभूत् सुरेज्यो वागीश्वरोऽथो द्विजराज इन्दुः ।। ५७ ।।

विष्ण्वादिकानां च गुरोर्यदेन्दुर्जहार भार्याः सुभगः सुरूपाः ।
शिवप्रसादाद् विफला अभूवन् मंत्राश्च शापाः सकलाः समेषाम् ।। ५८ ।।

---

बृहस्पति को छोड़ उनकी तरुणी पत्नी तारा उनके रसज्ञ और तरुण शिष्य चन्द्रमा में आसक्त हो गई। उससे बुध ग्रह पैदा हुआ। वही चन्द्रवंशी क्षत्रियों का पूर्वज कहा जाता है ।।५६।। नारी रूपवती हो तो दूसरों से उपभुक्त होने पर भी अपवित्र नहीं होती, इस सिद्धान्त को मान कर देव गुरु उसे संमान पूर्वक पुनः घर ले आये। विशेषता यह है कि यह सब होने पर भी उनकी धर्मशीलता को आंच नहीं लगी। उन्होंने पुत्र चन्द्रमा को दे दिया फिर भी बृहस्पति देवगुरु और वाक्पति हैं तथा चन्द्रमा द्विज-राज्य, पूज्य और हमारे पूर्वज हैं ।।५७।।

मत्स्यपुराण का कथन है कि अत्रि मुनि के नेत्र से जल गिरा तो वह चन्द्रमा हो गया और दक्ष ने उससे अपनी कृत्तिका आदि सत्ताईस (नक्षत्र) कन्याओं का विवाह कर दिया। उसके सुन्दर रूप को देखकर विष्णु की पत्नी लक्ष्मी, कर्दम की पत्नी सिनी वाली, सूर्य की पत्नी प्रभा, अग्नि की पत्नी द्युति, ब्रह्मा की पत्नी तुष्टि और कश्यप की पत्नी वसु आदि नवदेवियाँ कामार्त हो गईं और उसने सबों के साथ संभोग किया। उसने देवगुरु की पत्नी तारा को भी घर में रख लिया। बाद में बृहस्पति को पंचायत द्वारा तारा मिली पर पुत्र (बुध) को चन्द्रमा ने ले लिया। बुध के पुत्र पुरूरवा ने स्वर्वेश्या उर्वशी से आठ पुत्र पैदा किये। हम सब उन्हीं की सन्तान हैं।

रूपलावण्यसम्पन्नास्तस्मै कन्याः सुवर्चसः ।
कामबाणाभितप्तांग्यौ नवदेव्यः सिषेविरे ।।
लक्ष्मीर्नारायणं त्यक्त्वा सिनीवाली च कर्दमम् ।
द्युतिर्विभावसुं तद्वत्तुष्टिर्धातारमव्ययम् ।।
प्रभा प्रभाकरं त्यक्त्वा हविष्मन्तं कुहूः स्वयम् ।
कीर्तिर्जयन्तं भर्तारं वसुर्मारीचकश्यपम् ।।
धृतिस्त्यक्त्वा पतिं नन्दि सोममेवाभजंस्तदा ।
स्वकीया इव सोमोऽपि कामयामास तास्तदा ।।

अग्निः सुतोऽस्तीन्द्रमरुज्जलानां विष्ण्वर्ककाष्ठाश्मवियच्छिवादेः।
परञ्च का ज्ञातिरथास्ति माता कस्त्र्यम्बकस्यास्य पिता न विद्मः ॥५९॥

---

एवं कृतापचारस्य तासां भर्तृगणास्तदा।
न हि चन्द्रापचाराय शापैः शस्त्रादिभिः पुनः॥
तथाप्यराजत विभुर्दशधा भावयन् दिशः।
तारां स ताराधिपतिः स्मरार्तः केशेषु जग्राह विविक्तभूमौ।
सा पि स्मरार्ता सह तेन रेमे तद्रूपभाषाहृतमानसेन॥
विधुर्गृहीत्वा स्वगृहं गतोऽथो बृहस्पतिस्तद्विरहाग्निदग्धः।
शशाक शापं न च दातुमस्मै न मन्त्रशस्त्राग्निविषैरशेषैः॥
तस्यापकर्तुं विविधैरुपायैर्न वाऽभिचारैरपि वागधीशः।
स याच्यमानोऽपि ददौ न तारां सुधाकरस्तत्सुखपाशबद्धः॥
(मत्स्यपुराण २३, २४)

यहाँ बताया गया है कि नवदेवियों के पतियों नारायण ब्रह्मा आदि के अस्त्र, शस्त्र, शाप आदि चन्द्रमा के सामने व्यर्थ हो गये। देवगुरु बृहस्पति ने वेदों में कथित अभिचार कर्म (मारण, मोहन, उच्चाटन, वशीकरण आदि) किये, शाप दिये, शस्त्रों का प्रयोग किया, बार बार याचना की पर सब निरर्थक हो गये।

सुन्दर चन्द्रमा ने जब विष्णु आदि नव प्रधान देवों की नव सुन्दरियों का तथा गुरुपत्नी तारा का अपहरण किया तो उनके सारे शाप और मन्त्र व्यर्थ हो गये क्योंकि शिव इसे बुरा नहीं मानते थे। इसीलिये वे अब तक चन्द्रमा से प्रेम करते हैं ॥५८॥

पद्मपुराण का कथन है कि चन्द्रमा ने तारा की इच्छा के विपरीत बलात्कार किया तो उसने चन्द्रमा को राहुग्रस्त, यक्ष्मग्रस्त और सकलंक होने का शाप दे दिया। कामदेव को शाप दिया कि कोई तेजस्वी पुरुष तुम्हें भस्म कर देगा परन्तु शिव ने चन्द्रमा का पक्ष लिया, उसे हृदय से लगाया, क्षीरसागर में नहलाया, द्विजराज बनाया और अन्त में सिर पर धारण कर लिया।

रथमारोहयामास चन्द्रमा रसिको बली।
कामोन्मत्तः कामिनीं तां समाश्लिष्य चुचुम्ब च॥
संभोगं कर्तुमुद्यन्तं तमुवाच गुरुप्रिया।
त्यज मां त्यज मां चन्द्र गुरुपत्नीं पतिव्रताम्॥

पत्न्या विहीनस्य परन्तु विद्मो विद्युत्प्रसक्तान्मरुतोऽस्य पुत्रान् ।
विद्मो नटेशस्य नभोऽब्धिगोजानपैतृकांश्चापि गणान् सरूपान् ॥ ६० ॥
शृणोमि याः सन्त्यमिता मनोज्ञा इन्द्रस्य दिव्याप्सरसस्तरुण्यः ।
ताभी रमन्ते विबुधाः समस्ता न किन्तु खिन्नोऽस्त्यनया स वृत्या ॥ ६१ ॥

---

पुत्रस्त्वं तव माताऽहं मामेनां मातरं त्यज ।
राहुग्रस्तो घनग्रस्तः पापदृश्यो भवान् भव ॥
कलंको यक्ष्मणा ग्रस्तः कामं भस्मी भविष्यसि ।
क्रोडे निधाय रुदतीं प्रययौ तां तु चन्द्रमाः ॥
चन्दनोक्षितसर्वाङ्गो मधुपानरतः सदा ।
शंभुस्तं प्रीतियुक्तस्तु वासयामास वक्षसि ॥
दत्वा तस्मै पादरेणुं निष्पापं कृतवानपि ।
दत्वा तन्मस्तके हस्तं कृपालुरभयं ददौ ॥

(पद्मपुराण पातालखण्ड ८०)

(अर्थात् शाप के पूर्व चन्द्रमा में ग्रहण नहीं लगता था, मेघ उसे ढक नहीं पाते थे, वह घटता बढ़ता नहीं था, पापग्रहों की किरणें उस पर नहीं पड़ती थीं और सदा पूर्ण रहता था। चन्द्रमा सम्बन्धी इन कथाओं में बैठे ठाले पण्डितों की अन्य भी अनेक परस्पर विरुद्ध कल्पनायें हैं।)

हमने सुना है कि आप के महान् देव अग्नि के इन्द्र, मरुत्, जल, विष्णु, सूर्य, काष्ठ, पत्थर, आकाश और शिव आदि अनेक पिता हैं पर तीन माता वाले इन वर त्र्यम्बक की जाति, माता और पिता का कुछ भी पता नहीं है ।।५९।। हाँ, यह पता है कि ये पत्नी से विहीन हैं फिर भी मरुद्गण इनके पुत्र हैं और वे विद्युत् देवी पर आसक्त हैं। आप के शिव नाचते बहुत अच्छा हैं। आकाश, समुद्र और गाय से उत्पन्न इनके कुछ गण अपैतृक कहे जाते हैं किन्तु उनका रूप इनके सदृश है। ये ब्रह्मचारी शिव के ही पुत्र प्रतीत होते हैं ।।६०।।

दशेमं तुष्टुर्जनयन्तगर्भमतन्द्रासो युवतयः १।९५।२ ॥ त्वमग्ने अद्भ्यस्त्वमश्मनः २।१।१ ॥ सहसस्पुत्रः ३।१८।४॥ रुद्रस्य सूनवः १।८५।१॥ गोमातरः १।८५।३ ॥ किं न इन्द्र जिघांससि भ्रातरो मरुतस्तव १।१७०।२॥ विद्युतो जाता मरुतः १।२३।१२ ॥ वर्षं स्वेदं चक्रे रुद्रियासः ५।५८।७॥ मरुतो दिवस्पुत्रासः १०।७७।२ ॥ सिन्धुमातरः १०।७८।६॥ पृश्निमातरः १।२३।१० ॥ (ऋग्वेद) ॥

प्रजापतेः सन्ति सुता युवत्यो याः कृत्तिकाद्या द्विजराजभार्याः ।
ता भुञ्जते विष्णुशिवादिदेवाः सर्वे ग्रहाः साकमपास्य वैरम् ॥ ६२ ॥

सन्ति श्रविष्ठा वनिताश्चतस्त्रः प्रियाश्च तासां वसवोऽष्टसंख्याः ।
प्रेम्णा रमन्ते सकलासु सर्वे वयस्यवत्ते मिथ आसते च ॥ ६३ ॥

युष्माकमेतच्चरितं सुराणां श्रुत्वा मुनीनां प्रयतं स्वतन्त्रम् ।
अस्माकमिन्द्रस्य वने विहर्तुं भवन्ति चेतांसि समुत्सुकानि ॥ ६४ ॥

परन्तु देवीषु कदाचिदेव स्वयं भवन्तो जनयन्त्यपत्यम् ।
ता यन्ति पुत्रार्थमिहैव तस्माज्जाताऽस्ति शंका सुरलोकसौख्ये ॥ ६५ ॥

---

हमने सुना है कि इन्द्रदेव की जो असंख्य सुन्दर दिव्य और तरुणी अप्सरायें हैं उनके साथ सब देव रमण करते हैं पर उनकी इस वृत्ति से देवराज को खेद नहीं होता ॥६१॥ इसी प्रकार दक्षप्रजापति की जो कृत्तिकादि सत्ताईस युवती कन्यायें द्विजराज (चन्द्रमा) को भार्यायें हैं, विष्णु शिव आदि देव एवं नवग्रह भी उनका भोग करते हैं ॥६२॥

कृत्तिकादि सत्ताईस नक्षत्रों के अग्नि, विधाता, शिव, बृहस्पति, सर्प, पितृगण, भग, विश्वेदेव, सूर्य, त्वष्टा, वायु, इन्द्राग्नि, जल, विष्णु, वसु, वरुण, अहिर्बुध्न्य और पूषा आदि देव भी स्वामी माने जाते हैं। विशाखा के इन्द्र और अग्नि दो स्वामी हैं तथा ज्योतिषशास्त्र कहता है कि आज अमुक ग्रह अमुक नक्षत्र का भोग कर रहा है।

वेद और ज्योतिष के अनुसार धनिष्ठायें चार हैं किन्तु उनके स्वामी धर ध्रुव आदि आठ वसु हैं। वे सब उपभोग करते हैं किन्तु आपस में कभी कलह नहीं करते। धनिष्ठायें सखियों की भाँति और वसु मित्रों की भाँति आपस में प्रेम से रहते हैं ॥६३॥ आप देवों और मुनियों के इस स्वतन्त्र और परम पवित्र चरित्र को सुन कर हम मर्त्यलोक की नारियों के चित्त भी इन्द्र के नन्दनवन में विहार करने के लिये अत्यन्त उत्सुक हैं ॥६४॥ परन्तु हमें पता है कि आप देवगण अपनी पत्नी देवियों में कदाचित् ही कभी सन्तान उत्पन्न कर पाते हैं। उन्हें पुत्र की अभिलाषा की पूर्ति के लिये यहाँ मर्त्यलोक में ही आना पड़ता है अतः हमारे मन में स्वर्ग सुख के प्रति कई शंकायें उत्पन्न हो गई हैं ॥६५॥

ये हावमात्रेण नितम्बिनीनां ग्रीवासु वाले च घटे स्वचैले।
कुर्वन्ति नद्यामपि शक्तिपातं तेषां न संगेऽस्ति सुखप्रतीतिः ॥ ६६ ॥
विपश्चितः केचन दैवतानि वदन्ति वः केचन देवताश्च।
देवप्रियान् केचन चात्रमूढान् जानीमहे तस्य वयं न हेतून् ॥ ६७ ॥

---

एक अप्सरा को देख विभाण्डक मुनि का नदी में वीर्यपात हुआ, उसे एक प्यासी हरिणी पानी के साथ पी गई, उसे गर्भ रहा और ऋष्यश्रृंग मुनि पैदा हुये। राजा पुरूरूवा ने उर्वशी अप्सरा में अनेक पुत्र उत्पन्न किये। शन्तनु से गंगा को आठ पुत्र हुये। च्यवन के पुत्र प्रमति से घृताची में रुरु और रुरु से प्रमद्वरा अप्सरा में शुनक पैदा हुये (महाभारत आदि पर्व ५)।

प्रमतेरप्यभूत् पुत्रो घृताच्यां रुरुरित्युत।
प्रमद्वरायां च रुरोः शुनको वेदपारगः ॥९॥

वाल्मीकि रामायण और कई पुराणों का कथन है कि देव देवियों में सन्तान नहीं उत्पन्न कर पावेंगे, यह पार्वती का शाप है। शङ्कर पार्वती का संभोग चल रहा था। उसी समय देवराज इन्द्र अथवा उनके आदेश से भेजे कपोतवेषधारी अग्नि वहाँ आ गये तो पार्वती ने शाप दे दिया। देवों के निःसन्तान होने के अन्य हेतु भी बताये गये हैं।

तयोर्बभूव श्रृंगारो विपरीतादिकश्चिरम्।
कामेन मूर्छितः शंभुर्बुबुधे न दिवानिशम् ॥
द्वारिस्थितो वक्रशिराः शक्रः प्राह महेश्वरम्।
विजहौ सुखसंभोगं कण्ठलग्नां च पार्वतीम् ॥
उत्तिष्ठतो महेशस्य वीर्यं भूमौ पपात ह।
अद्यप्रभृति देवा वै व्यर्थवीर्या भवन्त्विति ॥

(पद्म पुराण गणपतिखण्ड)

जो देव सुन्दरियों के केवल हावभाव मात्र से द्रवित होकर उनकी ग्रीवा पर, बालों में, अपने वस्त्र में और नदी में शक्तिपात कर देते हैं उनके सहवास में हमें सुखप्राप्ति का विश्वास नहीं है ॥६६॥

वाल्मीकि रामायण, अध्यात्मरामायण आदि में लिखा है कि ब्रह्माजी उत्तर ध्रुव वाले सोने के एक लाख योजन ऊँचे सुमेरु पर्वत पर बैठे थे। उनके नेत्र से भूमि पर जल गिरा और नारी हो गया। इन्द्र ब्रह्मा का दर्शन कर बाहर निकले और उन्होंने कामातुर होकर उसके बालों

अतो भवन्तोऽत्र नियन्त्रिताक्षाः कुर्वन्तु पीठानि सुशोभितानि ।
आसां कथानां कृपया रहस्यं ब्रुवन्तु चेन्नास्ति भयं त्रपा वा ॥ ६८ ॥

---

में वीर्यपात किया तो एक बन्दर पैदा हो गया। वही बाली है। उसके बाद सूर्य ने ग्रीवा पर वीर्यपात किया तो सुग्रीव पैदा हुये। सुन्दरी नारी रात को सोई तो पुरुष हो गई और वहाँ से भाग कर किष्किधा चली आई। भुवनभास्कर सूर्य से और सहस्राक्ष इन्द्र से यह वीर्यपात का स्थल-भ्रम रात्रि के अन्धकार में नहीं अपि तु मध्याह्न में हुआ था। वस्त्र और जल आदि में ब्रह्मा और विभाण्डक आदि ने शक्तिपात किया था।

मेरौ स्वर्णमये ब्रह्मा कदाचिद् योगमाश्रितः।
नेत्राभ्यां पतितं दिव्यमानन्दसलिलं बहु ॥
भूमौ पतितमात्रेण तस्माज्जातो महाकपिः।
निपपात यदा वाप्यामभवत् सुन्दरी ततः॥
ततः सुरेशो देवेशं पूजयित्वा चतुर्मुखम्।
गच्छन् मध्याह्नसमये दृष्ट्वा नारीं मनोरमाम् ॥
वालदेशे स कामार्तस्त्यक्तवान् वीर्यमुत्तमम्।
वाली सभभवत्तत्र शक्रतुल्यपराक्रमः ॥
भानुरप्यागतस्तत्र तदानीमेव भामिनीम्।
बीजं कामवशो भूत्वा ग्रीवादेशेऽसृजत्तदा ॥
पुत्रद्वयं समादाय रात्रौ सा निद्रिता क्वचित्।
प्रभातेऽपश्यदात्मानं पूर्ववद् वानराकृतिम् ॥(अध्यात्म ७।३)
(अध्यात्मरामायण उत्तरकाण्ड ३)

हे देवी! हमारे देश के कुछ संस्कृत विद्वान् आप के लिये नपुंसकलिंगी दैवत और स्त्रीलिंगी देवता शब्द का प्रयोग करते हैं और देवप्रिय शब्द का अर्थ मूर्ख बताते हैं। हम इस कथन के हेतुओं को नहीं जान सकी हैं ॥६७॥ अब निवेदन है कि सुन्दरियों को देख शीघ्र द्रवित होने वाले आप लोग अपनी ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्द्रियों को नियन्त्रित कर सिंहासनों की शोभा बढ़ावें तथा भय और लज्जा न हो तो कृपया इन कथाओं का रहस्य बतावें ॥ ६८ ॥

इति हिन्दी व्याख्यायुत उमोद्वाहमहाकाव्ये चतुर्दशः सर्गः ।

## पञ्चदशः सर्गः

तद्व्यंग्यमाकर्ण्य भगोऽवदत्तां वाग्मी सुरो हे सुभगे भगाः षट् ।
ऐश्वर्यविज्ञानविरागधर्मा उक्ता यशःश्रीसहिताः प्रधानाः ॥ १ ॥
माहात्म्यतेजोरवियत्नकामान् भगानि विद्याः कथयन्ति विज्ञाः ।
नरा युतास्तैर्भगवन्त आप्ता भवन्ति नार्यो भगवत्य इज्याः ॥ २ ॥
विश्वेश्वरोऽसंख्यभगैर्युतत्वादुक्तोऽस्ति विष्णुर्भगवान् विधाता ।
सुरेश्वरत्वान्मघवा सहस्रैर्भगैश्च नेत्रैः कथितोऽस्त्युपेतः ॥ ३ ॥
यद् रोचतेऽस्मन्महिलासभायै रूपं नृणां श्मश्रुकचाम्बरादेः ।
श्रियां स्वगेहस्य वयं वधूनां प्रसादलाभाय तदेव दध्मः ॥ ४ ॥

---

उस प्रौढ़ महिला के इन व्यंग्यों को सुन कर वक्ता भगदेव ने बताया कि हे सुभगे ! भग शब्द के अर्थ में आप को भ्रम हो गया है। भग अनन्त हैं। ऐश्वर्य, विज्ञान, विराग, धर्म, यश और श्री, ये छ मुख्य भग हैं ॥१॥ विद्वान् लोग माहात्म्य, तेज, रवि, प्रयत्न, कामना और विद्या आदि को भी भग कहते हैं। इनसे युत पुरुष भगवान् तथा नारियाँ भगवती और पूज्या होती हैं ॥२॥ अगणित भगों से युत होने के कारण परमेश्वर को भगवान्, विष्णु और ब्रह्मा आदि कहा जाता है तथा सुरेश्वर होने से इन्द्र को सहस्रभग एवं सहस्राक्ष कहा जाता है। अनेक के लिये सहस्रशब्द का प्रयोग किया जाता है और विविध ज्ञान ही इन्द्र के विविध नेत्र हैं ॥३॥

ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः ।
ज्ञानवैराग्ययोश्चापि षण्णां भग इतीरणा ॥
उत्पत्तिं प्रलयञ्चैव भूतानामगतिं गतिम् ।
वेत्ति विद्यामविद्यां च स वाच्यो भगवानिति ॥
भगं श्रीकाममाहात्म्य वीर्ययत्नार्ककीर्तिषु ।

यह हुई भग की बात। श्मश्रु ( दाढ़ी मूंछ ) की स्थिति यह है कि हम लोग वधुओं को गृहलक्ष्मी मानते हैं अतः उनकी प्रसन्नता के लिये उसी प्रकार के श्मश्रु, केश और वस्त्र आदि को धारण करते हैं जिनको हमारी महिला सभा सर्वसम्मति से स्वीकार करती है।

चूंकि आप लोगों की भाँति सश्मश्रु पुरुष उन्हें भी बिड़ाल भालू से प्रतीत होते हैं अतः हमने श्मश्रु का त्याग कर दिया है ॥४॥ हे भीरुओ !

हे भीरवो ये भवतीभिरुक्ता वशक्रियाया मलिनप्रयोगाः।
न तेषु युक्तं भयमस्ति यस्मान्न शक्तिरास्ते कमनस्य मन्त्रे ॥ ५ ॥

आकर्षणस्याद्भुतशक्तिमेतां नराश्चिराभ्यासत एव केचित्।
पूताशया योगरता लभन्ते न कामुका गोवरुणार्थनाद्यैः ॥ ६ ॥

एतादृशान् किन्तु न ते प्रयोगान् कुर्वन्ति गर्ह्यान् यतयः सुशीलाः।
तन्वन्ति सिद्ध्या सुमतिं समन्ताद् यूयं न तस्माद् बिभिताभिचारात् ॥७॥

जानीत चेतोबलतो विहीना लोभाधिका एव भवन्ति वश्याः।
नक्षत्रसूचीकरलाघवानां तथेन्द्रजालच्छलमोहनादेः ॥ ८ ॥
स्वर्गस्थदेवा न वयं न विद्मः स्वर्गस्य कुल्या नरकापगा वा।
परन्तु विद्मः सुखदुःखहीनो नास्ति त्रिलोक्यां निगमो न जीवः ॥ ९ ॥
स्थिता नृणां वर्ष्मसु कच्चरेषु स्थलेषु पूतेष्वपि सन्ति ये रवे।
पुष्पेषु दुग्धादिषु सूक्ष्मजीवा जानन्ति तान्येव बृहज्जगत् ते ॥ १० ॥

---

आप ने वशक्रिया के जिन क्रूर प्रयोगों की चर्चा की है उनसे भयभीत होना अनुचित है क्योंकि कामुक मनुष्य के मंत्र में शक्ति नहीं होती ।।५।। हृदय की इस अद्भुत आकर्षण शक्ति को योग में रत कुछ पवित्रात्मा सन्त चिर-कालीन अभ्यास द्वारा ही प्राप्त कर पाते हैं। कामुक मनुष्य देवों और गायों की प्रार्थना आदि के मन्त्रपाठ से इसे कभी नहीं पा सकते ।।६।। और योगी इसे प्राप्त करने के बाद ऐसे दुष्प्रयोग नहीं करते। वे तो अपने शत्रु का भी सर्वनाश नहीं चाहते। वे प्राप्त सिद्धियों द्वारा संसार में सर्वत्र सद्विचार का प्रसार करते हैं। अतः आप इस अभिचार कर्म से भयभीत न हों ।।७।। और जान लें कि मनोबल से विहीन तथा नाना प्रकार के तुच्छ लोभों से ग्रस्त अशिक्षित लोग ही इन्द्रजालीय छल के, नक्षत्र सूची ( ज्योतिषी ) के जाल के ओर हस्तलाघव संबन्धी क्रियाओं के वशीभूत होते हैं ।।८।।

आप हमें स्वर्गनिवासी देव समझ रही हैं किन्तु हम स्वर्ग को, स्वर्ग के देवों को, स्वर्ग की सुरा मधु आदि की नहरों को, नरकों को और नरक की वैतरणी आदि नदियों को नहीं जानते हैं। हाँ, यह अवश्य जानते हैं कि तीनों लोकों में एक भी ऐसा देश और जीव नहीं है जिसमें सुख और दुःख दोनों न हों ।।९।। मनुष्यों के शरीरों में, मलिन स्थलों में, पवित्र स्थलों में, आकाश में, पुष्पों में और दूध दही जल आदि में जो अनेक सूक्ष्म जीव रहते हैं वे उन्हीं को विशाल विश्व समझते हैं ।।१०।। और कहीं

स्वर्गप्रमोदान्नरकस्य पीडास्तत्रैव भुञ्जन्ति कृतानुसारम् ।
अज्ञानबोधावपि मानवानां दुःखे प्रमोदे भवतश्च हेतू ॥ ११ ॥
सन्त्यत्र केचिन्नितरां विषण्णाः प्रभूतधामार्थसुताद्यभावे ।
स्थितिं च तामेव विदन्ति केचित् तेषां शिवां दूरदृशो मनुष्याः ॥ १२ ॥
स्वर्गोऽस्तु कुत्रापि परन्तु देवि स्पृशन्ति देवा न सुरां न मांसम् ।
तुष्टा न मद्यामिषयुक्तयागैर्भवन्ति वाञ्छन्ति न भूरिजायाः ॥ १३ ॥
भवन्ति देवा दमसत्त्वसत्यैर्युतास्तथा राजसतामसाभ्यां ।
दूरस्थिताः कुत्सितभोजनाभ्यां द्वाराच्च मुख्यान्नरकस्य कामात् ॥ १४ ॥
सदा युवानो भवतीभिरुक्ताः स्वर्गे सुराः पूर्णसुखाः परञ्च ।
स्पृहा नृणां सन्ति यतो विभिन्नाः स्वर्गास्ततः सन्ति विभिन्नरूपाः ॥ १५ ॥
या सम्प्रदायेषु समेषु शास्त्रैरुक्ताऽस्ति निन्द्या धरणौ महद्भिः ।
स्वर्गे समेषामपि सन्ति तस्याः सरांसि कुल्याः सरितः सुरायाः ॥ १६ ॥

---

अपने कर्मों के अनुसार स्वर्ग के प्रमोद तथा नरक की पीड़ाओं को भोगते हैं अज्ञान और बोध भी मनुष्यों के सुख:दुख में कारण बन जाते हैं ।।११।। संसार के कुछ लोग प्रभूत धाम, भूमि, धन और पुत्रों के अभाव में अत्यन्त दुखी देखे जा रहे हैं किन्तु कुछ दूरदर्शी प्रबुद्ध मनुष्य उसी स्थिति को पुण्योदय और भाग्योदय मानते हैं ।।१२।।

हे देवि ! स्वर्ग कहीं भी हो किन्तु यह निश्चित है कि देव सुरा और मांस को छू नहीं सकते । वे न तो मनुष्यों द्वारा दिये हुये यज्ञ सम्बन्धी मद्य मांस से सन्तुष्ट होते हैं न अनेक नारियों से संभोग करते हैं क्योंकि ये कर्म देवों के नहीं हैं ।।१३।। देवगण अभय, ज्ञान, दान, दम, तप, अहिंसा, सत्य आदि सात्त्विक गुणों से सर्वदा युक्त रहते हैं और मद्य मांस आदि राजस एवं तामस कुभोजनों से तथा नरक के मुख्य द्वार धर्मविरुद्धकाम से दूर रहते हैं ।।१४।।

आप समझती हैं कि स्वर्ग के देव सदा युवा और सुखी रहते हैं किन्तु मनुष्यों की कामनायें भिन्न भिन्न हैं अतः उन्होंने उनसे पूर्ण विभिन्न प्रकार के स्वर्गों की कल्पनायें की हैं ।।१५।। परन्तु आश्चर्य है, संसार के सब धार्मिक सम्प्रदायों और महान् पुरुषों ने एक स्वर से जिस सुरा की निन्दा की है उन सबों के स्वर्गों में सुरा की अनेक नदियाँ और नहरें बह रही हैं और उसके विशाल सरोवर हैं ।।१६।।

द्वारं निदानं नरकस्य नारीं मनीषिणो ये कथयन्ति तेषाम् ।
नाके समेषामपि सन्ति तस्या मनोरमाया निवहा असंख्याः ।। १७ ।।

प्रश्नोऽस्ति चेन्मांसबलिं च मद्यं गृह्णन्ति यागे विबुधाश्च देव्यः ।
सर्वे समस्तास्वपि चेद् रमन्ते ग्राह्यास्ततोऽमी भुवि नो नरैः किम् ।।१८।।

विभान्त्यतः काल्पनिकाः सुरायाः स्वर्गस्य नद्यो वनिताश्च देवाः ।
स्वर्गीयगाथोद्भवसंशयानां जनैरिदानीं शृणुतान्यहेतून् ।। १९ ।।

क्वचित् पुराणानि पुरं सुराणां वदन्ति भूमेरतिदूरसंस्थम् ।
तथाप्यनेनैव कलेवरेण रथे निजे तत्र चरन्ति भूपाः ।। २० ।।

केचिन्न तन्वा सह तत्र गन्तुं यागे रता अप्यभवन् समर्थाः ।
सेवापरा इन्द्रजितां च देवाः सन्ति क्वचिद् भूस्थितरावणानाम् ।। २१ ।।

---

जो मनीषी नारी को नरक का निदान कहते हैं उन सबों के स्वर्गों में सुन्दरियों के असंख्य समूह घूमा करते हैं ।।१७।। प्रश्न यह है कि यदि देवियाँ मांसबलि और सुरा को ग्रहण करती हैं, यज्ञ में देवगण विविध मांसों और सुराओं को खाते पीते हैं, ये वस्तुयें हम स्वर्ग तक पहुँचाने का प्रयास करते हैं, स्वर्ग में सुरा की नदियाँ बहती हैं और सब देवदेवी आपस में रमण करते हैं तो धरती पर ये कर्म निषिद्ध क्यों कहे जाते हैं ।।१८।। अतः स्वर्ग स्थित सुरा की ये नहरें, अप्सरायें, और तरुण देव काल्पनिक पदार्थ प्रतीत होते हैं । स्वर्गकी गाथाओं को सुनने से अन्य भी अनेक संशय उत्पन्न होते हैं । इसके कारणों को सुनें ।।१९।। हमारे पुराण एक बार कहते हैं कि स्वर्ग इस पृथ्वी से बहुत दूर सूर्यादि ग्रहों के ऊपर है और इस शरीर से वहाँ कोई जा नहीं सकता किन्तु इसके विरुद्ध यह भी कहते हैं कि महाराज दशरथ यहीं के रथ पर बैठ कर, इसी शरीर से, रानी कैकेयी को साथ में लेकर देवराज इन्द्र की रक्षा के लिये स्वर्ग जाते थे । अर्जुन के सौन्दर्य पर मुग्ध होकर अप्सरा उर्वशी ने आधी रात को उनसे संभोग की याचना की थी । ऐसी अनेक कथायें हैं ।।२०।। पुराण यह भी कहते हैं कि दूसरे ब्रह्माण्ड की रचना में समर्थ विश्वामित्र चाहते हुये भी नियमविरुद्ध होने के कारण त्रिशंकु को इस शरीर से स्वर्ग नहीं भेज सके । महान् याजक होने पर भी वह अभी आकाश में लटका पड़ा है । साथ ही साथ यह भी सुना जाता है कि हमारी पृथ्वी पर इन्द्र को परास्त कर देने वाले अनेक इन्द्रजित् हैं और देवगण उन रावणों की सेवा करते हैं ।।२१।। इसके

उदग्ध्रुवे केचिदिहैव नाकं पौराणिका आहुरगे सुमेरौ।
तेषां मते तत्र सुरा महान्तो वसन्ति साकं स्वगणाप्सरोभिः ॥ २२ ॥
विष्कंभशैला अपि मन्दरोऽस्य सुगन्धशैलः कुमुदः सुपार्श्वः ।
तेषु क्रमात् सन्ति च केतुवृक्षाः कदम्बजम्बूवटपिप्पलाख्याः ॥ २३ ॥
दुग्धाम्बुमध्विक्षुरसैः प्रपूर्णा ह्लदा वनं नन्दनमस्ति दिव्यम् ।
वैभ्राजकं चैत्ररथं सुभद्रं तत्रामरैरप्सरसो रमन्ते ॥ २४ ॥
यो मन्दरे ऽस्त्याम्रतरुः फलानां विनिःसृता शोणरसेन तस्य ।
नदी सुगन्धं मधुराऽरुणोदा करोति वायुं दशयोजनानाम् ॥ २५ ॥
जम्बूफलैर्हस्तिनिभैरबीजैरभून्नदी तद्रसभूमियोगात् ।
जाम्बूनदं स्वर्णमभूद् रसं तं पिबन्ति पीयूषमपास्य देवाः ॥ २६ ॥
तथा वटोद्भूतनदैः पयोऽन्नं घृतं दधिक्षीरगुडाम्बराणि ।
कामं सुरा अप्सरसो लभन्ते मधूनि शय्यासनभूषणानि ॥ २७ ॥

---

विपरीत पौराणिक यह भी कहते हैं कि इसी धरती पर उत्तरी ध्रुव के पास सोने का एक लाख योजन ऊँचा सुमेरु पर्वत है। सूर्य सदा उसकी प्रदक्षिणा करता है और सब महान् देव अपने गणों और नारीसमूहों के साथ वहाँ रहते हैं ॥२२॥ इसके मन्दर, मेरुमन्दर, कुमुद और सुपार्श्व नामक चार आधार स्तंभ हैं तथा इन पर ११०० योजन लम्बे चौड़े और ऊँचे कदम्ब, जामुन, वट और पीपल के वृक्ष हैं ॥२३॥ इन पर दूध, जल, मधु और इक्षुरस से पूर्ण चार सरोवर हैं तथा नन्दन वैभ्राजक चैत्ररथ और समुद्र नामक दिव्यवन हैं, जहाँ देवों के साथ अप्सरायें रमण करती हैं हैं ॥२४॥ मन्दराचल पर स्थित आम के वृक्ष से पर्वत शिखर सदृश बड़े बड़े फल गिरते हैं और उनसे जो लाल, मधुर एवं सुगन्धित रस निकलता है उसकी अरुणोदा नदी बहती है जो अपने तट से दस योजन दूर तक के वायु को सुगन्धित करती रहती है ॥२५॥ जामुन के वृक्ष से हाथी सदृश बड़े बड़े, काले काले, बिना बीज के जो फल गिरते हैं उनके रस से जम्बू नदी बनी है। उसके दोनों किनारों की मिट्टी रस के संयोग से जाम्बूनद नाम का सोना बन गई है। देवियाँ उसका आभूषण बनवाती हैं और देव अमृत छोड़ जम्बूनदी का रस पीते हैं ॥२६॥ कुमुद पर्वत पर शतवल्श नाम का वटवृक्ष है। उसकी जटाओं से जो नद निकलते हैं उनसे देव और देवियाँ यथेष्ट जल, अन्न, घी, दही, दूध, गुड़, वस्त्र, मधु, शय्या, सिंहासन और भूषण पाते हैं ॥२७॥

कदम्बवृक्षान्मधुपञ्चधारा निःसृत्य तद्वच्छतयोजनानि ।
आमोदयन्त्यत्र दिशः समग्रा निःश्वासवातैः पिबतां सुराणाम् ॥ २८ ॥
निषेवतां तानि कदापि रोगाः शीतोष्णतास्वेदभयक्लमाद्याः ।
नायान्ति देहे न जरोपसर्गा भवन्ति केशा न सिताः कदापि ॥ २९ ॥
धातुः पुरी स्वर्णमयी सुमेरोर्मध्येऽस्ति या योजनकोटिदीर्घा ।
वसन्ति तस्याः परितो दिगीशा यमाग्निपाशीन्द्रमरुच्छिवाद्याः ॥ ३० ॥
येऽन्ये स्थिता भारततोऽतिरिक्ता अष्टौ प्रदेशा भुवि तत्र देवाः ।
वसन्ति नागायुतशक्तिमन्तो जीवन्ति वर्षायुतमाधिहीनाः ॥ ३१ ॥
सर्वेषु मासेषु भवन्ति वृक्षाःफलैः प्रसूनस्तबकैर्विनम्राः ।
कुर्वन्ति दीर्घं रतमप्सरोभिः सुरा विहारं च नदीवनेषु ॥ ३२ ॥
बिलेषु भूमेरपि सन्ति देवाः शरीरवैवर्ण्यजरादिहीनाः ।
भूयो रसं हाटकसंज्ञमेतान् संपाय्य नार्यः कुलटा रमन्ते ॥ ३३ ॥

---

सुपार्श्व शिखर पर स्थित कदम्ब वृक्ष के कोटरों से मधु की पाँच ऐसी धारायें निकलती हैं जिनकी गहराई लगभग २५ हाथ है। जो इसे पीते हैं उनके मुख से निकली साँस चारो ओर सौ योजन तक वायु को सुगन्धित बना देती है ॥२८॥ इन सब पदार्थों का सेवन करने वाले देवों के शरीर में न कभी झुर्री पड़ती है, न वे जरा, मृत्यु, रोग, उपद्रव, सर्दी, गर्मी, उदासीनता, भय और थकावट आदि से कभी त्रस्त होते हैं। उनके शरीर से न तो पसीना निकलता है न कभी उनके बाल पकते हैं ॥२९॥ सुमेरु शिखर के बीच में ब्रह्मा की स्वर्णपुरी है। वह दस सहस्र योजन लम्बी और उतनी ही चौड़ी है तथा उसके चारों ओर इन्द्र, अग्नि, यम, वरुण, वायु और शिव आदि दिक्पाल रहते हैं ॥३०॥ जम्बूद्वीप में भारत के अतिरिक्त जो आठ वर्ष (खण्ड) हैं वे भी देवस्थान हैं। वहाँ के पुरुषों में दस सहस्र हाथियों का बल होता है और वे चिन्ता तथा रोग से रहित होकर दस सहस्र वर्ष जीते हैं ॥३१॥ उन देशों में वृक्षों की डालियाँ बारह मास फलों और फूलों के गुच्छों से लदी रहती हैं तथा वहाँ के देवगण नदियों के तटों पर उनके किनारे वाले सघन वनों में अप्सराओं के साथ दीर्घ काल तक सम्भोग और विहार करते हैं ॥३२॥

इस पृथ्वी के भीतर भी अतल वितल आदि सात महान् बिल हैं। ये क्रमशः दस दस सहस्र योजन नीचे स्थित हैं। इनमें भी देव रहते हैं और वे

भवो भवान्या रमते ततोऽधो वीर्यात्तयोर्हेमनदी विजाता ।
तत्र प्रकाशः फणिनां मणिभ्यः संप्राप्यते हेम च हाटकीतः ॥ ३४ ॥

सन्ति ध्रुवे किन्तु यथा न धारा एता न वन्या न नगोऽस्ति हेम्नः ।
न संभवा चाम्ररसस्य शीते तस्मिन् प्रदेशेऽस्ति यथा स्रवन्ती ॥ ३५ ॥

न संभवो भूविवरेऽस्ति शंभोर्यथा निवासः सह कामुकीभिः ।
एषां कवीनां वितथप्रियाणामसंभवः खेऽस्ति तथैव नाकः ॥ ३६ ॥

नृणां वधूनां सुषमासु लुब्धा देव्यः सुरा यन्ति मनुष्यलोकम् ।
वाञ्छन्ति ते भारत एव जन्म भूमेरतो कोऽपि वरो न लोकः ॥ ३७ ॥

---

शरीर की विवर्णता, जरा, चिन्ता, व्याधि आदि से सर्वदा विहीन रहते हैं। इन बिलों में स्वैरिणी, कामिनी और पुंश्चली नाम्नी अनेक देवियाँ रहती हैं। वे पुरुषों को हाटक रस पिला कर सहस्रों गजराजों तुल्य बली और कामान्ध बनाकर उसके साथ रमण करती हैं॥ ३३॥ उसके नीचे हाटकेश्वर शिव भवानी के साथ रमण करते हैं और वहाँ भी अनेक पुंश्चलियाँ रहती हैं। वहाँ उनके वीर्य से हाटकी नदी निकली है। वहाँ देवों को सापों के सिर की मणियों से प्रकाश मिलता है और हाटकी नदी से आभूषणादि के लिये सोना (श्रीमद्भागवत—पंचम स्कन्ध) ॥३४॥

परन्तु जैसे ध्रुव प्रदेश में मधु, फल, रस आदि की धारायें नहीं हैं, नन्दनादि विविध वन नहीं हैं और सोने का पर्वत नहीं है। जैसे उस शीत प्रदेश में आम के रस की विशाल नदी का वहना असम्भव है ॥३५॥ जैसे योगीश्वर शम्भु का कामुकी स्त्रियों के समूहों के साथ भूविवर में बसना असंभव है, जैसे भूगर्भ की भयंकर उष्णता में देवों और देवियों का निवास असंभव है उसी प्रकार मिथ्या और असंभव आभाषण में आनन्द का अनुभव करने वाले इन कवियों के आकाशस्थ स्वर्ग और नरक भी अविश्वसनीय हैं क्योंकि यथार्थवक्ता आप्त पुरुष के कथन ही विश्वसनीय होते हैं ॥३६॥

हे देवि ! पुराणों का ही कथन है कि इस धरती पर स्थित अनेक पुरुषों और स्त्रियों के सौन्दर्य से विमुग्ध होकर स्वर्ग की देवियाँ और देव यहाँ दौड़े आते है और वे भारत में जन्म लेना चाहते हैं अतः सिद्ध है कि इस पृथ्वी से अच्छा स्वर्ग नामक कोई प्रदेश नहीं है ॥३७॥

आश्चर्यमेतत् कथिताऽत्र सर्वा वसुन्धरा भारततोऽतिरिक्ता।
निवासभूमिः प्रयता सुराणामितो विरुद्धं च वदन्ति केचित् ॥ ३८ ॥

कुवृत्तपादान्तरितानि तानि स्थानानि षड् गोलविदो वदन्ति।
वसन्ति मेरौ सुरसिद्धसंघा और्वे च सर्वे नरकाः सदैत्याः ॥ ३९ ॥

परन्तु नाकोऽस्ति स एव देशो मते मदीये निवसन्ति यस्मिन्।
सत्त्वाधिका देवि नरा महेच्छाः स रौरवो यत्र वसन्ति पापाः ॥ ४० ॥

शृणु व्रतान्नोदकदानवासोदेवादिकानां विषये मतं नः।
तपो व्रतं नास्ति शरीरपीडा न भक्षणं भूरिपयःफलादेः ॥ ४१ ॥

---

स्वर्ग की अप्सराओं को छोड़ इन्द्र अहल्याके पास आये, अश्विनीकुमार शर्याति की कन्या सुकन्या पर मुग्ध हुये, सूर्य ने कर्ण और सुग्रीव को तथा इन्द्र ने बाली और अर्जुन को पैदा किया। उर्वशी को स्वर्ग में कोई सुन्दर देव नहीं मिला तो वह यहाँ पुरूरवा के पास आई। ऐसी अनेक कथायें हैं।

गायन्ति देवाः किल गीतकानि धन्यास्तु ते भारतभूमिभागे।
अहो अमीषां किमकारिशोभनं यैर्जन्म लब्ध नृषु भारताजिरे॥
भागवत ५।१९।२१

यहाँ बताया गया कि भारत के अतिरिक्त पृथ्वी के शेष वर्ष देवस्थान हैं परन्तु अनेक आचार्यों के कथन इसके विपरीत हैं ॥३८॥ भास्कराचार्य ने पुराणों के अनुसार लिखा है कि उत्तर ध्रुव के सुमेरु पर्वत पर सिद्धों और देवों का तथा शेष पाँच स्थानों में दैत्यों का वास है ॥३९॥ किन्तु मेरे मत से सात्त्विक पुरुषों के निवास स्थान ही स्वर्ग और पापियों के स्थल ही नरक हैं ॥४०॥

नरकस्तम उन्नाह स्वर्गः सत्त्वगुणोदयः (भागवत ११।१९) ॥

अब तप, व्रत, भोजन और दान आदि के विषय में हमारे मत सुनें। शरीर को कष्ट देना, निद्रा अन्न जल आदि का परित्याग करना अथवा फलाहार कह कर बहुत फल और दूध आदि खाना न तप है न व्रत है ॥४१॥ वाणी, शरीर और मन की विशुद्धि का अभ्यास ही व्रत है अतः

त्यागो न निद्रान्नजलादिकानां तदस्ति वाग्देहमनोविशुद्धिः ।
तद्भोजनाच्छादनमस्ति युक्तं पथ्यं यदाहुर्यतयश्च वैद्याः ।। ४२ ।।
यमेषु नित्यं नियमेषु सक्ता विपश्चितो लोकहिते रता ये ।
शान्ताः सुशीलाः समदर्शिनश्च ते दानपात्राणि न पापविप्राः ।। ४३ ।।
यद्दीयते द्रव्यमदेशकाले नरेष्वपात्रेषु च नाकलब्ध्यै ।
फलेच्छयाऽनादरतश्च कीर्त्यै तत्तामसं कारणिका वदन्ति ।। ४४ ।।
कर्पासजान्नास्ति पवित्रमूर्णाकौशेयवस्त्रं मृगसिंहचर्म ।
नैवाल्पमूल्यं सुलभं न तस्माद्दध्मो वयं तानि कदाचिदेव ।। ४५ ।।

---

आपकी व्रत और तप सम्बन्धी धारणायें अयुक्त हैं । वे ही भोजन और वस्त्र ग्राह्य हैं जिन्हें वैद्य और विचारशील योगी हितावह कहें, जो भीतर बाहर से पवित्र हों और गुण आयु बल आदि के संवर्धक हों ।।४२।। आप के पति ब्राह्मणों को जो शितिपाद मेष, पंचौदन अज, वशा और ब्रह्मौदन आदि का दान करते हैं । उनके विषय में योगियों का कथन है कि यमों और नियमो में तथा लोककल्याण में रत, शान्त, सुशील और समदर्शी सब वर्ण दान के पात्र हैं पर पापी ब्राह्मण नहीं ।।४३।। अदेश में, अकाल में, अपात्र, को, स्वर्ग प्राप्ति के लिये, तुच्छ कामनाओं से अनादर पूर्वक और यश के लिये दिये दान को परीक्षक सन्त तामस कहते हैं और सब बाह्मण दान के पात्र नहीं होते ।।४४।।

शान्ताः सन्तः सुशीलाश्च सर्वभूतहिते रताः ।
क्रोधं कर्तु न जानन्ति ह्येतद् ब्राह्मणलक्षणम् ।।
योगस्तपोदमो दानं सत्यं शौचं दया स्मृतिः ।
विद्याविज्ञानमास्तिक्यं ब्रह्मकर्मं स्वभावजम् ।।
न जटाहि न गोत्तेहि न जच्चा होति ब्राह्मणो ।
यम्हि सच्चं च धम्मो च सो सुचिस्सो च ब्राह्मणो ।।धम्मपद।।
अदेशकाले यद्दानमपात्रेभ्यश्च दीयते ।
असत्कृतमवज्ञातं तत्तामसमुदाहृतम् ।। गीता ।।

ऊनी, रेशमी वस्त्र और मृग व्याघ्र चर्म कैसे प्राप्त होते हैं, इसके विवेचन से सिद्ध हो जाता है कि वे कपास के फूल से बने सूतीवस्त्रों की अपेक्षा पवित्र नहीं हो सकते तथा सूती वस्त्रों की अपेक्षा न तो इनका मूल्य अल्प है न उनकी भाँति सहज उपलब्ध होते हैं अतः हम शिवभक्त इन्हें कभी कभी बाध्य होकर अनिच्छा से ही धारण करते हैं ।।४५।। कात्यायन

मत्वा सुरान् देवि जडाननेकान् स्तुवन्ति वेदा दिनरात्रिमासान् ।
सिन्धून्नदीः कार्मुकबाणसीता यूपं सुरां वायुमहीरथादीन् ॥ ४६ ॥

वदन्ति ते हे बहुपुत्रदात्रि स्वसः सिनीवालि दिवौकसां त्वम् ।
सुबाहुषूमांगुलिकेशजंघे मह्यं प्रजां देहि गृहाण हव्यम् ॥ ४७ ॥

---

स्मृति का कथन है—

वस्त्रं कर्पासजं ग्राह्यं नोर्णाकेशोद्भवं तथा ।
मलकीटोद्भवं नैव कौशेयं.................... ॥

(इस विषय में श्रीरघुनन्दन शर्मा का ग्रन्थ वैदिकसम्पत्ति पठनीय है) हे देवि ! आप ने देवों की जो अनेक कथायें सुनाईं उनमें कई विषय विचारणीय हैं । प्रथम यह कि चेतन देवों के अतिरिक्त वेदों की अधिकांश प्रार्थनायें जड़ों से सम्बन्धित हैं (यद्यपि जड़ और चेतन के बीच में सीमा-रेखा का निर्धारण कठिन है तथा आस्तिकों ने ईश्वर को सर्वव्यापी माना है अर्थात् वह जड़ चेतन, सबमें बैठा है फिर भी आप्त पुरुषों ने जिस आधार पर जड़ और चेतन को पृथक् पृथक् माना है, मैं उसी के अनुसार बोल रहा हूँ ) ।

समुद्र, नदी, दिन, रात्रि, मास, बाण, धनुष, हल का फाल, खम्भा, सुरा, वायु, पृथ्वी, रथ आदि सैकड़ों जड़ पदार्थों को चेतन देव मान कर वेद उनकी प्रार्थनायें करते हैं और उन्हें आहुतियाँ देते हैं ॥४६॥

ऋतवस्ते यज्ञं वितन्वन्तु । वाजायस्वाहाऽपिजाय स्वाहा मघवे स्वाहा । समुद्राय शिशुमारं, दिवसे मृगीं, मासाय कच्छपं, वाताय हंसम् । धूरसि धूर्व धूर्वन्तम् । अर्वाची सुभगे भव सीते वन्दामहे त्वा । यथा नः सुभगासिस यथा नः सुफलाससि । युवा सुवासा परिवीत आगात् । आपोहिष्ठा मयोभुवः । द्यौः शान्तिरन्तरिक्षं शान्तिः (वाजसनेयिसंहिता) ॥

ऐसे कई सौ उदाहरण हैं । वैदिक ऋषि अमावास्या तिथि से प्रार्थना करते हैं कि हे देवि ! तुम प्रसव करने वाली हो, देवों की भगिनी हो, सुन्दर बाहु, अंगुली, योनि, केश और जंघा वाली हो । हमारा हव्य लो और हमें सन्तान दो ॥४७॥ हे सिनीवालि और कुहू देवि ! तुम देवों और

कुहूः सुराणाममृतस्य पत्नी शृणोतु देवी सुभगा सुकृष्णा।
शृणोतु राका सुहवा मदीयां स्तुतिं च दत्तां सुसुतान् सितांगी ॥ ४८ ॥

अगस्त्यमित्रावरुणोर्वशीवाग्गुर्विन्दुताराबुधसूर्यसूर्याः ।
उषेन्द्रविष्णवश्विविधात्रहल्याविद्युन्मरुद्रुद्रजलानलाद्याः ॥ ४९ ॥

उक्ता इमे येऽन्यनृपाश्च देवा वेदेषु दिव्याप्सरसो मुनीशाः।
ते सन्ति भद्रे द्विविधाः पदार्थाः सचेतनाश्चेतनया विहीनाः ॥ ५० ॥

एता दिवि व्योम्नि भुवि स्थितानां बह्वाकृतीनां च निराकृतीनाम्।
आसन् पुरा शक्तिमहोऽन्वितानामंगव्रजानां प्रकृतेः शुभाख्याः ॥ ५१ ॥

---

अमृत की पत्नी हो, सुहवा हो और सुन्दर कृष्ण वर्णा हो। हे राका (पूर्णिमा) देवी! तुम सुहवा हो, सुभगा हो, और शुक्लांगिनी हो। हमारी स्तुति सुनो और हमें सुपुत्र दो ॥४८॥

सिनीवालि पृथुष्टुके या देवानामसि स्वसा। जुषस्व हव्यमाहुतं प्रजां देवि दिदिड्ढि नः ॥ ७४६॥ या सुबाहुः स्वंगुरिः सुषूमा बहुसूवरी। तस्यै विश्पत्न्यै हविः सिनीवाल्यै जुहोत न ॥७४६॥ कुहूर्देवानाममृतस्य पत्नी शृणोतु ७४७॥ राकामहं सुहवां सुभगां हुवे शृणोतु ॥७४८ (अथर्ववेद) ॥ पौर्णमासी कलाहीने चन्द्रेऽनुमतिः। पूर्णेराका निशाकरे। अमावस्या दृष्टेन्दुः सिनीवाली सा नष्टेन्दुकला कुहूः (अमरकोष) ॥

हे भद्रे! सिनीवाली, कुहू, राका आदि चेतन नहीं हैं पर ये चेतन स्त्रियों के नाम हो सकते हैं वेदों में अगस्त्य, मित्रावरुण उर्वशो, वाग्देवी, सरस्वती, बृहस्पति, चन्द्र, तारा, गोतम, भरद्वाज, बुध, पुरुरवा, सूर्य, सूर्या, उषा, इन्द्र, विष्णु, अश्विनीकुमार, अहल्या, विद्युत्, मरुत्, रुद्र, जल, अग्नि आदि का ॥४९॥ और अनेक नृपों, देवों, अप्सराओं मुनियों आदि का जो उल्लेख है, वे दो प्रकार के पदार्थ हैं। नाम एक होनेपर भी वे जड़ और चेतन दोनों हैं। वे आकाशीय दृश्यों की स्थिति में जड़ हैं किन्तु उन्हीं के नाम पर जब पृथ्वी पर नर नारियों के नाम रखे जाते हैं तो वे चेतन हो जाते हैं। भास्कर सूर्य भी है और एक मनुष्य भी। सूर्य जड़ है और मनुष्य चेतन ॥५०॥

पहले जड़ों की बात सुनें। अगस्त्य, मृगव्याधरुद्र, रोहिणी, ब्रह्मा, सरस्वती, इन्द्र, अहल्या, बृहस्पति, तारा, चन्द्र, सूर्य, मंगल, बुध, शुक्र, शनि, राहु, केतु, पुरूरवा, उर्वशी, संध्या, उषा, इन्द्र, विद्युत् आदि अनेक

जडेषु नास्त्येषु ततोऽवकाशः कटाक्षहासस्मितविभ्रमाणाम् ।
मिथो न मैत्रीरतविग्रहाणां पानस्य वा सोमसुरादिकानाम् ॥ ५२ ॥

अमी कदाप्याददते न किंचिद् ददत्यनेकानि हितान्यजस्रम् ।
संस्मारयन्तीशमपि स्वभाभिः कुलैरसंख्यैश्च विशालकायैः ॥ ५३ ॥

अतोऽत्र केचित् प्रणमन्ति भक्ता मत्वेश्वरांगानि समानि भक्त्या ।
न मन्वते किन्तु विवाहमेषां गृहे जडानां जनिमात्मजानाम् ॥ ५४ ॥

प्रभावशोभागतिभिर्ग्रहाणां तारातडिन्मेघसमीरणादेः ।
भीतैः प्रसन्नैश्चकितैः कवीन्द्रैर्विनिर्मिताः सन्ति कथाः प्रभूताः ॥ ५५ ॥

परन्तु केचित् करुणस्य भक्ते रसस्य शान्तस्य भयानकस्य ।
स्थानेऽद्भुतस्यापि च सन्ति मोहादश्लीलशृंगाररसप्रसक्ताः ॥ ५६ ॥

---

शब्द तीनों लोकों में स्थित प्रकृति के विभिन्न अंगों के पहले शुभ नाम मात्र थे। इनमें कुछ निराकार हैं और कुछ बहुरूपधारी, बड़े शक्तिमान् और तेजस्वी हैं ॥५१॥ परन्तु सब जड़ हैं अतः इनमें कटाक्ष, हास्य, स्मित, २८ प्रकार के हावभाव, मैत्री मैथुन, युद्ध, सुरापान और सोमपान का अवकाश नहीं हैं ॥५२॥ ये हमसे कभी कुछ लेते नहीं अपि तु सदा हितावह पदार्थ जल, प्रकाश, वायु, अन्न आदि देते रहते हैं और अपने तेज से, अगणित संख्याओं से तथा विशालकायों से परमेश्वर की महत्ता का स्मरण कराया करते हैं ॥५३॥ अतः कुछ भक्तगण परमेश्वर का अंग मानकर भक्तिपूर्वक उन्हें प्रणाम करते हैं किन्तु वे मनीषी यह नहीं मानते कि इन जड़ों में परस्पर विवाह होता है। अथवा इनके घर पुत्रपुत्री उत्पन्न होते हैं ॥५४॥

खं वायुमग्निं सलिलं महीं च ज्योतींषि सत्त्वानि दिशो द्रुमादीन् ।
सरित्समुद्रांश्च हरेः शरीरं यत् किं च भूतं प्रणमेदनन्यः (भागवत) ॥

ग्रहों, तारों, विजली, मेघ और झंझावात आदि के प्रभाव, शोभा तथा गति आदि से भयभीत, प्रसन्न एवं चकित होकर कवियों ने उन पर अनेक कल्पनायें की है ॥५५॥ किन्तु खेद है कि कुछ कवि मोहवश, करुण, शान्त, भयानक और अद्भुत रसों के स्थान में अश्लील शृंगार रस में आसक्त हो गये हैं ॥५६॥ वे मेघमाला, तडित्, लता, संध्या, निशा और वाणी में वधू-

पश्यन्ति ते मेघतडिल्लतादौ सन्ध्यानिशावाक्षु वधूविलासम् ।
पश्यन्ति हावानभिसारिकायाः कुचौ च पोनौ विवृतावुषायाम् ।। ५७ ।।

शृण्वन्तु भावानधुना कथानामिन्द्रः श्रुतावस्ति तडित्स्वनोऽर्कः ।
अर्कस्य तातोऽधिपतिस्त्रिलोक्या हिरण्यवर्णः सविता च राजा ।। ५८ ।।

स गोत्रभित् पक्षवतां घनानां शैलोपमानां गगने चराणाम् ।
संछिद्य पक्षान् सलिलस्य नेता पयोदयानः सलिलं ददाति ।। ५९ ।।

---

विलास तथा उषा में व्यभिचारिणो के हाव भाव एवं खुले स्तन देखते हैं ।।५७।।

गन्धर्वो अप्स्वप्या च योषा १०।१०।४।। अप्सरा जारम् १०।१२३।५।। समुद्रिया अप्सरसः १०।७८।३।। अप्सरसां गन्धर्वाणां १०।१३६।६ (ऋग्वेद) ।। अग्निर्गंधर्वस्तस्यौषधयोऽप्सरसः ।। सूर्योगन्धर्वस्तस्य मरीचयोऽप्सरसः ।। चन्द्रमा गन्धर्वस्तस्य नक्षत्राण्यप्सरसः ।। वातो गन्धर्वंस्तस्यापो अप्सरसः ।। मनोगन्धर्वस्तस्य ऋक्सामान्यप्सरसः ।। (वाजसनेयिसंहिता) ।।

अब इन कथाओं के भावार्थ सुनें । वेदों में विद्युत् की गर्जना को और सूर्य को इन्द्र कहा है । इन्द्र सूर्य का पिता, उसे आकाश में ऊपर उठाने वाला, तीनों लोकों का स्वामी, सविता और राजा भी है । उसका शरीर तप्त सुवर्ण की भाँति चमकता है ।।५८।।

इन्द्रो वज्री हिरण्यः १।७।२ ।। आसूर्यं रोहयद्दिवि १।७।३ ।। स सूर्यः ८।८२।४ ।। सवित्र इन्द्रायाहिघ्ने २।३०।१ ।। एको विश्वस्य राजा ३।४६।२।। त्वं राजेन्द्र पाहि १।१७४।१ ।। अजनो विद्युतः २।१३।७ ।। रूपं रूपं मघवा बोभवीति मायाः कृण्वानस्तन्वं परि स्वाम् ३।५३।८ ।। ( ऋग्वेद ) ।।

कहा जाता है कि पहले पर्वतों को पंख थे और वे उड़ते थे । इन्द्र ने पंख काट दिये । इसी से इन्द्र को गोत्र ( पर्वत ) भित् कहा जाता है किन्तु सत्य यह है कि मेघ ही पर्वत हैं और सूर्य रूपी इन्द्र आज भी आकाश में उड़ने वाली मेघरूपी पर्वतों के पंख काट कर उनके जल रूपी शरीर को नीचे गिराता रहता है । इसीलिये उसे जल का नेता ( लाने वाला ) कहा जाता है । इद्र को मेघवाहन भी कहते हैं ।।५९।।

सन्त्यम्बुदा अर्बुदशम्बराद्याः कृष्णत्वचो दस्युवराश्च सर्पाः ।
त एव सन्तीन्द्रसपत्नपुर्यः संभिद्य तांस्ताः स जलं ददाति ॥ ६० ॥

अवर्षणध्वान्तदशत्रुरूपं निहत्य वृत्रं नमुचिं स दत्ते ।
वर्षं प्रकाशं पिबति प्रहृत्य विशालकुक्षिर्जलरूपसोमम् ॥ ६१ ॥

इन्द्रस्य दासाः सहजा वयस्यास्तिष्ठन्ति पार्श्वे मरुतोऽस्य नित्यम् ।
इन्द्रोऽस्ति मुख्यो मरुतां वरिष्ठस्तस्मान्मरुत्वानुदितोऽस्ति शास्त्रैः ॥ ६२ ॥

---

वेद का कथन है कि सर्प की भाँति भीषण ओर काली त्वचावाले अर्वुद और शम्बर आदि अनेक दस्युओं को इन्द्र ने मार डाला तथा उनके नगरों को विध्वस्त कर दिया । वस्तुतः काले मेघ ही दस्यु और दस्युओं के नगर हैं । इन्द्र उन दस्युओं और उनकी नगरियों का भेदन कर हमें जल देता है ॥६०॥ वृत्रासुर और उसके सहायक नमुचि, उरण, विश्वरूप आदि दैत्य वर्षा और प्रकाश को रोक कर अवर्षण और अन्धकार देते हैं । इन्द्र उन शत्रुओं को मार कर वर्षा और प्रकाश देता है । इन्द्र के विषय में कहा गया है कि उसका उदर विशाल है। वह चुरा चुरा कर सोम के सैकड़ों सरोवरों को पो जाता है । वस्तुतः जल ही इद्र का सोम है । वह भूमिस्थ और आकाशस्थ जल को पीता है, मेघ बनाता है और पुनः मेघों को तोड़ कर सोम बरसाता है ॥६१॥

त्वं तमिन्द्र पर्वतं महामुरुं वज्रेण वज्रिन् पर्वशश्चकर्तिथ । अवासृजो विवृताः सर्तवो अपः १।५७।६ ॥ यो अपां नेता स जनास इन्द्रः २।१२।७ ॥ यन्ते काव्य उशना मन्दिनं दाद् वृत्रहणं पार्यं ततक्ष वज्रम् १।१२१।१२ ॥ नानदद्भिर्हरिभिर्याहि मयूररोमभिः ३।४५।१ ॥ त्वं हर्यसि हरिकेश १०। ९६।५ ॥ ह्रदा इव कुक्षयः सोमधानाः ३।३६।८ ॥ आमुष्य सोममपिबत् ३।४८।४ ॥ त्रीसरांसि साकं पिबत् ८।६६।४ शतं शम्बरस्य पुरः २।१४।६ ॥ दिवो दासाय नवतिं च नवेन्द्रः पुरो व्यैरच्छम्बरस्य २।१९।६ ॥ त्वचं कृष्णामरन्धयत् १।१३०।८ ॥ पंचाशत् कृष्णा निवपः सहस्रात् कं न पुरो जरिमा विददः ४।१६।१३ ॥ वधीर्दुहितरं दिवः ४।३०।८ ॥ अनासो दस्यूनमृणो वधेन ५।२९।१० ॥ जघान वृत्रं पुरो अरदन्न सिंधून् १०। ९८।७ ॥ ( ऋग्वेद ) ।

मरुद्गण इन्द्र के सेवक, भाई और मित्र हैं । वे सर्वदा उनके पास रहते हैं । इन्द्र मरुतों में श्रेष्ठ और ज्येष्ठ हैं । इसलिये शास्त्रों ने उनको

पिबन्ति तोयं मरुतो धरायाः खे गर्जतामुत्सझरव्रजानाम् ।
वर्षन्ति भूयो मधुदुग्धमाज्यं ते दानवीरा ददतेऽन्नमृद्धिम् ।। ६३ ।।
वाद्यप्रवीणा रचयन्ति मन्त्रान् गीतानि सोमस्य मदेन मत्ताः ।
गायन्ति नृत्यन्ति लये द्रुते ते मनुष्यवद् रुद्रसुता बलाढ्याः ।। ६४ ।।
सुप्तान् स्थितान् ताडयतीन्द्र एतान् ब्रवीत्यजस्रं चरतैव यूयम् ।
यतो वदन्ति श्रुतयः शयानं कलिं चरन्तं च कृतं पवित्रम् ।। ६५ ।।
सुप्तेषु युष्मत्सु धराऽम्बुहीना क्वचित् क्वचिद् भूरिजले निमग्ना ।
भविष्यति क्लिष्टतमा ततोऽस्यै दत्तौषधं जीवनमम्बु गच्छन् ।। ६६ ।।

---

मरुत्वान् कहा है ।।६२।। मरुद्गण पृथ्वी का और आकाश में स्थित गरजते उत्सों और झरनों का पानी पीते हैं। वे दानवीर बार बार मधु, दूध, और घृत की वर्षा करते हैं तथा अन्न और समृद्धि देते हैं ।।६३।।

पिबन्त्यपो मरुतः सुदानवः पयोघृतवद् विदथे स्वाभुवः। उत्सं दुहन्ति स्तनयन्तमक्षितम् १।६४।६ ।। इन्द्रज्येष्ठा मरुद्गणाः १।२३।८ ।। इन्द्रेण सहसा युजा १।२३।९ ।। उद्वाहासो वृष्टिं जुनन्ति मरुतो ५।५८।३ ।। अनुप्रयन्ति वृष्टयः ५।५२।१० ।। वर्षं स्वेदं चक्रिरे रुद्रियासः ५।५८।७ ।। हस्कारा विद्युतस्पर्यंतो १।२३।१२ ।। दिवस्पुत्रासः १०।७७।२ ।। ( ऋग्वेद )

मरुद्गण रुद्र के पुत्र हैं, बलवान् हैं, बाजा बजाते हैं, सोम के मद में मत्त होकर मन्त्र और गीत बनाते हैं और मनुष्यों की भाँति द्रुत लय में गाते हैं, नाचते हैं ।।६४।।

रुद्रासः १।३९।४ ।। रुद्रियासः १।३८।७ ।। सिन्धुमातरः १०।७८ ।। पर्जन्येनोदवाहेन पृथिवीं व्युन्दन्ति १।३८।९ ।। सूर्यस्य चक्षुः प्रमिनन्ति वृष्टिभिः ५।५९।५ ।। पिबन्त्युत्समस्वरन् व्युन्दन्ति पृथ्वीं मध्वो अन्धसा ५।५४।८ ।। धमन्तो बाणं मरुतः सुदानवो मदे सोमस्य रण्यानि चक्रिरे १।८५।१० ।। नृवत् परिज्मन् नोनुवन्त वाताः ४।२२।४ ।। विप्रासो नमन्मभिः १०।७८।१ ।। अमदन्मा मरुतः श्रुत्यं ब्रह्म चक्र। इन्द्रवन्तो मरुतः १०।१२८।२ ।।

मरुद्गणों के सोने या स्थिर होने पर इन्द्र ताड़ना देते हैं और कहते हैं कि सदा चलते रहो क्योंकि सोया हुआ मनुष्य कलि और चलने वाला पवित्र कृतयुग होता है ।।६५।। तुम्हारे सो जाने पर पृथ्वी कहीं जलहीन और कहीं जलनिमग्न हो जाने से दुखी हो जायगी अतः चलते हुये उसके सब स्थानों पर औषध और जीवन रूपी जल दो ।।६६।।

ऐरावती विद्युदिरास्ति तोयश्चैरावतः कृष्णपयोदरूपः ।
गजोऽस्ति शक्रस्य विशालकायश्चैरावतस्यास्ति रवोऽभ्रनादः ॥ ६७ ॥

ऐरावतीयं चपलास्ति वज्रं पुरन्दरस्यास्य पितास्ति च द्यौः ।
द्यौः सर्वदा तिष्ठति दूरमिन्द्रात् क्षिप्तस्ततोऽसौ कथितोऽस्ति तेन ॥ ६८ ॥

दूरंगते दीर्घतमस्युषा या मनोरमा शोणशरीरवस्त्रा ।
उत्पद्यते रवे रविरूपशक्राद् बुधा अहल्यामपि तां वदन्ति ॥ ६९ ॥

---

किं न इन्द्र जिघांससि भ्रातरो मरुतस्तव १।१७०।२ ॥ इन्द्र त्वं मरुद्भिः संवदस्व १।१७०।५ ॥ या वो भेषजो मरुतः शुचीनि याः शन्तमाः २।३३।१३ ॥ वृष्ट्वीः शंयोराप उस्त्रि भेषजं ५।५३।१४ उक्षन्त्यस्मै मरुतो हिता इव पयसा मयो भुवः १।१६६।२ ( ऋग्वेद ) ॥

कलिः शयानो भवति संजिहानस्तु द्वापरः ।
उत्तिष्ठंस्त्रेता भवति कृतं संपद्यते चरन् । चरैवेति ॥ (ऐत-ब्रा)

शास्त्रों ने जल को इरा और विद्युत् को ऐरावती कहा है। काला काला मेघरूपी विशालकाय गज ही इन्द्र का ऐरावत है, मेघों की गर्जना ही इन्द्र के ऐरावत का नाद है और यही उनके अश्व उच्चैःश्रवा का हिनहिनाना है ॥६७॥

नानदद्भिर्हरिभिर्याहि ३।४५।१ (ऋग्वेद) ॥
हय उच्चैःश्रवा ऐरावतोऽभ्रमातंगः (अमरकोष) ॥

यह ऐरावती चपला ही पुरन्दर इन्द्र का वज्र है और द्यौः इन्द्र का पिता है। चूंकि आकाश में स्थित इन्द्र से द्यौः सदा दूर रहता है इसलिये कवियों ने कहा कि उसने पिता का पैर पकड़ कर दूर फेंक दिया है ॥६८॥

सुवीरस्ते जनिता मन्यत द्यौरिन्द्रस्य कर्ता ४।१७।४॥ कस्ते मातरं विधवामचक्रच्छयुं····यत् प्राक्षिणाः पितरं पादगृह्य ४।१८।१२ ॥ मधु द्यौरस्तु नः पिता १।९०।७ ॥ द्यौर्मे पिता जनिता १।१६४।३३ ॥ द्यौरिन्द्रस्य जनिता ४।१७।४ ॥ वृषा त्वा वृषणं वर्धतु द्यौः ४।३६।५ (ऋग्वेद) ॥

विद्वानों के मत में उषा ही अहल्या है। वह सूर्य रूप इन्द्र से उत्पन्न होती है, सूर्योदय के पूर्व दीर्घतम ( गोतम ऋषि ) के बहुत दूर चले जाने पर दिखाई देती है और उस सुन्दरी का शरीर एवं वस्त्र लाल है ॥६९॥

इन्द्रस्य कृष्णा दुहितास्ति रात्रिः सन्ति प्रिया अप्सरसोऽस्य ताराः ।
ज्योतिर्निकाया रुचिरा असंख्या नेन्द्रं विजानन्ति नरा अबोधाः ॥ ७० ॥
मध्वस्ति कश्यं मदिरा प्रसन्ना गन्धोत्तमेरा वरुणात्मजा च ।
तत्तिष्ठतीन्द्वर्ककरे जलेऽन्ने गोरात्रिवाग्वातधराफलादौ ॥ ७१ ॥
यः पश्यकः पश्यति पाति तानि त्रिलोकपः कश्यपनामधेयः ।
स एव कैश्चित् कविभिर्विमोहादनेकभार्यः कथितः सुरापः ॥ ७२ ॥

---

काली रात्रि सूर्य रूपी इन्द्र की पुत्री है और ज्योति की निधान असंख्य सुन्दर तारकायें ही इन्द्र की रंभा, उर्वशी, मेनका, तिलोत्तमा आदि रूपवती अप्सरायें हैं। अबोध मनुष्य इन्द्र के वास्तविक रूप को नहीं जान पाते ॥७०॥

पुनर्भुवा युवती कृष्णेभिरक्तोषारुशद्भिः १।६२।८ ॥ यः सूर्यं य उषसं जजान यो अपां नेता स जनास इन्द्रः २।१२।७ ॥ इन्द्रं नरो बुबुधानाः ५।३०।२ ॥

आप ने कहा कि कश्यप मुनि कश्य ( मदिरा ) बहुत पीते हैं परन्तु कश्य और कश्यप शब्दों के मूल अर्थ इस धारणा के विपरीत हैं। लोपागमवर्णविकार नियम के अनुसार सारे संसार का पश्यक अर्थात् द्रष्टा परमेश्वर ही कश्यप है। वेदों में जिस पदार्थ को मधु कहा है वही कश्य है। उसके मदिरा, प्रसन्ना, गन्धोत्तमा, इरा, वरुणकन्या आदि अनेक नाम हैं ( देखिये अमरकोष )। आकाश से गिरने वाला विशुद्ध जल ही वरुणात्मजा ( वारुणी ) है और वेद में अनेक बार उसे सोमरस कहा है। मद्यपायियों ने मदिरा को बाद में ये सारे नाम दे दिये किन्तु वेद का कथन है है कि सूर्य और चन्द्रमा की किरणों में जल में, अन्न में, गाय के दूध में, रात्रि के अन्धकार में, वाणी में, वायु में, पृथ्वी के कणों में, फलों के रस में, नदियों में, औषधियों में, उषःकाल में और सूर्य के प्रकाश आदि में जो सुधा और शक्ति विद्यमान है वही मधु और कश्य आदि है ॥७१॥

मधु वाता ऋतायते मधु क्षरन्ति सिन्धवः। माध्वीर्नः सन्त्वोषधीः ॥२७॥ मधु नक्तमुतोषसो मधुमत्पार्थिवं रजः। मधु द्यौरस्तु नः पिता ॥२८॥ मधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमानस्तु सूर्यः। माध्वीर्गावो भवन्तु नः ॥२९॥ (वाजसनेयिसंहिता १३)

जो तीनों लोकों का स्वामी (प) है, द्रष्टा है, इन सारे कश्यों को देखता है, इनका संरक्षक है उसी कश्यप नाम वाले परमेश्वर को कुछ कवियों ने मोहवश वहुपत्नीक और मद्यप मुनि मान लिया है ॥७२॥

इन्द्रोऽस्ति विष्णू रविरभ्रयानो विष्णुश्च नारायणकेशवाख्यः।
निरोधकोऽपामसुरोऽस्ति वृत्रो जलन्धरो हन्ति च तं मरुत्वान् ॥ ७३ ॥
रुद्रश्च तातो मरुतां सदाऽस्मिन् मित्रस्य विष्णोः कुरुते सहायम्।
वृन्दारकेशो न कदापि विष्णुर्जहाति वृन्दां स्त्रियमप्सु संस्थाम् ॥ ७४ ॥
विद्याऽस्ति कन्या विदुषां समेषां माता शिशूनां भगिनी च यूनाम्।
परन्त्वगाधोऽस्ति यथा सरस्वांस्तथास्त्यनन्ताऽपि सरस्वतीयम् ॥ ७५ ॥

---

वृन्दा और जलंधर की कथा का भाव यह है कि वेद में इन्द्र को विष्णु और मेघयान कहा है। सूर्य ही विष्णु है और विष्णु को नारायण तथा केशव कहते हैं। नार और क, दोनों शब्द जलवाची हैं। विष्णु नारायण हैं अर्थात् जल में सोते हैं। केशव शब्द का भी यही अर्थ है। जल को रोकने वाला पदार्थ वेद में वृत्रासुर कहा गया है। उसी का नाम जलन्धर भी है। उसको मरुत्वान् इन्द्र मारते हैं तब पानी बरसता है ॥७३॥ विष्णु के मित्र रुद्र, जो कि मरुतों के पिता हैं इस काम में इन्द्र ( विष्णु ) की सहायता करते हैं। पर्याप्त जल बरसते समय मरुत् वेग से बहते हैं। विष्णु वृन्दारकों (देवों) के स्वामी हैं। आप् शब्द स्त्रीलिंगी है। आप् में सर्वदा वृन्दा देवी बसती हैं। वे चाहे आकाश में हों या पृथ्वी पर, विष्णु उनका साथ नहीं छोड़ते। शंकर अष्टमूर्ति हैं। जलमूर्ति रुद्र में ही केशव रहते हैं। रुद्र के भूषण सर्प और विष्णु की शय्या सर्प का सम्बन्ध सर्परूपी मेघों से है ॥ ७४ ॥

विद्या कोई देहधारिणी नारी नहीं अपि तु एक निराकार पदार्थ है। ज्ञान ही विद्या है और उसके वाक्, वाणी, सरस्वती, ब्राह्मी, भारती, शारदा आदि अनेक नाम हैं अतः वह किसी की पत्नी नहीं है किन्तु काव्य की भाषा में कहा जा सकता है कि विद्या अबोध शिशुओं की माता है, जिन्होंने कुछ बोध प्राप्त कर लिया है उन युवकों की भगिनी है और वृद्ध विद्वानों तथा कुलपतियों की कन्या है। सारांश यह कि एकही सरस्वती समयानुसार एक ही पुरुष की माता भगिनी और कन्या तीनों बन जाती है। कुछ लोग भगिनी के स्थान में पत्नी शब्द का प्रयोग करते हैं। अतः सरस्वती ब्रह्मा की पुत्री और पत्नी, दोनो कही गई किन्तु सत्य यह है कि शास्त्रों ने समुद्र को सरस्वान् और विद्या को सरस्वती कहा है, अर्थात् दोनों अगाध और अनन्त हैं ॥७५॥ इसी लिये विद्या के पति और तात कहे जाने वाले ब्रह्मा,

स्तुवन्ति तस्मात् पतयश्च ताता ब्रह्माच्युतार्केन्दुशिवादिदेवाः ।
देवीमिमां जाड्यतमोऽपहन्त्रीमाकारहीनामपि चारुदेहाम् ॥ ७६ ॥
सुबुद्धिदां शुभ्रमनोज्ञवस्त्रां वीणाप्रियां पुस्तकमाल्यहस्ताम् ।
रजस्तमोभ्यां नितरां विहीनां सत्त्वप्रपूर्णामभयप्रदात्रीम् ॥ ७७ ॥
वदन्ति तस्या विषये कवीशाः सा पण्डितान् दर्शयति स्वदेहम् ।
उपासते तां सततं बुधा ये ते वल्लभाः सन्ति समेऽपि तस्याः ॥ ७८ ॥
सा प्राह वेदे स्पृश भोगयोग्यां धनादिदात्रीं रमणीमुपोप ।
आलिंगिताऽहं परितो गृहीता ददामि जायेव मनः प्रसादम् ॥ ७९ ॥
तां रोमशामेव वदन्ति बुद्धि घोषामपालां च शचीं श्रुतिज्ञाः ।
आहुश्च तामेव जुहूं घृताचीं प्रजापतेर्देवगुरोश्च जायाम् ॥ ८० ॥

---

विष्णु, सूर्य, चन्द्र और शिव आदि सारे देव आकार से विहीन होने पर भी उस विद्या की स्तुति करते हैं जो जड़ता रूपी तम को नष्ट कर सुबुद्धि देती है और धात्री की भाँति विश्व की रक्षा करती है। प्राचीन काल में १४ विद्यायें थीं और उनके कुछ पुत्र पौत्र थे परन्तु अब उसका परिवार बहुत विशाल हो गया है ॥७६॥

या ब्रह्माच्युतशंकरप्रभृतिभिर्देवैः सदा वन्दिता ।
वन्दे तां परमेश्वरीं भगवतीं बुद्धिप्रदां शारदाम् ॥
आद्यां जगद्व्यापिनीमभयदां निःशेषजाड्यापहाम् ॥

रज और तम से विहीन, सत्त्व से परिपूर्ण और सारे भयों को समाप्त करने वाली इस निराकार देवी को कवीश्वरों ने साकार मान लिया है अतः वे उसे चारुदेहा, श्वेतवस्त्रा, वीणापुस्तकधारिणी, माल्यहस्ता आदि कहते हुये उसकी वन्दना करते हैं ॥७७॥ और कहते हैं कि सरस्वती विद्वानों को अपना पूरा शरीर दिखाती है तथा उसकी सतत उपासना करने वाले सब लोग उसके वल्लभ हो जाते हैं ॥७८॥ वेद के एक मंत्र में वह कहती है कि आलिङ्गिता और परितः गृहीता होने पर मैं पत्नी की भाँति मनःप्रसाद और धन आदि देती हूँ अतः भोगयोग्या मुझ रमणी का अति निकट से स्पर्श करो ॥७९॥

आगधिता परिगधिता या कशीकेव जंगहे। ददाति मह्यं यादुरी याशूनां भोज्या शता १।१२६।६। उपोप मे परामृश मा मे दभ्राणि मन्यथाः। सर्वाहमस्मि रोमशा गन्धारीणामिवाविका ॥१।१२६।७॥ अहं रुद्रेभिव-

अतोऽस्ति विद्यावचनं समस्तं लोपा च घोषाऽकथयच्छ्रुतौ यत् ।
आसंगपत्न्यंगिरसश्च पुत्री यच्छश्वती ग्रामवचांस्यवादीत् ॥ ८१ ॥
धृतिक्षमातुष्टिदयोन्नतिश्रीमैत्रीतितिक्षाप्रतिभाक्रियाद्याः ।
वाचो वयस्याश्च विलोक्य वाचं भवन्त्यवश्यं सुधियो विमुग्धाः ॥ ८२ ॥
पुरः स्थितास्वभ्युदितासु बुद्धावेतासु यो ना जनयत्यपत्यम् ।
वसिष्ठभृग्वत्रिमरीचिकल्पान् सुयोग्यपुत्रांल्लभते स नूनम् ॥ ८३ ॥
सृष्ट्वा समुद्रान् धरणीं विधाता जले स्थले जीवगणानतुष्टः ।
अभूत् प्रहृष्टो मनुजं विधाय विलोक्य सृष्टिं तनयां मनोज्ञाम् ॥ ८४ ॥

---

सुभिश्चराम्यहमादित्यैरुत विश्वदेवैः । अहं मित्रावरुणोभा बिभर्म्यहमिन्द्राग्नी अहमश्विनोभा १०।१२५।१ ॥ अहं सोममाहनसं बिभर्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम् । अहं दधामि द्रविणं हविष्मते सुप्राव्ये यजमानाय सुन्वते १०।१२५।२ ॥ तां मा देवा व्यदधुः पुरुत्रां भूरिस्थात्रां भूर्यावेशयन्तीम् । यं कामये तमुग्रं कृणोमि तं ब्रह्माणं तमृषिं सुमेधाम् ॥१०।१२५।५ ॥ अहं रुद्राय धनुरातनोम्यहं जनाय समदं कृणोमि । मम योनिरप्स्वन्तः समुद्रे अहमेव वात इव प्रवामि १०।१२५।६ ॥ (ऋग्वेद)

यह वचन जिस रोमशा देवी का है, वेदवेत्ता उसी को बुद्धि, घोषा, अपाला और शची भी कहते हैं तथा उसी सरस्वती को जुहू, घृताची और प्रजापति एवं देवगुरु की पत्नी भी मानते हैं ॥८०॥ अतः वेद में लोपा के, घोषा के तथा आसंगपत्नी अंगिरापुत्री शश्वती के जो अश्लील वचन हैं वे सब विद्यादेवी के ही आलंकारिक वचन हैं ॥ ८१ ॥

आपने कथा सुनाई कि वाग्देवी को और कुछ सुन्दरियों को देख ब्रह्मादि देवों का शक्तिपात हुआ और उससे कई महर्षि उत्पन्न हुये । इसका रहस्य यह है कि साधु पुरुष सरस्वती का और उसकी सखियों धृति, क्षमा, तुष्टि, दया, उन्नति, श्री, मैत्री, तितिक्षा, प्रतिभा, क्रिया आदि देवियों का साक्षात्कार होने पर निश्चित रूप से विमुग्ध हो जाते हैं ॥८२॥ जब ये देवियां सामने स्थित हों या बुद्धि में इनका पूर्ण उदय हो गया हो उस समय जो पुरुष सन्तान उत्पन्न करते हैं वे निश्चित रूप से भृगु, अंगिरा, वसिष्ठ, अत्रि, मरीचि, क्रतु, पुलह, अगस्त्य और पुलस्त्य सदृश सुयोग्य पुत्रों को पाते हैं ॥ ८३ ॥

ब्रह्मा अपनी कन्या पर मुग्ध हुये, इस विषय की एक अन्य रहस्यमयी कथा यह है कि उन्होंने पहले आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथ्वी आदि

पतिः प्रजानां दुहितुर्यदैच्छत् प्रजाविवृद्धिं मनुजात्मजानाम् ।
केचित्तदानीमवदन्नबोधा अस्ति स्वपुत्र्यां द्रुहिणः सकामः ॥ ८५ ॥
विलोक्य रुद्रं दिवि रोहिणीभं त्रिकाण्डबाणं मृगशीर्षमृक्षम् ।
तथैव केचिज्जगदुस्तथाऽन्ये हन्तीश्वरो दुर्मखमित्यवोचन् ॥ ८६ ॥
परञ्च जायाऽस्ति सुता स्वसा वा खेरुषा शीतलता जलस्य ।
यथोष्णतार्कानलयोः सुगन्धः पुष्पस्य वागस्ति तथैव धातुः ॥ ८७ ॥

---

की रचना की । उसके बाद जल और स्थल में अनेक जीव बनाये पर सन्तुष्ट नहीं हुये । ब्रह्मा सबसे अन्त में मनुष्य को बनाने के बाद अपनी कन्या सृष्टि को देख आनन्द से नाचने लगे ॥८४॥
सृष्ट्वा पुराणि विविधान्यजयात्मशक्त्या वृक्षान् सरीसृपपशून् खगदंशमत्स्यान् ।
तैस्तैरतुष्टहृदयः पुरुषं विधाय ब्रह्मावलोकधिषणं मुदमाप देवः ॥
(श्रीमद्भागवत)

इसके बाद उन्हें अभिलाषा हुई कि मेरी कन्या सृष्टि की प्रजावृद्धि हो अर्थात् मनुष्य बढ़ें । इसी विषय को कुछ कवियों ने यह कह दिया कि प्रजापति अपनी पुत्री के प्रति सकाम हुये ॥८५॥ आकाश का एक मनोहर दृश्य यह है कि मृगशीर्ष नामक नक्षत्र के उदर में एक त्रिकाण्ड बाण लगा है । उसके आगे रोहिणी नक्षत्र है जिसका स्वामी ब्रह्मा माना जाता है और पीछे की ओर तेजस्वी रुद्र खड़े हैं । उनके साथ दो श्वान भी हैं । इस दृश्य के आधार पर कवियों ने यह कल्पना की है कि कामातुर ब्रह्मा मृग बन कर मृगी रूप धारिणी अपनी कन्या का पीछा कर रहे हैं और रुद्र उन्हें त्रिकाण्ड बाण से बेध रहे हैं । महाभारत का कथन है कि हिंसात्मक दुष्ट यज्ञ रुद्र के भय से मृग का रूप धारण कर भागा जा रहा है तथा मृगव्याध रुद्र श्वानों को लेकर उसे खदेड़ रहे हैं और बाण से मार रहे हैं ॥ ८६ ॥

ततः स यज्ञं विव्याध रौद्रेण हृदि पत्रिणा । अपक्रान्तस्ततो यज्ञो मृगो भूत्वा सपावकः ॥ स तु तेनैव रूपेण दिवं प्राप्य व्यराजत । अन्वीयमानो रुद्रेण युधिष्ठिर नभस्तले ॥ (महाभारत सौप्तिक पर्व अध्याय १८)

यह कथा वामनपुराण में भी इसी प्रकार वर्णित है । सत्य यह है कि जैसे उषा रवि की, शीतलता जल की, उष्णता सूर्य और अग्नि की तथा सुगन्धि पुष्प की पत्नी, भगिनी और पुत्री, तीनों कही जा सकती है उसी प्रकार विद्या ब्रह्मा की तथा अन्य देवों (विद्वानों) की सब कुछ है ॥८७॥

ब्रह्मा स कस्त्रो भविता न शोभाः सर्वाः स्वयं निर्मितवानजो यः ।
स्त्रीणां नराणां कुसुमव्रजानां शस्यप्रपूर्णावनिकानननानाम् ॥ ८८ ॥

मेघेन्द्रकोदण्डमहार्णवानां चन्द्रस्य भानोस्तडितश्च भानाम् ।
पतिः प्रजानां कथितोऽस्ति शास्त्रैर्यं आत्मभूर्देववरः सुरेशः ॥ ८९ ॥

पितामहः सत्यकलोकनाथः स्त्रष्टा सदानन्दविधिर्विधाता ।
वेदाः समे यन्मुखतो विजाता आहुस्त एवं विषये च यस्य ॥ ९० ॥

हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् ।
स एव धत्ते पृथिवीं दिवं च देवाय कस्मै हविषा विधेम ॥ ९१ ॥

निर्माति सृष्टिं य इमां विधाता तस्यैव नामास्ति शिवश्च विष्णुः ।
अतः शिवोऽविध्यदजं मदिष्णुं मान्या न भद्रे वितथा कथेयम् ॥ ९२ ॥

---

वे ब्रह्मदेव किसी नारी की शरीर शोभा को देख कर कामुक नहीं हो सकते जिनकी मुट्ठी में सारी सुन्दरतायें हैं। जो अज हैं और जो स्त्रियों को, पुरुषों की, सारे पुष्पों की, शस्यपूर्णा पृथ्वी की, काननों की ॥८८॥ मेघों की, इन्द्रधनुष की, महासागरों की, चन्द्रमा की, सूर्य की, बिजली की और नक्षत्रादिकों की शोभाओं को स्वयं बनाते हैं तथा शास्त्र जिन्हें बार बार प्रजापति, स्वयंभू, देवों में सर्वश्रेष्ठ, देवों के स्वामी ॥८९॥ पितामह, सत्यक, लोकनाथ, विश्वस्त्रष्टा, सदानन्द, विधि और विधाता आदि कहते हैं।

ब्रह्मात्मभूः सुरज्येष्ठः परमेष्ठी पितामहः ।
हिरण्यगर्भो लोकेशो विधाता विश्वसृड् विधिः ॥
प्रजापतिः सदानन्दः सत्यको हंसवाहनः ॥ (अमरकोष)

सारे पवित्र वेद जिनके मुख से निकले हैं और जिनके विषय में वेद स्वयं कहते हैं कि ॥ ९० ॥ जो हिरण्यगर्भ विश्व के आदि हैं, सारे प्राणियों के एक मात्र पति हैं, तीनों लोकों को धारण करते हैं, उन्हें छोड़ हम अन्य किस देव का यजन पूजन करें ॥९१॥ हे देवि ! जो ब्रह्मदेव इस सृष्टि को बनाते हैं उन्हीं का नाम शिव और विष्णु भी है अतः शिव ने कामी ब्रह्मा को बाण से मारा, यह झूठी कथा विचारशील व्यक्तियों द्वारा मान्य नहीं हो सकती ॥९२॥ कल्याणि ! परमेश्वर के विषय में इन कवियों के चित्र

कल्याणि धातुर्विषये कवीनां सन्ति प्रलापा विविधा विचित्राः ।
ईशान् हठात्ते कथयन्त्यनेकान् मर्त्यैः प्रशप्तान् कुमतींश्च कत्रान् ।। ९३ ।।

उत्पादकोऽन्योऽस्ति च पालको ऽन्यो हन्ताऽन्य एषां भगवान् जगत्याः ।
मध्ये त्रयाणां पतिरुत्तमो वा दासश्च कोऽस्त्यत्र महान् विवादः ।। ९४ ।।

वृत्तस्य पत्युर्जगतो मुनीनां जनेर्निकृष्टाश्च मिथो विरुद्धाः ।
निर्माय गाथाः कवयः स्वतन्त्राः सन्ति प्रजानां पतयो ऽत्र जाताः ।। ९५ ।।

विपश्चितस्तीक्ष्णधियोऽप्यमीषां कुकल्पनास्ता मलिनाश्च लीलाः ।
मत्वा विमोहाज्जगदीशलीलाः सन्ति च्युताः सत्यपथादिदानीम् ।। ९६ ।।

---

विचित्र विविध प्रलाप हैं । इन हठियों के कई ईश्वर हैं और वे कामी तथा कुबुद्धि हैं तथा इनके ईश्वरकोमनुष्योंके शाप लगते हैं ।९३। इनके यहाँ ब्रह्मा सृष्टि के उत्पादक हैं, विष्णु पालक हैं और शिव संहारक हैं । तीनों भिन्न हैं, तीनों को मनुष्यों ने शाप दिये हैं और इनमें से कौन सबका स्वामी है तथा कौन किसका दास है, इस विषय में महान् विवाद है ।।९४।। उस जगत्पति के आचरण की और महर्षियों के जन्म की अन्य अनेक निकृष्ट और परस्पर विरुद्ध कथायें लिख लिखकर कुछ स्वतन्त्र कवि ही इस समय धरती के प्रजापति बन गये हैं ।। ९५ ।।

अपारे काव्यसंसारे कविरेवप्रजापतिः ।
यथास्मै रोचते विश्वं तथेदं परिवर्तते ।।

(किसी कथा में सप्तर्षि ब्रह्मा की मानस सन्तान हैं, कहीं उनके वीर्यकी आहुतिसे उत्पन्न होते हैं और कहीं कहीं अन्य देवोंकी वीर्याहुतियों सेउत्पन्न होते हैं । शिवपुराण में ब्रह्मा स्वयं अपने मुख से कह रहे हैं कि सती के विवाह में मैं ही आचार्य था । अग्निप्रदक्षिणा करते समय मैंने सती के सुन्दर चरणों को देख कामातुर होकर अग्नि में गीली लकड़ियां डाल दीं, मण्डप धुयें से भर गया, शिव ने आँखें मूंद लीं, मैं घूंघट हटा कर सती का मुख देखने लगा तो वीर्यपात हो गया । शंकर त्रिशूल से मारने दौड़े तो विष्णु ने मेरी जान बचाई । शिव ने पार्वती के विवाह में मुझे पुनः आचार्य बनाया और वहाँ मुझसे पुनः वही त्रुटि हुई ।)

प्रदक्षिणं प्रकुर्वन्त्या वह्नेः सत्याः पदद्वयम् ।
आविर्बभूव वसनात् तदद्राक्षमहं मुने ।।

अभावतोऽन्यस्य शरस्य खिन्नास्ते कल्पभेदाख्यशरेण हन्तुम् ।
कथाविरोधाटविगं मृगेन्द्रं कुर्वन्त्यबोधा विफलं प्रयासम् ॥ ९७ ॥

वेदेऽग्निरुक्तो वरुणो विधाता विष्णुर्भगः पावकयज्ञदेवः ।
पुरोहितः सप्तहयः सुवर्चा देवात्मजो देवपिता यशोदः । । ९८ ॥

---

मदनाविष्टचेताश्च भूत्वाङ्गानि व्यलोकयम् ।
आर्द्रेन्धनानि भूरीणि क्षिप्त्वा तत्र विभावसौ ॥
अवेक्षं किल कामार्तः सतीवक्त्रमहं मुने ।
मम रेतः प्रचस्कन्द ततस्तद्वीक्षणाद् द्रुतम् ॥
अपश्यं चरणे देव्यानरवेन्दुं च मनोहरम् ।
मदनेन समाविष्टोऽतीवक्षुभितमानसः ॥
ततस्तद्दर्शनात् सद्यो वीर्यं मे चापतद् भुवि ।
रेतसा क्षरता तेन लज्जितोऽहं पितामहः ॥
मुने व्यमर्दं तच्छिश्नं चरणाभ्यां हि गोपयन् ।
तज्ज्ञात्वा च महादेवश्चुकोपातीव नारद ॥ (शिवपुराण)

अत्यन्त खेद का विषय है कि अनेक उच्चकोटि के विद्वान् और मेधावी पुरुष भी मोहवश उन परम स्वतन्त्र कवियों की कुकल्पनाओं एवं मलिन लीलाओं को परमेश्वर की लीला मान रहे हैं और उन्हें अपने पूर्वजों एवं भगवान् का सत्य इतिहास मानकर इस समय सत्यमार्ग से च्युत हो गये हैं ॥९६॥ एक कवि परमेश्वर को योगीश्वर, योगेश्वर और कामेश्वर कहता है तो दूसरा उसे कामदास बताता है। एक काव्य में महर्षियों के जन्म और चरित्र की परम सात्त्विक और उपदेशप्रद कथायें लिखी हैं तो दूसरे में उसके ठीक विपरीत। कथाओं के परस्पर विरोधी कथनरूपी महारण्य में सन्देहरूपी सिंह बैठा है, गरज रहा है। उन विद्वानों के पास उसे मारने योग्य कोई शर नहीं है इसलिये वे बोधहीन पण्डित कल्पभेद रूपी बाण से उस सिंह को मारने का निष्फल प्रयास करते हैं। उनका कथन है कि प्रत्येक कल्प (चार अरब ३२ करोड़ वर्षों) में भगवान् पुनः पुनः एक ही लीला करते हैं किन्तु थोड़ा अन्तर डाल देते हैं ॥ ९७ ॥

वेद में अग्नि को वरुण ब्रह्मा विष्णु भग पावक यज्ञदेव पुरोहित सप्ताश्व सुवर्चा देवसुत देवपिता यशःप्रद ॥९८॥ पूषा अर्यमा देवपति महेश रुद्र

पूषार्य्यमा देवपतिर्महेशो रुद्रोऽदितिर्विप्रवरः शिखावान् ।
कविः क्रतुः शक्तिसुतोऽथ शक्तिः शुक्रो मरीचिर्भृगुरंगिराश्च ॥ ९९ ॥

धनंजयोऽत्रिः सविता घृताशो विभावसुर्देवगुरुर्बुधश्च ।
विभावसोरेव शिखा ग्रहाणां सप्ताह्वयाः सन्ति महामुनीनाम् ॥ १०० ॥

खस्थानि भान्येव मते श्रुतीनां सन्त्यग्निपाश्यत्रिमरुन्मुनीशाः ।
सप्तर्षयः सन्निहिताः शरीरे रक्षन्ति नित्यं नरमप्रमादम् ॥ १०१ ॥

---

अदिति विप्रवर शिखाधारी कवि क्रतु शक्ति शुक्र मरीचि भृगु अंगिरा ॥९९॥ धनंजय अत्रि सविता घृताश विभावसु देवगुरु बुध आदि कहा गया है। विभावसु अग्नि की सात शिखायें ही सातग्रहों और सप्तर्षियों के नाम है ॥१००॥

त्रीणि जाना परिभूषन्त्यस्य समुद्र एकं दिव्येकमप्सु १।९५।३।। तुविग्रीवो वृषभो वावृधानः ५।२।१२।। सहस्रशृंगो वृषभः ५।१।८।। हिरण्यरथो रोहिदश्वः ४।१।८।। दिवः शिशुं ४।१५।६।। जनिता रोदस्योः १।९६।४।। पिपेश नाकं १।६८।५।। दशेमं त्वष्टुर्जनयन्त गर्भमतन्द्रासो युवतयः १।९५।२।। त्वमग्ने प्रथमो अंगिरा ऋषिर्देवो देवानाम् । कविर्देवानां द्विमाता पित्रोरुपस्थे तनूकृत् १।३१।५।। उषो जारो देवानां पिता पुत्रः सन् १।६९।१।। नक्तोषासा धापयेते शिशुमेकम् १।९६।५।। त्वमग्ने अद्भ्यस्त्वमश्मनः २।१।१।। त्वमग्ने इन्द्रो विष्णुर्ब्रह्मा राजा वरुणो मित्रोऽर्य्यमा त्वष्टा रुद्रो वातः सविता भगोऽदितिरिला वृत्रहा २।१।१।। ऋग्वेद।

आप ने कहा कि पुराणों के अनुसार अग्नि में ब्रह्मा, वरुण आदि के वीर्य का हवन करने से भृगु, अंगिरा, मरीचि, अत्रि आदि महामुनि पैदा हुये हैं किन्तुआकाश में अग्नि, प्रजापति, वरुण, मरुत् आदिनामों के और अगस्त्य अत्रि भृगु अंगिरा वसिष्ठ आदि मुनियों के नाम के तारे विद्यमान है। वेदों ने तारों को शर्मिष्ठा देवयानी रोहिणी रेवती अदिति दिति गंगा और ज्येष्ठा आदि भी कहा है। इतना ही नहीं, वेदों के अनुसार सप्तर्षि मनुष्य के शरीर में भी स्थित हैं और वे प्रमाद से रहित सावधान मनुष्य की सदा रक्षा करते हैं ॥१०१॥

**स्फुटं सदैवास्ति महत्सु तेजो वह्नेर्विधातुर्वरुणादिकानाम् ।**
**असंभवाश्लीलकथा अतस्ता न सन्ति युक्ता जनुषो मुनीनाम् ।। १०२ ।।**

---

शिवसंहिता और गरुडपुराण आदि ने विस्तार से बताया है कि मानव शरीर पूरे ब्रह्माण्ड का प्रतीक है । उसमें विश्व के सारे पदार्थ सूक्ष्म रूप में अवस्थित हैं और आकाश के सात ग्रहों एवं सात मुनियों का स्थिर निवास है । वाजसनेयिसंहिता का कथन है कि—

सप्त ऋषयः प्रतिहिताः शरीरे सप्त रक्षन्ति सदमप्रमादम् । सप्तापः स्वपतो लोकमीयुस्तत्र····देवौ ॥३४।५५॥

इस मन्त्र के भाष्य में उवट और महीधर ने लिखा है कि पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, मन और बुद्धि ही सात ऋषि हैं । वे व्यापक हैं, सोते मनुष्य के हृदयाकाश (आत्मा) में रहते हैं और उस समय दीप्यमान प्राण और अपान जागते रहते हैं । सप्तर्षि सावधान मनुष्य की रक्षा करते हैं ।

ऐतरेय आरण्यक का कथन है कि गृत्स प्राण है और मद अपान है तथा दोनों मिलकर गृत्समद ऋषि हैं । विश्व देव अर्थात् सारी इन्द्रियाँ इसके मित्र हैं अतः यह विश्वामित्र है । प्राण सब देवों में वाम (वन्दनीय) है इस लिये वामदेव है । वह पाप से रक्षा करता है इसलिये अत्रि है । प्रजा का भरण करने से भरद्वाज है, सब इन्द्रियों का आच्छादक होने से वसिष्ठ है और बहुत बलवान् होने से गोतम है ।

पाप्मनोऽत्रायत इत्यत्रिः । प्रजा वाजस्तं बिभर्तीति भरद्वाजः ॥

बृहदारण्यक उपनिषद् के अनुसार अंगों का रस होने से प्राण ही अंगिरा ऋषि है । वाक् बृहती है और उसका पति होने से प्राण बृहस्पति है । वाग् ब्रह्म है और उसका पति होने से प्राण ब्रह्मणस्पति है । वाक् से अन्न खाया जाता है अतः वह अत्रि है । दो कान गोतम भरद्वाज हैं । दो नेत्र विश्वामित्रजमदग्नि हैं । दो नासिकाछिद्र वसिष्ठ कश्यप हैं और वाणी अत्रि है ।

अंगानां रसः प्राणः । अंगात् प्राण उत्क्रामति तदा तच्छुष्यति । १।३।१९॥ वाग्वै बृहती तस्याः पतिर्बृहस्पतिः १।३।२०॥ वाग्वै ब्रह्म तस्याः पतिर्ब्रह्मणस्पतिः १।३।२१॥ इमावेव गोतमभरद्वाजौ । इमावेव विश्वामित्र-जमदग्नी वसिष्ठकश्यपौ । वागेवात्रिर्वाचाऽन्नमद्यते २।२।४॥

वेदोदितैर्नामभिरेव पश्चात्तथा बभूवुर्मुनयः प्रसिद्धाः ।
यथाऽधुना शंकरमाधवेन्द्राः पुरे पुरे सन्ति रमेन्दिराद्याः ॥ १०३ ॥

उषाऽश्विनौ सा नभसोऽस्ति शोभा संदृश्यते प्रागुदयाद् खेर्या ।
भानोरतस्तां जननीं च जायां ज्येष्ठां च केचिद् भगिनीं वदन्ति ॥ १०४ ॥

सूर्यास्तकालीनविभाऽस्ति सन्ध्या कन्यापितॄणां गगनस्य भानोः ।
उषाश्विसंन्ध्या अत एव रात्रौ दिने च न क्वापि भवन्ति दृश्याः ॥ १०५ ॥

---

ब्रह्मा, वरुण और अग्नि आदि देवों का सबके शरीर में वास है और महान् पुरुषों में इन देवों का तेज स्पष्ट दिखाई देता है। सारांश यह कि अग्नि की सात शिखायें सप्तर्षि हैं। तेजस्वी सप्तर्षि आकाश को विभूषित करते हैं और शरीर में स्थित होकर हमारी रक्षा करते हैं अतः उनके जन्म की असंभव और अश्लील कथायें अमान्य हैं ॥१०२॥ इन महत्त्वपूर्ण पदार्थों और दिव्य ज्योतियों के जो पवित्र नाम वेदों में विद्यमान थे उन्हीं के आधार पर बाद में उत्पन्न तेजस्वी सप्तर्षियों के नाम रखे गये। जैसे कि आजकल गाँव गाँव में शंकर, माधव रमा, इन्दिरा आदि नाम रखे जाते हैं ॥१०३॥

ऋषीणां नामधेयानि कर्माणि च पृथक् पृथक् ।
वेदशब्देभ्य एवादौ पृथक्संस्थाश्च निर्ममे ॥ मनुस्मृति १।२१

नामरूपे च भूतानां कर्मणां च प्रवर्तनम् । वेदशब्देभ्य एवादौ निर्ममे स महेश्वरः १।३।२८ ऋषीणां नामधेयानि याश्च वेदेषु दृष्टयः । शर्वर्यन्ते प्रसूतानां तान्येवैभ्यो ददात्यजः १।३।३० ॥ शांकरभाष्य वेदान्तसूत्र

सूर्योदय के पूर्व आकाश की जो शोभा दिखाई देती है वही उषा और अश्विनी कुमार हैं अर्थात् न तो उषा कोई नारी है न अश्विनौ नर हैं। सूर्य से उत्पन्न होने के कारण उषा सूर्य की कन्या है, पहले दिखाई देने के कारण माता या बड़ी भगिनी है और संगिनी होने से पत्नी है ॥१०४॥ सूर्यास्तकालीन सूर्यप्रभा को सन्ध्या, पितरों की कन्या और आकाश की कन्या कहते हैं। इसी कारण उषा, अश्विनीकुमार, सन्ध्या और अहल्या आदि का दर्शन दिन में या रात में नहीं होता। केवल सूर्योदय और सूर्यास्त के समय होता है ॥१०५॥ सूर्य की किरणें ही सूर्या और अश्विनी हैं। सूर्य

सूर्याऽश्विनी चास्ति दिनेशदीप्तिः सा चन्द्रयुक्ता भवतीन्दुजाया ।
निशार्ककन्या दिवसोऽर्कसूनुर्यमीयमौ स्तः सहजौ सुरूपौ ॥ १०६ ॥

नासन् मनुष्या गुरुचन्द्रताराबुधा न चासीद् गणिकोर्वशी स्त्री ।
पुरूरवा नो पुरुषः पुरासीदास्तामुभौ सूर्यमरीचिसूर्यौ ॥ १०७ ॥

गुर्विन्दुताराबुधरोहिणीनां व्योम्न्येव वासोऽस्ति धरातले नो ।
वाजं भरद् गोतम ईश एव प्रतिष्ठितोऽभून्मुनिराजनाम्नोः ॥ १०८ ॥

सर्वोऽपि तस्मादितिहास एषां कुकल्पनैवास्ति वयं च न स्मः ।
वंश्या जडानां कुलटाऽम्भिकानामासन्न कस्मा मुनयोऽस्मदीयाः ॥ १०९ ॥

---

की किरणों का चन्द्रमा पर पड़ना ही सूर्या का विवाह है। ये किरणें बाद में चन्द्रमा की पत्नी सूर्या मान ली जाती हैं। इसीलिये अश्विनीकुमार भी उस सूर्या के वर कहे गये।

सोमो वधूयुरभवदश्विनास्तामुभा वरा।
सूर्यां यत्पत्ये शंसन्तीं मनसा सविता अदात् ॥ (ऋग्वेद)

काली रात्रि सूर्य की सुन्दरी कन्या है और गौरवर्ण दिवस सूर्य का सुन्दर पुत्र है। ये दोनों ही यमी और यम हैं। इनका संयोग थोड़ी ही देर के लिये होता है। यमयमी का संवाद इन्हीं दोनों का आलंकारिक वर्णन है ॥१०६॥

गुरु, चन्द्रमा तारा और बुध आदि आकाशस्थ जड़ ज्योतियां हैं, चेतन मानव नहीं। पुरूरवा प्राचीन काल में न कोई पुरुष रहा है न उर्वशी गणिका स्त्री। सूर्य और उसकी किरणें ही पुरूरवा और उर्वशी हैं ॥१०७॥ ये सब धरातल में नहीं अपि तु आकाश में रहते हैं। वाज (प्रजा और अन्न) का भरण करने वाला एवं अतिशय बली (गोतम) परमेश्वर ही भरद्वाज और गोतम नामक दो महामुनियों के नामों में प्रतिष्ठित कर दिया गया है ॥१०८॥ इसलिये भाभी ममता पर देवगुरु का बलात्कार, उससे गोतम भरद्वाज की उत्पत्ति, भरद्वाज का माता द्वारा परित्याग, गोतम द्वारा शूद्रा दासियों में ब्राह्मणों का उत्पादन, राजा बलि की पत्नी का अन्धे परपुरुष से संभोग, चन्द्रमा का गुरुपत्नी तारा पर बलात्कार, रोहिणी को छोड़ शेष पत्नियों का तिरस्कार, तारा से बुध का और बुध से पुरूरवा का जन्म तथा उससे चन्द्रवंश की वृद्धि—यह कथन इतिहास नहीं अपि तु अज्ञान-जन्य कुकल्पना है। हम न तो जड़ पदार्थों की, न कुलटा माता की और न

बभूव लोपो जलधेरुदीच्या अगस्त्यतारोदयकाल एव।
पीतं विदुस्तेन जनास्ततोऽब्धि बहून्यभूवन् भरणे मतानि ॥ ११० ॥

स्वल्पप्रभा काचिदगस्त्यपार्श्वे तारा पुराऽतिष्ठदरुन्धतीवत्।
तां लोपमुद्रामवलोक्य लोपामुद्रामवोचन् जरठां मुनीशाः ॥ १११ ॥

दक्षस्य कन्या द्विजराजभार्या याः कृत्तिकाद्या दिवि सन्ति ताराः।
मध्येऽस्ति तासामनलस्य विष्णोर्भार्या सुरेशस्य विधोश्च राधा ॥ ११२ ॥

---

पथभ्रष्ट पिता की सन्तान हैं, न हमारे पूज्यपाद प्राचीन महर्षि कामुक थे ॥१०९॥

ज्योतिर्गणित से यह बात सहज सिद्ध हो जाती है कि दक्षिण दिशा में दिखाई देने वाला अगस्त्य तारा पहले बहुत नीचे था और विन्ध्याचल के उत्तर में दिखाई नहीं देता था। उसका ऊपर आना और हिमालय के उत्तर वाले टेथिस सागर का सूखना, ये दोनों घटनायें एक साथ हुई। अतः कुछ लोगों ने मान लिया कि अगस्त्य मुनि समुद्र पी गये। समुद्र के भरण की परस्पर विरुद्ध अनेक कल्पनायें हैं ॥११०॥ जैसे वसिष्ठ के पास का अरुन्धती तारा आजकल वृद्धों को दिखाई नहीं देता है उसी प्रकार का एक मन्द तारा प्राचीन काल में अगस्त्य के पास था। वेद में कृत्तिका पुंज के नितत्नी, दुला, अम्बा आदि सात तारों का वर्णन हैं। किन्तु पुराणों में छ का। एक तारा लुप्त हो गया। मुनीशों ने अनुमान किया कि अगस्त्य के पास वाली मन्द तारका का भी लोप हो जायगा इसलिये उसे लोपामुद्रा, वृद्धा और अगस्त्यपत्नी कहा ॥१११॥ वेदों में प्रथम नक्षत्र कृत्तिका है और राधा नक्षत्र २७ नक्षत्रों के ठीक मध्य में है। उसे विशाखा भी कहते हैं। वह रानी है। शेष अनुराधा, चित्रा, रोहिणी, रेवती, भरणी, आर्द्रा और स्वाती आदि उसकी सखियाँ हैं, गोपियाँ हैं। वेद में इन्द्र और अग्नि, दो मुख्य देव हैं। ये दोनों राधा के पति हैं और राधा ( विशाखा ) पुंज में दो तारे हैं। अग्नि को वेद में विष्णु भी कहा है किन्तु वेद का वास्तविक विष्णु सूर्य है। वही तीन पगों ( सूर्योदय, सूर्यास्त और मध्याह्न ) में आकाश को नापता है। राधा उसकी मुख्य पत्नी है। साथ ही साथ चन्द्रमा राधा का और शेष २६ नक्षत्रों का भी पति है ॥११२॥ सत्ताईस नक्षत्र चन्द्रमा की पत्नियाँ है, दक्ष की

सन्त्यासु काश्चिद् वरुणाग्निपूषन्बृहस्पतीन्द्राम्बुयमादिभार्याः ।
काश्चिन् महेशस्य भगस्य वायोः खेः पितॄणां च हरेर्विधातुः ।। ११३ ।।

शरदृतौ याति दिनेशविष्णुर्नक्षत्रगोप्यावृतराधिकायाः ।
यदान्तिकं खे विमले स्थितिं तामाहुः कवीशा हरिरासलीलाम् ।। ११४ ।।

सन्तानहीनाप्सरसश्च तारा याः सन्ति खेऽन्या अमरेशजायाः ।
तासु स्वतन्त्रा विचरन्ति खेटा देवाः स एवास्ति विहार एषाम् ।। ११५ ।।

करोति तासु भ्रमणं सुधांशुः स्वल्पैर्दिनैरेव ततः कवीशाः ।
वदन्ति भार्या हरते द्विजेशो गुरोः समेषामपि निर्जराणाम् ।। ११६ ।।

काष्ठाश्मवाताभ्रजलादिकानां संघर्षणाद्यस्य जनिः कृशानोः ।
भवन्तु शक्त्यर्कशिवादिसूनोस्तस्य प्रभूता जनका जनन्यः ।। ११७ ।।

---

कन्यायें हैं परन्तु इनमें प्रत्येक को अन्य पति भी हैं। शतभिषा का वरुण, मघा का पितृगण, पुष्य का गुरु, धनिष्ठा का वसुगण, आर्द्रा का शिव, फाल्गुनी का भग, रेवती का पूषा, कृत्तिका का अग्नि और स्वाती का वायु पति है ।।११३।। शरद् ऋतु में आकाश निर्मल रहता है। उस समय जब सूर्यरूपी विष्णु नक्षत्ररूपी गोपियों से आवृत राधा के पास जाते हैं तो कवि उस स्थिति को हरि की रासलीला कहते हैं ।।११४।।

आकाश के ज्योतिष्मान् तारे ही अमरेश इन्द्र की अप्सरायें और पत्नियाँ हैं। इनमें बड़े बड़े तारों को नृप, मुनि, देव और असुर आदि भी कहा जाता है। कुछ देव अदृश्य हैं। ये सारे देव और सारे ग्रह स्वतन्त्र रूप से तारापुंजों में घूमते रहते हैं। यही अनेक देवियों से अनेक देवों का विहार है। तारों को पुत्रपुत्री नहीं होते। यही उनकी सन्तानहीनता है ।।११५।। अन्य देवों को भ्रमण में अधिक समय लगता है परन्तु चन्द्रमा केवल सत्ताईस दिनों में ही पूरे नक्षत्रमण्डल की परिक्रमा कर लेता है। यही उनका अन्य देवपत्नियों के अपहरण का रहस्य है ।।११६।। हे देवि ! काष्ठ, पाषाण, वायु मेघ और जल आदि के घर्षण से किंवा शक्ति, सूर्य और शिव आदि से जो अग्नि उत्पन्न होता है उसके अनेक जनक जननी माने जा सकते हैं ।।११७।। परन्तु जो महेश्वर योगीश्वर हैं, अपनी इच्छा मात्र से

स्वयेच्छया किन्तु दधाति देहान् यो नूतनान् योगविभूतिनाथः ।
महेश्वरस्यास्य कथं नु मर्त्या ज्ञास्यन्ति तातं जननीं च पुत्रान् ॥ ११८ ॥

जीवन्ति जीवा रविशक्तिपातादात्माऽस्ति स स्थावरजङ्गमानाम् ।
स एव तोयातपदोऽस्ति शक्रो मिथ्याकथास्तस्य ततो न मान्याः ॥११९॥

पृष्टं भवत्या विषये सुराणां लिंगस्य यद्दैवतदेवतादेः ।
हे देवि वैयाकरणैस्तु तस्मिन् लिंगप्रसक्तैर्निहता वयं स्मः ॥ १२० ॥

पुल्लिंगमेते कथयन्ति दारास्तासां च धम्मिलगलस्तनादीन् ।
षण्ढन्तु वीर्यञ्च रजश्च शौर्यं महोभगं लिंगमथो बलञ्च ॥ १२१ ॥

नितम्बिनीनां वदनारविन्दे युष्माकमक्षिद्विजविभ्रमादौ ।
अस्माकमेतद्रमते मनो यन्नपुंसकं तत् कथयन्ति तेऽज्ञाः ॥ १२२ ॥

---

अनेक नूतन शरीर धारण करने में समर्थ हैं, योग की परकाय प्रवेश आदि छोटी बड़ी सारी विभूतियाँ जिनके वश में हैं उनके माता को, पिता को और पुत्रों को मरणधर्मा अल्पायु मनुष्य नहीं जान सकता। उनके गणों और पुत्रों का रहस्य भी योगी ही जानते हैं ॥११८॥ सूर्य विश्व के सारे जड़ों चेतनों स्थावरों और जंगमों का आत्मा है (सूर्य आत्मा जगतस्त-स्थुषश्च)। वह जब आकाश से शक्तिपात करता है तब वे सब प्रभाव और जीवन पाते हैं। यह शक्तिपात ही वीर्यपात है। सूर्य हो इन्द्र है। यदि वे दोनों भिन्न हों तो भी उनसे संबन्धित बाली, सुग्रीव आदि की ग्राम्य और मिथ्या कथायें मान्य नहीं हो सकतीं। सूर्य प्रकाशपात करता है और इन्द्र जलपात करता है। यही दोनों कथाओं का रहस्य है ॥११९॥ हे देवि! आप ने देवों के लिंग और दैवत, देवता आदि शब्दों के विषय में जो पूछा उसके विषय में इतना ही कहना है कि दिनरात धातु और लिंग के विमर्श में आसक्त वैयाकरणों ने हमें मार डाला है ॥१२०॥ ये दारा शब्द को और स्त्रियों के केशपाश, कण्ठ और स्तन आदि को पुल्लिग कहते हैं तथा इनके नपुंसकलिंग की सूची बड़ी विचित्र और लम्बी है। ये पुरुष के जननांग को शेफ, लिंग और मेहन कहते हैं। ये तीनों शब्द नपुंसकलिंगी हैं। इनकी दृष्टि में वीर्य, शुक्र, रेतस्, तेज, भग, लिंग, रज, शौर्य और बल आदि शब्द भी नपुंसक लिंगी हैं। आश्चर्य यह है कि नपुंसकवाचक इनके शण्ढ, पण्ड और क्लीबादि शब्द पुल्लिगी हैं ॥१२१॥ आप नितम्बिनियों के वद-नारविन्द में, आँखों में, श्वेत दाँतों में, कटाक्ष में और हाव भाव आदि में

संज्ञा नृपाणां च महामुनीनां देवीसुराणां महतां नराणाम् ।
प्रायेण सन्त्यत्र सरिद्वराणां वेदोदिता एव सतां सतीनाम् ॥ १२३ ॥
चन्द्रेन्द्रताराहरिकृष्णराधाविष्णूर्वशीभास्कररामसीताः ।
सरस्वतीसिन्धुकुभाश्च गंगा भृग्वंगिरोगोतमकश्यपाद्याः ॥ १२४ ॥
वेदस्य सूक्तानि बहूनि पाठात् पूर्णोदयं सम्पद आशु दैव्याः ।
कुर्वन्ति चित्ते च बहूनि नृभ्यो हितोपदेशान् ददति प्रवर्हान् ॥ १२५ ॥
श्रुतौ क्वचित् सन्ति कथा जडाना क्वचिन्नृणां सन्ति च चेतनानाम् ।
तस्या मते सूर्यकराः पुमांसो मनोरमाः सन्त्यपि मञ्जुनार्यः ॥ १२६ ॥
जानन्ति नैवास्य रहस्यमन्धा विजानते लोचनवन्त एव ।
ये सम्यगज्ञासिषुरस्य तथ्यं ते सन्ति जाताः पितरः पितॄणाम् ॥ १२७ ॥

---

हम पुरुषों का जो मन परमानन्द का अनुभव करता है उसे ये अनाड़ी नपुंसक और आपके अंगों को पुरुष कहते हैं ।

नपुंसकमिति ज्ञात्वा प्रियायै प्रेषितं मनः ।
तत्तु तत्रैव रमते हताः पाणिनिना वयम् ॥

अतः इनके कहने से हमें स्त्री या नपुंसक न समझें तथा देवप्रियों को मूर्ख न मानें और ध्यान रखें—लिंगमशिष्यं लोकाश्रयत्वाल्लिंगस्य ॥१२२॥

हे देवि ! हमारे भारतवर्ष की नदियों के सरस्वती सिंधु, कुभा, गंगा, यमुना, विपाशा, सरस्वती शुतुद्री आदि नाम, नृपों के पुरूरवा, नहुष, मनु, जनक आदि नाम, मुनियों के अगस्त्य मरीचि, वसिष्ठ, अत्रि, अंगिरा, गोतम, कश्यप आदि नाम तथा देवियों, देवों और सतियों सन्तों के उर्वशी सीता, राधा, उषा, अहल्या, मेनका, लक्ष्मी, मञ्जुला, इन्द्र, चन्द्र, सूर्य बृहस्पति, हरि, कृष्ण, राम आदि नाम प्रायः वेदों से ही लिये गये हैं ॥१२३, १२४॥ वे सब शुभ हैं, वेद में अनेक ऐसे सूक्त हैं जिनका पाठ करने से चित्त में दया, क्षमा, सत्य आदि दैवी सम्मदाओं का पूर्ण उदय होता है और अनेक सूक्त मनुष्यों को श्रेष्ठ हितोपदेश देते हैं ॥१२५॥ वेदों में आकाशस्थ और पृथ्वीस्थित जड़ पदार्थों की अनेक ऐसी कथायें हैं जो चेतन सम्बन्धी प्रतीत होती हैं और कुछ सचमुच चेतन मनुष्यादिकों से सम्बन्धित हैं । श्रुतियां कहती हैं कि 'सूर्य की किरणें सुन्दर पुरुष हैं और सुन्दरी नारियाँ भी हैं ॥१२६॥ परन्तु अन्धे मनुष्य इस कथन का रहस्य नहीं समझ सकते । इसे दिव्य नेत्रों वाले ही जान पाते हैं और जान लेने के बाद वे पितरों के पिता हो जाते हैं ॥१२७॥'

स्थलेष्वनेकेषु परन्तु तासामशोभनाऽस्ति प्रतिकृष्टभाषा ।
असंभवाः सन्त्यवरा उदन्तास्तैर्भ्रामिताः सन्ति विपश्चितोऽपि ॥ १२८ ॥

ब्राह्मचा उषायाः सवितुः प्रभायाः स्तुतिप्रसंगे दुहितुः स्वपित्रा ।
भ्रातुर्भगिन्या सुरतप्रशंसा न शोभते भाति रसोऽत्र रौद्रः ॥ १२९ ॥

यदोर्ध्वसंस्थो जलदो धरित्रीं जलप्रपूर्णां कुरुते तदानीम् ।
ब्रवीति वेदः कुरुते सगर्भामुत्तानपुत्रीं जनकः स्मरार्तः ॥ १३० ॥

ब्रवीति वाणी स्पृश रोमशां मामालिंगनेन प्रमदप्रदात्रीम् ।
ब्रवीति निश्यंगिरसस्तनूजा विभर्ष्यंहो भोजनमार्यं भद्रम् ॥ १३१ ॥

---

स्त्रियः सतीस्ता उभे पुंस आहुः । पश्यदक्षण्वान्न विचेदन्धः ।
कवियंः पुत्रः स ईमाचिकेत । यस्ता विजानात् स पितुष्पिता सत् ॥
(ऋग्वेद १।१६४।१६)

(आकाश में स्थित गुरु और शुक्र नाम के दो ग्रह हमारे ज्योतिष और पुराण में चेतन देवगुरु और दैत्यगुरु माने जाते हैं।)

यद्यपि वेदों में इस प्रकार अनेक बार गूढ़ रहस्यों का भेद बताया गया है फिर भी अनेक स्थानों में उनकी भाषा अशोभन और निकृष्ट है तथा उनमें लिखे इतिहास असंभव एवं निकृष्ट हैं। उन्होंने अनेक विद्वानों को भी भ्रम में डाल दिया है। वे इन कविकल्पनाओं को अपने पूर्वजों का सत्य इतिहास मान बैठे हैं ॥१२८॥ विद्या, उषा और सूर्यप्रभा की स्तुति में यह कहना कि पिता अपनी पुत्री से और भ्राता अपनी भगिनी से संभोग कर रहा है, शृङ्गार नहीं अपि तु रौद्र रस है ॥१२९॥

स्वायां देवो दुहितरि त्विषिं धात् १।७१।५ ॥ योषा जारस्य चक्षसा विभाति १।९२।११ ॥ सूर्यो देवीमुषसं रोचमानां मर्यो न योषामभ्येति पश्चात् १।११५।२ ॥ किं भ्राताऽसत् १९।१०।११ (ऋग्वेद) ॥

जब ऊपर आकाश में स्थित मेघ पृथ्वी को जल से आप्लावित करते हैं तब वेद कहते हैं कि कामी पिता उत्तान होकर सोई अपनी पुत्री में गर्भ स्थापना कर रहा है ॥ १३० ॥

द्यौर्मे पिता जनिता नाभिरत्र। उत्तानयोश्चंब्वोर्योनिरन्तरत्रा पिता दुहितुर्गर्भमाधात् १।१६४।३३ ॥ उषो जारो देवानां पिता पुत्रः सन् १।६९।१ (ऋग्वेद) ॥

लोपाऽवदन्नैति यतो वृषो मां दुनोति तस्मान्नितरां मनोजः ।
धीरं श्वसन्तं तमुपैम्यधीरा सम्यग्यथाऽऽवां मिथुनीभवावः ॥ १३२ ॥

पप्रच्छ घोषा च युवा युवत्याः संगेन योनेर्लभते सुखं किम् ।
रेतोऽधिकः कोऽस्ति युवा बलिष्ठो नारीप्रियो यस्य गृहं व्रजानि ॥ १३३ ॥

का सेवते देवरवद् रजन्यां का वा दिवा वां विधवा प्रियेव ।
अमोदिषातामधुना द्विजस्य शुभौ पती कस्य गृहे च यष्टुः ॥ १३४ ॥

वेदस्य केचित्प्रवदन्ति मन्त्रा ईशस्य जीवेषु समेषु वासम् ।
लोकानसुर्यांस्तमसा प्रपूर्णांस्ते यान्ति निघ्नन्ति शरीरिणो ये ॥ १३५ ॥

---

वेद में वाग्देवी कहती हैं कि सन्देह न करो, मैं भोगयोग्या हूँ, रोमशा हूँ, आलिंगन से सुखदात्री हूँ अतः मुझे पास से छुओ और रात में अंगिरा की कन्या शश्वती कहती है कि हे आर्य ! तुमने अस्थिविहीन लम्बमान मेरा प्रिय भोजन धारण किया है ॥ १३१ ॥

आगधिता परिगधिता''''उपोपमे परामृशास्मि रोमशा १।१२६।७ ॥
अन्वस्य स्थूरं ददृशे पुरस्तादनस्थमूरुखरम्बमाणः ।
शश्वती नार्यभिचक्ष्याह सुभद्रमर्य भोजनं बिभर्षि ॥ ८।१।३४ ॥

लोपामुद्रा कहती है कि वह वृषभ नहीं आ रहा है अतः कामपीड़ित होकर मैं उस धीर बलिष्ठ के पास स्वयं जा रही हूँ ॥ १३२ ॥

पूर्वीरहं शरदो जरयन्ती''''यत्सम्यंचा मिथुनावभ्यजाव । नदस्य मा रुधतः काम आगन् । लोपामुद्रा वृषणं नीरिणाति धीरमधीरा धयति श्वसन्तम् १।१७९।४ (ऋग्वेद) ॥

घोषा ने अश्विनीकुमारों से पूछा कि युवा युवतीयोनिसंपर्क में क्या सुख पाता है, मुझ अनभिज्ञा को बतावें ! मैं किस वीर्याधिक, युवा, बलिष्ठ और नारीप्रिय पुरुष के घर जावूं ॥१३३॥ दिन और रात में कौन सी युवती आप की वह सेवा करती है जो विधवा देवर की करती है और प्रिया अपने प्रिय की करती है। आप दोनों शुभ पतियों ने किस द्विज या यजमान के घर आज आनन्द मनाया है ॥ १३४ ॥

न तस्य विद्म तदुषु प्रवोचत युवा ह यद्युवत्याः क्षेति योनिषु । प्रियोऽस्त्रियस्य वृषभस्य रेतिनो गृहं गमेमाश्विना तदुष्मसि १०।४०।११ ॥ क स्विदद्य दस्रा मादयेते शुभस्पती । क ईं नियेमे कतमस्म जग्मतुर्विप्रस्य

य आत्मवत् पश्यति भूतजातं गोशूद्रविप्राश्वशुनः समानान् ।
भस्मान्तमेतन्मनुते शरीरं नाप्नोति शोकं स नरो न मोहम् ॥ १३६ ॥

राये नयास्मान् सुपथा प्रभोऽग्ने कुर्याम नो दिग्विजयं धनार्थम् ।
सत्यस्य हेम्नाऽपिहितं मुखं द्रागुद्घाट्य संदर्शय धर्म्यमार्गम् ॥ १३७ ॥

अष्टादशाशोभनकर्मयुक्ता यज्ञप्लवा नो सुदृढास्तरीतुम् ।
मृत्युं जरां यन्ति मुहुर्मुहुस्ते येऽन्धाः प्रशंसन्ति च तान् विमूढाः ॥ १३८ ॥

केचित् प्रयच्छन्ति च वेदमन्त्रास्तस्मै भवेशाय बलिं पशूनाम् ।
अर्चन्ति तेऽश्वस्य वपाऽन्त्रबुक्कागुल्मादिमांसै रुधिरेण शंभुम् ॥ १३९ ॥

---

वा यजमानस्य गृहम् १०।४०।१४॥ कुहा स्विद्दोषा····को वां शयुत्रा विधवेव देवरं मर्यं न योषा १०।४०।२ (ऋग्वेद) ॥

वेद के कुछ मन्त्र कहते हैं कि सब जीवों में परमेश्वर का वास है और जो इन जीवों की हत्या करते हैं वे तम से परिपूर्ण असुर लोकों में जाते हैं ॥१३५॥ जो सब प्राणियों को अपने समान देखता है, गाय शूद्र, विप्र, अश्व और कुत्ते को समान मानता है, जानता है कि यह शरीर एक दिन भस्म हो जायगा वह शोक और मोह से मुक्त हो जाता है ॥१३६॥ हे अग्निदेव ! हमें सुमार्ग से धन की ओर ले चलें। हम धन के लिये दिग्विजय में अनेक प्राणियों की हत्या न करें। हे प्रभो ! सुवर्ण के ढक्कन ने सत्यपात्र का मुख ढक दिया है। उसे हटाकर हमें शीघ्र धर्ममार्ग दिखावें ॥१३७॥ हे नाथ ! हमने जान लिया है कि अठारह प्रकार के अवर कर्मों से युत यज्ञ रूपी धरनइयाँ हमें संसारसागर से पाप करने में असमर्थ हैं। जो मूढ़ ओर अन्धे इनकी प्रशंसा करते हैं उनकी जरा और मृत्यु से कभी मुक्ति नहीं हो सकती ॥१३८॥

ईशावास्यमिदं सर्वं यत्किंच जगत्यां जगत्। तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम् ४०।१ ॥ असुर्या नाम ते लोका अन्धेन तमसा वृताः। तांस्ते प्रेत्याभिगच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः ४०।२ ॥ यस्मिन् सर्वाणि भूतानि आत्मैवाभूद् विजानतः। तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः ४०।७ ॥ भस्मान्तं शरीरं कृतं स्मर ४०।१५ ॥ अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् ४०।१६ ॥ हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापि हितं मुखम् । तत्त्वं पूषान्नपावृणु ४०।१७ ॥ (वाजसनेयिसंहिता)

अर्चन्ति कीशाश्ववराहनक्रैर्वृषोन्दुरैः कुक्कुररासभाद्यैः ।
यज्ञेषु विप्रा अमरान् स्वयं च भुञ्जन्ति मन्त्रैर्मदिरां च मांसम् ॥ १४० ॥
मते श्रुतेः स्वागतमिन्द्र एषां मखे हतानां कुरुते पशूनाम् ।
भूत्वाऽमरास्ते च सुधाप्रभावात् स्वर्गे रमन्ते चिरमप्सरोभिः ॥ १४१ ॥
बलेः पशोर्बन्धनयूपमाहुर्वेदा अगादेष युवा सुवासाः ।
सौभाग्यदोऽयं धनदोऽस्ति हंसः पापापहा मंगलकृद्दिनानाम् ॥ १४२ ॥

---

विद्याविनयसम्पन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि ।
शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः ॥ (गीता)
प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म ।
एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापि यन्ति ॥
अविद्यायामन्तरे वर्तमाना अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः ॥ कठोपनिषद्

एक ओर वेद परमेश्वर के सम्बन्ध में ऐसी उच्चकोटि की बातें कहते हैं और पुनः उसी जगदीश को नाना प्रकार के पशुओं को बलि देते है। वे शंकर को शिव शंभव मयोभय शंभु वैद्यनाथ आदि कहते हुये भी उन्हें अश्व की वपा से, अँतड़ी और गुल्म आदि के मांसों से और रुधिर से पूजते हैं ॥ १३९ ॥

अग्निं हृदयेनाशनिं हृदयाग्रेण पशुपतिं कृत्स्नहृदयेन भवं यक्ना । शर्वं मतस्नाभ्यामीशानं मन्युना महादेवमन्तःपर्शव्येनोग्रं देवं वनिष्ठुना ॥ उग्रं लोहितेन भवस्य कण्ठ्यं रुद्रस्यान्तः पार्श्व्यं महादेवस्य यकृच्छर्वस्य वनिष्ठुः पशुपतेः पुरीतत् ॥ ( वाजसनेयिरुद्रो) ॥

ब्राह्मणगण यज्ञों में देवों और असुरादिकों को वानर, अश्व, सूकर, मगर, बैल, चूहा, कुत्ता और गधा आदि की बलि देते हैं और मन्त्र पढ़ पढ़ कर स्वयं मांस और मद्य खाते पीते हैं ॥ १४० ॥

(देखिये वाजसनेयि संहिता २३ से आगे) ॥

वेदों का कथन है कि यज्ञों में मारे गये पशुओं का देवराज इन्द्र स्वागत करते हैं। उन्हें सुन्दर देव बना देते हैं। विमान में बैठाकर स्वर्ग ले जाते है और वे वहाँ अमृत पी पीकर चिरकाल तक अप्सराओं के साथ रमण करते हैं ॥१४१॥ बलि के पशु जिस खम्भे में बाँधे जाते हैं उसके विषय में वेद का कथन है कि यह हंस सा श्वेत सुन्दर वस्त्रधारी युवक आ गया। यह सौभाग्य श्रेय धन आदि देता है और दिवसों को मंगलमय बना देता है। यजमान की पत्नियाँ इसको पूजें ॥१४२॥

प्रजापतिश्वासमिमानतो नो न सात्त्विकानां च कृतिं समस्तान् ।
विदन्ति मन्त्रान् सुधियस्तटस्था वशक्रियामद्यवधप्रसक्तान् ॥ १४३ ॥

खिन्ना मखैः केचन लोकमान्या योगीश्वरा ज्ञानमखं वरेण्यम् ।
वदन्ति वेदांस्त्रिगुणैरुपेतान् यष्टॄंश्च मूढानपि कामकामान् ॥ १४४ ॥

एभिः प्रयोगैः विलशिता अमुञ्चन् केचिच्छ्रुतीरीशमपि त्वरायाम् ।
केचिच्च यष्टॄंनवदन् कुबुद्धीन् केचित् क्रुधा राक्षसभण्डधूर्तान् ॥ १४५ ॥

हा हन्त खिन्नाः कुमखैरमीभिर्मनीषिणोऽस्मानजहुः प्रभूताः ।
सन्तो महेच्छाश्च शिवावतारा रिक्तं विभात्यार्यगृहं विना यान् ॥ १४६ ॥

---

युवा सुवासाः परिवीत आगात् स उ श्रेयान् भवति जायमानः ॥३॥
जातो जायते सुदिनत्वेऽह्नाम् ॥५॥ प्रजावदस्मे रत्नम् ॥६॥ हंसा इव ॥९॥
(ऋग्वेद ३।९) ॥

इसलिये तटस्थ सन्त वशीकरण, मद्यपान और वध में आसक्त इन वेद-सूक्तों को परमेश्वर का निःश्वास अथवा सात्त्विक पुरुषों की कृति नहीं मानते ॥१४३॥ वेद के इन यज्ञों से खिन्न होकर कुछ लोकमान्य योगीश्वरों ने वेदों को त्रिगुणात्मक ( तमोयुत ) और याज्ञिकों को वाचाल, मूढ़ एवं कामकामी आदि कहा है ॥१४४॥

श्रेयान् द्रव्यमयाद्यज्ञाज्ज्ञानयज्ञः परन्तप ४।३३ त्रैगुण्यविषया वेदा
निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन २।४५ यावानर्थ उदपाने २।४६॥
गतागतं कामकामा लभन्ते ९।२१॥ वेदवादरता—२।४२॥
कामात्मानः २।४३।भोगैश्वर्यप्रसक्तानाम् २।४४॥ (गीता)

वेदों की याज्ञिकी हिंसा, धनापहरण, मदिरा और मोहन आदि प्रयोगों से दुःखी होकर कुछ लोगों ने वेदों को ही नहीं, शीघ्रता में उस परमेश्वर को भी छोड़ दिया जिसके साथ मांसभक्षण, सुरापान और परस्त्रीगमन आदि जोड़ दिये गये हैं। कुछ ने याजकों को भ्रष्टप्रज्ञ कहा और कुछ ने क्रोधावेश में राक्षस भाँड़ और धूर्त तक कह डाला ॥१४५॥

वेदप्रामाण्यं कस्यचित् कर्तृवादः स्नाने धर्मेच्छा जातिवादावलेपः ।
सन्तापारम्भः पापहानाय चेति भ्रष्टप्रज्ञानां पञ्चलिंगानि जाड्ये ॥

धर्मकीर्ति—प्रमाणवार्तिक

त्रयो वेदस्य कर्तारो भण्डधूर्तनिशाचराः (चार्वाक)

महर्षयः केचन सौम्यभावानसौम्यवाचां प्रतिपादयन्ति।
वेदस्य ते किन्तु न सन्ति दोषान् स्पष्टान्निराकर्तुमिमान् समर्थाः ॥ १४७ ॥

श्रुत्वा कथाः रवस्थरवीन्दुभादेर्वेदोदिता वायुतडिद्घनादेः।
असंभवाश्लीलविचित्रगाथा नृणां सुराणां रचिताः पुराणैः ॥ १४८ ॥

प्रकल्पिता ये श्रुतिभिः पुरासन्नाकाशदृश्येषु नदीनगाद्याः।
देव्यो मुनीशा असुराश्च देवास्तान् मेनिरे ते सकलान् सजीवान् ॥ १४९ ॥

---

खेद है कि इन प्रयोगों से खिन्न होकर हमें ऐसे अनेक मनीषियों, सन्तों, महानुभावों और परमेश्वर के अवतारों ने भी छोड़ दिया जिनके अभाव में आर्यगृह रिक्त सा दिखाई दे रहा है ॥१४६॥

कुछ महर्षियों को वेदों के असौम्य वचन असह्य हो जाते हैं तो वे प्राचीन सायणादि आचार्यों को अपशब्द कहते हैं और शब्दों को तोड़ मरोड़ कर विविध उपायों से सौम्य अर्थ निकालते हैं। वे मांस को फलों का गूदा, धेनु को धान, बछड़े को तिल, गौ और अश्व को चावल, रोम को सूखा आटा, चर्म को पानी मिला आटा, बलि को कर, अश्व को अश्वगन्धा, अज को अजमोदा, सर्प को सर्पगन्धा, अज को अन्न, रुधिर को चावल का लाल भाग, मयूर को अपामार्ग, स्नायु को फलों का रेशा, मज्जा को घी में तला आटा, पक्वपशु को पकाया आटा, अनड्वान को जो, वराह को वराही कन्द और अस्थि को गुठली आदि सिद्ध करने का अथक प्रयास करते हैं परन्तु वेदों और वेदोत्तरकालीन ग्रन्थों में कहीं ऐसा वर्णन नहीं मिलता। हमारे वे दार्शनिक जिनके सिद्धान्तों में पर्याप्त मतभेद है, इसी प्रकार वेदमन्त्रों से भिन्न-भिन्न अभीष्ट अर्थ निकालते हैं। विद्वानों का एक ऐसा भी विशाल वर्ग है जो मंत्रों का सहज, शब्दों से सीधा सम्पर्क रखने वाला और वेदों को अभिप्रेत वास्तविक अर्थ बताता है किन्तु वह वैदिक यज्ञों की हिंसा को हिंसा नहीं मानता और वहाँ मद्यपान आदि को उचित कहता है ॥१४७॥ आकाशस्थ, सूर्य, चन्द्र, नक्षत्र, मरुत्, विद्युत्, मेघ, मेघनाद आदि जड़ पदार्थों को वैदिक आलंकारिक कथाओं के आधार पर पुराणों ने देवों और असुरादिकों को अनेक असंभव, अश्लील और विचित्र कथायें रच डाली हैं ॥१४८॥ वेदों ने आकाश के दृश्यों में जिन नदियों, पर्वतों, देवियों, मुनीश्वरों, असुरों और देव आदिकों को कल्पना की थी, पुराणों ने उन सबों को सजीव पदार्थ मान कर वैसी ही गाथायें लिख दीं ॥१४९॥ अब

कृत्वाऽत्र नद्यो गिरयो मनुष्या मिथो विवाहं जनयन्त्यपत्यम् ।
पठन्ति शास्त्राणि समुद्रगृध्राः भल्लूककीशा गरुडाश्च काकाः ॥ १५० ॥

खेदोऽस्ति भृग्वत्रिमरीचिमुख्यान् भक्त्या स्मरामो निजपूर्वजान् यान् ।
ते संकराः सन्ति समे मुनीशाः प्रायेण तेषां कथनानुसारम् ॥१५१॥

दुराशयाः काव्यकलाप्रवीणाः विलिख्य काव्यं स्वयमेव केचित् ।
विधातृनिःश्वासमथो कृतिं तद्वदन्ति शंभोश्च हरेर्मुनीनाम् ॥ १५२ ॥

आयुर्धनुर्वेदकलोपवेदा विद्यापुराणोपपुराणवारः ।
सूत्रेतिहासोपनिषत्समूहः श्वासो विधेरेव मतेऽस्ति तेषाम् ॥ १५३ ॥

---

पुराणों में नदियाँ पर्वत और मनुष्य आपस में विवाह करते हैं, समुद्र और गीध शास्त्र पढ़ते हैं, वानर, भालू प्रधान मन्त्री होते हैं और गरुड़ तथा काक दर्शनशास्त्र के रहस्यों का सूक्ष्म विवेचन करते हैं ॥१५०॥ (कोलाहल पर्वत गिरिका नदी से विवाह करता है तो उससे मानवी पैदा होती है। उसका पति एक पक्षी से बात करता है, उसके द्वारा पत्नी के पास अपना वीर्य भेजता है, उसे मछली खाती है, उससे कन्या पैदा होती है और वही कौरव पाण्डवों की जननी है। आग से, घड़े से, लकड़ी से, मृगी से, ग्रीवा से, बालों से, समुद्र से और पर्वतों से पुत्र पुत्री उत्पन्न होते हैं, इसकी असंख्य कथायें हैं)। खेद यह है कि हम अपने जिन श्रद्धेय भृग्वादि पूर्वजों का भक्ति पूर्वक स्मरण करते हैं, पुराणों के कथनानुसार प्रायः वे सब वर्णसंकर हैं ॥१५१॥ इसका कारण यह है कि संसार में कुछ ऐसे मनुष्य हैं जो काव्य कला में प्रवीण हैं परन्तु उनका हृदय दूषित है। वे स्वयं अनेक काव्य, इतिहास, पुराण और स्मृति आदि लिखकर उन्हें ब्रह्मा का निःश्वास अथवा शिव, विष्णु एवं मुनियों की कृति बताने लगते है। उनके मुख पृष्ठ पर वाल्मीकि व्यास मनु पराशर याज्ञवल्क्य हारीत गोतम आदि का नाम चिपका देते हैं। यद्यपि ऋतुवर्णन, भाषा, मेषादि-राशियों और वारों आदि से उनका नवीनत्व स्पष्ट है फिर भी लोग उन्हें आर्षवचन मान लेते हैं ॥१५२॥ उन कवियों का कथन है कि वेद ही नहीं, आयुर्वेद, धनुर्वेद, संगीत, ललितकलायें, अन्य कलायें, सारी विद्यायें, नवीन और प्राचीन सारे पुराण, उपपुराण, सूत्रग्रन्थ, इतिहास (महाभारत और सारी रामायणें) और नवीन तथा प्राचीन सारी उपनिषदें ब्रह्मनिःश्वास हैं ॥१५३॥

वदन्ति ते ऽमूः श्रुतयोऽपि सर्वाः सन्ति स्मरार्ताः प्रमदा मनोज्ञाः ।
मन्त्रांगनाभिः सह रासलीलां करोति विष्णुर्मदनाभिभूतः ॥ १५४ ॥

श्रोतुं पुराणानि नगाः समुद्रा आयान्ति नद्यः श्रुतयो वनानि ।
कपालिनां वामपथस्य भीमा अपि क्रियाः सन्ति शिवोपदिष्टाः ॥ १५५ ॥

---

अस्य महतो भूतस्य निःश्वसितमेतद् यदृग्वेदयजुर्वेदसामवेदाथर्वांगिरस इतिहासः पुराणं चतुर्दशविद्या उपनिषदः श्लोकाः सूत्राण्यनुव्याख्यानान्यस्यैवैतानि निः श्वसितानि ॥ (बृहदारण्यकोपनिषद् २।४।१०) ॥

वे कवि कहते हैं कि सारे पुल्लिगी वेद समयानुसार श्रुति रूपी स्त्रियाँ बन जाते हैं। तब इन कामार्त मनोहर सुन्दरियों के साथ मदनाभिभूत विष्णु रासलीला करते हैं ॥१५४॥

श्रीमद्भागवत १०।८७।२३ में श्रुतियाँ श्रीकृष्ण से कहती हैं कि आप की सुन्दर भुजाओं में जो नारियाँ कामभाव से आसक्त हैं उन्हें और हमें समान परमपद मिलते हैं। गर्गसंहिता (गोलोक खण्ड ४) का कथन है कि गोलोक में एक अरब श्रुतिकामिनियाँ रहती हैं और वे श्रीकृष्ण से रमण का प्रस्ताव रखती हुई अपने को कामबाणविद्ध बताती हैं।

कन्दर्पकोटिलावण्ये त्वयि दृष्टे मनांसि नः ।
कामिनीभावमासाद्य कामक्षिप्तान्यसंशयम् ॥२८॥
यथा त्वल्लोकवासिन्यः कामतत्त्वेन गोपिकाः ।
भजन्ति रमणं त्वां च चिकीर्षाजनि नस्तथा ॥२९॥

पद्मपुराण (पातालखण्ड ७७) का कथन है कि कोटि-कोटि श्रुतियाँ गोपी बन कर कृष्ण को चूम रही थीं, उनसे लिपट रही थीं और ब्रह्मा, शिव, शास्त्र, उपनिषद् एवं मुनिगण गोपी बनकर वह दृश्य देख रहे थे।

सदा घूर्णितनेत्राभिर्नृत्यन्तोभिर्महोत्सवे ।
चुम्बन्तीभिर्हसन्तीभिः श्लिष्यन्तीभिर्मुहुर्मुहुः ॥
अवाप्तगोपीदेहाभिः श्रुतिभिः कोटिकोटिभिः ।
गोविन्द एव पुरुषो ब्रह्माद्याः स्त्रिय एव च ॥

इन कवियों का कथन है कि अनेक पर्वतों, समुद्रों नदियों और वनादिकों के साथ श्रुतियाँ भागवत आदि पुराणों को सुनने आती हैं और कपाली तथा वाममार्गी नर पंच मकारों का सेवन करते हुये जितने भीषण कर्म करते हैं वे सब शिव द्वारा उपदिष्ट हैं, आगमानुकूल हैं ॥१५५॥ इसलिये

हे देवि तस्मात् सुधियो निदेशान् ग्रन्थस्य कस्यापि समान् प्रमाणम् ।
मुनीश्वरब्रह्मशिवोदितत्वान्न मन्वते चातिचिरन्तनत्वात् ॥१५६॥

प्रश्ना यया विभ्रमभाषयाऽमी कृतास्त्वयाऽदां न तयोत्तराणि ।
पराजिता देवि ततोऽस्मि शंभोर्भक्तोंऽगनानां ललितानभिज्ञः ॥ १५७ ॥

जाने कृतोऽस्त्यात्मतपःस्तवो यस्त्वया मुनीशत्रिदशोपहासः ।
विनोद एवास्ति यतो न कंचिद्देवं मुनीशं मनुषे सदोषम् ॥ १५८ ॥

जानीहि न स्वर्गसुरा वयं स्मः परञ्च योगीश्वर एष देवः ।
शिवः स्वपद्भ्यां स्पृशति प्रदेशं यं जायते स्वर्गसमः स नूनम् ॥ १५९ ॥

युष्माकमेषोऽस्ति यथा नगेशः प्रियंकरः सर्वविपद्व्रजघ्नः ।
पितेव मातेव तथाऽस्त्ययं नस्त्राता शिवो ज्ञानसहोदयाऽब्धिः ॥ १६० ॥

तथापि सम्प्रत्यवलोक्य पुर्या अस्या व्यवस्थां सुषमां सुशान्तिम् ।
पुंसां वधूनां सरलं स्वभावं ब्रूते मनोऽस्तीन्द्रपुरीयमेव ॥ १६१ ॥

---

हे देवि ! दूरदर्शी मनुष्य महामुनियों द्वारा, ब्रह्मा द्वारा, शिव द्वारा कथित होने से अथवा अति प्राचीन होने के कारण किसी ग्रन्थ के सारे निदेशों को आंख मूंदकर चुपचाप मान नहीं लेते अपि तु उनका परीक्षण करते हैं ॥१५६॥ हे देवि ! आपने जिस विभ्रम(शृंगारभाव)की भाषा में प्रश्न किये, मैं उसमें उत्तर न दे सका। इसका कारण यह है कि मैं शंभु का भक्त और अंगनाओं के ललितादि भावो का अनभिज्ञ हूँ अतः अपनी पराजय स्वीकार करता हूँ ॥१५७॥ मैं भली भाँति जान रहा हूँ कि आपने अपने तप की जो प्रशंसा की और मुनियों तथा देवों का उपहास किया वह विनोद मात्र था क्योंकि आप विदुषी जान रही हैं कि कोई भी देव या मुनि सदोष नहीं है ॥१५८॥ भद्रे ! जान लो कि हम लोग स्वर्ग के देव नहीं हैं परन्तु ये योगीश्वर सदाशिव जिस प्रदेश को अपने चरणों से छू देते हैं उसको स्वर्ग और वहाँ के लोगों को देव बना देते हैं ॥१५९॥ राजा हिमाचलेश जिस प्रकार आप के प्रियंकर हैं, सारी विपत्तियों को समाप्त कर देते हैं उसी प्रकार ज्ञान के, बल के और दया के सागर ये शंकर भगवान् हमारे माता पिता और संरक्षक हैं ॥१६०॥ आकाश में स्वर्ग कहीं होगा परन्तु इस समय आप की पुरी की शोभा, सुव्यवस्था और शान्ति को तथा यहाँ के पुरुषों एवं आप वधुओं के सरल स्वभाव को देख कर हमारा चित्त बार बार कहता है कि इन्द्रपुरी यही है ॥१६१॥ भगदेव के उस

प्रबोधदं तन्मधुरं भगस्य श्रुत्वा वचः सा रमणी तमाह ।
निःसंशया सौम्य वयं स्म एतद् विज्ञाय देवर्षिकथारहस्यम् ॥ १६२ ॥

अज्ञासिषं देव तवास्ति भाषा श्रेयस्करी मे वितथाऽतिवादात् ।
क्षमस्व तेऽहं न पिकस्य भाषां वक्तुं समर्थाऽस्मि कदापि काकी ॥ १६३ ॥

क्षमस्व देवास्त्यनृतं न निन्द्यं प्राणात्ययेऽर्थापहृतौ विवाहे ।
विप्रस्य रक्षणे च रतौ नयज्ञाः पंचानृतान्याहुरपातकानि ॥ १६४ ॥

ब्रवीषि देवा न वयं परञ्च ज्ञानेन कान्त्या च गिरा स्थ देवाः ।
स्वर्गोऽस्ति नूनं भवतां निवासो धन्याश्च देव्यो भवदीयजायाः ॥ १६५ ॥

एवं बहिर्मण्डपतो विनोदे प्रेम्णा च वादे प्रचलत्यमीषाम् ।
विवाहसंस्कारविधानमन्तश्चक्रुर्विधिज्ञा मुनयो गृहस्थाः ॥ १६६ ॥

---

प्रबोधप्रद और मधुर भाषण को सुन कर उस रमणी ने कहा कि हे सौम्य ! देवों और ऋषियों की कथाओं के इस रहस्य को जान कर हम अब निःसंशय हो गई हैं ॥१६२॥ हे देव ! आप ने अपनी भाषा को दुर्बल कहा परन्तु हमने जान लिया कि हमारी भाषा थोड़ी देर के लिये कुछ लोगों का तुच्छ मनोरंजन भले ही कर दे परन्तु आप की भाषा तृतीय नेत्र को खोलकर श्रेयः प्रदान करती है अतः वही श्रेष्ठ है, मेरा निरर्थक अतिवाद नहीं ॥१६३॥ हे देव ! क्षमा करें। मैंने जो ऋषियों और देवों की कहानियाँ सुनाईं वे कदाचित् विवाहकालीन विनोद के लिये ही गढ़ी गई हैं। नीतिशास्त्रज्ञ कहते हैं कि प्राणसंकट में, अर्थनाश में, विवाहकाल में, विप्र की रक्षा में और संभोगकाल में मिथ्या बोलना पापप्रद नहीं होता ॥१६४॥ आप कहते हैं कि हम लोग देव नहीं हैं परन्तु ज्ञान से, कान्ति से और वाणी से तो निश्चित रूप से देव हैं। आप का निवास स्थान निश्चित रूप से स्वर्ग है और आप की धर्मपत्नी देवियाँ धन्य हैं ॥१६५॥ इस प्रकार विवाहमण्डप के बाहर इन लोगों का प्रेमपूर्वक वाद विवाद और विनोद चल रहा था तथा भीतर विवाहसंस्कार के विशेषज्ञ गृहस्थ मुनि विवाह करा रहे थे ॥१६६॥

इति हिन्दीव्याख्यायुत उमोद्वाहमहाकाव्ये पञ्चदशः सर्गः ।

## षोडशः सर्गः

शिवस्ततः कृत्रिमधूपमाल्यैः सुवासितं मण्डपमैत् सुगन्धिः।
सुशोभितं सात्त्विकदेवचित्रैः पटैर्मनोज्ञैः सुरकल्पविप्रैः॥ १॥

विधीन्द्रविष्ण्वर्कधनाधिपाद्यैः साकं सुरैर्विप्रवरैश्च कैश्चित्।
वाद्यव्रजानां च सुवासिनीनां शृण्वन् सुगीतानि च वेदमंत्रान्॥ २॥

राजा ततो विष्टरसंस्थितं तं शोभानिकायं हरिचन्दनेन।
पीताक्षतैश्चारुसुगन्धमाल्यैरभूषयद् भाग्यवतां वरेण्यः॥ ३॥

सुगन्धमर्घ्यं करयोः प्रदाय समन्त्रमन्नं मधुरं विनीतः।
मध्वाज्ययुक्तं दधिभूतभर्त्रे ददेऽग्रहीत् सोपि नतः समन्त्रम्॥ ४॥

उवाच गृह्णन् मधुनो मधव्यं रूपं पवित्रं परमोत्तमं च।
अन्नाद्यमुक्तं परमो मधव्यो भवाम्यतस्तानि मधूनि युक्त्वा॥ ५॥

---

इसके बाद सुगन्धितकाय शिव ने चन्दन, देवदारु, गुग्गुल, कपूर, अगर, तगर आदि से निर्मित कृत्रिमधूप से और मालाओं से सुवासित उस विवाहमण्डप में प्रवेश किया जो सात्त्विक देवों के चित्रों, सुन्दर पटों और देवतुल्य विप्रों से सुशोभित था॥१॥ प्रवेश के समय उनके साथ ब्रह्मा, इन्द्र, विष्णु, सूर्य और कुबेर आदि सुर तथा कुछ विप्रवर थे। ब्राह्मण वेदमंत्र पढ़ रहे थे, युवतियाँ मंगलगीत गा रही थीं और तत सुषिर आदि मधुर वाद्य उनका साथ दे रहे थे॥२॥ मण्डप में आसन पर बैठ जाने पर महान् भाग्यशाली हिमाचलनरेश ने शोभा के निकाय शिव को अपने हाथ से हरिचन्दन, पीताक्षत और सुन्दर सुगन्धित मालाओं से विभूषित किया॥३॥ इसके बाद हाथों में सुगन्धित अर्घ्य दिया और तत्पश्चात् मंत्र पढ़ते हुये विनय पूर्वक मधुर अन्न तथा मधु, आज्य और दधियुत मधुपर्क दिया। भूतनाथ शिव ने मंत्र पढ़ते हुये उसे स्वीकार किया॥४॥ मधुपर्क ग्रहण करते हुये उन्होंने कहा कि जल, औषध, वायु, दिन, रात्रि, उषा, पृथ्वी आदि में जो मधु विद्यमान हैं उनमें अन्नादि परम पवित्र और उत्तम हैं। मैं उन्हें ग्रहण कर रहा हूं॥५॥ ( अन्नमय शिव भूतनाथ कहे जाते हैं )।

पीते दुकूले श्वशुरेण दत्ते धृत्वोपविष्टः स उमापुरस्तात् ।
मन्त्रं तथेदं पुनरप्यपाठीत् चित्ते समञ्जन्तु सुराः सदा नौ ॥ ६ ॥
प्रदानकाले दुहितुर्नरेशः पप्रच्छ ते देव किमस्ति गोत्रम् ।
तं सस्मितः प्राह महेश्वरोऽहं स्वं वेद्मि राजन्न कुलं न गोत्रम् ॥ ७ ॥
जगाद वीणामधुरस्वरेण संमोहयन् मण्डपगाँस्तदानीम् ।
द्विजान् सुरान् भूपमृषिः सुराणां नादोऽस्ति भूपाल शिवस्य गोत्रम् ॥ ८ ॥
आकाशतो नादगुणात् समीरो जातोऽथ तस्मादभवत् कृशानुः ।
तस्माज्जलं भूर्जलतोऽस्ति जाता वनाद्रिपश्वब्धिनराद्युपेता ॥ ९ ॥
संजायते नादत एव सृष्टिः प्रतिष्ठितोऽस्मिन् जनकोऽस्ति सृष्टेः ।
देवाः समे सन्ति विभिन्ननादा नादोऽस्त्यतः सर्वपिता भवेशः ॥ १० ॥
हृष्टस्ततो हृष्टनृपोपनीतं जग्राह पाणिं भगवानुमायाः ।
पपाठ संकल्पमिमं च राजा ददाम्युमामद्य शिवाय कन्याम् ॥ ११ ॥

---

यन्मधुनो मधव्यं परमं रूपमन्नाद्यं तेनाहं मधुनो मधव्येन परमेण रूपेणान्नाद्येन परमोमधव्योऽन्नादोऽसानि ॥

राजा द्वारा दिये हुये दो पीत वस्त्रों को धारण कर शिव 'समञ्जन्तु विश्वेदेवाः समापो हृदयानि नौ' मन्त्र पढ़ते हुये पूर्वमुख से पार्वती के सामने बैठे ॥६॥ कन्यादान के समय राजा ने शिव का गोत्र पूछा तो वे मुस्कराते हुये बोले कि मैं अपना कुल और गोत्र नहीं जानता ॥७॥ उस समय देवर्षि नारद अपनी वीणा के मधुर स्वरों से मण्डप में बैठे ब्राह्मणों को, देवों को और राजा को संमोहित करते हुये कहने लगे कि हे राजन् ! नाद ही शिव का गोत्र है ॥८॥ आकाश का गुण नाद है । आकाश से वायु उत्पन्न होता है । वायु से अग्नि का, अग्नि से जल का और जल से वन, पर्वत, समुद्र, पशु, पक्षी और मनुष्यादि से समन्वित पृथ्वी का जन्म होता है ॥९॥ अर्थात् सारी सृष्टि नाद से ही उत्पन्न होती है । भिन्न भिन्न प्रकार के नाद (शब्द) ही मीमांसा शास्त्र में भिन्न भिन्न देव हैं । शब्दों के अतिरिक्त देव कोई पृथक् पदार्थ नहीं हैं अतः नाद ही सबका पिता, गोत्रों का आदि ऋषि और परमेश्वर है । नाद में परमेश्वर और परमेश्वर में नाद प्रतिष्ठित है ॥१०॥

शिवो नादमयः सत्यं नादः शिवमयस्तथा ।
उभयोरन्तरं नास्ति नादस्य च शिवस्य च ॥

आमुं सशक्तीशकृपां तथाऽस्याः पुत्रप्रपौत्रैः पितृतारणाय ।
धर्मार्थकामाननया सहैव सदा चरिष्यामि शिवोऽप्युवाच ॥ १२ ॥

सदक्षिणा गा ददतुर्द्विजेभ्यः पक्षावुभौ तत्र च सेवकेभ्यः ।
मिष्टान्नवस्त्राभरणानि मुद्राः सर्वे प्रसन्ना ददुराशिषस्ते ॥ १३ ॥

पाणिं गृहीत्वा च शिवः शिवायास्तामानयन् पश्चिमदिश्युवाच ।
करोत्विमां मन्मनसां विधाता शिवंकरीं पत्युरघोरनेत्राम् ॥ १४ ॥

शिवां पशुभ्यः शिवचित्तदेहां वीरप्रसूं चातिशिवां सुरेभ्यः ।
चकार होमं विधिवच्च पश्चादप्रार्थयत् पावकसंस्थमीशम् ॥ १५ ॥

---

सृष्टौ प्रथमजत्वाद्धि सर्वोत्कृष्टस्ततोऽस्त्ययम् ।
अतो हि वादिता वीणा मया तत्प्रेरितेन वै ॥ (शिवपुराण)

उक्तश्च पर्वतेनैवं नारदो वाक्यमब्रवीत् ।
अस्य गोत्रं कुलं चैव नाद एव परं गिरे ॥
नादे प्रतिष्ठितः शंभुर्नादश्चास्मिन् प्रतिष्ठितः ।
तस्मान्नादमयः शंभुर्नादाच्च प्रतिलभ्यते (स्कन्दपुराण) ॥

तब प्रसन्न राजा द्वारा आगे बढ़ाये हुये पार्वती के पाणि को प्रसन्न शिव ने अपने हाथ में लिया और राजा ने संकल्प पढ़ा कि आज मैं शिव को अपनी कन्या उमा का दान करता हूँ ॥११॥ ताकि मुझे सशक्ति परमेश्वर की कृपा प्राप्त हो और उमा के पुत्र पौत्रादिकों के पुण्य से दोनों पक्षों के पितरों का उद्धार हो । शिव ने भी प्रतिज्ञा की कि मैं आज से धर्म अर्थ और काम सम्बन्धी प्रत्येक कर्म उमा की संमति से ही करूंगा ॥१२॥ कन्यादान के बाद दोनों पक्षों ने ब्राह्मणों को तथा सेवकों को दक्षिणा, गाय, वस्त्र, आभूषण और मिष्टान्न आदि दिये । तब सबों ने प्रसन्न होकर वरकन्या को और दोनों पक्षों को शुभाशीर्वाद दिये ॥१३॥

इसके बाद शिव ने उमा का हाथ पकड़ कर पश्चिम दिशा में अपने पास बैठाया और मंत्र पढ़ा कि विधाता इसके मन को मेरे मनोनुकूल करें, यह मेरे लिये प्रियंकरी और स्नेहार्द्रदृष्टि हो ॥१४॥ यह वीरमाता एवं पशुओं देवों तथा मेरे बंधुओं के लिये शिवा हो और शिवचित्तदेहा हो ॥ तत्पश्चात् विधिवत् हवन करते हुये अग्नि में स्थित परमात्मा से यह प्रार्थना की कि ॥१५॥ हे देव ! मेरी यह पत्नी आप की कृपा से पुत्र पौत्रों

भवान् प्रजां मुञ्चतु मृत्युपाशादस्या इयं नैव कदापि रुद्यात् ।
पुत्रस्य पौत्रस्य सुखानि सम्यक् प्राप्नोतु देवेश भवत्प्रसादात् ॥ १६ ॥
सुगन्तु मार्गं प्रदिशन्न एहि ज्योतिर्युतं देह्यजरन्न आयुः ।
मृत्युर्विनश्यत्वमृतं न आगाद्वैवस्वतोऽस्मानभयान् करोतु ॥ १७ ॥
अग्निं परिक्रम्य शिवेन सार्कं लाजाहुतिं तत्र ददौ भवानी ।
तं प्रार्थयामास च हे कृशानो कदाप्ययं मुंचतु मां पतिर्नो ॥ १८ ॥
नैवावयोः क्वापि मतान्तरं वा भवेद्वियोगः कृपया तवाग्ने ।
दीर्घायुरस्त्वेष भवन्तु सर्वे ममास्य वह्ने स्वजनाः समृद्धाः ॥ १९ ॥
पाणिं गृहीत्वाऽथ शिवः शिवायास्तामाह गृह्णामि करन्तवाहम् ।
स्वसौभगत्वार्थममोऽद्य मायाः सामाहमृक्त्वं भव गेहराज्ञी ॥ २० ॥
अकारयत् सप्तपदीं शिवायाः शिवः पठन् विष्णुरिषे नयेत्त्वाम् ।
ऊर्जेऽर्थपश्ववर्तुमयोभवाय सख्याय मे नित्यमनुव्रताय ॥ २१ ॥

---

का पूरा सुख प्राप्त करे, इसे कभी रोना न पड़े और आप इसकी सन्तान को मृत्युपाशों से बचावें ॥१६॥ हमें शुभमार्ग में ले चलें, जरा से मुक्त और ज्योति से युत आयु दें, हम मृत्युओं से मुक्त हों, अमृतों को पावें और वैवस्वत की कृपा से अभय रहें ॥१७॥ पार्वती ने शिव के साथ अग्नि की प्रदक्षिणा करने के बाद लाजाहुति दी और प्रार्थना की कि पतिदेव मेरा कभी परित्याग न करें, दीर्घायु हों, आप की कृपा से हम दोनों का कभी वियोग और मतभेद न हो तथा हमारे स्वजन समृद्ध हों ॥१८-१९॥

स नो अर्यमा देवः प्रेतो मुंचतु मा पतेः । आयुष्मानस्तु मे पतिरेधन्तां ज्ञातयो मम ॥ मम तुभ्यं च संवननं तदग्निरनु मन्यताम् ॥

शिव ने शिवा का पाणिग्रहण करते हुये कहा कि मैं लक्ष्मीहीन हूँ, तुम लक्ष्मी हो, मैं साम हूँ तुम ऋक् हो, मैं द्यौ हूँ तुम पृथ्वी हो, मैं अपने सौभाग्य के लिये तुम्हारा पाणिग्रहण कर रहा हूँ। मैं देवों द्वारा तुम्हें पा रहा हूँ। आज से तुम मेरे घर की रानी बनो ॥२०॥

गृभ्णामि ते सौभगत्वाय हस्तं मया पत्या जरदष्टिर्यथाऽसः ।
भगो अर्यमा सविता पुरंध्रिर्मह्यं त्वामदुर्गार्हपत्याय देवाः ॥
अमोऽहमस्मि सात्वं सा त्वमस्यमोऽहम् ।
सामाहमस्मि ऋक्त्वं द्यौरहं पृथिवी त्वम् । पश्येम शरदः शतम् ॥
सम्राज्ञी श्वशुरे भव श्वश्र्वां ननान्दरि सम्राज्ञी अधिदेवृषु ॥

तां दर्शयित्वा ध्रुवमाह देवो मम व्रते ते हृदयं दधामि।
भवेत्तथा तेऽनु ममापि चित्तं प्रजापतिस्त्वा नियुनक्तु मह्यम् ॥ २२ ॥

आमोदपूर्णां सितपुष्पमालां गौर्य्यर्पितां शंभुरधान्नतांसः।
उमापि शंम्वर्पितशोणमालां जग्राह तत्पादनियुक्तनेत्रा ॥ २३ ॥

ततश्च मूर्धानमलञ्चकार सिन्दूरदानेन शिवः शिवायाः।
मंत्रांस्तदानीमपठन् मुनीशा गीतानि रामा अपि मंगलानि ॥ २४ ॥

शिवोत्तरीयस्य दशां पुरोधा बबन्ध लाजाक्षतहेमयुक्ताम्।
उमोत्तरीये च पपाठ मन्त्रं युवामपीत्थं भवतं निबद्धौ ॥ २५ ॥

सम्पूज्य शक्तिं शिवमग्रहीष्टामुभौप्रसादं तत आशुतोषः।
चखाद ताम्बूलमुमाप्रदत्तं पश्चान्मृडानी च मृडप्रदत्तम् ॥ २६ ॥

---

इसके बाद शिव ने शिवा द्वारा सप्तपदी कराई और ये मन्त्र पढ़े। विष्णु भगवन् तुम्हें इष (अन्न), ऊर्ज (तेज), राय (धन), सुख, पशु और ऋतुओं के ओर ले चलें। तुम मेरे अनुकूल रहो ॥२१॥

शिव ने उमा को ध्रुव का दर्शन कराते हुये प्रार्थना की कि प्रजापति हम दोनों को संयुक्त कर दें, तुम्हारा हृदय मेरे व्रतों के अनुकूल रहे, तुम सावधानी से मेरी बातों को सुनो और मेरा चित्त तुम्हारे अनुरूप हो॥२२॥

मम व्रते ते हृदयं दधामि। मम चित्तमनुचित्तं तेऽस्तु !
मम वाचमेकमना जुषस्व। प्रजापतिस्त्वा नियुनक्तु मह्यम् ॥

इसके बाद गौरी द्वारा अर्पित श्वेत सुगन्धित पुष्पों की माला को शिव ने नतमस्तक होकर धारण किया और शिव के चरणों में दृष्टि लगाई हुई उमा ने शिव द्वारा अर्पित लाल पुष्पों की माला को स्वीकार किया ॥२३॥ इसके बाद शिव ने शिवा की माँग को सिन्दूर से अलंकृत किया। उस समय मुनियों ने मंत्र पढ़े और नारियों ने मांगलिक गीत गाये ॥२४॥ तत्पश्चात् पुरोहित ने मंत्रपाठ करते हुये शिव के डुपट्टे के प्रान्त में लाजा अक्षत और द्रव्य रखकर उसको उमा के उत्तरीय से बांधा और कहा कि परमेश्वर की कृपा से आप दोनों इसी प्रकार बँधे रहें ॥२५॥ इसके बाद दोनों ने आदिदेव और आदिशक्ति की पूजा की तथा उनका प्रसाद ग्रहण किया। तत्पश्चात् उमा प्रदत्त ताम्बूल का शिव ने और शिवदत्त ताम्बूल का उमा ने आस्वादन किया ॥ २६ ॥ इसके बाद दोनों

प्रणेमतुस्तौ विधये भवानी प्रापाशिषं वीरसुता भव द्राक् ।
उभौ ततः पस्पृशतुः सतीनां पादान् वयोवृद्धसतां गुरूणाम् ॥ २७ ॥
शिवस्य बह्वाग्रहतो मुनीशा देवाश्च लाजांबुभिषेककाले ।
विस्मृत्य मंत्रानपठन् विमुग्धा नमः शिवायै च नमः शिवाय ॥ २८ ॥
धृतिक्षमाशान्तिदयादिमूर्त्यै दीनार्तसन्त्राणपरायणायै ।
मृडानि योगेश्वरि ते जगत्या धात्र्यै जनन्यै च नमः शिवायै ॥ २९ ॥
हे धूर्जटे ध्वस्तमनोभवाय भवाय ते गूढमहाव्रताय ।
भवोद्भवायाथ भयोभवाय योगीश्वरायास्तु नमः शिवाय ॥ ३० ॥
आपन्नसंरक्षणतत्पराभ्यां सतां विपद्वारविनाशनाभ्याम् ।
विज्ञानवैराग्यविवर्धनाभ्यां नमो नमो हैमवतीशिवाभ्याम् ॥ ३१ ॥
तापत्रयादित्यकरार्दितानां छायामयाभ्यामतिशीतलाभ्याम् ।
निरामयाभ्यां सुगुणाकराभ्यां नमो नमो हैमवतीशिवाभ्याम् ॥ ३२ ॥

---

ने ब्रह्मा जी का अभिवादन किया तो उन्होंने पार्वती को शीघ्र ही वीर-माता होने का आशीर्वाद दिया। तत्पश्चात् दोनों ने वयोवृद्ध सतियों सज्जनों और गुरुजनों के पैर छुये ॥२७॥ शिव के अतिशय आग्रह करने पर मुनिगण और देवगण लाजाभिषेक और जलाभिषेक के लिये उद्यत तो हुये पर वे अतिशय विमुग्ध होने के कारण वास्तविक मंत्रों को भूल 'नमः शिवायै च नमः शिवाय' कहने लगे ॥२८॥ उनकी प्रार्थनायें थीं—

हे मृडानी ! हे योगेश्वरी ! आप धृति क्षमा शान्ति और दया आदि की साक्षात् मूर्ति हैं, दीनों और आर्तों की रक्षा में परायण जगत् की धात्री और जननी हैं। हे शिवा ! आप को नमस्कार है ॥२९॥ हे धूर्जटे ! आप ने कामदेव को पराजित किया है। हे भवदेव ! आप गूढ़ रूप से महाव्रतों का पालन करते हैं। संसार आपसे ही उत्पन्न होता है और मुक्ति आपसे ही प्राप्त होती है। हे योगीश्वर शिव ! आपको नमस्कार है ॥३०॥ शरणागतों की रक्षा में तत्पर, उनके विपत्तिसमूह का विनाश करने वाले हैमवती तथा शंकर को नमस्कार है ॥ ३१ ॥ (इस प्रार्थना के सात श्लोकों के अधिकांश शब्द शिवपुराण और स्कन्दपुराण के हैं।)

दैहिक, दैविक, भौतिक, तापों रूपी तीक्ष्ण आदित्य किरणों से सन्तप्त भक्तों के लिये जो अतिशय शीतल छाया के समान हैं, जो विशुद्ध अन्तःकरणवान् और सद्गुणों के आकर हैं उन हैमवती और शिव को नमस्कार है ॥३२॥ जो श्रेष्ठों से श्रेष्ठ, जगत् के माता, पिता, स्वामी और शक्ति एवं

परात्पराभ्यां जगतः पितृभ्यां निरीश्वराभ्यां निखलेश्वराभ्याम् ।
शक्तिप्रबोधामृतसागराभ्यां नमो नमो हैमवतीशिवाभ्याम् ।। ३३ ।।
भक्तस्मयाज्ञानकुलोभचिन्तागाढान्धकारार्थमहस्कराभ्याम् ।
परोपकारव्रतितारकाभ्यां नमो नमो हैमवतीशिवाभ्याम् ।। ३४ ।।
नमो नमः कारणकारणाभ्यां नमो नमो मंगलमंगलाभ्याम् ।
नमो नमः पावनपावनाभ्यां नमो नमो हैमवतीशिवाभ्याम् ।। ३५ ।।
मुहुर्विधेर्विस्मरणं द्विजानां दृष्ट्वाऽधिकात् साम्बशिवेऽनुरागात् ।
जातेऽभिषेके जहसुः सुराद्या जहास भूयो मुदितो महेशः ।। ३६ ।।
तं दक्षिणां दातुमवेक्ष्य विप्राः समुद्यतं प्राञ्जलयो नतांसाः ।
भक्त्याऽब्रुवन् हे भगवन्न दद्या मुद्रा ग्रहीष्याम इमां वयं नो ।। ३७ ।।
मोदाय पौत्रस्य सुतस्य पत्न्यास्तातस्य मातुः सहजादिकानाम् ।
अजस्रमन्नावनिधेनुवासोगजाश्वदानग्रहतत्पराणाम् ।। ३८ ।।

---

प्रबोधरूपी अमृतों के सागर हैं, जिनका कोई स्वामी नहीं है उन हैमवती और शिव को नमस्कार है ।।३३।। जो भक्तों के अहंकार, अज्ञान, कुलोभ और चिन्ता रूपी गाढ अंधकार के लिये सूर्य तुल्य हैं तथा जो परोपकार को अपना व्रत मानने वाले मनुष्यों के तारक हैं उन हैमवती और शिव को प्रणाम है ।।३४।। जो कारणों के कारण, मंगलों के मंगल और पावनों के पावन हैं उन योगश्वरी शिवा और शिव को नमस्कार है ।।३५।। देवों और मुनियों ने देखा कि कर्मकाण्डी विप्रगण उमाशंकर में अनुराग के आधिक्य के कारण विवाह कराते समय विधियाँ बार बार भूल रहे हैं। अभिषेक करते समय भी वे मंत्रों को भूल विभोर होकर स्तुति करने लगे। इस स्थिति को देखकर सबलोग हंसने लगे और शंकर भगवान् भी मुदित होकर बार बार हंस रहे थे ।।३६।।

शास्त्राणां विषयास्तावद् यावन्मन्दरसा नराः ।
रसचक्रे प्रवृत्ते तु नैव शास्त्रं न च क्रमः ।। (वात्स्यायन)

विप्रों ने जब शिव को दक्षिणा देने के लिये उद्यत देखा तो वे नतमस्तक होकर हाथ जोड़कर भक्ति पूर्वक कहने लगे कि भगवन् ! आप इन मुद्राओं को रख दें। हम नहीं लेंगे ।।३७।। पौत्र, पुत्र, पत्नी, पिता, माता और भाई आदि की प्रसन्नता के लिये दिनरात अन्न, भूमि, धेनु, वस्त्र, गज, अश्व आदि के दानग्रहण में तत्पर ।।३८।। स्वर्ग और मुक्ति की प्राप्ति के

स्वर्गस्य मुक्तेः सृतिदर्शकानामुक्तौ च वाग्देवगुरूपमानाम् ।
अस्माकमेषाऽकृत दक्षिणाख्या कृत्या समं जीवितमेव मोघम् ॥ ३९ ॥
विद्मो वयं नाथ यदस्ति दृश्यं ततोऽस्त्यदृश्यं गुणवत् प्रभूतम् ।
तेषां सुरात्मेशकणादिकानां बोधोऽस्ति नृणां सुखशान्तिहेतुः ॥ ४० ॥
विद्मः शरीरेऽपि च पञ्चकोषाः प्राणात्मशक्तीशसुराः स्थिता ये ।
चक्रादयः कुण्डलिनीयुतास्ते श्रेष्ठाः समे सन्ति शरीरतोऽस्मात् ॥ ४१ ॥
विद्मश्च यो वेत्ति रहस्यमेषां शान्ति महत्त्वं लभते स नूनम् ।
तथापि नाद्यावधि दक्षिणाशा ज्ञानार्थमेषां प्रसिता अभूम ॥ ४२ ॥
तृष्णानदी सारतरप्रवाहग्रस्ताखिलानन्तपदार्थजाता ।
तटस्थसन्तोषसुवृक्षमूलनिकाषदक्षा वहतीह हृत्सु ॥ ४३ ॥
तृष्णालताकाननचारिणो नः परिभ्रमन्तः क्षपयन्ति कालम् ।
शाखाशतं काममहीरुहेषु मनोमृगा नो सुखमाप्नुवन्ति ॥ ४४ ॥

---

पथप्रदर्शक, परोपदेश में भारती और बृहस्पति तुल्य, हम लोगों के सम्पूर्ण जीवन को ही इस दक्षिणा नाम्नी राक्षसी ने निरर्थक बना दिया है ॥३९॥ हे नाथ ! हम लोग जानते हैं कि संसार के दृश्य पदार्थों की अपेक्षा अदृश्य पदार्थ महत्त्वपूर्ण और अधिक हैं तथा अदृश्य देव, आत्मा, ईश्वर और परमाणु आदि का बोध मनुष्य के सुख शान्ति का हेतु है ॥४०॥ हम यह भी जानते हैं कि शरीर में स्थित पञ्चकोष, पाँच प्राण, पाँच उपप्राण, सात चक्र, कुण्डलिनी, आत्मा, शक्ति, ईश्वर और देव आदि अदृश्य पदार्थ दृश्य शरीर से श्रेष्ठ हैं तथा महत्त्वपूर्ण हैं ॥४१॥ यह भी जानते हैं कि जो मनुष्य इन सबों का रहस्य जानता है वह निश्चित रूप से महत्त्व और शान्ति को प्राप्त करता है फिर भी दक्षिणा की आशा में दिन रात भटकते हम लोग इनके ज्ञान की प्राप्ति के लिये आज तक तत्पर नहीं हो सके ॥४२॥ हमारे हृदयों में वह तृष्णा नदी बह रही है जिसके तीव्र प्रवाह ने अनेक बहुमूल्य पदार्थों को ग्रस लिया है और तट पर स्थित, सन्तोष, विवेक, धर्म और सत्य आदि सुवृक्षों की जड़ उखाड़ कर फेंक दी है ॥४३॥ हे नाथ ! हमारे मनोमृग उस घोर कानन में भटकते हुये अपना सारा समय नष्ट कर रहे हैं जिसके कामना रूपी वृक्षों में वासना रूपी सैकड़ों शाखायें हैं और जो तृष्णा रूपी लताओं से आवेष्टित हैं। परिणाम यह है कि हमें आज तक सुख का दर्शन नहीं हुआ ॥४४॥ जीवन का महत्त्वपूर्ण

जरोपगानामपि कल्पनाया आकाशवल्लीफलगर्धनानाम् ।
उदेति नो लोभशताहतानामुदारवृत्तान्तमयी कथैव ।। ४५ ।।

पतत्यशंकं पशुरद्रिकूटादानीलवल्लीफलवाञ्छयाऽधः ।
तथाप्तुमिच्छन् पदमुत्तमानां स्वचैतसैवापहृता वयं स्मः ।। ४६ ।।

पूषन्नतो सत्यमुखं यदास्ते हिरण्यपात्रापिहितं द्रुतं तत् ।
अपावृणु त्वं कुरु दक्षिणार्हानस्मान् द्विजान् दर्शय सत्यधर्मम् ।। ४७ ।।

विषाढ्यसर्पैर्विषयैः प्रदष्टाः समन्ततो घोरतमोवृताः स्मः ।
वयं विषादेषुहता इदानीमुमापते तेंऽघ्रिमुपागताः स्मः ।। ४८ ।।

दयाऽमृतेनाशु ततोऽभिषिञ्च दयानिधे पण्डितसंज्ञमूढान् ।
अस्माकमर्थात्मजचेटकानामुद्घाटयेशान तृतीयनेत्रम् ।। ४९ ।।
मातः पितः सम्प्रति दक्षिणायां भूतात्मदेवेश्वरबोधभक्ती ।
दत्तां च शुद्ध्यै मनसां क्रियास्तामस्मत्सु पादाब्जरजोऽभिषेकम् ।। ५० ।।

---

काल यौवन बीत गया, जरा आ गई परन्तु काल्पनिक आकाशवल्ली के मधुर फलों की तृष्णा नष्ट न हुई। हृदयों में लोभविहीन सद्वृत्ति का अभी उदय ही नहीं हुआ ।।४५।। हे नाथ ! नीलवल्ली के मीठे फल को अभिलाषा में हमने पशुओं को पर्वत शिखर से गिरते देखा है। उत्तम पद के अभिलाषी हमारे हृदयों ने हमें भी उसी प्रकार मार डाला है ।।४६।। (इन चार श्लोकों के अधिकांश शब्द योगवासिष्ठ के हैं)

इसलिये हे पूषन् देव ! सत्य के पात्र का जो मुख सोने के ढक्कन से आच्छादित है, उसे कृपया शीघ्र हटा दें, हम ब्राह्मणों को दक्षिणा लेने योग्य बना दें और वास्तविक धर्म दिखा दें ।।४७।।

हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम्। तत्त्वं पूषन्नपावृणु सत्यधर्माय दृष्टये (ईशोपनिषद्) ।।

हे उमापते ! हम सब इस समय विषयरूपी विषधर साँपों से दष्ट होकर, चारो ओर छाये अज्ञान रूपी अंधकार से आवृत होकर और विषाद रूपी बाणों से आहत होकर आप के चरणों में आये हैं ।।४८।। अतः हे दयानिधे ! हम पण्डित नामधारी मूढ़ों को दयामृत से अभिषिक्त करें और धन, पुत्र, पौत्र आदि के दास बने हम लोगों के तृतीय नेत्र खोल दें ।।४९।। हे माता ! हे पिता ! आप दोनों इस समय हमें दक्षिणा में भौतिक, आध्यात्मिक, दैविक, और ईश्वर सम्बन्धी ज्ञान दें, ईश्वर और सन्तों में

उक्त्वेति शंभूत्तरमप्रतीक्ष्यैस्तस्याम्बिकायाश्चरणेषु सर्वे ।
मूर्ध्ना पतित्वाऽकृषताभिषेकं विप्राः पुनस्ते नयनोत्थनीरैः ॥ ५१ ॥

उत्थाप्य तानाह शिवो दयावानेताः शुभेच्छा धरणीसुरा वः ।
रमारमेशौ कुरुतां प्रपूर्णास्तौ प्रार्थयामीति मुहुर्हृदाऽहम् ॥ ५२ ॥

शृंगारसान्त्वानि ततो वदन्त्यो गौर्या वयस्या अपराश्च रामाः ।
अतृप्तनेत्रैरवलोकयन्त्यो नीराजयामासुरुमां महेशम् ॥ ५३ ॥

हर्षो य आसीत् विपुलस्तदानीं स्त्रीणाञ्च वैराग्यवतां मुनीनाम् ।
नृणां सुराणां हृदयेषु पुर्यां केनापि नो वर्णयितुं स शक्यः ॥ ५४ ॥

अथ द्वितीये दिवसे शिवोऽगादन्तःपुरं तत्र नवे महार्घे ।
सिंहासने मौक्तिकरत्नयुक्ते मात्रा शिवाया उपवेशितोऽभूत् ॥ ५५ ॥

उमा ततः संकुचिता सखीभिः प्रतिष्ठिता शंकरवामभागे ।
स्मृत्या वियोगस्य हृदाकुलास्ताः सिषेविरे तौ व्यजनैः सुगीर्भिः ॥ ५६ ॥

---

भक्तिभाव दें तथा हमारी मनोविशुद्धि के लिये हम पर चरणकमलरज का अभिषेक करें ॥५०॥ ऐसा कहने के बाद शिव के उत्तर की प्रतीक्षा किये विना उन सब ब्राह्मणों ने शिव के और जगदम्बा के चरणों में शिरसा प्रणिपात कर नयननीर से पुनः उनका अभिषेक किया ॥५१॥ तब उन्हें प्रेम से झट उठाकर भगवान् आशुतोष ने कहा कि हे धरणी के देवो ! लक्ष्मीनारायण आप की इन सारी शुभकामनाओं को पूर्ण करें। इसके लिये मैं हृदय से बार बार उन दोनों की प्रार्थना कर रहा हूँ ॥५२॥ इसके बाद शृंगाररस के गीत गाती, मधुर वचन बोलती और अतृप्त नेत्रों से निरन्तर देखती हुई गौरी की सखियों एवं अन्य युवतियों ने उमाशंकर की आरती उतारी ॥५३॥ उस समय नगर की स्त्रियों, पुरुषों, देवों और वैरागी मुनियों के हृदयों में जो अपार हर्ष था, कोई भी कवि उसका वर्णन नहीं कर सकता ॥५४॥ विवाह कृत्य सम्पन्न हो जाने के बाद शिव दूसरे दिन अन्तःपुर में गये। वहाँ मेना ने उन्हें मौक्तिक और रत्नजटित नूतन सिंहासन पर बैठाया ॥५५॥ संकुचित उमा को सखियों ने शिव की बाईं ओर बैठाया। यद्यपि उमा के आसन्न वियोग की स्मृति से उनका हृदय आकुल था फिर भी पंखियों और मीठे वचनों से दोनों की सेवा में लगी थीं ॥५६॥ तत्पश्चात् हाथ में सोने का गडुआ लिये मेना ने भक्तिपूर्वक सोने

स्थाल्यां सुवर्णस्य ततः प्रवृत्तां प्रक्षालनार्थं चरणस्य भक्त्या ।
हेमालुहस्तामवलोक्य मेनां कृताञ्जलिः प्राह झटित्युमेशः ।। ५७ ।।

प्रक्षालनं कारयति स्वपत्न्याः पित्रा च मात्रा स्वपदोर्विवाहे ।
अन्यत्र वा यस्तरुणः स्वपूज्यैर्वृद्धैश्च विद्वानपि सोऽस्ति मूर्खः ।। ५८ ।।

विवाहतश्चेन्नर आशु विष्णुः संजायते तर्हि विवाहकाले ।
ब्रूते स आत्मानममं किमादौ लक्ष्म्याः किमर्थं कुरुते सपर्याम् ।। ५९ ।।

मुहुर्द्विजानां कुरुते नमस्यां होमे च देवाप्सरसाममादेः ।
प्रत्येकवाक्येऽथ च सप्तपद्याः करोति विष्णुस्मरणं किमर्थम् ।। ६० ।।

कुर्वन्ति विप्रा अभिषेककाले रक्षां कथं तस्य सुरग्रहाद्यैः ।
किं याचतेऽसौ श्वशुरं रमेशो मे देहि यानं द्रविणं गृहाद्यम् ।। ६१ ।।

---

की थाली में शिव का चरण धोना चाहा तो वे हाथ जोड़ कर झट प्रार्थना करने लगे कि ।।५७।। जो युवक विवाह काल में अपनी पत्नी की माता से, पिता से अथवा अन्य किसी वयोवृद्ध से अपना पैर धुलवाता है वह पठित हो तो भी मूर्ख है ।।५८।। कुछ लोगों का कथन है कि विवाहकाल में वर विष्णुरूप हो जाता है किन्तु प्रश्न यह है कि वह यदि विष्णु हो जाता है तो अपने को लक्ष्मीविहीन (अमोऽहं) क्यों कहता है और मण्डप में बैठते ही लक्ष्मी और कुबेर की पूजा क्यों करता है ।।५९।। वह अनेक विप्रों के चरण क्यों पूजता है और हवन में गन्धर्वों, देवों, अप्सराओं, नक्षत्रों, अमावस्या, पूर्णिमा, समुद्रों, अन्नों आदि को प्रार्थना पूर्वक आहुतियाँ क्यों देता है। सप्तपदी के प्रत्येक वाक्य में विष्णु की प्रार्थना क्यों करता है ।।६०।। वर यदि विष्णु है तो दोनों पक्ष के ब्राह्मणों को उससे पैर धुलाने का साहस कैसे होता है और ब्राह्मण अभिषेक करते समय यह क्यों कहते हैं कि उसके बनाये देव तथा बुध आदि ग्रह, मेष वृष आदि राशियां, नन्दा भद्रा आदि तिथियाँ, काशी प्रयाग आदि तीर्थ वसिष्ठ वामदेव आदि मुनि, पृथु दधीचि भगीरथ आदि राजा, गण्डकी गोमती आदि नदियाँ, विंध्य हिमालय आदि पर्वत और आम कटहल आदि वृक्ष उसकी रक्षा करें। वर यदि लक्ष्मीपति विष्णु है तो खिचड़ी पर श्वशुर से यान, द्रव्य और गृह आदि क्यों माँगता है ।।६१।। यदि विवाहमण्डप के स्पर्शमात्र से मनुष्य में विष्णुत्व आ जाता

चेन्मण्डपस्पर्शत एव मर्त्ये विष्णुत्वमायाति तदा कथं नो।
विवाहितस्तच्छ्वशुरोऽस्ति विष्णुः किं दृश्यते लक्षणमेषु विष्णोः॥ ६२॥

देव्यः प्रदत्ताशिषमेव यूयं तासां बलादेव सुखानि लप्स्ये।
आशीर्भिरेवाप्तनृणां मुदाढ्यं पश्यामि पुण्यं दिनमेतदद्य॥ ६३॥

दिवं गतौ बालकमेव दैवाद् विहाय मातापितरावनाथम्।
ररक्ष मां शंभुरनाथनाथस्तस्यैव संज्ञा अददुर्बुधा मे॥ ६४॥

अजानता मातृसुखानि भाग्याद्दयामयी त्वं जननी मयाऽऽप्ता।
स्नेहानभिज्ञेन पितुश्च तातो लब्धो दयास्नेहशमावतारः॥ ६५॥

हीनेन वर्णार्थगृहानुजाद्यैर्भ्राता च मैनाकसमः कुलीनः।
आसादितः सम्प्रति धर्मशीलो महान् प्रमोदावसरो ममायम्॥ ६६॥

आकर्ण्य तानीशवचांसि मेना जगाद हे शंकर नो वयं स्मः।
ज्ञातुं महत्त्वं भवतः समर्था देवर्षिसप्तर्षिगुरोरबोधाः॥ ६७॥

---

है तो वर का श्वशुर विष्णु क्यों नहीं। वह भी तो मण्डप में आ चुका है। क्या वर में विष्णु का कोई लक्षण आया दिखाई देता है। क्या विवाह के बाद कन्यायें गौरी बन जाती हैं ॥६२॥ माताओ! आप मुझे केवल आशीर्वाद दें। मैं उन्हीं से सुख प्राप्त कर सकूँगा। आप से पैर धुलवाने से नहीं। आप्त पुरुषों के आशीर्वाद से ही मैं आज यह शुभ दिन देख रहा हूँ ॥६३॥ हे माता! दुर्भाग्यवश बाल्यावस्था में ही मेरे पिता माता मुझे अनाथ छोड़ कर स्वर्गवासी हो गये और तब अनाथनाथ शंकर भगवान ने मेरी रक्षा की अतः गुरुजनों ने उन्हीं के नाम पर मेरा नाम शिव शंकर आदि रख दिया ॥६४॥ माता के सुखों से सर्वथा विहीन मुझ दीन को भाग्यवशात् आज आप दयामयी जननी मिल गई हैं और पिता के स्नेह से अनभिज्ञ अनाथ को दया, स्नेह और शम के अवतार पिता मिल गये हैं ॥६५॥ तथा इस समय वर्ण, धन, गृह और भ्राता से विहीन मुझे मैनाक सदृश कुलीन एवं धर्मशील भाई मिल गये हैं अतः मेरे लिये यह महान् आनन्द का अवसर है ॥६६॥ शिव के इन वचनों को सुनकर मेना ने कहा कि हे शंकर! देवर्षि नारद एवं भृगु, अंगिरा, अत्रि, वसिष्ठ आदि मुनीश्वरों के पूज्य आपकी महिमा जानने में हम अबोध जन असमर्थ हैं ॥६७॥ अपनी

उपासते विभ्रति पादरेणून् मूर्ध्ना सदा यस्य मनोरथाप्त्यै।
पूज्या नृणां देववरा मुनीशाः कदापि नासीत् स भवाननाथः ॥ ६८ ॥
असंभवाश्लीलकथासु शंभो गोत्रस्य मे नास्ति रुचिर्न गर्वः।
न ज्ञातुमिच्छामि कुलञ्च देव ते नो सदाचारवतामृषीणाम् ॥ ६९ ॥
महाजनस्यास्ति मते भवेशो भवानतोऽस्माकमपीश्वरोऽसि।
अनेकजन्मार्जितपुण्ययोगाद् गौर्यास्तथाऽस्माकमिहागतोसि ॥ ७० ॥
अन्धो यथा नेत्रमवाप्य दीनो यथार्थमाप्त्वा भवति प्रहृष्टः।
बुभुक्षितोऽन्नेन यथा तथाऽभून्मेना शिवं प्राप्य सुखाब्धिमग्ना ॥ ७१ ॥
एकात्मजासन्नवियोगतप्ता सा वक्तुमिच्छन्त्यपि किंचिदन्यत्।
निरुद्धकण्ठा पतितेशपादे कथंचिदेतद् रुदती जगाद ॥ ७२ ॥
एका सुता लालनतो न दक्षा गृहस्थकर्मण्यभवत् स्मरारे।
कार्यंस्ततोऽस्या न विनीतदास्या दोषेषु रोषः कृपयाऽऽशुतोष ॥ ७३ ॥

---

कामनाओं की सिद्धि के लिये महामानवों के पूज्य श्रेष्ठ देव और मुनिगण जिनकी उपासना करते हैं तथा जिनकी चरणधूलि को श्रद्धापूर्वक अपने मस्तक पर धारण करते हैं वे आप कभी अनाथ थे, यह बात हमारी बुद्धि से परे है ॥६८॥ हे शंभो ! आपने अपने को अगोत्र और अवर्ण कहा परन्तु पुराणों में हमारे गोत्रों और पूर्वजों के जन्म और आचार की जो असंभव और अश्लील कथायें लिखी हैं उन्हें सुन कर हमें अगोत्र रहना ही अच्छा प्रतीत होता है अतः मैं सदाचार से सम्पन्न आप का और नारद मरीचि आदि महर्षियों का गोत्र या कुल नहीं जानना चाहती ॥६९॥ आप महापुरुषों के मत में भगवान हैं अतः मेरे भी परमेश्वर हैं और मेरा दृढ़ विश्वास है कि गौरी के तथा हम लोगों के अनेकजन्मार्जित पुण्य के प्रभाव से आज यहाँ उपस्थित हैं ॥७०॥ जैसे अन्धा नेत्र पाकर, दरिद्र धन पाकर और भूखा मनुष्य भोजन पाकर प्रसन्न होता है उसी प्रकार मेना शिव को पाकर सुखसागर में डूब गईं ॥७१॥ मेना को एक ही कन्या थी अतः उनका हृदय उसके आसन्न वियोग से सन्तप्त था। इस कारण वे शिव से कुछ और कहना चाहती हुई भी न कह सकीं। उनका कण्ठ निरुद्ध हो गया, शिव के पैरों पर गिर पड़ीं और रोती हुई किसी प्रकार केवल इतना ही कह सकीं कि ॥७२॥ एक ही कन्या होने से अति लालन के कारण उमा गृहस्थी के कार्यों में अति दक्ष न हो सकी अतः हे आशुतोष ! कृपया इस विनीत दासी पर रोष न कीजियेगा। धीरे धीरे ठीक हो जायगी ॥७३॥ मेना की स्थिति

उत्थाप्य तां सत्वरमार्द्रनेत्रो हरोऽब्रवीद् या कथिताऽस्ति जाया।
अर्धांगिनी यास्ति नरस्य नारी सधर्मिणी सा न हि तस्य दासी ॥ ७४ ॥
तां मन्वते ये मनुजाः स्वदासीं कुर्वन्ति मोहात् प्रचुरान् विवाहान्।
ते स्वां प्रतिज्ञां प्रमुदं जगत्याः शान्ति च भिन्दन्त्यपि धर्मसेतुम् ॥ ७५ ॥
नयान्वितास्ता विनयप्रपूर्णा निशम्य शर्वस्य गिरः प्रसन्ना।
मेना पुनः प्राह नगेऽभवन्नो सत्कार ईशान भवद्गणानाम् ॥ ७६ ॥
जानन्ति स्वातिथ्यविधिं जना मे विपश्चितां नैव यतीश्वराणाम्।
न वा सुराणां वनशैलगेहाः क्षोभो न कार्योऽत्र ततः कृपालो ॥ ७७ ॥
तां प्राञ्जलिः प्रत्यवदन्महेशः कुत्रापि सूक्ष्माऽपि न वाक्षु धीषु।
द्रव्येषु मातस्त्रुटिरत्र दृष्टा न न्यूनता वा क्वचिदातिथेये ॥ ७८ ॥
युष्मत्प्रजामात्यहितांगनानां तथा गुरूणां कृतिभिर्मदीयाः।
सन्ति प्रसन्ना नितरां मुनीशा देवा गणा अप्सरसः सखायः ॥ ७९ ॥

---

देख कर शिव के भी नेत्र आर्द्र हो गये। उन्होंने मेना को झट अपने हाथों से उठाया और कहा कि हे माता! शास्त्रों ने जिस नारी को पुरुष की जाया, अर्धांगिनी और सधर्मिणी कहा है वह दासी नहीं हो सकती ॥७४॥

तज्जाया जाया भवति यदस्यां जायते पुनः।

जो मनुष्य उसको दासी मानते हैं और एक पत्नी के रहते मोहवश अनेक विवाह करते हैं वे विवाह के समय की गई अपनी प्रतिज्ञा तोड़ते हैं, धर्मसेतु को तोड़ते हैं तथा अपने और संसार के सुख एवं शान्ति को विनष्ट करते हैं ॥७५॥ नीति और विनय से परिपूर्ण शिव के उन वचनों को सुन कर मेना बहुत प्रसन्न हुईं और पुनः बोलीं कि हे ईशान! मुझे खेद है कि यहाँ आप के गणों का विधवत् सत्कार नहीं हो सका ॥७६॥ वन और पर्वतों में रहने वाले हमारे स्वजन विद्वानों, देवों और मुनीश्वरों का सत्कार करना नहीं जानते अतः हे कृपालो! इस पर क्षोभ न कर हमें क्षमा कीजियेगा ॥७७॥ तब शिव ने हाथ जोड़ कर कहा कि हे माता! यहाँ अतिथिसत्कार में, सत्कार के द्रव्यों में, आप के सेवकों की वाणी में और विचारों में कहीं सूक्ष्म त्रुटि और न्यूनता भी नहीं मिली ॥७८॥ आप की प्रजा के, अमात्यों के, मित्रों के, अंगनाओं के, और गुरुजनों के व्यवहार से हमारे सब मुनीश, देव, गण, अप्सरायें और मित्र अतिशय प्रसन्न हैं ॥७९॥ हे माता! अधिक धन से, बहुत बोलने से, बहुत

न संभवा भूरिधनेन सेवा न भूरिवागम्बरवाद्यभोगैः ।
हार्दं गुणो योऽस्ति महान्नराणामितोऽधिकोऽन्यत्र मया स नाप्तः ॥ ८० ॥

एकोऽत्र दोषोऽस्ति महत्तमो यत् प्रायेण यूयं क्षणभंगुरायै ।
बह्वादरं दत्थ शरीरकान्त्यै गुणांस्तिरस्कृत्य महत्त्वहेतून् ॥ ८१ ॥

बह्वन्तरं नास्ति तथैव युक्तं व्ययेषु मातर्नृपतेः प्रजानाम् ।
श्राद्धे विवाहे जनने च यस्माद् राजाऽस्ति नो राष्ट्रधनस्य नाथः ॥ ८२ ॥

ममागमोऽप्यत्र नृभिः प्रभूतैर्यानादिभिश्चास्ति महाऽपराधः ।
एवं गमो नास्त्युचितो विवाहे याचे ततोऽहं क्लिशितः परेशम् ॥ ८३ ॥

देयाः सुबुद्धि भगवन्नमामो दुष्कृत्यमेवं करवामहै नो ।
ततः स मेनाचरणौ कराभ्यां पस्पर्श योषा अनमच्च वृद्धाः ॥ ८४ ॥

बहिर्गतेऽन्तः पुरतो महेशे काश्चित् स्तुवन्ति स्म शिवस्य शोभाम् ।
काश्चिच्च नार्यो विनयं तथान्या भाग्यं शिवाया नृपतेः स्वकीयम् ॥ ८५ ॥

---

बाजा बजाने से, बहुत खिलाने से और वस्त्र आदि देने से सेवा नहीं हो पाती। सेवा सत्कार के लिये हार्दिक स्नेह सबसे महान् गुण है। वह मुझे यहाँ से अधिक कहीं नहीं मिला ॥८०॥ आप के यहाँ एक बड़ा दोष यह है कि लोग महत्ता के वास्तव हेतु सद्गुणों की प्रायः उपेक्षा कर क्षणभंगुर शरीरशोभा को विशेष महत्व देते हैं ॥८१॥ दूसरा दोष यह है कि यहाँ राजा और प्रजा के व्यय में अत्यधिक अन्तर है। श्राद्ध में, विवाह में, जन्म के समय, अन्य उत्सवों में तथा मरणादि में राजा का इतना व्यय करना अनुचित है क्योंकि वह राष्ट्रधन का स्वामी नहीं अपि तु संरक्षक मात्र है ॥८२॥ बहुत से यानों और मनुष्यादिकों को लेकर मेरा यहाँ आना भी महान् अपराध है। इस अनुचित कार्य से मैं बहुत खिन्न हूँ और भगवान् से याचना कर रहा हूँ कि ॥८३॥ हे प्रभो ! हम सबको सुबुद्धि दें ताकि हम ऐसा दुष्कर्म पुनः न करें। शिव ने ऐसा कहने के बाद दोनों हाथों से मेना के चरण छुये तथा अन्य वृद्धा स्त्रियों को हाथ जोड़ कर नमस्कार किया ॥८४॥ उनके रनिवास से बाहर चले जाने के बाद कुछ स्त्रियाँ शिव की शोभा की, कुछ उनकी नम्रता की और कुछ शिवा की, राजा की और अपने भाग्य की प्रशंसा कर रही थीं ॥८५॥ नगर से बिदा होते समय

प्रयाणकाले पुरतो मुनीशाः शंभोर्गणा अन्यनराः सुराद्याः।
चक्रुर्मिथो भूमिपतेः प्रशंसां पुनः पुनस्तस्य गुणैः सुतुष्टाः ॥ ८६ ॥

ततो नगेशः स्वजनैरुपेतो महेशसेनामनयत् पुरान्तम्।
तं गन्तुमिच्छुं स्वपुरं प्रणेमुर्देवा उमायाः पितरं वृषाब्धिम् ॥ ८७ ॥

स्प्रष्टुं पदं भूमिपतिर्महेशं नतांसमायान्तमवेक्ष्य शीघ्रम्।
बद्ध्वा करौ प्राह न नाथ कुर्याः स्पृष्ट्वा पदं मे नरके निपातम् ॥ ८८ ॥

ज्ञातं मयाऽनुग्रहतः सुरर्षेस्त्वमन्तरात्माऽसि चराचराणाम्।
एकोऽप्यनेको बहुदेहधारी सूर्यो यथा वारिषु दृश्यमानः ॥ ८९ ॥

स एव धन्यस्तवभक्तिभाग् यस्तवार्चको यः सुकृती स एव।
तव स्तुतिं यः कुरुते सुचेष्टः स स्तूयते दुश्च्यवनादिदेवैः ॥ ९० ॥

पिता स्वयंभूरविताऽसि सृष्टेः कालोऽसि रुद्रोऽसि विधिश्चविष्णुः।
तवाग्निरास्यान्मनसो हिमांशुर्जातो दृशोऽर्कः श्रवणान्नभस्वान् ॥ ९१ ॥

---

मुनिगण, शिव के गण और देव आदि अन्य बराती राजा के गुणों से सन्तुष्ट होकर आपस में बार बार उनकी प्रशंसा कर रहे थे ॥८६॥ इसके बाद राजा अपने पुरोहित, मंत्री, बंधु बांधव आदि स्वजनों के साथ बारात को पुरी की बाहरी सीमा तक पहुँचाने आये। उमा के पिता, पुण्य के सागर एवं निष्कलुष राजा की लौटने की इच्छा देखकर देवों, मुनियों और अनेक बारातियों ने उन्हें प्रणाम किया ॥८७॥ राजा ने देखा कि महेश्वर नतस्कन्ध होकर उनका पैर छूने के लिये आगे बढ़ रहे हैं तो वे झट हाथ जोड़ कर प्रार्थना करने लगे कि हे नाथ ! मेरा पैर छू कर मुझे नरक में न गिरावें ॥८८॥ देवर्षि नारद की कृपा से मैंने भली भाँति जान लिया है कि आप सारे चराचर की अन्तरात्मा हैं। जैसे एक ही सूर्य भिन्न भिन्न जलाशयों में अनेक हो जाता है उसी प्रकार आप एक होते हुये भी बहु-रूपधारी हैं ॥८९॥ हे देव ! संसार में वही मनुष्य धन्य है जो आप का भक्त है और वही पुण्यवान् है जो आप का पूजक है। जो सदाचारी मनुष्य आप की स्तुति करता है उसकी इन्द्रादि देव स्तुति करते हैं ॥९०॥ आप इस सारी सृष्टि के पिता ब्रह्मा हैं, उसके संरक्षक विष्णु हैं और संहारक रुद्र हैं। अग्नि आप के मुख से, चन्द्रमा मन से, सूर्य नेत्र से और वायु कर्ण से उत्पन्न हुआ है ॥९१॥ हे प्रभो ! आप अन्नमय भूतनाथ, प्राणमय पशु-

भूतेश्वरं त्वाऽन्नमयं पशूनां पतिं जगत्प्राणमयं नमामि ।
नमामि कामेश्वरमादिदेवं मनोमयं त्वां जगदेकबन्धुम् ॥ ९२ ॥

आचार्यमाद्यं वटमूलसंस्थं त्वां दक्षिणामूर्तितनुं प्रशान्तम् ।
मौनेन मन्दस्मितभूषितेन महर्षिलोकस्य तमो नुदन्तम् ॥ ९३ ॥

विज्ञानदेहं निगमत्रिनेत्रं श्रेयोनिदानं वरदं दयाब्धिम् ।
अनाद्यनन्तं पुरुषं पुराणं नमाम्यरूपं च समस्तरूपम् ॥ ९४ ॥

उर्वारुकं पक्वमिवोग्रबन्धाद् रक्षस्व मृत्युंजय मृत्युतो माम् ।
दत्त्वामृतं त्र्यम्बक विश्वरूपिन्नानन्दमूर्ते भगवन्नघोर ॥ ९५ ॥

बृहद्व्रताचार्य महामुनीश मां त्राहि मूढं प्रणतार्तबन्धो ।
विस्मृत्य सत्यं च हितं स्वकीयं क्षुद्राय कार्याय बहु भ्रमन्तम् ॥ ९६ ॥

---

पति, मनोमय कामेश्वर, विज्ञानमय दक्षिणामूर्ति और आनन्दमय मृत्युंजय हैं। आप अन्नमय भूतेश्वर को, जगत् के प्राण पशुपति को और संसार के एक मात्र बन्धु, आदिदेव मनोमय कामेश्वर को नमस्कार है ॥९२॥ वट-वृक्ष के नीचे समाधि में बैठे, अतिशय प्रशान्त, सब विद्याओं के आदि आचार्य और मन्दस्मित से विभूषित, मौन द्वारा महर्षियों के तम को समाप्त करने वाले आप दक्षिणामूर्ति को नमस्कार है ॥९३॥ हे नाथ ! विज्ञान ही आप का देह है, तीन वेद ही आप के तीन नेत्र हैं, आप कल्याण के बीज, वरद, दयासागर, अनादि, अनन्त, पुराण पुरुष, अरूप और विश्वरूप हैं। आप को नमस्कार है ॥९४॥

विशुद्धज्ञानदेहाय त्रिवेदी दिव्य चक्षुषे ।
श्रेयः प्राप्तिनिमित्ताय नमः सोमार्धधारिणे ॥

हे मृत्युंजय, हे त्र्यम्बक, हे विश्वरूप, आनन्दमूर्ति, अघोर (परमशान्त) भगवान् ! जैसे पका खरबूजा डण्ठल को छोड़ देता है उसी प्रकार आप हमें मृत्युबन्धनों से छुड़ावें और अमृत दें ॥९५॥ देशकालसमयानवच्छिन्न अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य आदि व्रतों के पालक बृहद्व्रताचार्य ! दीनबन्धो ! महामुनीश ! वास्तविकता को और अपने हित को भूल कर क्षुद्र कार्यों में अहर्निश भ्रमण करने वाले मुझ मूढ़ की रक्षा करें ॥९६॥

प्रसीद सिद्धेश्वर विश्वनाथ सर्वस्य हेतो परमार्थसार।
मामुद्धरास्मादुरुदुःखसंघात् संसारगर्तात् स्वपरिग्रहेण ॥ ९७ ॥
हे भर्ग वृन्दारकवन्द्यपादं स्तोतुं न शक्तोस्म्यहमल्पधीस्त्वाम्।
तर्कैरगम्यं भवमप्रमेयं देह्याशु शम्भो सवितः सुबुद्धिम् ॥ ९८ ॥
भवन्त्वपापाः सुधियो महेच्छाः सर्वे नरा हे शिव शान्तिभाजः।
नश्यन्तु तेषामरयो हृदिस्था भारावतारं कुरु शर्व भूमेः ॥ ९९ ॥
यथाऽऽत्मजेष्वात्मनि चास्ति हार्दं जीवेषु सर्वेषु तथा भवेन्मे।
एवं स्तुवन् भूपतिरार्द्रनेत्रः पपात विक्षिप्त इवेशपादे ॥ १०० ॥
उत्थाप्य तं सत्वरमाशुतोषो भक्तप्रियः प्राह दयार्द्रचेताः।
हे तात मय्यस्ति य ईश्वरोऽसौ त्वय्यस्ति चित्ते च नृणां समेषाम् ॥१०१॥
विज्ञानतेजोनिधिरात्मसंस्थः पूर्णोदितः क्वापि मलैर्विमुक्तः।
स दृश्यते धूलिघनादिहीने खे निर्मले भास्करवत् परेशः ॥१०२॥

---

सिद्धेश्वर, संसारबीज और परमार्थ के सार विश्वनाथ! प्रसन्न हों और अनेक दुःखों के समूह, संसार रूपी इस महागर्त से आप अपने हाथ से मेरा उद्धार करें ॥९७॥ हे भर्ग! आप के चरण देवों से वन्द्य हैं, आपका स्वरूप तर्कों से परे है, आप संसारस्वरूप और उससे बहिर्भूत भी हैं, अपार हैं अतः मैं अल्प बुद्धि आपका गुणगान करने में असमर्थ हूँ। हे शंभो! हे संसार के उत्पादक सवितृदेव! मुझे सुबुद्धि दें ॥९८॥ हे शिव! आप कृपया सब मनुष्यों को अपाप, सुबुद्धि और महान् बनाकर तथा उनके हृदयों में स्थित मोह, लोभ, काम आदि शत्रुओं को समाप्त कर सबको शान्ति प्रदान करें और धरती का पापभार उतार दें ॥८९॥ हे नाथ! मेरे हृदय में अपने प्रति और अपने सुतादिकों के प्रति जैसा प्रेम है वैसा ही सब जीवों के प्रति हो। (इन दस श्लोकों में प्रार्थना के वहुत से शब्द स्कन्दपुराण और शिवपुराण के हैं।) इस प्रकार स्तुति करते हुये सजल नेत्र राजा विक्षिप्त की भाँति शिव के चरणों पर गिर पड़े ॥१००॥ इस प्रार्थना को सुनकर भक्तप्रिय आशुतोष भगवान् शंकर का चित्त दया से आर्द्र हो गया। उन्होंने राजा को झट उठाया और कहने लगे कि हे तात! जो परमेश्वर मुझमें है वही आप में है और वही सब मनुष्यों की आत्मा में स्थित है ॥१०१॥ मनुष्य की आत्मा में स्थित परमात्मा विज्ञान शक्ति और तेज का निधान है। जैसे धूल और मेघ आदि से विहीन निर्मल आकाश में तेजो निधि सूर्य का विधिवत् दर्शन होता है उसी प्रकार वह किसी किसी मनुष्य

यथा रविर्धामनिर्धिनिशोथे भवत्यदृश्यो धरणीतलस्थः ।
छन्नः क्वचिद् भूरिमलैस्तथेशो न दृश्यते नुर्हृदि सर्वगोऽपि ॥१०३॥
क्वचिच्छयानोऽस्ति कलिस्वरूपः स द्वापरः क्वापि च संजिहानः ।
त्रेताऽस्त्यकर्मा क्वचिदुत्थितोऽपि क्वचित् कृतं कर्मपरः परात्मा ॥१०४॥
अहं कृतस्थोऽपि पितः स्वचित्ते पूर्णोदयायास्य शिवस्य नित्यम् ।
करोमि दुर्वृत्तिनिरोधयत्नं त्वां चापि जानामि रतं सदाऽस्मिन् ॥ १०५॥
स्पृशामि पादान्महतामतोऽहं विद्यातपःपुण्यवयोऽधिकानाम् ।
भृग्वंगिरःकश्यपनारदादेर्विज्ञानपुण्यप्रियतादिवृद्ध्यै ॥१०६॥

---

के हृदय में सब प्रकार के मलों से विमुक्त होकर पूर्ण उदित दिखाई देता है ॥१०२॥ जैसे धरती से सूर्य विद्यमान रहते हुये भी आधीरात के समय आच्छादित होने के कारण हमें दिखाई नहीं देता उसी प्रकार परमात्मा अनेक मलों से आच्छादित हो जाने पर कुछ मनुष्यों के हृदयों में बिलकुल अस्त सा, मृतक सा पड़ा रहता है ॥१०३॥ (हमारे शास्त्रों में श्वेतवृष धर्म और ज्ञान का प्रतीक माना गया है। वह विश्वनाथ का आधार है, वाहन है। जहाँ धर्म और ज्ञान रूपी वृष के चारो पैर स्वस्थ रहते हैं उस स्थिति को कृतयुग कहते हैं। तीन पैर वाली स्थिति त्रेता, दो पैर की द्वापर और एक पैर की कलियुग कही जाती है। कलियुग के पूर्णत्व में वह एक पैर भी समाप्त हो जाता है)। कलिस्वरूप मनुष्यों के हृदय में परमात्मा सोया रहता है, द्वापर में उठने का प्रयत्न करता है, त्रेता में उठकर खड़ा हो जाता है और कृतयुग में कर्मशील रहता है। चूंकि ज्ञानसागर अनन्त है इसलिये कृतयुग स्वरूप मनुष्य कहीं रुकता नहीं, सदा तैरता ही रहता है, चलता ही रहता है ॥१०४॥

कलिः शयानो भवति संजिहानस्तु द्वापरः। उत्तिष्ठंस्त्रेता भवति कृतं संपद्यते चरन्। (ऐतरेय ब्राह्मण)।

हे पिताजी! मैं कलि, द्वापर और त्रेता को पार कर कृतयुग में पहुँच गया हूँ फिर भी चित्त में स्थित परमात्मा के पूर्णोदय के लिये सर्वदा दुर्वृत्तिनिरोधरूपी योग का अभ्यास किया करता हूँ और जानता हूँ कि आप भी इसमें सदा निरत रहते हैं ॥१०५॥ विज्ञान, पुण्य एवं प्रेम आदि की वृद्धि के लिये मैं उन महान् पुरुषों भृगु, अंगिरा, कश्यप, नारद आदि के चरण छूता हूँ, उनका आशीर्वाद लेता हूँ जिनका ज्ञान, तप, पुण्य और वय मुझसे अधिक है ॥१०६॥ ऐसा कह कर शिव ने हठ पूर्वक राजा के

उक्त्वेति पस्पर्श हठान्नृपाङ्घ्रि नृपोऽपि विप्राननमत् सुरादीन् ।
उमावियोगाकुलमानसोऽथो निर्वतितः शिष्टजनैः कथञ्चित् ॥१०७॥
विलोक्य गौरीं शिविकाधिरूढां दास्यश्च दासा मुनयो विरागाः ।
पुरोहितामात्यनृपा अधीराः शुका मृगाद्या रुरुदुः सशब्दम् ॥१०८॥
ये ये वदन्ति स्म सुते सुतायां न किंचिदप्यन्तरमस्ति ते ते ।
सर्वेऽपि गौर्या वियुतिप्रतप्ताः सिद्धान्ततोऽस्माद् विमुखा अभूवन् ॥१०९॥
उमाविहीना नगरी बभौ सा समन्ततः श्रीसुखशान्तिहीना ।
इतस्ततः स्त्रीपुरुषा अपृच्छन्नहो कदाऽऽयाति शिवाऽत्र पुर्याम् ॥११०॥
कैलासमागत्य शिवोऽपि सर्वान् संभाव्य सम्यङ् मुमुचे सुरादीन् ।
आसीत् सचिन्ता निकटेऽपि शंभोर्गौरी वियोगात् स्वजनस्वपुर्योः ॥१११॥
शंभोर्गणानां नृपसेवकानां गमागमाभ्यामुभयत्र तस्याः ।
अभूत् स मन्दः क्रमशो विषादो जिज्ञासया चात्मसुरेश्वरादेः ॥११२॥

---

पैर छूये । राजा ने भी मुनियों और सुरादिकों को सादर नमस्कार किया । वे जाना नहीं चाहते थे परन्तु शिष्टजनों ने उनके चित्त को उमा के वियोग से आकुल देख कर किसी प्रकार लौटाया ॥१०७॥ बिदाई के समय उमा के पालकी में बैठ जाने के बाद उसके एक एक गुणों का स्मरण कर सारे दास, दासियाँ, वैरागी मुनिगण, पुरोहित, मंत्री और राजा ही नहीं शुक और मृग भी अधीर होकर सशब्द रुदन करने लगे ॥१०८॥ अब तक जो लोग कहा करते थे कि पुत्र और पुत्री में कोई अन्तर नहीं है वे सब गौरी के वियोग से सन्तप्त होकर इस सिद्धान्त से विमुख हो गये ॥१०९॥ उमा से विहीन वह नगरी चारो ओर श्री, सुख और शान्ति से विहीन प्रतीत होने लगी । सारे स्त्री पुरुष इधर उधर पूछ रहे थे कि भाई ! उमा अब कब आ रही है ॥११०॥ कैलास पहुँचने के बाद शंकर भगवान् ने सारे बारातियों का अपनी ओर से सत्कार किया और सबकी विधिवत् बिदाई की । गौरी योगेश्वरी होती हुयी तथा कल्याण के बीज शिव के पास रहती हुई भी हिमाचलपुरी और स्वजनों के वियोग से चिन्तित थीं ॥१११॥ परन्तु शिव के गणों और राजा के सेवकों का यहाँ वहाँ आना जाना सदा लगा रहता था और सबसे बड़ी बात यह थी कि शिवा को आत्मा, देव, प्रकृति, परमेश्वर आदि के वास्तवस्वरूपज्ञान की अत्यधिक जिज्ञासा थी । इसलिये उनका वियोगविषाद क्रमशः मन्द होता रहा ॥११२॥ वे भगवान् द्वारा

देवेशभूतात्मगुणाननेकान् विज्ञाय शंभोरभवत् सुतुष्टा ।
अज्ञास्त चैतानुदधीनगाधांस्तर्तुं क्षमाः सन्ति नरा न सर्वे ॥११३॥
गौरीशिवौ संयमिनौ विधिज्ञौ शूरं सुतं शंभुशिवानुरूपम् ।
ऊर्जस्वलं प्रापतुरूर्जमासे ज्ञानेच्छुकं दुर्विषये विरागम् ॥११४॥
शरावृतायां वसुधागुहायां जातो गुहोऽभूच्छरजन्मनामा ।
अस्कन्नरेतःशिवसूनुरुक्तः स्कन्दो बली शक्तिधरः कुमारः ॥११५॥
भूत्वा स सेनाधिपतिः सुराणां बलोत्कटं तारकमार्यशत्रुम् ।
निहत्य सर्वा विपदो जगत्या अपाकरोच्छान्तिमदाच्च सद्भ्यः ॥११६॥
उपर्यधो दिक्षु चतुर्षु दृष्टिं दृष्ट्वा रणे तस्य शराभिवृष्टिम् ।
ऊचुर्भटा भाति षडाननोऽयं नामान्तरं तस्य ततोऽभवत्तत् ॥११७॥
कैलासशैले निवसन्त्यथाचयाः श्रीभ्रामरीसार्जुनमल्लिकाद्याः ।
देव्यश्च देवा गगने प्रभूता गंगेव कृष्णास्ति सरित् पवित्रा ॥११८॥

---

देवों, परमात्मा, और पाँच भूतों के अनेक गुणों को जानकर बहुत सन्तुष्ट हुईं और जान गईं कि ज्ञान के इन अगाध समुद्रों को पार करना सब मनुष्यों के वश की बात नहीं है ॥११३॥ संयमी एवं सुयोग्यसन्तानोत्पादनविधि के विशेषज्ञ शिव और शिवा ने अपने गुणों के अनुरूप ज्ञानाभिलाषी, दुर्विषयों के प्रति विरक्त और तेजस्वी पुत्र कार्तिकमास में पाया ॥११४॥ उसका जन्म सरपत से घिरी पृथ्वी की एक गुहा में हुआ अतः शरजन्मा और गुह कहा जाता है। अस्कन्न (ऊर्ध्व = अच्युत) रेता शिव का पुत्र होने से स्कन्द, अति शक्तिशाली होने से और शक्ति नामक अस्त्र को धारण करने से शक्तिधर तथा कृत्तिका नाम्नी देवियों का स्तन्यपान करने से कार्तिकेय कहा जाता है ॥११५॥ शिवकुमार कार्तिकेय ने देवों का सेनापति बन कर शक्ति से उन्मत्त एवं सत्पुरुषों के शत्रु तारकासुर का वध कर के संसार की एक महती विपत्ति समाप्त की और साधुओं को शान्ति दी ॥११६॥ वे युद्धकाल में पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, ऊपर और नीचे, छहों दिशाओं का निरीक्षण कर रहे थे और सब में बाणवृष्टि कर रहे थे, वीरों को षडानन प्रतीत हो रहे थे अतः षडानन उनका एक नाम बन गया ॥११७॥ जैसे उत्तर दिशा में हिमालय पर कैलास है उसी प्रकार श्रीशैल पर दक्षिण दिशा का कैलास है। उस पर श्रीदेवी, भ्रामरी देवी, तथा अर्जुन (शङ्कर) के साथ मल्लिका (पार्वती) देवी रहती हैं। वहाँ

तत्र स्थितोऽभूद् विषये विरागः श्रीशैलशृंगे स मनः प्रशान्त्यै ।
परोपकाराय समस्तविद्या अधीत्य योगांश्च शिवाशिवाभ्याम् ॥११९॥

आकाश में अन्य भी अनेक देव देवियाँ निवास करते हैं। गंगा की ही भाँति वहाँ पवित्र कृष्णा नदी बहती हैं। भ्रामरी देवी का सुन्दर गुञ्जन सतत सुनाई देता है और वनों, पर्वतादिकों में तो साक्षात् श्री बैठी हैं ॥११८॥ मन की शान्ति एवं परोपकार के लिये शिवाशिव से सारी विद्याओं और अष्टांगयोग का विधिवत् अध्ययन करने के बाद विषयों से विरक्त कार्तिकेय वहीं श्रीशैल के शृंग पर रहने लगे ॥ ११९ ॥

इति हिन्दीव्याख्यायुत उमोद्वाहमहाकाव्ये षोडशः सर्गः ।



## शुद्धिपत्र

| अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| च्भूछ्र | भूच्छ्रु | ६ | १ |
| नृ | नॄ | ६ | ८ |
| याञ्चा | याच्ञा | ८ | ४ |
| केशी | केशो | २७ | ३ |
| पाद | पादप | ३८ | २ |
| पापत्त | पापत | ३८ | ६ |
| योऽमु | योऽनु | ४० | ८ |
| मरोचि | मरीचि | ४१ | ४ |
| त्सय | सत्य | ४१ | १६ |
| नराश्व | नराश्च | ४३ | ५ |
| युक्ता | युक्तो | ४९ | ८ |
| ऽखि | ऽखिल | ५५ | १० |
| भूतामि | भूतानि | ६१ | ९ |
| बघ्ना | बध्ना | ६३ | ४ |
| क्यावि | क्यानि | ७८ | ३ |
| गममं | गमनं | ९० | ३ |
| फल | फलं | १०२ | ५ |
| इश | ईश | ११९ | ७ |
| मासाः | मासीः | १४६ | १ |
| द्वार | द्वारं | १६५ | ७ |
| अपाय | उपाय | १८८ | ८ |
| श्र | श्रे | २४० | ६ |
| अश्चा | अश्वा | २४१ | २ |
| कामुक | कार्मुक | २७९ | २ |
| घुक् | भुक् | ३१२ | १० |
| पि शि | मि शि | ३१४ | २ |

——

